कथं ममाग्रे विलपस्यभीतवत् प्लवङ्गमानामधमोऽसि दुष्टधीः ।
क एष रामः कतमो वनेचरो निहन्मि सुग्रीवयुतं नराधमम् ॥२७॥
त्वां चाद्य हत्वा जनकात्मजां ततो निहन्मि रामं सहलक्ष्मणं ततः ।
सुग्रीवमग्रे बलिनं कपीश्वरं सवानरं हन्म्यचिरेण वानर ।
श्रुत्वा दशग्रीववचः स मारुतिर्विवृद्धकोपेन दहन्निवासुरम् ॥२८॥
न मे समा रावणकोटयोऽधम रामस्य दासोऽहमपारविक्रमः ।
श्रुत्वातिकोपेन हनूमतो वचो दशाननो राक्षसमेकमब्रवीत् ॥२९॥
पार्श्वे स्थितं मारय खण्डशः कपिं पश्यन्तु सर्वेऽसुरमित्रबान्धवाः ।
निवारयामास ततो विभीषणो महासुरं सायुधमुद्यतं वधे ।
राजन्वधार्हो न भवेत्कथञ्चन प्रतापयुक्तैः परराजवानरः ॥३०॥
हतेऽस्मिन्वानरे दूते वार्ता को वा निवेदयेत् । रामाय त्वं यमुद्दिश्य वधाय समुपस्थितः ॥३१॥
अतो वधसमं किञ्चिदन्यच्चिन्तय वानरे । सचिह्नो गच्छतु हरिर्यं दृष्ट्वायास्यति द्रुतम् ॥३२॥
रामः सुग्रीवसहितस्ततो युद्धं भवेत्तव । विभीषणवचः श्रुत्वा रावणोऽप्येतदब्रवीत् ॥३३॥

को सुनकर राक्षस रावण उसे सहन न कर सका और अति क्रोधित हो क्रोध से आँखें लाल-लाल कर मन ही मन जलता हुआ हनुमानजी से बोला ॥ २६ ॥

दुष्ट बुद्धि वाले ! तू वानरों में अधम है । मेरे सामने निडर के समान प्रलाप तू कैसे कर रहा है ? वह राम और वनचर सुग्रीव कौन है । सुग्रीव के साथ उस नराधम को मैं ही मार दूँगा ॥ २७ ॥ हे वानर ! आज तुझे मारकर जनकात्मजा सीता को मारूँगा, पुनः लक्ष्मणसहित राम को मारूँगा । इसके पहले अति बली वानरराज सुग्रीव को वानर सेना सहित शीघ्र ही मारूँगा । उस दशानन रावण का यह कथन सुनकर अपने अतिक्रोध से उसे जलाते हुए के समान पवनसुत बोले—॥ २८ ॥ रे अधम ! मेरी बराबरी तो करोड़ों रावण भी नहीं कर सकते, मैं भगवान् श्रीराम का दास हूँ । मैं अपार पराक्रमी हूँ । हनुमानजी का यह कथन सुनकर अत्यन्त क्रोधित हो रावण अपने बगल में स्थित एक राक्षस से कहा—अरे ! इस वानर के अनेक टुकड़े कर मार डालो, जिससे सब राक्षस, मित्र तथा बन्धु-बान्धव इस कौतुक को देखें । तत्पश्चात् आयुध लेकर मारने के लिये उद्यत उस प्रचण्ड राक्षस को रोककर विभीषण बोले—राजन् ! प्रतापी व्यक्ति को अन्य राज्य के वानर दूत को किसी भी प्रकार नहीं मारना चाहिये, वह बधाई नहीं है ॥ २९-३० ॥

इस वानर दूत के मारे जाने पर राम को यह समाचार कौन सुनायेगा ? ॥ ३१ ॥ अत-एव वध के समान ही इस वानर को कोई अन्य दण्ड सोचिए, उस चिह्न-युक्त वानर जाय, जिसे देखकर सुग्रीव के साथ शीघ्र राम आयें और उनसे आपका युद्ध हो । विभीषण का यह कथन सुनकर रावण बोला ॥ ३२-३३ ॥

वानराणां हि लाङ्गूले महामानो भवेत्किल । अतो वस्त्रादिभिः पुच्छं वेष्टयित्वा प्रयत्नतः ।३४।
वह्निना योजयित्वैनं भ्रामयित्वा पुरेऽभितः । विसर्जयत पश्यन्तु सर्वे वानरयूथपाः ॥३५॥
तथेति शणपट्टैश्च वस्त्रैरन्यैरनेकशः । तैलाक्तैर्वेष्टयामासुर्लाङ्गूलं मारुतेर्दृढम् ॥३६॥
पुच्छाग्रे किञ्चिदनलं दीपयित्वाथ राक्षसाः । रज्जुभिः सुदृढं बद्ध्वा धृत्वा तं बलिनोऽसुराः
समन्ताद् भ्रामयामासुश्चोरोऽयमिति वादिनः। तूर्यघोषैर्घोषयन्तस्ताडयन्तो मुहुर्मुहुः ॥३८॥
हनूमतापि तत्सर्वं सोढं किञ्चिच्चिकीर्षुणा । गत्वा तु पश्चिमद्वारसमीपं तत्र मारुतिः ॥३९॥
सूक्ष्मो बभूव बन्धेभ्यो निःसृतः पुनरप्यसौ । बभूव पर्वताकारस्तत उत्प्लुत्य गोपुरम् ॥४०॥
तत्रैकं स्तम्भमादाय हत्वा तान् रक्षिणः क्षणात् । विचार्य कार्यशेषं स प्रासादाग्राद्गृहाद्गृहम् ४१
उत्प्लुत्योत्प्लुत्य सन्दीप्तपुच्छेन महता कपिः । ददाह लङ्कामखिलां साट्टप्रासादतोरणाम् ॥४२॥
हा तात पुत्र नाथेति क्रन्दमानाः समन्ततः । व्याप्ताः प्रासादशिखरेऽप्यारूढा दैत्ययोषितः ४३
देवता इव दृश्यन्ते पतन्त्यः पावकेऽखिलाः । विभीषणगृहं त्यक्त्वा सर्वं भस्मीकृतं पुरम् ॥४४॥
तत उत्प्लुत्य जलधौ हनूमान्मारुतात्मजः । लाङ्गूलं मज्जयित्वान्तः स्वस्थचित्तो बभूव सः
वायोः प्रियसखित्वाच्च सीतया प्रार्थितोऽनलः। न ददाह हरेः पुच्छं बभूवात्यन्तशीतलः ॥४६॥

अपनी पूँछ पर वानरों की बड़ी ममता होती है। अत-एव वस्त्रादि से इसकी पूँछ को लपेटकर उसमें आग लगा दो और इसे नगर में चारो तरफ घुमाकर छोड़ दो; जिससे सभी वानर यूथपति इसकी दुर्दशा देखें ॥ ३४–३५ ॥ "तथा इति" यह कहकर राक्षस गण हनुमानजी की पूँछ में सन की पट्टी, अनेक वस्त्र आदि दृढ़ता पूर्वक लपेटे और तेल से भीगाकर पूँछ में थोड़ी आग लगाकर उन्हें दृढ़ता पूर्वक रस्सी से बाँध कुछ बलशाली राक्षस उन्हें मारते हुए बारम्बार तूर्य घोष पूर्वक यह चोर है यह कहते हुए नगर में चारो ओर घुमाने लगे ॥ ३६–३८ ॥

कुछ कौतुक की ईच्छा से हनुमानजी भी सब कुछ सहन कर लिये। हनुमानजी पश्चिम द्वार के समीप जाकर अपना सूक्ष्मरूप धारण कर बन्धन से निकलकर पुनः पर्वताकार हो द्वार के कंगूरे पर चढ़ गये ॥ ३९–४० ॥

वहाँ पर हनुमानजी एक स्तम्भ को उखाड़कर क्षणमात्र में ही सभी रक्षकों को मार दिये और पुनः अपना अवशिष्ट कार्य करने हेतु प्रासाद के अग्रभाग से एक घर से दूसरे घर पर कूद-कूद कर अपनी जलती हुई लम्बी पूँछ से महल, अटारी और बन्दनवार आदि से सुशाभित सभी लङ्कापुरी में आग लगा दिये ॥ ४१-४२ ॥ उस समय हा तात! हा पुत्र! हा नाथ! यह कह चारो ओर फैली हुई महलों के ऊपर चढ़ी हुई तथा अग्नि में गिरती हुई दैत्यों की स्त्रियाँ देवताओं के समान प्रतीत होती थीं। हनुमानजी केवल विभीषण के घर को छोड़कर सम्पूर्ण लङ्का को जलाकर भस्म कर दिये ॥४३–४४॥ तब पवनकुमार हनुमानजी समुद्र में कूदकर अपनी पूँछ बुझाकर स्वस्थचित हुए ॥ ४५ ॥ सीताजी की प्रार्थना और वायु का मित्र

यन्नामसंस्मरणधूतसमस्तपापास्तापत्रयानलमपीह तरन्ति सद्यः ।
तस्यैव किं रघुवरस्य विशिष्टदूतः सन्तप्यते कथमसौ प्रकृतानलेन ॥४७॥
इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे सुन्दरकाण्डे चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥

## पञ्चम सर्ग

हनुमानजी का सीताजी से विदा होना और श्रीरामचन्द्रजी को श्रीसीताजी का सन्देश सुनाना

श्रीमहादेव उवाच

ततः सीतां नमस्कृत्य हनूमानब्रवीद्वचः । आज्ञापयतु मां देवि भवती रामसन्निधिम् ॥१॥
गच्छामि रामस्त्वां द्रष्टुमागमिष्यति सानुजः। इत्युक्त्वा त्रिःपरिक्रम्य जानकीं मारुतात्मजः ।२।
प्रणम्य प्रस्थितो गन्तुमिदं वचनमब्रवीत् । देवि गच्छामि भद्रं ते तूर्णं द्रक्ष्यसि राघवम् ॥३॥
लक्ष्मणं चससुग्रीवं वानरायुतकोटिभिः । ततः प्राह हनूमन्तं जानकी दुःखकर्शिता ॥४॥
त्वां दृष्ट्वा विस्मृतं दुःखमिदानीं त्वं गमिष्यसि । इतः परं कथं वर्ते रामवार्ताश्रुतिं विना ॥५॥

होने से अग्निदेव श्रीहनुमानजी की पूँछ नहीं जलाये । उनके लिए अग्निदेव अतिशीतल हो गये ॥ ४६ ॥ जिनके नाम का स्मरण कर प्राणी सभी पापों से मुक्त हो शीघ्र ही तापत्रयरूपी अग्नि को पार कर जाते हैं ; उन्हीं परमात्मा श्रीरघुनाथजी के विशिष्टदूत को यह अग्नि कैसे ताप पहुँचा सकता था ? ॥ ४७ ॥

इति श्रीअध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे अरण्यकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः चतुर्थसर्गः परिपूर्णः ॥ ४ ॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ) । तत्पश्चात् श्रीहनुमानजी ने भी सीताजी के पास जाकर उन्हें प्रणाम कर कहा—देवि ! आप मुझे आज्ञा दीजिये, मै श्रीरामचन्द्रजी के पास जाता हूँ । अपने अनुज के सहित शीघ्र ही वे आपको देखने के लिये आयेंगे । यह कहकर पवनकुमार हनुमानजी श्रीजानकीजी की तीन परिक्रमाएँ कर प्रणाम किये और जाने हेतु कुछ दूर प्रस्थान कर बोले—देवि ! मैं जाता हूँ, आपका कल्याण हो, आप शीघ्र ही सुग्रीव और करोड़ों वानरों के सहित भगवान् राम और लक्ष्मण को देखेंगी । तदनन्तर दुःख से दुर्बल जानकीजी हनुमानजी से बोलीं—तुझे देखकर मैं अपना दुःख भूल गयी थी । इस समय तुम जा रहे हो, अब मै श्रीरामचन्द्रजी की वार्ता सुने विना कैसे जीवित रहूँगी ।। १–५ ।।

मारुतिरुवाच

यद्येवं देवि मे स्कन्धमारोह क्षणमात्रतः । रामेण योजयिष्यामि मन्यसे यदि जानकि ॥६॥

सीतोवाच

रामः सागरमाशोष्य बद्ध्वा वा शरपञ्जरैः । आगत्य वानरैः सार्धं हत्वा रावणमाहवे ।७॥
मां नयेद्यदि रामस्य कीर्तिर्भवति शाश्वती । अतो गच्छ कथं चापि प्राणान्सन्धारयाम्यहम् ।८।
इति प्रस्थापितो वीर सीतया प्रणिपत्य ताम् । जगाम पर्वतस्याग्रे गन्तुं पारं महोदधेः ॥९॥
तत्र गत्वा महासत्त्वः पादाभ्यां पीडयन् गिरिम् । जगाम वायुवेगेन पर्वतश्च महीतलम् ॥१०॥
गतो महीसमानत्वं त्रिंशद्योजनमुच्छ्रितः । मारुतिर्गगनान्तःस्थो महाशब्दं चकार सः ॥११॥
तं श्रुत्वा वानराः सर्वे ज्ञात्वा मारुतिमागतम् । हर्षेण महताविष्टाः शब्दं चक्रुर्महास्वनम् ॥१२॥
शब्देनैव विजानीमः कृतकार्यः समागतः । हनूमानेव पश्यध्वं वानरा वानरर्षभम् ॥१३॥
एवं ब्रुवत्सु वीरेषु वानरेषु स मारुतिः । अवतीर्य गिरेर्मूर्ध्नि वानरानिदमब्रवीत् ॥१४॥
दृष्टा सीता मया लङ्का धर्षिता च सकानना । सम्भाषितो दशग्रीवस्ततोऽहं पुनरागतः ॥१५॥
इदानीमेव गच्छामो रामसुग्रीवसन्निधिम् । इत्युक्त्वा वानराः सर्वे हर्षेणालिङ्ग्यमारुतिम् १६

श्रीहनुमानजी बोले—देवि ! यदि यह बात है और आप चाहें तो आप मेरे कन्धे पर चढ़ें, मैं क्षणमात्र में श्रीरामचन्द्रजी से मिला दूँगा ॥ ६ ॥

सीताजी बोलीं—श्रीरामचन्द्रजी सागर को सुखाकर अथवा बाणों से पूल बाँधकर वानरों के साथ यहाँ आवें और रावण को युद्ध में मारकर मुझे यदि वे ले चलें तो उन्हें अमर कीर्ति प्राप्त होगी । अत-एव तुम जाओ, मैं किसी प्रकार प्राण धारण कर रहूँगी ॥ ७–८ ॥ इस प्रकार सीताजी से विदा होकर वीरप्रवर हनुमानजी श्रीसीताजी को प्रणाम किये और महासागर को पार करने के लिये पर्वत शिखर पर चढ़ गये ॥ ९ ॥ वहां पहुँचकर महापराक्रमी हनुमानजी पर्वत को अपने पैरों से दबाकर वायुवेग से समुद्र पार करने हेतु चले । उनके दबाव से तीस योजन ऊँचाईवाला पर्वत पृथ्वी में घुसकर पृथ्वी के समतल हो गया । श्रीहनुमानजी आकाश में जाते समय घोर-शब्द किये ॥ १०–११ ॥

यह घोर-शब्द सुन हनुमानजी का लौटना समझकर अति हर्षित हो वानरगण भयङ्कर घोरशब्द करने लगे ॥ १२ ॥ इस शब्द से ही प्रतीत हो रहा है कि श्रीहनुमानजी कार्य सिद्धकर ही लौट रहे हैं । हे वानरगण ! आप देखें ये हनुमानजी ही तो हैं ॥ १३ ॥ आपस में वानरवीरों को इस प्रकार वार्तालाप करते ही श्रीहनुमानजी पर्वत शिखर पर उतर गये और उनसे कहने लगे ॥ १४ ॥ मैं सीताजी का दर्शन किया और अशोक वाटिका सहित लङ्का का विध्वंस किया, तथा दशग्रीव रावण से बातचीत कर पुनः यहाँ आ गया ॥ १५ ॥ हम तत्क्षण ही श्रीरामचन्द्रजी और सुग्रीव के पास चलेंगे । हनुमानजी के यह कहने पर सभी वानरगण अतिहर्षित हो उन्हें आलिङ्गन किये, कोई उनके पूँछ का चुम्बन किये और कोई हर्षित हो नाचने

केचिच्चुचुम्बुर्लाङ्गूलं ननृतुः केचिदुत्सुकाः। हनूमता समेतास्ते जग्मुः प्रस्रवणं गिरिम् ॥१७॥
गच्छन्तो ददृशुर्वीरा वनं सुग्रीवरक्षितम्। मधुसंज्ञं तदा प्राहुरङ्गदं वानरर्षभाः ॥१८॥
क्षुधिताः स्मो वयं वीर देह्यनुज्ञां महामते। भक्षयामः फलान्यद्य पिबामोऽमृतवन्मधु ॥१९॥
सन्तुष्टा राघवं द्रष्टुं गच्छामोऽद्यैव सानुजम् ॥२०॥

अङ्गद उवाच

हनूमान्कृतकार्योऽयं पिबतैतत्प्रसादतः। जक्षध्वं फलमूलानि त्वरितं हरिसत्तमाः ॥२१॥
ततः प्रविश्य हरयः पातुमारेभिरे मधु। रक्षिणस्ताननादृत्य दधिवक्त्रेण नोदितान् ॥२२॥
पिबतस्ताडयामासुर्वानरान्वानरर्षभाः। ततस्तान्मुष्टिभिः पादैश्चूर्णयित्वा पपुर्मधु ॥२३॥
ततो दधिमुखः क्रुद्धः सुग्रीवस्य स मातुलः। जगाम रक्षिभिः सार्धं यत्र राजा कपीश्वरः २४॥
गत्वा तमब्रवीद्देव चिरकालाभिरक्षितम्। नष्टं मधुवनं तेऽद्य कुमारेण हनूमता ॥२५॥
श्रुत्वा दधिमुखेनोक्तं सुग्रीवो हृष्टमानसः। दृष्ट्वागतो न सन्देहः सीतां पवननन्दनः ॥२६॥
नो चेन्मधुवनं द्रष्टुं समर्थः को भवेन्मम। तत्रापि वायुपुत्रेण कृतं कार्यं न संशयः ॥२७॥
श्रुत्वा सुग्रीववचनं हृष्टो रामस्तमब्रवीत्। किमुच्यते त्वया राजन्वचः सीताकथान्वितम् २८
सुग्रीवस्त्वब्रवीद्वाक्यं देव दृष्टावनीसुता। हनूमत्प्रमुखाः सर्वे प्रविष्टा मधुकाननम् ॥२९॥

लगे। तत्पश्चात् वे सब हनुमानजी के साथ प्रस्रवण पर्वत पर गये ॥ १६–१७ ॥ वहाँपर जाते हुए वे सब सुग्रीव द्वारा आरक्षित मधुवन को देखे। उसे देखकर वे अङ्गदजी से बोले—॥ १८ ॥ हे वीर! हमलोग भूखे हैं; हे महामते! आप आज्ञा दीजिये, आज हम फल खाकर अमृत के समान मधुपान करें ॥ १९ ॥ तब हम सन्तुष्ट होकर श्रीरामचन्द्रजी का दर्शन के लिये चलेंगे ॥ २० ॥

अङ्गदजी बोले—हनुमानजी हमारा कार्य सिद्ध कर चुके हैं। अतएव हे वानरश्रेष्ठ! आप इनकी कृपा से फल-मूल खाइये और मधुपान कीजिये ॥ २१ ॥ तदनन्तर वानरगण मधुवन में प्रवेशकर दधिमुख के द्वारा प्रेषित वनरक्षकों की अवहेलनाकर मधु पीने लगे ॥ २२ ॥ इन्हें मधुपान करते हुए देखकर रक्षक जब उन्हें मारे, तब लात और मुष्टियों से उन्हें कुचलकर वे मधुपान करते रहे ॥ २३ ॥ तदनन्तर सुग्रीव का मामा दधिमुख अति क्रोधित हो वन रक्षक के साथ सुग्रीव के पास पहुँचकर बोला—राजन्! चिरकाल से रक्षित मधुवन को आज युवराज अङ्गद और हनुमान ने उजाड़ डाला ॥ २४–२५ ॥ दधिमुख का यह कथन सुन अति प्रसन्न हो सुग्रीव कहने लगे—निःसन्देह पवननन्दन हनुमान् सीता को देख आये; नहीं तो मधुवन के तरफ देखने का भी साहस कौन कर सकता है? उनमें भी पवनकुमार हनुमानजी ही यह कार्य निश्चय ही सिद्ध किये हैं ॥ २६–२७ ॥

सुग्रीव का यह कथन सुनकर प्रसन्न हो श्रीरामचन्द्रजी सुग्रीव से पूछे—राजन्! सीता सम्बन्धी कौन बात तुम कर रहे हो? ॥ २८ ॥ सुग्रीव ने कहा—देव! प्रतीत होता है कि श्रीजानकीजी को वानरगण

भक्षयन्ति स्म सकलं ताडयन्तिस्म रक्षिणः । अकृत्वा देव कार्यं ते द्रष्टुं मधुवनं मम ॥३०॥
न समर्थास्ततो देवी दृष्टा सीतेति निश्चितम् । रक्षिणो वो भयं मास्तु गत्वा ब्रूत ममाज्ञया ॥३१॥
वानरानङ्गदमुखानानयध्वं ममान्तिकम् । श्रुत्वा सुग्रीववचनं गत्वा ते वायुवेगतः ॥३२॥
हनूमत्प्रमुखानूचुर्गच्छतेश्वरशासनात् । द्रष्टुमिच्छति सुग्रीवः सरामो लक्ष्मणान्वितः ३३॥
युष्मानतीव हृष्टास्ते त्वरयन्ति महाबलाः । तथेत्यम्बरमासाद्य ययुस्ते वानरोत्तमाः ॥३४॥
हनूमन्तं पुरस्कृत्य युवराजं तथाङ्गदम् । रामसुग्रीवयोरग्रे निपेतुर्भुवि सत्वरम् ॥३५॥
हनूमान् राघवं प्राह दृष्टा सीता निरामया । साष्टाङ्गं प्रणिपत्याग्रे रामं पश्चाद्धरीश्वरम् ॥३६॥
कुशलं प्राह राजेन्द्र जानकी त्वां शुचाऽन्विता । अशोकवनिकामध्ये शिंशपामूलमाश्रिता ॥३७॥
राक्षसीभिः परिवृता निराहारा कृशा प्रभो । हा राम राम रामेति शोचन्ती मलिनाम्बरा ३८॥
एकवेणी मया दृष्टा शनैराश्वासिता शुभा । वृक्षशाखान्तरे स्थित्वा सूक्ष्मरूपेण ते कथाम् ३९॥
जन्मारभ्य तवात्यर्थं दण्डकागमनं तथा । दशाननेन हरणं जानक्या रहिते त्वयि ॥४०॥

देख आये, क्योंकि हनुमान् आदि प्रमुख वानरगण मधुवन में प्रवेश किये हैं ॥ २९ ॥ वे मधुवन के फल को खा रहे हैं और रक्षकों को मार रहे हैं। आपका बिना कार्य किये मेरे मधुवन को वे देखने में भी समर्थ नहीं थे। अतएव निश्चय ही वे देवि जानकीजी को देखकर आये हैं। रक्षकों! तुम डरा मत, जाकर मेरी आज्ञा उन्हें सुनाओ और अङ्गदादि वानरों को मेरे पास ले आओ। सुग्रीव का यह कथन सुनकर वायुवेग से वे चले और हनुमानादि श्रेष्ठ वानरों से बोले कि महाराज की आज्ञा से आपलोग शीघ्र ही उनके पास जाइये, क्योंकि श्रीरामचन्द्रजी और लक्ष्मण सहित सुग्रीव आपलोगों से मिलना चाहते हैं। हे महाबोरगण! आपलोगों से प्रसन्न हो शीघ्र ही वे आप लोगों को बुला रहे हैं। वे वानरगण 'तथा-इति' यह कहकर आकाशमार्ग से चलने लगे। युवराज अङ्गद और हनुमान को आगे कर वे चले और शीघ्र ही श्रीरामचन्द्रजी और सुग्रीव के सामने पृथ्वीपर उतर आये ॥ ३०–३५ ॥

तदनन्तर हनुमानजी पहले भगवान् श्रीरामचन्द्र को पुनः वानरराज सुग्रीव को साष्टाङ्ग प्रणाम कर श्रीरामचन्द्रजी से बोले—मैं श्रीसीताजी को सकुशल देखा ॥ ३६ ॥ हे राजेन्द्र! शोकाकुला सीताजी अपना कुशल आपको सुनाने हेतु मुझसे कहीं हैं। वे अशोकवाटिका के मध्य शिंशपावृक्ष के नीचे बैठी हैं। हे प्रभो! राक्षसियों से घिरी हुई, निराहार, अति दुबली-पतली, मलिन वस्त्र धारण कर हा राम! हा राम! हा राम! यह कह कर सदा चिन्तामग्न रहतीं हैं ॥ ३७–३८ ॥

उनके बालों की एक वेणी हो गयी है इस अवस्था में मैंने श्रीसीताजी को देखा, मैं धीरे-धीरे उन्हें आश्वस्त किया। सूक्ष्मरूप से वृक्ष की शाखा में छिपकर जन्म से प्रारम्भ कर आपकी कथा मैं सुनाया। जन्म से लेकर दण्डकानन आगमन, दशानन द्वारा श्रीजानकीजी का हरण, सुग्रीव से

सुग्रीवेण यथा मैत्री कृत्वा वालिनिबर्हणम् । मार्गणार्थं च वैदेह्याः सुग्रीवेण विसर्जिताः ॥४१॥
महाबला महासत्त्वा हरयो जितकाशिनः । गताः सर्वत्र सर्वे वै तत्रैकोऽहमिहागतः ॥४२॥
अहं सुग्रीवसचिवो दासोऽहं राघवस्य हि । दृष्टा यज्जानकी भाग्यात्प्रयासः फलितोऽद्य मे ४३॥
इत्युदीरितमाकर्ण्य सीता विस्फारितेक्षणा । केन वा कर्णपीयूषं श्रावितं मे शुभाक्षरम् ॥४४॥
यदि सत्यं तदायातु मद्दर्शनपथं तु सः । ततोऽहं वानराकारः सूक्ष्मरूपेण जानकीम् ॥४५॥
प्रणम्य प्राञ्जलिर्भूत्वा दूरादेव स्थितः प्रभो । पृष्टोऽहं सीतया कस्त्वमित्यादि बहुविस्तरम् ॥४६॥
मया सर्वं क्रमेणैव विज्ञापितमरिन्दम । पश्चान्मयार्पितं देव्यै भवद्दत्ताङ्गुलीयकम् ॥४७॥
तेन मामतिविश्वस्ता वचनं चेदमब्रवीत् । तथा दृष्टास्मि हनुमन्पीड्यमाना दिवानिशम् ४८॥
राक्षसीनां तर्जनैस्तत्सर्वं कथय राघवे । मयोक्तं देवि रामोऽपि त्वच्चिन्तापरिनिष्ठितः ।४९।
परिशोचत्यहोरात्रं त्वद्वार्तां नाधिगम्य सः । इदानीमेव गत्वाहं स्थितिं रामाय ते ब्रुवे ॥५०॥
रामः श्रवणमात्रेण सुग्रीवेण सलक्ष्मणः । वानरानीकपैः सार्धमागमिष्यति तेऽन्तिकम् ।५१।
रावणं सकुलं हत्वा नेष्यति त्वां स्वकं पुरम् । अभिज्ञां देहि मे देवि यथा मां विश्वसेद्विभुः ।५२।

मैत्री, वाली का वध और सुग्रीव द्वारा सीताजी का अन्वेषण हेतु बड़े बलवान् वीर वानरगण विविध दिशाओं में गये हैं, इत्यादि कथा संक्षेप से श्रीजानकीजी को सुनाया। सीताजी की खोज के लिये सुग्रीव द्वारा बड़े बलवान्, पराक्रमी और विजयशाली वानरगण सभी दिशाओं में गये हैं, उनमें से सुग्रीव का मन्त्री और रघुनाथजी का दास मैं यहाँ आया हूँ। अति भाग्य से ही मैं श्रीजानकीजी का दर्शन किया। मेरा प्रयास सफल हुआ ॥ ३९–४३ ॥ मेरा यह कथन सुनकर सीताजी के नेत्र प्रफुल्लित हो गये और वे मुझसे कहने लगीं—यह शुभाक्षर कर्णामृत मुझे किसने सुनाया ? ॥ ४४ ॥ यदि मेरा सुनना सत्य है तो सुनानेवाला मेरे आँखों के सामने आये। हे प्रभो ! तत्पश्चात् मैं वानर की आकृति में सूक्ष्मरूप धारण करके उनके सामने गया और दूर से ही उन्हें प्रणाम कर हाथ जोड़कर खड़ा हो गया। तदनन्तर श्रीसीताजी तुम कौन हो ? इत्यादि अनेक प्रश्न मुझसे पूछीं ॥ ४४–४६ ॥ हे अरिंदम ! मैं सभी बातों को क्रमपूर्वक उन्हें बतला दिया। तत्पश्चात् आपकी अँगूठी को मैं उन्हें दिया ॥ ४७ ॥ इससे मुझपर उन्हें विश्वास हो गया और वे कहने लगीं—हनुमन् ! तू मुझे राक्षसियों द्वारा दी गयी पीड़ा से अहर्निश दुःख उठाते देखे हो, वे सब श्रीरामचन्द्रजी से कहना। तब मैंने कहा—देवि ! तुम्हारी ही चिन्ता से श्रीरामजी चिन्तित रहते हैं, तुम्हारा समाचार ज्ञात न होने से दिन-रात तुम्हारी चिन्ता में चिन्तित रहते हैं। तत्क्षण जाकर मैं तुम्हारी स्थिति सुनाऊँगा ॥ ४८–५० ॥

श्रीरघुनाथजी उसे सुनते ही सुग्रीव, लक्ष्मण और अन्य वानर सेनापतियों के साथ तुम्हारे समीप आयेंगे और कुटुम्ब सहित रावण को मारकर अपनी राजधानी को तुम्हें ले जायेंगे। हे देवि ! आप मुझे कोई चिन्ह दें जिससे वे मुझपर विश्वास करें ॥ ५१–५२ ॥

इत्युक्त्वा सा शिरोरत्नं चूडापाशे स्थितं प्रियम् । दत्त्वा काकेन यद्वृत्तं चित्रकूटगिरौ पुरा ॥५३॥
तदप्याहाश्रुपूर्णाक्षी कुशलं ब्रूहि राघवम् । लक्ष्मणं ब्रूहि मे किञ्चिद्दुरुक्तं भाषितं पुरा ॥५४॥
तत्क्षमस्वाज्ञभावेन भाषितं कुलनन्दन । तारयेन्मां यथा रामस्तथा कुरु कृपान्वितः ॥५५॥
इत्युक्त्वा रुदती सीता दुःखेन महतावृता । मयाप्याश्वासिता राम वदता सर्वमेव ते ॥५६॥
ततः प्रस्थापितो राम त्वत्समीपमिहागतः । तदागमनवेलायामशोकवनिकां प्रियाम् ॥५७॥
उत्पाट्य राक्षसांस्तत्र बहून्हत्वा क्षणादहम् । रावणस्य सुतं हत्वा रावणेनाभिभाष्य च ॥५८॥
लङ्कामशेषतो दग्ध्वा पुनरप्यागमं क्षणात् । श्रुत्वा हनूमतो वाक्यं रामोऽत्यन्तप्रहृष्टधीः ॥५९॥
हनूमंस्ते कृतं कार्यं देवैरपि सुदुष्करम् । उपकारं न पश्यामि तव प्रत्युपकारिणः ॥६०॥
इदानीं ते प्रयच्छामि सर्वस्वं मम मारुते । इत्यालिङ्ग्य समाकृष्य गाढं वानरपुङ्गवम् ॥६१॥
सार्द्रनेत्रो रघुश्रेष्ठः परां प्रीतिमवाप सः । हनूमन्तमुवाचेदं राघवो भक्तवत्सलः ॥६२॥
परिरम्भो हि मे लोके दुर्लभः परमात्मनः । अतस्त्वं मम भक्तोऽसि प्रियोऽसि हरिपुङ्गव ॥६३॥

मेरा यह कथन सुनकर अपने केशपाश स्थित अपनी प्रिय चूड़ामणि को उतारकर वे मुझे दीं और चित्रकूट पर्वत पर काक के साथ जो इतिवृत्त हुआ वह सब भी मुझे सुनायीं और सजल नेत्र हो बोलीं—श्रीरघुनाथजी से मेरा कुशल समाचार सुनाकर लक्ष्मण से कहना कि हे कुलनन्दन! पहले तुम्हारे प्रति अज्ञानवश कहे हुए कठोर वाक्यों के लिये मुझे क्षमा करना। तथा च श्रीरघुनाथजी जिस प्रकार मेरा उद्धार करें वह प्रयत्न करना ॥ ५३–५५ ॥

यह कहकर महान् दुःख से दुःखी हो वे रोने लगीं; आपका सब इतिवृत्त सुनाकर मैं उन्हें आश्वस्त कर उनसे विदा हो आपके पास चला आया। आते समय रावण की प्रिय अशोक वाटिका को मैं उजाड़ दिया और एक क्षण में ही अनेक राक्षसों को मार डाला। रावण के पुत्र को मार रावण से वार्तालाप कर चारो ओर से लङ्का को जलाकर क्षणभर में मैं यहाँ आया हूँ। हनुमानजी के ये कथन सुनकर अतिहर्षित हो श्रीरामचन्द्रजी कहने लगे ॥ ५६–५९ ॥

हनुमन्! देवताओं से भी दुष्कर कार्य तुम किये हो, तुम्हारा कुछ भी उपकार करने पर उपकार के बदले प्रत्युपकार हो नहीं सकता ॥ ६० ॥

हे मारुति! "मैं तुम्हें अपना सर्वस्व समर्पित करता हूँ" यह कह वानर श्रेष्ठ हनुमानजी को खींचकर गाढ़आलिङ्गन किये ॥ ६१ ॥ भक्तवत्सल श्रीरघुनाथजी के नेत्रों में जल भर आया और परम प्रीतिपूर्वक हनुमानजी से बोले ॥ ६२ ॥

मुझ परमात्मा का आलिङ्गन संसार में दुर्लभ है, वानरश्रेष्ठ! तुम्हें यह प्राप्त हुआ, तू मेरा परम भक्त हो ॥ ६३ ॥

यत्पादपद्मयुगलं तुलसीदलाद्यैः सम्पूज्य विष्णुपदवीमतुलां प्रयान्ति ।
तेनैव किं पुनरसौ परिरब्धमूर्ती रामेण वायुतनयः कृतपुण्यपुञ्जः ॥६४॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे सुन्दरकाण्डे पञ्चमः सर्गः ॥५॥

समाप्तमिदं सुन्दरकाण्डम्



( हे पार्वति ! ) जिनके चरणकमलयुगल की तुलसीदल आदि से पूजन कर भक्तजन अतुलनीय विष्णुपद प्राप्त करते हैं; उन परमात्मा श्रीरामचन्द्रजी जिनके शरीर का आलिङ्गन किये, उन पुण्यकर्मकर्त्ता वायुतनय हनुमानजी के विषय में क्या कहना ? ॥ ६४ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे सुन्दरकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-
पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया
सहितः पञ्चमसर्गः परिपूर्णः ॥ ५ ॥



ॐ

# अध्यात्मरामायण

## युद्धकाण्ड



### प्रथम सर्ग

वानर सेना का प्रस्थान

श्रीमहादेव उवाच

यथावद्भाषितं वाक्यं श्रुत्वा रामो हनूमतः । उवाचानन्तरं वाक्यं हर्षेण महतावृतः ॥१॥
कार्यं कृतं हनुमता देवैरपि सुदुष्करम् । मनसापि यदन्येन स्मर्तुं शक्यं न भूतले ॥२॥
शतयोजनविस्तीर्णं लङ्घयेत्कः पयोनिधिम् । लङ्कां च राक्षसैर्गुप्तां को वा धर्षयितुं क्षमः ॥३॥
भृत्यकार्यं हनुमता कृतं सर्वमशेषतः । सुग्रीवस्येदृशो लोके न भूतो न भविष्यति ॥४॥
अहं च रघुवंशश्च लक्ष्मणश्च कपीश्वरः । जानक्या दर्शनेनाद्य रक्षितः स्मो हनूमता ॥५॥
सर्वथा सुकृतं कार्यं जानक्याः परिमार्गणम् । समुद्रं मनसा स्मृत्वा सीदतीव मनो मम ॥६॥
कथं नक्रझषाकीर्णं समुद्रं शतयोजनम् । लङ्घयित्वा रिपुं हन्यां कथं द्रक्ष्यामि जानकीम् ७
श्रुत्वा तु रामवचनं सुग्रीवः प्राह राघवम् । समुद्रं लङ्घयिष्यामो महानक्रझषाकुलम् ॥८॥

श्री महादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) हनुमानजी द्वारा कथित यथा-वत् वाक्यों को सुनने के बाद श्रीरघुनाथजी अतिहर्षित हो कहने लगे—हनुमानजी ने जो कार्य पूर्ण किया है, उसे पूर्ण करना देवताओं के लिये भी दुष्कर है । पृथ्वी पर दूसरा कोई भी मनसे उसका स्मरण नहीं कर सकता ।। १-२ ।। शतयोजनविस्तृत इस समुद्र को कौन पार कर सकता है और राक्षसों से सुरक्षित इस लङ्कापुरी को ध्वस्त करने में कौन समर्थ हो सकता है ? ।। ३ ॥ सुग्रीव के भृत्य धर्म को हनुमानजी विधिवत् पूर्ण किये । इस संसार में न कोई इस प्रकार का हुआ है और न कोई आगे भविष्य में भी होगा ॥ ४ ।। हनुमानजी ने जानकी का दर्शन कर आज मुझे, रघुवंश, लक्ष्मण और कपीश्वर सुग्रीव सबकी रक्षा की ।। ५ ।। श्रीजानकी के अन्वेषण का कार्य तो पूर्ण हो गया, परन्तु समुद्र का मनमें स्मरण होने से ही मेरा मन व्यथित होने लगता है ।। ६ ।। नक्र, मगर आदि से पूर्ण शतयोजन विस्तृत इस समुद्र को पार कर मैं शत्रु को कैसे मारूँगा और जानकी को कैसे देखूँगा ? ।। ७ ।। श्रीरघुनाथजी का यह कथन सुनकर सुग्रीव कहने लगे—हम आज ही महानक्र झष

लङ्कां च विधमिष्यामो हनिष्यामोऽद्य रावणम् । चिन्तां त्यज रघुश्रेष्ठ चिन्ता कार्यविनाशिनी ९।
एतान्पश्य महासत्त्वान् शूरान्वानरपुङ्गवान् । त्वत्प्रियार्थं समुद्युक्तान्प्रवेष्टुमपि पावकम् ॥१०॥
समुद्रतरणे बुद्धिं कुरुष्व प्रथमं ततः । दृष्ट्वा लङ्कां दशग्रीवो हत इत्येव मन्महे ॥११॥
नहि पश्याम्यहं कश्चित्त्रिषु लोकेषु राघव । गृहीतधनुषो यस्ते तिष्ठेदभिमुखो रणे ॥१२॥
सर्वथा नो जयो राम भविष्यति न संशयः । निमित्तानि च पश्यामि तथाभूतानि सर्वशः ॥१३॥
सुग्रीववचनं श्रुत्वा भक्तिवीर्यसमन्वितम् । अङ्गीकृत्याब्रवीद्रामो हनूमन्तं पुरःस्थितम् ॥१४॥
येन केन प्रकारेण लङ्घयामो महार्णवम् । लङ्कास्वरूपं मे ब्रूहि दुःसाध्यं देवदानवैः ॥१५॥
ज्ञात्वा तस्य प्रतीकारं करिष्यामि कपीश्वर । श्रुत्वा रामस्य वचनं हनूमान्विनयान्वितः ॥१६॥
उवाच प्राञ्जलिर्देव यथा दृष्टं ब्रवीमि ते । लङ्का दिव्यापुरी देव त्रिकूटशिखरे स्थिता ॥१७॥
स्वर्णप्राकारसहिता स्वर्णाट्टालकसंयुता । परिखाभिः परिवृता पूर्णाभिर्निर्मलोदकैः ॥१८॥
नानोपवनशोभाढ्या दिव्यवापीभिरावृता । गृहैर्विचित्रशोभाढ्यैर्मणिस्तम्भमयैः शुभैः ॥१९॥
पश्चिमद्वारमासाद्य गजवाहाः सहस्रशः । उत्तरे द्वारि तिष्ठन्ति साश्ववाहाः सपत्तयः ॥२०॥
तिष्ठन्त्यर्बुदसङ्ख्याकाः प्राच्यामपि तथैव च । दक्षिणे राक्षसा वीरा द्वारं दक्षिणमाश्रिताः २१॥

आदि से परिपूर्ण इस समुद्र को पार कर जायँगे और लङ्का को भी विध्वंश कर रावण को मारेंगे। हे रघुश्रेष्ठ ! आप चिन्ता छोड़ें, क्योंकि चिन्ता कार्य को नाश करनेवाली होती है ॥ ८–९ ॥ आप इन महा-पराक्रमी शूरवीर वानरश्रेष्ठों को देखिये ! ये आपका हितसाधन करने के लिए अग्नि में भी प्रवेश करने के लिये तैयार हैं ॥ १० ॥ सर्वप्रथम समुद्र पार करने का यत्न कीजिये। पुनः लङ्का को देखते ही रावण क मरा हुआ हम समझते हैं ॥ ११ ॥ हे राघव ! त्रिलोकी में भी किसी को मैं नहीं देखता कि आप धनुष-बाण धारण कर लें और वह रण में आपके सामने स्थित हो ॥ १२ ॥ हे राम ! निःसन्देह हमलोगों का जय होगा; क्योंकि निमित्त भी हमें वैसे ही दृष्टिगत हो रहे हैं ॥ १३ ॥

इस प्रकार भक्ति और पुरुषार्थ युक्त सुग्रीव की बात सुनकर श्रीरामचन्द्रजी उसका अनुमोदन किये और सामने खड़े हुए हनुमानजी से कहे ॥ १४ ॥ हमलोग जिस किसी भी प्रकार से समुद्र को पार कर ही लेंगे; तुम लङ्का का स्वरूप बताओ, वह तो देव-दानवों के लिए भी दुर्जेय है ॥ १५ ॥ हे कपीश्वर ! उसे जानकर उसका प्रतिकार हम सोचेंगे। श्रीरामचन्द्रजी के ये वचन सुनकर विनयपूर्वक हाथ जोड़कर हनुमानजी बोले—देव ! जिस प्रकार मैं देखा हूँ, उसी प्रकार आपसे निवेदन करता हूँ। दिव्यलङ्कापुरी त्रिकूटपर्वत पर स्थित है ॥ १६–१७ ॥ स्वर्ण परकोटों से युक्त सुवर्ण के ही स्तम्भ और अट्टालिकाओं वाली तथा निर्मल जल से भरी हुई खाइयों से चारो ओर घिरी हुई लङ्कापुरी है ॥ १८ ॥ अनेक उपवनों से शोभाशाली और दिव्य वावलियों और विचित्र शोभायुक्त मणिस्तम्भों वाले भवनों से वह शोभायमान है ॥ १९ ॥ लङ्कापुरी के पश्चिम द्वार पर हजारों गजारोही रक्षक, उत्तर द्वार पर पैदल सेना सहित हजारों घुड़सवार, पूर्व द्वार पर

मध्यकक्षेऽप्यसङ्ख्याता गजाश्वरथपत्तयः। रक्षयन्ति सदा लङ्कां नानास्त्रकुशलाः प्रभो ॥२२॥
सङ्क्रमैर्विविधैर्लङ्का शतघ्नीभिश्च संयुता। एवं स्थितेऽपि देवेश शृणु मे तत्र चेष्टितम् ॥२३॥
दशाननबलौघस्य चतुर्थांशो मया हतः। दग्ध्वा लङ्कां पुरीं स्वर्णप्रासादो धर्षितो मया ॥२४
शतघ्न्यः सङ्क्रमाश्चैव नाशिता मे रघूत्तम। देव त्वद्दर्शनादेव लङ्का भस्मीकृता भवेत् ॥२५॥
प्रस्थानं कुरु देवेश गच्छामो लवणाम्बुधेः। तीरं सह महावीरैर्वानरौघैः समन्ततः ॥२६॥
श्रुत्वा हनूमतो वाक्यमुवाच रघुनन्दनः। सुग्रीव सैनिकान्सर्वान्प्रस्थानायाभिनोदय ॥२७॥
इदानीमेव विजयो मुहूर्तः परिवर्तते। अस्मिन्मुहूर्ते गत्वाहं लङ्कां राक्षससङ्कुलाम् ॥२८॥
सप्राकारां सुदुर्धर्षां नाशयामि सरावणाम्। आनेष्यामि च सीतां मे दक्षिणाक्षिस्फुरत्यधः
प्रयातु वाहिनी सर्वा वानराणां तरस्विनाम्। रक्षन्तुयूथपाःसेनामग्रे पृष्ठे च पार्श्वयोः ॥३०॥
हनूमन्तमथारुह्य गच्छाम्यग्रेऽङ्गदं ततः। आरुह्य लक्ष्मणो यातु सुग्रीव त्वं मया सह ॥३१॥
गजो गवाक्षो गवयो मैन्दो द्विविद एव च। नलो नीलः सुषेणश्च जाम्बवांश्च तथापरे ॥३२॥
सर्वे गच्छन्तु सर्वत्र सेनाग्राः शत्रुघातिनः। इत्याज्ञाप्य हरीन् रामः प्रतस्थे सहलक्ष्मणः ॥३३॥

एक अरब राक्षसवीर सैनिक और दक्षिण द्वार पर भी एक अरब राक्षसवीर रक्षक हैं ॥ २०-२१ ॥ हे प्रभो ! उसके मध्य में भी हाथी, घोड़े, रथ और पैदलों की असंख्य सेनाएँ नगर की रक्षा करती हैं। वे विविध अस्त्र-शस्त्रों में अति निपुण हैं ॥ २२ ॥

इस प्रकार लङ्का में जाने का मार्ग विविध सुरङ्ग और शतघ्नियों से सुरक्षित है; परन्तु हे देवेश्वर ! इन सबों के रहते हुए भी मैं जो किया हूँ, उसे सुनिये ॥ २३ ॥ दशानन रावण की चतुर्थांश सेना को मैं मार चुका हूँ और लङ्कापुरी को जलाकर उसके सुवर्ण महल को नष्ट कर दिया हूँ ॥ २४ ॥ हे रघूत्तम ! मैं सङ्क्रम ( सुरङ्ग ) और शतघ्नियों ( तोपों ) को नाश कर दिया हूँ । देव ! आपके देखते ही लङ्का भस्म हो जायगी ॥ २५ ॥ हे देवेश ! आप प्रस्थान कीजिये । हमलोग चारो ओर से महावीर वानरी सेना को लेकर क्षार समुद्र के तट पर चलें ॥ २६ ॥ श्रीहनुमानजी का यह कथन सुनकर श्रीरघुनाथजी बोले— सुग्रीव ! सैनिकों को प्रस्थान करने के लिए प्रेरित कीजिये ॥ २७ ॥ इस समय ही विजय मुहूर्त्त चल रहा है । इस मुहूर्त्त में प्रस्थान कर मैं राक्षसों से सुरक्षित परकोट आदि होने से अति दुर्जेय लङ्का को रावण सहित नष्ट कर दूँगा और सीताजी को ले आऊँगा । इस समय मेरे दक्षिण नेत्र का अधःभाग स्फुरित ( फड़क ) हो रहा है ॥ २७-२९ ॥ इस समय बलवान् वानर वीरों की सभी सेनायें प्रस्थान करें । यूथपति अपनी सेना को चारो तरफ से रक्षा करें ॥ ३० ॥

मैं हनुमान के कन्धे पर चढ़कर और लक्ष्मण अङ्गद के कन्धे पर चढ़कर चलें और सुग्रीव ! आप मेरे साथ चलें ॥ ३१ ॥ गज, गवाक्ष, गवय, मैन्द, द्विविद, नल, नील, सुषेण, जाम्बवान् तथा शत्रुओं के संहार करनेवाले सभी सेनापति सेनाओं के चारो तरफ चलें । इस प्रकार वानर वीरों को प्रस्थान के लिए

सुग्रीवसहितो हर्षात्सेनामध्यगतो विभुः । वारणेन्द्रनिभाः सर्वे वानराः कामरूपिणः ॥३४॥
क्ष्वेलन्तः परिगर्जन्तो जग्मुस्ते दक्षिणां दिशम् । भक्षयन्तो ययुः सर्वे फलानि च मधूनि च ॥३५॥
ब्रुवन्तो राघवस्याग्रे हनिष्यामोऽद्य रावणम् । एवं ते वानरश्रेष्ठा गच्छन्त्यतुलविक्रमाः ॥३६॥
हरिभ्यामुह्यमानौ तौ शुशुभाते रघूत्तमौ । नक्षत्रैः सेवितौ यद्वच्चन्द्रसूर्याविवाम्बरे ॥३७॥
आवृत्य पृथिवीं कृत्स्नां जगाम महती चमूः । प्रस्फोटयन्तः पुच्छाग्रानुद्वहन्तश्च पादपान् ॥३८॥
शैलानारोहयन्तश्च जग्मुर्मारुतवेगतः । असङ्ख्याताश्च सर्वत्र वानराः परिपूरिताः ॥३९॥
हृष्टास्ते जग्मुरत्यर्थं रामेण परिपालिताः । गता चमूर्दिवारात्रं क्वचिन्नासज्जत क्षणम् ॥४०॥
काननानि विचित्राणि पश्यन्मलयसह्ययोः । ते सह्यं समतिक्रम्य मलयं च तथा गिरीन् ॥४१॥
आययुश्चानुपूर्व्येण समुद्रं भीमनिःस्वनम् । अवतीर्य हनूमन्तं रामः सुग्रीवसंयुतः ॥४२॥
सलिलाभ्याशमासाद्य रामो वचनमब्रवीत् । आगताः स्मो वयं सर्वे समुद्रं मकरालयम् ॥४३॥
इतो गन्तुमशक्यं नो निरुपायेन वानराः । अत्र सेनानिवेशोऽस्तु मन्त्रयामोऽस्य तारणे ४४॥
श्रुत्वा रामस्य वचनं सुग्रीवः सागरान्तिके । सेनां न्यवेशयत्क्षिप्रं रक्षितां कपिकुञ्जरैः ॥४५॥

निर्देश देकर श्रीरामचन्द्रजी लक्ष्मण सहित प्रस्थान किये ॥ ३२-३३ ॥ अति हर्षपूर्वक श्रीरामचन्द्रजी सुग्रीव के साथ सेना के मध्य में चल रहे थे। सभी वानरवीर गजराज के समान और इच्छानुसार रूप धारण करने वाले थे ॥ ३४ ॥ वे वानर वीर अतिवेग से उछलते-कूदते और गर्जना करते हुए मधुर फल खाते एवं मधुपान करते हुए दक्षिण दिशा को प्रस्थान किये ॥ ३५ ॥ श्रीरघुनाथजी के सामने अतुल पराक्रमी वानर वीर यह कहते जा रहे थे कि आज ही हम रावण को मार देंगे ॥ ३६ ॥

जिस प्रकार आकाश मण्डल में नक्षत्रों से सुसेवित चन्द्र और सूर्य सुशोभित होते हैं उसी प्रकार हनुमान एवं अङ्गदजी के कन्धों पर जाते हुए श्रीराम और लक्ष्मणजी सुशोभित हो रहे थे ॥ ३७ ॥ वह महती सेना सम्पूर्ण पृथिवी को घेरकर चल रही थी। वानर वीर पुच्छाग्र को झटकारते तथा वृक्षों को उखाड़ते और पर्वतों पर चढ़ते हुए वायुवेग से चल रहे थे। उस समय सर्वत्र असंख्य वानरों से परिपूर्ण दिखायी देता था ॥ ३८-३९ ॥ भगवान् श्रीराम के द्वारा पालित होकर वानरवीर अति हर्षित हो जा रहे थे। वह सेना अहर्निश चल रही थी और कहीं पर क्षणमात्र भी नहीं रुकती थी ॥ ४० ॥ वे मलय और सह्य पर्वतों के विचित्र वनों को देखते हुए उन दोनों पर्वतों को पारकर भयङ्कर शब्द करनेवाले समुद्र के तट पर आ गये। तब श्रीरामचन्द्रजी हनुमानजी के कन्धे से उतर कर सुग्रीव के साथ जल के समीप आये और बोले – हमलोग मकरादि से परिपूर्ण समुद्र के तट पर आ गये ॥ ४२-४३ ॥ परन्तु इसके आगे बिना उपाय के हमलोग जाने में असमर्थ हैं। तब तक सेना यहीं पर विश्राम करे, हमलोग समुद्र पार करने के लिये विचार विमर्श करते हैं ॥ ४४ ॥

तब श्रीरामचन्द्रजी के कथन को सुनकर सुग्रीव वानरवीरों से रक्षित सेना को समुद्र के तट पर पड़ाव

ते पश्यन्तो विषेदुस्तं सागरं भीमदर्शनम् । महोन्नततरङ्गाढ्यं भीमनक्रभयङ्करम् ॥४६॥
अगाधं गगनाकारं सागरं वीक्ष्य दुःखिताः । तरिष्यामः कथं घोरं सागरं वरुणालयम् ॥४७॥
हन्तव्योऽस्माभिरद्यैव रावणो राक्षसाधमः । इति चिन्ताकुलाः सर्वे रामपार्श्वे व्यवस्थिताः ४८
रामः सीतामनुस्मृत्य दुःखेन महतावृतः । विलप्य जानकीं सीतां बहुधा कार्यमानुषः ॥४९॥
अद्वितीयश्चिदात्मैकः परमात्मा सनातनः । यस्तु जानाति रामस्य स्वरूपं तत्त्वतो जनः ५०॥
तं न स्पृशति दुःखादि किमुतानन्दमव्ययम् । दुःखहर्षभयक्रोधलोभमोहमदादयः ॥५१॥
अज्ञानलिङ्गान्येतानि कुतः सन्ति चिदात्मनि। देहाभिमानिनो दुःखं न देहस्य चिदात्मनः ।५२॥
संप्रसादे द्वयाभावात्सुखमात्रं हि दृश्यते । बुद्ध्याद्यभावात्संशुद्धे दुःखं तत्र न दृश्यते ।
अतो दुःखादिकं सर्वं बुद्धेरेव न संशयः ॥५३॥

रामः परात्मा पुरुषः पुराणो नित्योदितो नित्यसुखो निरीहः ।
तथापि मायागुणसङ्गतोऽसौ सुखीव दुःखीव विभाव्यतेऽबुधैः ॥५४॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे प्रथमः सर्गः ॥१॥

---

डलवाये ॥ ४५ ॥ महा उन्नत तरङ्गों और भीषण नक्रादि से पूर्ण भयङ्कर समुद्र को देखकर वे लोग मन ही विषाद करने लगे ॥ ४६ ॥ महान् आकाश के समान इस अगाध समुद्र को देखकर वे अति दुःखित हुए और सोचने लगे कि इस घोर वरुणालय सागर को हम कैसे पार कर सकेंगे ॥ ४७ ॥ हमें तो राक्षसाधम रावण को आज ही मारना है इस प्रकार चिन्ता करते वे श्रीरामचन्द्रजी के समीप बैठ गये ॥ ४८ ॥ श्रीरामचन्द्रजी भी सीताजी का स्मरण कर महान् दुःखित हुए और कार्यवश मनुष्य रूप धारण करनेवाले भगवान् श्रीजानकी सीताजी के लिये विलाप करने लगे ॥ ४९ ॥

एक चिदानन्द स्वरूप परमात्मा सनातन पुरुष भगवान् श्रीराम के तात्त्विक रूप को जो जानता है उसे दुःखादि स्पर्श भी नहीं करते ; पुनः आनन्दस्वरूप अविनाशी श्रीरामचन्द्रजी की बात ही क्या है ? दुःख, हर्ष, भय, क्रोध, लोभ, मोह, मदादि अज्ञान के ही चिन्ह हैं। चिदात्मा भगवान् श्रीराम में ये कैसे हो सकते ?" देहजनित दुःख देहाभिमानी को ही होता है; चेतन आत्मा को देहजनित दुःख नहीं होता ॥ ४९–५२ ॥ समाधि प्राप्त हो जाने पर द्वैत का अभाव हो जाने से केवल सुखमात्र ही दृष्टिगोचर होता है। बुद्ध्यादि का अभाव हो जाने से उस समय शुद्ध आत्मा में दुःख प्रतीत नहीं होता। अत-एव निःसन्देह ये दुःखादि बुद्धि के ही धर्म हैं ॥ ५३ ॥ भगवान् परमात्मा श्रीराम पुराणपुरुष, नित्य, प्रकाशमय, नित्य-सुखस्वरूप और निरीह हैं; तथापि माया के गुणों के सङ्ग होने से अज्ञानी पुरुषों को दुःखी या दुःखी जैसा प्रतीत होते हैं ॥ ५४ ॥

इति श्रीअध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः प्रथमसर्गः परिपूर्णः ॥ १ ॥

---

## द्वितीय सर्ग

### रावण के द्वारा विभीषण का तिरस्कार

श्रीमहादेव उवाच

लङ्कायां रावणो दृष्ट्वा कृतं कर्म हनूमता । दुष्करं दैवतैर्वापि ह्रिया किञ्चिदवाङ्मुखः ॥ १ ॥
आहूय मन्त्रिणः सर्वानिदं वचनमब्रवीत् । हनूमता कृतं कर्म भवद्भिर्दृष्टमेव तत् ॥ २ ॥
प्रविश्य लङ्कां दुर्धर्षां दृष्ट्वा सीतां दुरासदाम् । हत्वा च राक्षसान्वीरानक्षं मन्दोदरीसुतम् ॥ ३ ॥
दग्ध्वा लङ्कामशेषेण लङ्घयित्वा च सागरम् । युष्मान्सर्वानतिक्रम्य स्वस्थोऽगात्पुनरेव सः । ४ ॥
किं कर्तव्यमितोऽस्माभिर्यूयं मन्त्रविशारदाः । मन्त्रयध्वं प्रयत्नेन यत्कृतं मे हितं भवेत् ॥ ५ ॥
रावणस्य वचः श्रुत्वा राक्षसास्तमथाब्रुवन् । देव शङ्का कुतो रामात्तव लोकजितो रणे ॥ ६ ॥
इन्द्रस्तु बद्ध्वा निक्षिप्तः पुत्रेण तव पत्तने । जित्वा कुबेरमानीय पुष्पकं भुज्यते त्वया ॥ ७ ॥
यमो जितः कालदण्डाद्भयं नाभूत्तव प्रभो । वरुणो हुङ्कृतेनैव जितः सर्वेऽपि राक्षसाः ॥८॥
मयो महासुरो भीत्या कन्यां दत्त्वा स्वयं तव। त्वद्वशे वर्ततेऽद्यापि किमुतान्ये महासुराः ॥ ९ ॥
हनूमद्धर्षणं यत्तु तदवज्ञाकृतं च नः । वानरोऽयं किमस्माकमस्मिन्पौरुषदर्शने ॥१०॥
इत्युपेक्षितमस्माभिर्धर्षणं तेन किं भवेत् । वयं प्रमत्ताः किं तेन वञ्चिताः स्मो हनूमता ॥११॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) लङ्का में रावण हनुमानजी का दुष्कर कृत्य जो देवताओं के लिये भी दुष्कर था, उसे देखकर लज्जा से सिर नीचाकर अपने मन्त्रियों को बुलाकर कहा—हनुमान द्वारा किये गये कर्म को आपलोग देख ही लिये ॥ १–२ ॥ वह दुर्धर्षा-लङ्कापुरी में प्रवेशकर दुष्प्राप्य सीता को देखकर राक्षसवीरों और मन्दोदरीसुत अक्षयकुमार को मार और लङ्का को जला पुनः आप सबको तिरस्कार करता हुआ समुद्र पार कर सकुशल लौट गया ॥ ३–४ ॥ आपलोग मन्त्रविशारद ( नीति-कुशल ) हैं; क्या करने से मेरा हित हो, यह आप लोग प्रयत्नपूर्वक विचार कीजिये ॥ ५ ॥ रावण का यह कथन सुन कर राक्षसगण बोले—हे देव ! राम से आपको क्या शङ्का है ? युद्ध में आप सभी लोकों को जीत ही लिये हैं ॥ ६ ॥

आपके पुत्र इन्द्र को बाँधकर आपकी राजधानी में रख दिया था और स्वयं आप कुबेर को जीतकर पुष्पकविमान का उपभोग करते हैं ॥ ७ ॥ प्रभो ! आप यम को जीत लिये, उसके कालदण्ड का भी भय आपको नहीं हुआ । हुङ्कृति मात्र से आप वरुण और राक्षसों को जीत लिये थे । अन्य महासुरों की क्या कथा, स्वयं मयासुर आपके डर से अपनी कन्या से आपका विवाह कर आजतक आपके वश है ॥ ९ ॥ हनुमान द्वारा हमारा तिरस्कार तो हमारी उपेक्षा से हुआ है। यह वानर है, इसके पुरुषार्थ से क्या ? यह उपेक्षा से ही वह पुरुषार्थ दिखाया; नहीं तो वह हमारा उपेक्षा क्या कर सकता था ? अत-एव असावधान रहने से हनुमान हमें वञ्चित ही किया तो क्या हुआ ? हमसब उसे जीवित ही कैसे छोड़ सकते थे ? आप

जानीमो यदि तं सर्वे कथं जीवन् गमिष्यति । आज्ञापय जगत्कृत्स्नमवानरममानुषम् ॥१२॥
कृत्वा यास्यामहे सर्वे प्रत्येकं वा नियोजय । कुम्भकर्णस्तदा प्राह रावणं राक्षसेश्वरम् ॥१३॥
आरब्धं यत्त्वया कर्म स्वात्मनाशाय केवलम् । न दृष्टोऽसि तदा भाग्यात्त्वं रामेण महात्मना १४
यदि पश्यति रामस्त्वां जीवन्नायासि रावण । रामो न मानुषो देवः साक्षान्नारायणोऽव्ययः १५
सीता भगवती लक्ष्मी रामपत्नी यशस्विनी । राक्षसानां विनाशाय त्वयानीता सुमध्यमा ।१६॥
विषपिण्डमिवागीर्य महामीनो यथा तथा । आनीता जानकी पश्चात्त्वया किं वा भविष्यति १७
यद्यप्यनुचितं कर्म त्वया कृतमजानता । सर्वं समं करिष्यामि स्वस्थचित्तो भव प्रभो ॥१८॥
कुम्भकर्णवचः श्रुत्वा वाक्यमिन्द्रजिदब्रवीत् । देहि देव ममानुज्ञां हत्वा रामं सलक्ष्मणम् ॥
सुग्रीवं वानरांश्चैव पुनर्यास्यामि तेऽन्तिकम् ॥१९॥

तत्रागतो भागवतप्रधानो विभीषणो बुद्धिमतां वरिष्ठः ।
श्रीरामपादद्वय एकतानः प्रणम्य देवारिमुपोपविष्टः ॥२०॥
विलोक्य कुम्भश्रवणादिदैत्यान्मत्तप्रमत्तानतिविस्मयेन ।
विलोक्य कामातुरमप्रमत्तो दशाननं प्राह विशुद्धबुद्धिः ॥२१॥

आज्ञा दें, हमलोग अभी जाकर इस पृथ्वी को वानर और मनुष्य विहीन कर देते हैं। अथवा हम में से एक-एक को ही इस कार्य के लिये आज्ञा दीजिये। तत्पश्चात् राक्षसरावण से कुम्भकर्ण बोला ॥ ११-१३ ॥ आपके द्वारा किया गया कार्य केवल आपका नाश करने के लिये ही है। सौभाग्य से इतना ही अच्छा है कि सीताजी के अपहरण के समय महात्मा राम आपको नहीं देखे ॥ १४ ॥

हे रावण! राम उस समय यदि तुझे देख लेते तो जीवित आप नहीं लौटते। राम मनुष्य नहीं हैं; वे साक्षात् अव्यय नारायण देव हैं ॥ १५ ॥ भगवान् श्रीराम की पत्नी यशस्विनी सीताजी साक्षात् भगवती लक्ष्मीजी ही हैं। उस सुन्दरी को आप राक्षसों के नाश के लिये ही लाये हैं ॥ १६ ॥ महामत्स्य विषपिण्ड को जिस प्रकार निगल जाय, उसी प्रकार आप जानकी जी को ले आये हैं; न जाने बाद में क्या होगा? ॥ १७ ॥ विना जाने ही यद्यपि आप बड़ा अनुचित कार्य किये किन्तु आप शान्त चित्त होइये, मैं सब कुछ ठीक कर दूँगा ॥ १८ ॥ कुम्भकर्ण का यह कथन सुनकर इन्द्रजित बोला—देव! आप मुझे आज्ञा दें, मैं लक्ष्मण के सहित राम, सुग्रीव और सभी वानरों को मारकर शीघ्र ही आपके समीप पुनः लौट आऊँगा ॥ १९ ॥

तत्क्षण भागवत प्रधान बुद्धिमानों में श्रेष्ठ विभीषणजी वहाँ आये। श्रीरामचन्द्र के चरणद्वन्द्व में तल्लीन हृदय वे देवशत्रु रावण को प्रणाम कर बैठ गये ॥ २० ॥ वे कुम्भकर्णादि अति मदोन्मत्त दैत्यों को अति विस्मयपूर्वक देखे। पुनः प्रमत्त कामातुर रावण को देखे, इसे देखकर विशुद्ध बुद्धि वाले विभीषणजी

न कुम्भकर्णेन्द्रजितौ च राजंस्तथा महापार्श्वमहोदरौ तौ।
निकुम्भकुम्भौ च तथातिकायः स्थातुं न शक्ता युधि राघवस्य ॥२२॥
सीताभिधानेन महाग्रहेण ग्रस्तोऽसि राजन् न च ते विमोक्षः।
तामेव सत्कृत्य महाधनेन दत्त्वाभिरामाय सुखी भव त्वम् ॥२३॥
यावन्न रामस्य शिताः शिलीमुखा लङ्कामभिव्याप्य शिरांसि रक्षसाम्।
छिन्दन्ति तावद्रघुनायकस्य भो तां जानकीं त्वं प्रतिदातुमर्हसि ॥२४॥
यावन्नगाभा कपयो महाबला हरीन्द्रतुल्या नखदंष्ट्रयोधिनः।
लङ्कां समाक्रम्य विनाशयन्ति ते तावद्द्रुतं देहि रघूत्तमाय ताम् ॥२५॥
जीवन्न रामेण विमोक्ष्यसे त्वं गुप्तः सुरेन्द्रैरपि शङ्करेण।
न देवराजाङ्कगतो न मृत्योः पातालोकानपि सम्प्रविष्टः ॥२६॥

शुभं हितं पवित्रं च विभीषणवचः खलः। प्रतिजग्राह नैवासौ म्रियमाण इवौषधम् ॥२७॥
कालेन नोदितो दैत्यो विभीषणमथाब्रवीत्। मद्दत्तभोगैः पुष्टाङ्गो मत्समीपे वसन्नपि ॥२८॥
प्रतीपमाचरत्येष ममैव हितकारिणः। मित्रभावेन शत्रुर्मे जातो नास्त्यत्र संशयः ॥२९॥
अनार्येण कृतघ्नेन सङ्गतिर्मे न युज्यते। विनाशमभिकाङ्क्षन्ति ज्ञातीनां ज्ञातयः सदा ॥३०॥

रावण से बोले ॥ २१ ॥ हे राजन्! कुम्भकर्ण, इन्द्रजित, महापार्श्व, महोदर, निकुम्भ, कुम्भ तथा अतिकाय आदि कोई भी युद्ध में रघुनाथजी के सामने स्थित नहीं रह सकते ॥ २२ ॥ हे राजन्! आप सीता नामक महाग्रह से ग्रसित हुए हैं। इससे आपका छुटकारा इस भाँति सम्भव नहीं है। आप सत्कारपूर्वक अति धन-धान्य के साथ श्रीरामचन्द्रजी को लौटाकर सुखी हो जाइये ॥ २३ ॥ तब तक आप श्रीरामचन्द्रजी को श्रीजानकीजी को लौटा दें, जब तक उनके तीक्ष्ण बाण लङ्का में व्याप्त होकर राक्षसों के सिर नहीं काटते ॥२४॥ नख और दाँतों से युद्ध करने वाले सिंह के समान महाबलशाली पर्वत के समान वानर गण जबतक लङ्का को नष्ट नहीं करते तब-तक शीघ्र आप सीताजी को श्रीरघुनाथजी को लौटा दीजिये ॥ २५ ॥ नहीं तो आप श्रीराम से जीवित नहीं बच सकते, भले ही आपको इन्द्र एवं शङ्कर रक्षा करें, या देवेन्द्र और काल ही अपनी गोद में लेकर आपकी रक्षा करें अथवा आप पाताल में ही क्यों न छिप जायँ ॥ २६ ॥

वह खल शुभ, हितकारी, पवित्र विभीषण के वचन को उसी प्रकार ग्रहण नहीं किया जिस प्रकार मरने वाला पुरुष ओषधि सेवन नहीं करता ॥ २७ ॥ परन्तु काल की प्रेरणा से वह दुष्ट विभीषण से यह कहने लगा कि मेरे दिये हुए भोगों से पुष्ट शरीर वाला मेरे पास रहता हुआ भी मुझ हितकर्त्ता के विपरीत यह आचरण करता है। निःसन्देह मित्र रूप में यह मेरा शत्रु ही हुआ है ॥ २८–२९ ॥ इस अनार्य और कृतघ्न का मेरे साथ रहना उचित नहीं है। प्रायः हमेशा अपने जातिवालों के नाश की जातिवाले ही

योऽन्यस्त्वेवंविधं ब्रूयाद्वाक्यमेकं निशाचरः। हन्मि तस्मिन् क्षणे एव धिक् त्वां रक्षःकुलाधमम्।
रावणेनैवमुक्तः सन्परुषं स विभीषणः। उत्पपात सभामध्याद्गदापाणिर्महाबलः ॥३२॥
चतुर्भिर्मन्त्रिभिः सार्धं गगनस्थोऽब्रवीद्वचः। क्रोधेन महताविष्टो रावणं दशकन्धरम् ॥
मा विनाशमुपैहि त्वं प्रियवादिनमेव माम् ॥३३॥
धिक्करोषि तथापि त्वं ज्येष्ठो भ्राता पितुःसमः। कालो राघवरूपेण जातो दशरथालये। ३४॥
काली सीताभिधानेन जाता जनकनन्दिनी। तावुभावागतावत्र भूमेर्भारापनुत्तये ॥३५॥
तेनैव प्रेरितस्त्वं तु न शृणोषि हितं मम। श्रीरामः प्रकृतेः साक्षात्परस्तात्सर्वदा स्थितः ३६
बहिरन्तश्च भूतानां समः सर्वत्र संस्थितः। नामरूपादिभेदेन तत्तन्मय इवामलः ॥३७॥
यथा नानाप्रकारेषु वृक्षेष्वेको महानलः। तत्तदाकृतिभेदेन भिद्यते ज्ञानचक्षुषाम् ॥३८॥
पञ्चकोशादिभेदेन तत्तन्मय इवाबभौ। नीलपीतादियोगेन निर्मलः स्फटिको यथा ॥३९॥
स एव नित्यमुक्तोऽपि स्वमायागुणबिम्बितः। कालः प्रधानं पुरुषोऽव्यक्तं चेति चतुर्विधः ॥४०॥
प्रधानपुरुषाभ्यां स जगत्कृत्स्नं सृजत्यजः। कालरूपेण कलनां जगतः कुरुतेऽव्ययः ॥४१॥

इच्छा रखते हैं ॥ ३० ॥ कोई अन्य निशाचर यदि इस प्रकार कहता तो तत्क्षण मैं उसे मार देता। रे नीच ! तुम्हें धिक्कार है, तू राक्षस कुल में अत्यन्त अधम है ॥ ३१ ॥ इस प्रकार रावण के परुष वचन सुनकर महाबली विभीषण हाथ में गदा लेकर सभा के मध्य से उठे ॥ ३२ ॥ अपने चार मन्त्रियों के साथ आकाश में स्थित हो अति क्रोधित हो दशानन रावण से कहने लगे ॥ ३३ ॥ मैं सोचता हूँ कि तुम्हारा नाश न हो और तुम मुझ प्रियवादी को धिक्कारते हो। तुम मेरे बड़े भाई पिता के समान हो, तुम्हारा काल महाराज दशरथ के घर श्रीरघुनाथजी के रूप में प्रकट हो गया है ॥ ३४ ॥ महाशक्ति काली श्रीसीता नाम से जनकजी की कन्या हुई हैं। ये दोनों पृथ्वी का भार हरण करने के लिये ही यहाँ आये हैं ॥ ३५ ॥ उनसे प्रेरित हो तू मेरा हितैषी वचन नहीं सुनता। भगवान् श्रीराम सर्वदा साक्षात् परब्रह्म और प्रकृति से परे हैं ॥ ३६ ॥

वे प्राणियों के बाहर-भीतर सर्वत्र समभाव से स्थित हैं तथा नामरूपादि भेद से वे पृथक्-पृथक् भासित होते हैं ॥ ३७ ॥ जिस प्रकार एक ही महानल ( महाग्नि ) अज्ञानियों की दृष्टि में अनेक वृक्षों में उनकी आकृतिवश विभिन्न प्रतीत होता है, अथवा जैसे शुद्ध स्फटिक मणि नीलपीतादि वर्णों के संयोग से तत्तद् वर्णों वाली प्रतीत होती है, उसीप्रकार पञ्चकोश आदि भेद से आत्मा तद्वत् भासित होता है ॥ ३८-३९ ॥

वे ही नित्यमुक्त होकर भी अपने माया के गुणों में प्रतिबिम्बित हो काल, प्रधान, पुरुष और अव्यक्त चार प्रकार से व्यवहृत होते हैं ॥ ४० ॥ वे जन्म रहित होकर भी प्रधान और पुरुष से इस सम्पूर्ण जगत् की सृष्टि करते हैं और अविनाशी होकर भी कालरूप से इस जगत् का लय करते हैं ॥ ४१ ॥ ब्रह्मा

कालरूपी स भगवान् रामरूपेण मायया ॥४२॥
ब्रह्मणा प्रार्थितो देवस्त्वद्वधार्थमिहागतः। तदन्यथा कथं कुर्यात्सत्यसङ्कल्प ईश्वरः ॥४३॥
हनिष्यति त्वा रामस्तु सपुत्रबलवाहनम्। हन्यमानं न शक्नोमि द्रष्टुं रामेण रावण ॥४४॥
त्वां राक्षसकुलं कृत्स्नं ततो गच्छामि राघवम्। मयि याते सुखी भूत्वा रमस्व भवने चिरम् ।४५॥
विभीषणो रावणवाक्यतः क्षणाद्विसृज्य सर्वं सपरिच्छदं गृहम्।
जगाम रामस्य पदारविन्दयोः सेवाभिकाङ्क्षी परिपूर्णमानसः ॥४६॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे द्वितीयः सर्गः ॥ २ ॥



## तृतीय सर्ग

विभीषण की शरणागति, समुद्र का त्रास और सेतु-बन्ध का प्रारम्भ

श्रीमहादेव उवाच

विभीषणो महाभागश्चतुर्भिर्मन्त्रिभिः सह। आगत्य गगने रामसम्मुखे समवस्थितः ॥१॥
उच्चैरुवाच भोः स्वामिन् राम राजीवलोचन। रावणस्यानुजोऽहं ते दारहर्तुर्विभीषणः ॥२॥

की प्रार्थना से आपका बध करने के लिये वे यहाँ आये हैं। अत-एव सत्य संकल्प ईश्वर अपना संकल्प अन्यथा कैसे कर सकते हैं ॥ ४२–४३ ॥ अत-एव निश्चय ही पुत्र, सेना, वाहन सहित आपको श्रीरामचन्द्रजी मारेंगे। हे रावण ! राम द्वारा राक्षसकुल सहित आपका संहार मैं नहीं देख सकता। अतएव मैं श्रीरघुनाथजी के पास जाता हूँ। मेरे जाने पर सुखी हो आप राजमहल में सुख भोग कीजिए ॥ ४४–४५ ॥ इस प्रकार रावण के कठोर वाक्यों से क्षणभर में ही गृह और अपनी सम्पूर्ण सामग्री को छोड़कर संतुष्ट मन विभीषण भगवान् श्रीराम के चरणारविन्द सेवा की भावना से उनके पास चल दिये ॥ ४६ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-
निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितयाभाषा-
टीकयासहितः द्वितीयसर्गः परिपूर्णः ॥ २ ॥



श्री महादेवजी ने कहा—( हे पार्वति ! ) तत्पश्चात् महाभाग विभीषण अपने चार मन्त्रियों सहित आकाश में आकर श्रीरघुनाथजी के सामने स्थित हुए ॥ १ ॥ वे उच्च-स्वर में कहने लगे—भो स्वामिन् ! कमल-लोचन श्रीराम ! आपकी भार्या हरण करने वाला रावण का मैं छोटा भाई विभीषण हूँ। मुझे मेरा भाई

नाम्ना भ्राता निरस्तोऽहं त्वामेव शरणं गतः। हितमुक्तं मया देव तस्य चाविदितात्मनः ॥३॥
सीतां रामाय वैदेहीं प्रेषयेति पुनःपुनः। उक्तोऽपि न शृणोत्येव कालपाशवशं गतः ॥४॥
हन्तुं मां खड्गमादाय प्राद्रवद्राक्षसाधमः। ततोऽचिरेण सचिवैश्चतुर्भिः सहितो भयात् ॥५॥
त्वामेव भवमोक्षाय मुमुक्षुः शरणं गतः। विभीषणवचः श्रुत्वा सुग्रीवो वाक्यमब्रवीत् ॥६॥
विश्वासार्हो न ते राम मायावी राक्षसाधमः। सीताहर्तुर्विशेषेण रावणस्यानुजो बली ॥७॥
मन्त्रिभिः सायुधैरस्मान् विवरे निहनिष्यति। तदाज्ञापय मे देव वानरैर्हन्यतामयम् ॥८॥
ममैवं भाति ते राम बुद्ध्या किं निश्चितं वद। श्रुत्वा सुग्रीववचनं रामः सस्मितमब्रवीत् ॥९॥
यदीच्छामि कपिश्रेष्ठ लोकान्सर्वान्सहेश्वरान्। निमिषार्धेन संहन्यां सृजामि निमिषार्धतः ॥१०॥
अतो मयाभयं दत्तं शीघ्रमानय राक्षसम् ॥११॥
सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते। अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम ॥१२॥
रामस्य वचनं श्रुत्वा सुग्रीवो हृष्टमानसः। विभीषणमथानाय्य दर्शयामास राघवम् ॥१३॥
विभीषणस्तु साष्टाङ्गं प्रणिपत्य रघूत्तमम्। हर्षगद्गदया वाचा भक्त्या च परयान्वितः ॥१४॥
रामं श्यामं विशालाक्षं प्रसन्नमुखपङ्कजम्। धनुर्बाणधरं शान्तं लक्ष्मणेन समन्वितम् ॥१५॥

निकाल दिया है। मै आपकी शरण में आया हूँ। हे देव! उस अज्ञानी के हित की बात मैं किया था ॥ २–३ ॥ मैं पुनः पुनः उससे कहा था कि वैदेही सीता को राम के पास भेज दो। यह कहने पर भी काल के वश हुआ वह कहना नहीं सुनता ॥ ४ ॥ इस समय खड्ग लेकर मारने के लिये वह राक्षसाधम दौड़ा। अत-एव भयवश अपने चार मन्त्रियों सहित मैं भवसागर से मुक्त होने के लिए मुमुक्षु की भावना से आपके शरण में आया हूँ। विभीषण का यह वचन सुन सुग्रीव बोले ॥ ५–६ ॥ हे राम! यह मायावी राक्षस आपके विश्वास योग्य नहीं है। विशेषरूप से सीताजी को हरण करने वाला रावण का भाई और अतिबली है ॥ ७ ॥

देव! यह अपने सशस्त्र मन्त्रियों के साथ एकान्त में मार देगा। अत एव आप मुझे आज्ञा दें, वानर इन्हें मार दें ॥ ८ ॥ हे राम! मुझे तो यही उचित प्रतीत होता है; आप स्वयं क्या निश्चित किये हैं? सुग्रीव का यह कथन सुनकर भगवान् श्रीराम मुस्कुराकर बोले ॥ ९ ॥ हे कपिश्रेष्ठ! मेरी यदि इच्छा हो तो अर्द्धनिमेष मात्र में ही लोकपालों सहित सम्पूर्ण लोकों का नाश कर सकता हूँ और आधे निमेष में ही सबकी सृष्टि कर सकता हूँ। अत एव इस राक्षस को मैं अभयदान देता हूँ; तुम शीघ्र इसे मेरे पास ले आओ ॥ १०–११ ॥ एकबार भी "मै आपका हूँ" यह कह कर जो मेरे शरण में आता है, उसे सम्पूर्ण भूतों से अभय प्रदान करता हूँ, यह मेरा व्रत है ॥ १२ ॥ राम का यह कथन सुनकर हर्षित हो सुग्रीव विभीषण को ले आकर श्रीरघुनाथजी का दर्शन कराये ॥ १३ ॥ विभीषण भी श्रीरघुनाथजी को साष्टाङ्ग प्रणाम कर हर्ष से गद्गद हो परम भक्तिपूर्वक हाथ जोड़कर शान्तमूर्ति प्रसन्नमुखारविन्द, विशाल-

कृताञ्जलिपुटो भूत्वा स्तोतुं समुपचक्रमे ॥१६॥

विभीषण उवाच

नमस्ते राम राजेन्द्र नमः सीतामनोरम । नमस्ते चण्डकोदण्ड नमस्ते भक्तवत्सल ॥१७॥

नमोऽनन्ताय शान्ताय रामायामिततेजसे । सुग्रीवमित्राय च ते रघूणां पतये नमः ॥१८॥

जगदुत्पत्तिनाशानां कारणाय महात्मने । त्रैलोक्यगुरवेऽनादिगृहस्थाय नमोनमः ॥१९॥

त्वमादिर्जगतां राम त्वमेव स्थितिकारणम् । त्वमन्ते निधनस्थानं स्वेच्छाचारस्त्वमेव हि २०॥

चराचराणां भूतानां बहिरन्तश्च राघव । व्याप्यव्यापकरूपेण भवान् भाति जगन्मयः ।२१॥

त्वन्मायया हृतज्ञाना नष्टात्मानो विचेतसः । गतागतं प्रपद्यन्ते पापपुण्यवशात्सदा ॥२२॥

तावत्सत्यं जगद्भाति शुक्तिकारजतं यथा । यावन्न ज्ञायते ज्ञानचेतसानन्यगामिना ॥२३॥

त्वदज्ञानात्सदा युक्ताः पुत्रदारगृहादिषु । रमन्ते विषयान्सर्वानन्ते दुःखप्रदान्विभो ॥२४॥

त्वमिन्द्रोऽग्निर्यमो रक्षो वरुणश्च तथानिलः । कुबेरश्च तथा रुद्रस्त्वमेव पुरुषोत्तम ॥२५॥

त्वमणोरप्यणीयांश्च स्थूलात् स्थूलतरः प्रभो । त्वं पिता सर्वलोकानां माता धाता त्वमेव हि २६

आदिमध्यान्तरहितः परिपूर्णोऽच्युतोऽव्ययः । त्वं पाणिपादरहितश्चक्षुः श्रोत्रविवर्जितः ॥२७॥

नयन, श्यामसुन्दर धनुर्बाणधारी भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की लक्ष्मणजी के सहित स्तुति करना प्रारम्भ किये ॥ १४-१६ ॥

विभीषण बोले—हे राजेन्द्र श्रीराम ! आपको नमस्कार है । हे श्रीसीताजी के मन में रमण करने वाले ! आपको नमस्कार है । हे प्रचण्ड धनुष धारण करने वाले ! आपको नमस्कार है । हे भक्तवत्सल ! आपको नमस्कार है ॥ १७ ॥ हे अनन्त, शान्त, अतुलतेजस्वी, सुग्रीवसखा, रघुनायक भगवान् राम ! आपको नमस्कार है ॥ १८ ॥ हे जगत् की उत्पत्ति तथा नाश के कारण, त्रैलोक्य के गुरु, अनादि गृहस्थ श्रीराम ! आपको नमस्कार है ॥ १९ ॥ हे राम ! आप जगत् के आदि स्थिति और अन्त में लय स्थान हैं । आप अपनी ईच्छा से रमण करने वाले हैं ॥ २० ॥

हे राघव ! चराचर जीवों को बाहर और भीतर व्यापक रूप से आप विश्वरूप भाषित हो रहे हैं ॥२१॥ आपकी माया से हृत ज्ञान वाले, नष्टबुद्धि मूढ़ पुरुष अपने पाप-पुण्यकर्मों वश बारम्बार संसार चक्र के आवागमन में लगे रहते हैं ॥ २२ ॥ अनन्यगामीमन के द्वारा आपके स्वरूप का जबतक ज्ञान नहीं होता तब-तक ही सीप में रजत की भाँति यह जगत्सत्य प्रतीत होता है ॥ २३ ॥ हे विभो ! आपके स्वरूप को नहीं जानने से ही प्राणी पुत्र, स्त्री, गृह आदि में आसक्त होकर अन्त में दुःख देने वाले इन सभी विषयों में रमण करते रहते हैं ॥ २४ ॥ हे पुरुषोत्तम ! आप ही इन्द्र, अग्नि, यम, निऋति, वरुण तथा वायु हैं और आप ही कुबेर तथा रुद्र भी हैं ॥ २५ ॥ हे प्रभो ! आप सूक्ष्म से सूक्ष्म और महान् से भी महान् हैं; आप ही सम्पूर्ण लोकों के माता-पिता और धारण-पोषण करने वाले हैं ॥ २६ ॥ आप आदि, मध्य और अन्त्य

श्रोता द्रष्टा ग्रहीता च जवनस्त्वं खरान्तकः । कोशेभ्यो व्यतिरिक्तस्त्वं निर्गुणो निरुपाश्रयः २८॥
निर्विकल्पो निर्विकारो निराकारो निरीश्वरः । षड्भावरहितोऽनादिः पुरुषः प्रकृतेः परः ॥२९॥
मायया गृह्यमाणस्त्वं मनुष्य इव भाव्यसे । ज्ञात्वा त्वां निर्गुणमजं वैष्णवा मोक्षगामिनः ३०॥
अहं त्वत्पादसद्भक्तिनिःश्रेणीं प्राप्य राघव । इच्छामि ज्ञानयोगाख्यं सौधमारोढुमीश्वर ॥३१॥
नमः सीतापते राम नमः कारुणिकोत्तम । रावणारे नमस्तुभ्यं त्राहि मां भवसागरात् ॥३२॥
ततः प्रसन्नः प्रोवाच श्रीरामो भक्तवत्सलः । वरं वृणीष्व भद्रं ते वाञ्छितं वरदोऽस्म्यहम् ॥३३॥

विभीषण उवाच

धन्योऽस्मि कृतकृत्योऽस्मि कृतकार्योऽस्मि राघव । त्वत्पाददर्शनादेव विमुक्तोऽस्मि न संशयः ॥
नास्ति मत्सदृशो धन्यो नास्ति मत्सदृशः शुचिः । नास्ति मत्सदृशो लोके राम त्वन्मूर्तिदर्शनात् ॥
कर्मबन्धविनाशाय त्वज्ज्ञानं भक्तिलक्षणम् । त्वद्ध्यानं परमार्थं च देहि मे रघुनन्दन ॥३६॥
न याचे राम राजेन्द्र सुखं विषयसम्भवम् । त्वत्पादकमले सक्ता भक्तिरेव सदास्तु मे ॥३७॥
ओमित्युक्त्वा पुनः प्रीतो रामः प्रोवाच राक्षसम् । शृणु वक्ष्यामि ते भद्र रहस्यं मम निश्चितम् ३८

रहित सर्वत्र व्याप्त अच्युत और अविनाशी हैं। आप हस्त-पाद एवं कर्ण रहित हैं ॥ २७ ॥ परन्तु हे खरान्तक ! आप सब कुछ द्रष्टा, श्रोता तथा ग्रहीता और अतिवेगवान हैं। हे प्रभो ! आप अन्नमयादि पाँच कोशों से रहित निर्गुण और निराश्रय हैं ॥ २८ ॥

आप निर्विकल्प, निर्विकार, निराकार, निरीश्वर, षड्भावरहित, अनादि पुरुष और प्रकृति से परे हैं ॥ २९ ॥ आप माया से संयोग होने से ही मनुष्य जैसा प्रतीत हो रहे हैं। वैष्णव लोग आपको निर्गुण तथा अजन्मा समझकर मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ ३० ॥ हे राघव ! हे प्रभो ! मैं आपके चरणारविन्द की विशुद्ध भक्ति रूपी सीढ़ी पाकर ज्ञानयोग नामक राजभवन के शिखर पर आरूढ़ होना चाहता हूँ ॥ ३१ ॥ हे कारुणिकोत्तम सीतापते श्रीराम ! आपको बारम्बार नमस्कार है। हे रावणारे ! आपका नमस्कार है। आप भवसागर से मेरी रक्षा करें ॥ ३२ ॥ तब भक्तवत्सल श्रीराम प्रसन्न होकर बोले—हे भद्र ! मैं तुझपर प्रसन्न होकर वर देना चाहता हूँ। जो तुम्हारी ईच्छा हो माँग लो ॥ ३३ ॥ विभीषण ने कहा—हे रघुनन्दन ! मैं धन्य हूँ, आपके चरणारविन्द के दर्शन से ही मैं कृत-कृत्य हो गया और जो मुझे पाना था, वह मिल गया। अब मैं मुक्त हूँ, इसमें सन्देह नहीं है ॥ ३४ ॥

हे राम ! मैं आपका दर्शन किया। अतएव मेरे समान धन्य और पवित्र तीनों लोकों में कोई नहीं है ॥ ३५ ॥ हे रघुनन्दन ! कर्म बन्धन विनाश के लिये अपनी भक्ति से प्राप्त होने वाला ज्ञान और आपके परमार्थ स्वरूप को साक्षात् कराने वाला ध्यान आप मुझे दीजिये ॥ ३६ ॥ हे राजेन्द्र ! मैं विषयों से उत्पन्न सुख को नहीं चाहता। आपके चरणारविन्द में सतत मेरी भक्ति हो, यह मैं चाहता हूँ ॥ ३७ ॥ 'ओम्' स्वीकारात्मक शब्द कहकर पुनः प्रसन्न हो श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—भद्र ! मैं अपना निश्चित रहस्य

मद्भक्तानां प्रशान्तानां योगिनां वीतरागिणाम् । हृदये सीतया नित्यं वसाम्यत्र न संशयः ३९॥
तस्मात्त्वं सर्वदा शान्तः सर्वकल्मषवर्जितः । मां ध्यात्वा मोक्ष्यसे नित्यं घोरसंसारसागरात् ।४०॥
स्तोत्रमेतत्पठेद्यस्तु लिखेद्यः शृणुयादपि । मत्प्रीतये ममाभीष्टं सारूप्यं समवाप्नुयात् ॥४१॥
इत्युक्त्वा लक्ष्मणं प्राह श्रीरामो भक्तभक्तिमान् । पश्यत्विदानीमेवैष मम सन्दर्शने फलम् ॥४२॥
लङ्काराज्येऽभिषेक्ष्यामि जलमानय सागरात् । यावच्चन्द्रश्च सूर्यश्च यावत्तिष्ठति मेदिनी ॥४३॥
यावन्मम कथा लोके तावद्राज्यं करोत्व्यसौ । इत्युक्त्वा लक्ष्मणेनाम्बु ह्यानाय्य कलशेन तम् ४४
लङ्काराज्याधिपत्यार्थमभिषेकं रमापतिः । कारयामास सचिवैर्लक्ष्मणेन विशेषतः ॥४५॥
साधुसाध्विति ते सर्वे वानरास्तुष्टुवुर्भृशम् । सुग्रीवोऽपि परिष्वज्य विभीषणमथाब्रवीत् ॥४६॥
विभीषण वयं सर्वे रामस्य परमात्मनः । किङ्करास्तत्र मुख्यस्त्वं भक्त्या रामपरिग्रहात् ॥
रावणस्य विनाशे त्वं साहाय्यं कर्तुमर्हसि ॥४७॥

विभीषण उवाच

अहं कियान्सहायत्वे रामस्य परमात्मनः । किन्तु दास्यं करिष्येऽहं भक्त्याशक्त्या ह्यमायया ४८
दशग्रीवेण सन्दिष्टः शुको नाम महासुरः । संस्थितो ह्यम्बरे वाक्यं सुग्रीवमिदमब्रवीत् ॥४९॥

कहता हूँ, तुम सुनो ॥ ३८ ॥ शान्त चित्त, विरक्त और योगनिष्ठ अपने भक्त के हृदय में सीताजी सहित मैं हमेशा निःसन्देह रहता हूँ ॥ ३९ ॥

अत एव सर्वदा शान्त और पाप रहित होकर मेरा ध्यान करने से तुम घोर संसार-सागर से पार कर जाओगे ॥ ४० ॥ जो प्राणी इस स्तोत्र को पढ़े, लिखे अथवा श्रवण करे वह मेरा प्रिय सारूप्य पद प्राप्त करता है ॥ ४१ ॥ विभीषण से यह कहकर भक्तवत्सल श्रीरामचन्द्रजी ने लक्ष्मण से कहा—यह तत्क्षण मेरे दर्शन का फल देखे ॥ ४२ ॥ तुम समुद्र से जल ले आओ; इसे मैं लङ्का के राज्य पर अभिषिक्त करता हूँ। जब तक चन्द्र, सूर्य, पृथ्वी और मेरी कथा लोक में प्रसिद्ध रहे, तब तक यह लङ्का का राज्य करे। यह कहकर श्रीरमापति भगवान् श्रीराम ने लक्ष्मण जी से कलश में समुद्र का जल मँगवाया और मन्त्रियों तथा विशेषरूप से लक्ष्मणजी से विभीषण को लङ्का के राज्यपद पर अभिषिक्त कराया ॥ ४३-४५ ॥ प्रसन्न होकर साधु-साधु यह वानर गण कहने लगे। तब विभीषण को गले लगाकर सुग्रीव ने कहा ॥ ४६ ॥ विभीषण! हमलोग परमात्मा राम के दास हैं, परन्तु तुम हमलोगों में सबसे प्रधान हो; क्योंकि तुम केवल भक्ति से ही शरण में आये हो। अत एव रावण का नाश करने में अब तुम्हें हम लोगों की मदद करनी चाहिए ॥४७॥ विभीषण बोले—मैं परमात्मा राम की सहायता ही क्या कर सकता हूँ, किन्तु अपनी शक्ति के अनुसार कपट रहित हो भक्ति पूर्वक उनकी सेवा करूँगा ॥ ४८ ॥ इसी समय दशग्रीव रावण द्वारा भेजा गया शुक नामक महासुर आकाश में स्थित होकर सुग्रीव से इस प्रकार कहने लगा ॥ ४९ ॥

त्वामाह रावणो राजा भ्रातरं राक्षसाधिपः। महाकुलप्रसूतस्त्वं राजाऽसि वनचारिणाम् ॥५०॥
मम भ्रातृसमानस्त्वं तव नास्त्यर्थविप्लवः। अहं यदहरं भार्यां राजपुत्रस्य किं तव ॥५१॥
किष्किन्धां याहि हरिभिर्लङ्का शक्या न दैवतैः। प्राप्तुं किं मानवैरल्पसत्त्वैर्वानरयूथपैः ॥५२॥
तं प्रापयन्तं वचनं तूर्णमुत्प्लुत्य वानराः। प्रापद्यन्त तदा क्षिप्रं निहन्तुं दृढमुष्टिभिः ॥५३॥
वानरैर्हन्यमानस्तु शुको राममथाब्रवीत्। न दूतान् घ्नन्ति राजेन्द्र वानरान्वारय प्रभो ५४
रामः श्रुत्वा तदा वाक्यं शुकस्य परिदेवितम्। मावधिष्टेति रामस्तान्वारयामास वानरान् ।५५।
पुनरम्बरमासाद्य शुकः सुग्रीवमब्रवीत्। ब्रूहि राजन्दशग्रीवं किं वक्ष्यामि व्रजाम्यहम् ५६।

सुग्रीव उवाच

यथा वाली मम भ्राता तथा त्वं राक्षसाधम। हन्तव्यस्त्वं मया यत्नात्सपुत्रबलवाहनः ॥५७॥
ब्रूहि मे रामचन्द्रस्य भार्यां हृत्वा क्व यास्यसि। ततो रामाज्ञया धृत्वा शुकं बद्ध्वान्वरक्षयत् ।५८
शार्दूलोऽपि ततः पूर्वं दृष्ट्वा कपिबलं महत्। यथावत्कथयामास रावणाय स राक्षसः ॥५९॥
दीर्घचिन्तापरो भूत्वा निःश्वसन्नास मन्दिरे। ततः समुद्रमावेक्ष्य रामो रक्तान्तलोचनः ॥६०॥

राक्षसाधिप रावण भाई के समान तुम्हें मानते हैं और तुमसे कह रहे हैं कि बड़े कुल में तू उत्पन्न वानरों के राजा हो ॥ ५० ॥ तुम मेरे छोटे भाई के समान हो तथा तुम्हारा स्वार्थ हनन भी नहीं हुआ है; यदि मैं राजकुमार की स्त्री का हरण ही किया तो इससे तुम्हारा क्या प्रयोजन ? ॥ ५१ ॥ अत-एव अपनी वानरी सेना को लेकर किष्किन्धा को लौट जाओ। लङ्का को तो देवता भी प्राप्त नहीं कर सकते। पुनः अल्पशक्ति वाले मनुष्य और वानरयूथों की क्या गणना ॥ ५२ ॥ इस प्रकार सन्देश सुनाते हुए शुक को अपने दृढ़ मुष्टिका से मारने के लिये वानरगण शीघ्र ही उछल कर पकड़ लिये ॥ ५३ ॥ वानरों के मारने पर श्रीरामचन्द्रजी से शुक कहा—हे राजेन्द्र ! दूतों को लोग नहीं मारते; अत-एव हे प्रभो ! आप वानरों को रोकिये ॥ ५४ ॥ शुक का करुणायुक्त यह कथन सुनकर श्रीरामचन्द्रजी इसे मत मारो, यह कहकर वानरों को रोक दिये ॥ ५५ ॥

तत्पश्चात् पुनः आकाश में जाकर शुक सुग्रीव से बोला—हे राजन् ! मैं दशग्रीव रावण से क्या कहूँगा ? यह आप कहिये, मैं जाता हूँ ॥ ५६ ॥ सुग्रीव बोले—उससे कहना कि हे राक्षसाधम ! जिस प्रकार वाली मेरा भाई था, उसी प्रकार तू भी मेरा भाई है। जिस प्रकार मैं वाली को मारा उसी प्रकार तुम भी पुत्र, सेना, वाहन आदि के सहित मेरे द्वारा मारे जाओगे ॥ ५७ ॥ तू हमारे श्रीरामचन्द्रजी की भार्या का अपहरण कर कहाँ जा सकते हो ? तब भगवान राम की आज्ञा से शुक को पकड़कर बाँधकर वानरों को देख-रेख में लगा दिया ॥ ५८ ॥ शुक से पहले ही शार्दूल नामक दूत वानरों की महती सेना के विषय में रावण से यथावत् कह दिया था ॥ ५९ ॥ तब दीर्घनिःश्वास लेता हुआ अति चिन्तामग्न हो रावण अपने महल में बैठा रहा। इसी समय क्रोध से लाल नेत्र कर समुद्र को देखकर भगवान् राम बोले ॥ ६० ॥ लक्ष्मण !

पश्य लक्ष्मण दुष्टोऽसौ वारिधिर्मामुपागतम् । नाभिनन्दति दुष्टात्मा दर्शनार्थं ममानघ ॥६१॥
जानाति मानुषोऽयं मे किं करिष्यति वानरैः । अद्य पश्य महाबाहो शोषयिष्यामि वारिधिम्
पादेनैव गमिष्यन्ति वानरा विगतज्वराः । इत्युक्त्वा क्रोधताम्राक्ष आरोपितधनुर्धरः ॥६३॥
तूणीराद्बाणमादाय कालाग्निसदृशप्रभम् । सन्धाय चापमाकृष्य रामो वाक्यमथाब्रवीत् ६४
पश्यन्तु सर्वभूतानि रामस्य शरविक्रमम् । इदानीं भस्मसात्कुर्यां समुद्रं सरितां पतिम् ॥६५॥
एवं ब्रुवति रामे तु सशैलवनकानना । चचाल वसुधा द्यौश्च दिशश्च तमसावृताः ॥६६॥
चुक्षुभे सागरो वेलां भयाद्योजनमत्यगात् । तिमिनक्रझषा मीनाः प्रतप्ताः परितत्रसुः ॥६७॥
एतस्मिन्नन्तरे साक्षात्सागरो दिव्यरूपधृक् । दिव्याभरणसम्पन्नः स्वभासा भासयन् दिशः ॥६८
स्वान्तस्थदिव्यरत्नानि कराभ्यां परिगृह्य सः । पादयोः पुरतः क्षिप्त्वा रामस्योपायनं बहु ॥६९।
दण्डवत्प्रणिपत्याह रामं रक्तान्तलोचनम् । त्राहि त्राहि जगन्नाथ राम त्रैलोक्यरक्षक ॥७०॥
जडोऽहं राम ते सृष्टः सृजता निखिलं जगत् । स्वभावमन्यथा कर्तुं कः शक्तो देवनिर्मितम् ७१
स्थूलानि पञ्च भूतानि जडान्येव स्वभावतः । सृष्टानि भवतैतानि त्वदाज्ञां लङ्घयन्ति न ॥७२॥

देखो यह वारिधि कितना दुष्ट है ? मैं इसके पास आया हूँ और हे अनघ ! यह दुष्टात्मा समुद्र मुझे देखकर भी मेरा अभिनन्दन नहीं करता ॥ ६१ ॥ यह समझता है कि ये मनुष्य ही तो हैं; वानरों के साथ ये मेरा क्या कर लेंगे । हे महाबाहो ! देखो, आज मैं इस समुद्र को सुखा देता हूँ ॥ ६२ ॥ वानरगण निश्चिन्त होकर पैदल ही पार कर जायेंगे । यह कहकर भगवान् श्रीराम क्रोध से आँखें लाल कर अपने धनुष को चढ़ाये और तूणीर से कालाग्नि के समान एक तेजोमय बाण को निकाल कर धनुष पर रखकर धनुष को खींचते हुए बोले ॥ ६३–६४ ॥

सम्पूर्ण प्राणी राम के बाण का पराक्रम देखें; इस समय ही मैं सरित्पति समुद्र को भस्म कर देता हूँ ॥ ६५ ॥ भगवान् श्रीरामचन्द्र के यह कहते ही पर्वतादि सहित वन और सम्पूर्ण पृथ्वी कम्पायमान हो गयी और आकाश तथा दशों दिशाओं में अन्धकार छा गया ॥ ६६ ॥ समुद्र क्षुभित हो गया तथा भय से अपना तट छोड़कर एक योजन आगे आ गया । बड़े-बड़े नक्र, मत्स्य, मकर, मछलियाँ सन्तप्त हो त्रस्त हो गयीं ॥ ६७ ॥ इसी समय साक्षात् सागर दिव्य रूप धारण कर दिव्य आभूषण युक्त अपने प्रकाश से दिशाओं को पवित्र करता हुआ अपने हाथों में अपने पास से दिव्य रत्न लेकर स्वयं आया और भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के चरणों में विविध उपहार रखकर और क्रोध से रक्त नेत्रों के मध्यभाग वाले श्रीरघुनाथजी को साष्टाङ्ग दण्डवत् कर कहने लगा—हे त्रैलोक्यरक्षक जगन्नाथ श्रीरामचन्द्रजी ! मेरी रक्षा कीजिये, रक्षा कीजिये ॥ ६८–७० ॥ हे राम ! सम्पूर्ण जगत् की सृष्टि करते समय आप मुझे जड ही बनाये थे; पुनः आप द्वारा निर्मित स्वभाव को कौन बदल सकता है ? ॥ ७१ ॥ आप स्वभाव से स्थूल पञ्चभूतों को जड ही बनाये हैं; वे आपकी आज्ञा का अवहेलना नहीं कर सकते ॥७२॥ हे राम ! तामस अहङ्कार से पञ्चमहाभूत

तामसादहमो राम भूतानि प्रभवन्ति हि। कारणानुगमात्तेषां जडत्वं तामसं स्वतः ॥७३॥
निर्गुणस्त्वं निराकारो यदा मायागुणान्प्रभो। लीलयाङ्गीकरोषि त्व तदा वैराजनामवान् ॥७४॥
गुणात्मनो विराजश्च सत्त्वाद्देवा बभूविरे। रजोगुणात्प्रजेशाद्या मन्योर्भूतपतिस्तव ॥७५॥
त्वामहं मायया छन्नं लीलया मानुषाकृतिम् ॥७६॥
जडबुद्धिर्जडो मूर्खः कथं जानामि निर्गुणम्। दन्ड एव हि मूर्खाणां सन्मार्गप्रापकः प्रभो ॥७७॥
भूतानाममरश्रेष्ठ पशूनां लगुडो यथा।
शरणं ते व्रजामीश शरण्यं भक्तवत्सल। अभयं देहि मे राम लङ्कामार्गं ददामि ते ॥७८॥

श्रीराम उवाच

अमोघोऽयं महाबाणः कस्मिन्देशे निपात्यताम्। लक्ष्यं दर्शय मे शीघ्रं बाणस्यामोघपातिनः
रामस्य वचनं श्रुत्वा करे दृष्ट्वा महाशरम्। महोदधिर्महातेजा राघवं वाक्यमब्रवीत् ॥८०॥
रामोत्तरप्रदेशे तु द्रुमकुल्य इति श्रुतः। प्रदेशस्तत्र बहवः पापात्मानो दिवानिशम् ॥८१॥
बाधन्ते मां रघुश्रेष्ठ तत्र ते पात्यतां शरः। रामेण सृष्टो बाणस्तु क्षणादाभीरमण्डलम् ॥८२॥
हत्वा पुनः समागत्य तूणीरे पूर्ववत्स्थितः। ततोऽब्रवीद्रघुश्रेष्ठ सागरो विनयान्वितः ॥८३॥
नलः सेतुं करोत्वस्मिन् जले मे विश्वकर्मणः। सुतो धीमान् समर्थोऽस्मिन्कार्ये लब्धवरो हरिः ॥

उत्पन्न होते हैं। अत-एव अपने कारण का अनुगमन करने से उनका स्वतः जडत्व सिद्ध होता है ॥ ७३ ॥ हे प्रभो! आप निर्गुण निराकार जब माया के गुणों को लीला से अङ्गीकार करते हैं तब आप 'वैराज' नाम वाले होते हैं ॥ ७४ ॥ उस गुणमय विराट पुरुष के सात्विकांश से देवता गण, राजस अंश से प्रजापतिगण तथा तामस अश से रुद्रगण की उत्पत्ति होती है ॥ ७५ ॥ हे नाथ! आपके माया से मोहित मैं लीला से मनुष्य रूप धारण किये आप निर्गुण परमात्मा को जड बुद्धि मूर्ख कैसे जान सकता हूँ ? हे अमर श्रेष्ठ प्रभो! दण्ड ही मूर्खों को सत् मार्ग पर ले चल सकता है, उसी प्रकार ( मेरे जैसे ) मूर्ख जीवों को दण्ड ही सन्मार्ग पर लाने वाला है। हे भक्तवत्सल भगवान् श्रीराम! मुझ शरणागत की आप रक्षा कीजिये। आप मुझे अभयदान दीजिये, आपको लङ्का में जाने के लिये मैं मार्ग दूँगा ॥ ७६–७८ ॥

तब श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—मेरा यह बाण अमोघ है, मैं इसे किस देश ( दिशा ) में छोड़ूँ, शीघ्र ही अमोघ बाण का लक्ष्य बताओ ॥ ७९ ॥ श्रीरामचन्द्रजी का यह कथन सुन और उनके हाथ में महाबाण को देखकर महातेजस्वी समुद्र श्रीरघुनाथजी से बोला ॥ ८० ॥ हे राम! उत्तर दिशा में द्रुमकुल्य नामक एक देश है। वहाँ बहुत पापी रहते हैं और महर्निश मुझे पीड़ा पहुँचाते हैं। हे रघुश्रेष्ठ! आप इस बाण को वहाँ छोड़ें। तब श्रीराम के द्वारा छोड़ा गया वह बाण क्षणमात्र में ही आभीरमण्डल को मारकर पुनः आकर तरकस में पूर्ववत् स्थित हो गया। तत्पश्चात् अति विनयपूर्वक समुद्र श्रीरघुनाथजी से कहा ॥८१-८३॥ हे राम! विश्वकर्मा के पुत्र नल मेरे ऊपर सेतु ( पुल ) का निर्माण करें। वह धीमान् वानर वर के प्रभाव

कीर्तिं जानन्तु ते लोकाः सर्वलोकमलापहाम् । इत्युक्त्वा राघवं नत्वा ययौ सिन्धुरदृश्यताम् ॥
ततो रामस्तु सुग्रीवलक्ष्मणाभ्यां समन्वितः । नलमाज्ञापयच्छीघ्रं वानरैः सेतुबन्धने ॥८६॥
ततोऽतिहृष्टः प्लवगेन्द्रयूथपैर्महानगेन्द्रप्रतिमैर्युतो नलः ।
बबन्ध सेतुं शतयोजनायतं सुविस्तृतं पर्वतपादपैर्दृढम् ॥८७॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे तृतीयः सर्गः ॥ ३ ॥

## चतुर्थ सर्ग

समुद्रतरण, लङ्का नगरी का निरीक्षण और रावण-शुक संवाद

श्रीमहादेव उवाच

सेतुमारभमाणस्तु तत्र रामेश्वरं शिवम् । संस्थाप्य पूजयित्वाह रामो लोकहिताय च ॥१॥
प्रणमेत्सेतुबन्धं यो दृष्ट्वा रामेश्वरं शिवम् । ब्रह्महत्यादिपापेभ्यो मुच्यते मदनुग्रहात् ॥२॥
सेतुबन्धे नरः स्नात्वा दृष्ट्वा रामेश्वरं हरम् । सङ्कल्पनियतो भूत्वा गत्वा वाराणसीं नरः ॥३॥

से यह कार्य करने में समर्थ है ॥ ८४ ॥ सर्वलोक मलापहारी कीर्त्ति को सभी लोग जान जायँ। यह कह श्रीरघुनाथजी को प्रणाम कर सिन्धु अदृश्य हो गया ॥ ८५ ॥

तत्पश्चात् सुग्रीव और लक्ष्मण सहित श्रीरामचन्द्रजी वानरों की सहायता से नल को शीघ्र सेतु निर्माण करने के लिये आज्ञा दिये ॥ ८६ ॥ तब अतिहर्षित हो नल ने महापर्वत के समान वानर यूथपतियों के साथ पर्वत तथा वृक्षादिकों से अति विस्तीर्ण एक सौ योजन लम्बा सुदृढ़ पुल बनाया ॥ ८७ ॥

इति श्रीअध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः तृतीयसर्गः परिपूर्णः ॥ ३ ॥



श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) समुद्र में पुल निर्माण प्रारम्भ होने पर भगवान श्रीरामचन्द्रजी रामेश्वर महादेवजी की स्थापना किए, उनका पूजन किये और संसार के हित के लिये यह कहे—जो प्राणी रामेश्वर महादेव का दर्शन कर सेतुबन्ध को प्रणाम करेगा, मेरी कृपा से वह ब्रह्महत्यादि पापों से मुक्त हो जायेगा ॥ १–२ ॥ जो पुरुष सेतुबन्ध में स्नान कर रामेश्वर महादेव का दर्शन करे और संकल्पपूर्वक

आनीय गङ्गासलिलं रामेशमभिषिच्य च । समुद्रे क्षिप्ततद्भारो ब्रह्म प्राप्नोत्यसंशयम् ॥४॥
कृतानि प्रथमेनाह्ना योजनानि चतुर्दश । द्वितीयेन तथा चाह्ना योजनानि तु विंशतिः ॥५॥
तृतीयेन तथा चाह्ना योजनान्येकविंशतिः । चतुर्थेन तथा चाह्ना द्वाविंशतिरिति श्रुतम् ॥६॥
पञ्चमेन त्रयोविंशद्योजनानि समन्ततः । बबन्ध सागरे सेतुं नलो वानरसत्तमः ॥७॥
तेनैव जग्मुः कपयो योजनानां शतं द्रुतम् । असंख्याताः सुवेलाद्रिं रुरुधुः प्लवगोत्तमाः ॥८॥
आरुह्य मारुतिं रामो लक्ष्मणोऽप्यङ्गदं तथा । दिदृक्षू राघवो लङ्कामारुरोहाचलं महत् ॥९॥
दृष्ट्वा लङ्कां सुविस्तीर्णां नानाचित्रध्वजाकुलाम् । चित्रप्रासादसम्बाधां स्वर्णप्राकारतोरणाम् ॥१०॥
परिखाभिः शतघ्नीभिः संक्रमैश्च विराजिताम् । प्रासादोपरि विस्तीर्णप्रदेशे दशकन्धरः ॥११॥
मन्त्रिभिः सहितो वीरैः किरीटदशकोज्ज्वलः । नीलाद्रिशिखराकारः कालमेघसमप्रभः ॥१२॥
रत्नदण्डैः सितच्छत्रैरनेकैः परिशोभितः । एतस्मिन्नन्तरे बद्धो मुक्तो रामेण वै शुकः ॥१३॥
वानरैस्ताडितः सम्यक् दशाननमुपागतः । प्रहसन् रावणः प्राह पीडितः किं परैः शुक ॥१४॥
रावणस्य वचः श्रुत्वा शुको वचनमब्रवीत् । सागरस्योत्तरे तीरेऽब्रुवं ते वचनं यथा ॥
तत उत्प्लुत्य कपयो गृहीत्वा मां क्षणात्ततः ॥१५॥

वाराणसी से गंगाजल लाकर रामेश्वर महादेव का अभिषेक करे और जलपात्र को समुद्र में फेंक दे तो निःसन्देह वह ब्रह्मत्व को प्राप्त करता है ॥ ३–४ ॥ यह जनश्रुति है कि वानर सत्तम नल ने प्रथम दिन चौदह योजन, द्वितीय दिन बीस योजन, तृतीय दिन इक्कीस योजन, चतुर्थ दिन बाईस योजन और पञ्चम दिन तेईस योजन सेतु का निर्माण किया था ॥५–७॥

उसी सेतु से वानरगण शीघ्र ही सौ योजन विस्तृत समुद्र को पार किये थे। पुनः असङ्ख्य वानर-वीर सुवेलपर्वत को घेर लिये ॥ ८ ॥ श्रीरामचन्द्रजी और लक्ष्मणजी हनुमान एवं अङ्गद के स्कन्धों पर बैठकर उस महान् पर्वत पर चढ़ गये ॥ ९ ॥ वे अतिविस्तीर्ण, नाना ध्वजाओं युक्त विचित्र प्रासादों तथा सुवर्ण निर्मित परकोटों और तोरणों से सुसज्जित लङ्कापुरी को देखे ॥ १० ॥ वह चारो ओर से खाइयों, शतघ्नियों (तोपों) तथा सङ्क्रमों से सुशोभित है। उस लङ्का के एक राजभवन के ऊपर अति विस्तृत भाग में रावण अपने मन्त्रिगणों के साथ बैठा है। उसके दसों शिरों पर दस मुकुट सुशोभित हैं। वह काले मेघ की द्युति वाला नीलाद्रि शिखर के समान है ॥ ११–१२ ॥ अनेक रत्नदण्ड तथा श्वेतछत्र सुशोभित हैं; उसी समय भगवान श्रीराम के द्वारा छोड़ा हुआ शुकनाम का राक्षस वानरों से भली भाँति मार खाकर रावण के पास पहुचा। उसे देखकर हँसते हुए रावण उससे पूछा—"शुक क्या शत्रुओं द्वारा तुझे कष्ट पहुँचाया गया है ? ॥ १३–१४ ॥

रावण का यह कथन सुनकर शुक बोला—सागर के उत्तर तटपर जाकर आपका संदेश ज्यों मैं सुनाने

मुष्टिभिर्नखदन्तैश्च हन्तुं लोप्तुं प्रचक्रमुः । ततो मां राम रक्षेति क्रोशन्तं रघुपुङ्गवः ॥१६॥
विसृज्यतामिति प्राह विसृष्टोऽहं कपीश्वरैः । ततोऽहमागतो भीत्या दृष्ट्वा तद्वानरं बलम् ॥१७॥
राक्षसानां बलौघस्य वानरेन्द्रबलस्य च । नैतयोर्विद्यते सन्धिर्देवदानवयोरिव ॥१८॥
पुरप्राकारमायान्ति क्षिप्रमेकतरं कुरु । सीतां वाऽस्मै प्रयच्छाशु युद्धं वा दीयतां प्रभो १९
मामाह रामस्त्वं ब्रूहि रावणं मद्वचः शुक । यद्बलं च समाश्रित्य सीतां मे हृतवानसि ॥२०॥
तद्दर्शय यथाकामं ससैन्यः सहबान्धवः । श्वः काले नगरीं लङ्कां सप्राकारां सतोरणाम् ।२१
राक्षसं च बलं पश्य शरैर्विध्वंसितं मया । घोररोषमहं मोक्ष्ये बलं धारय रावण ॥२२॥
इत्युक्त्वोपरराामाथ रामः कमललोचनः । एकस्थानगता यत्र चत्वारः पुरुषर्षभाः ॥२३॥
श्रीरामो लक्ष्मणश्चैव सुग्रीवश्च विभीषणः । एत एव समर्थास्ते लङ्कां नाशयितुं प्रभो ॥२४॥
उत्पाट्य भस्मीकरणे सर्वे तिष्ठन्तु वानराः । तस्य यादृग् बलं दृष्टं रूपं प्रहरणानि च ॥२५॥
वधिष्यति पुरं सर्वमेकस्तिष्ठन्तु ते त्रयः । पश्य वानरसेनां तामसंख्यातां प्रपूरिताम् ॥२६॥
गर्जन्ति वानरास्तत्र पश्य पर्वतसन्निभाः । न शक्यास्ते गणयितुं प्राधान्येन ब्रवीमि ते ।२७॥

लगा तब क्षणभर में ही वानरगण उछलकर मुझे पकड़ लिये और घूँसों, नखों तथा दाँतों से मारने तथा लुप्त करने लगे। तत्पश्चात् हे 'राम ! मेरी रक्षा कीजिये ! यह मुझे पुकारते हुए सुनकर रघुश्रेष्ठ राम बोले कि 'इसे छोड़ दो' अत एव वे वानरगण मुझे छोड़ दिये। तदनन्तर वानरों की महती सेना देखकर अति भयभीत हो यहाँ आया हूँ ॥ १५–१७ ॥ मेरे विचार से तो देव और दानवों के समान राक्षसों और वानरों की सेना में किसी प्रकार की तुलना नहीं हो सकती ॥ १८ ॥

हे प्रभो ! शीघ्र ही वे नगर के परकोटे पर आने वाले हैं। आप या तो सीता को दे दीजिये या युद्ध करें इस दोनों में से एक कार्य आप करें ॥ १९ ॥ श्रीराम ने मुझसे कहा है कि शुक ! रावण से मेरा सन्देश सुनाना कि वह जिस शक्ति के बल पर मेरी सीता का हरण किया है वह विधिवत् अपनी सेना और बन्धु-बान्धवों सहित मुझे दिखलायेगा। तू कल ही तोरणादि के सहित लंकापुरी और राक्षसी सेना को मेरे बाणों से विध्वस्त देखेगा। रावण ! मैं भयंकर क्रोध उस समय छोड़ूँगा; तू अपने पौरुष को स्थिर रखना ॥ २०–२२ ॥ यह कहकर कमलनयन भगवान राम चुप हो गये। हे प्रभो ! वानरगण तो पृथक् ही रहें, एक स्थान पर श्रीराम, लक्ष्मण, सुग्रीव और विभीषण ये चार पुरुष रहें तो लङ्का को उखाड़कर भस्म और नष्ट करने के लिये पर्याप्त हैं। उनकी जैसी शक्ति मैं देखा हूँ, उससे प्रतीत होता है कि वे तीनों पृथक् ही रहें केवल अकेले राम ही समस्त नगर को नष्ट कर सकते हैं। चारो ओर फैली हुई असङ्ख्य वानरों की सेना को आप देखिये ॥ २३–२६ ॥

पर्वत के समान वानर यत्र-तत्र गर्जना कर रहें हैं, आप देखिये। उनकी गणना नहीं की जा सकती; अतएव प्रमुख वानरों को दिखलाता हूँ ॥ २७ ॥ यह जो सामने वानर लङ्का की ओर देखकर गर्जना कर रहा

एष योभिऽमुखो लङ्कां नर्दंस्तिष्ठति वानरः । यूथपानां सहस्राणां शतेन परिवारितः ॥२८॥
सुग्रीवसेनाधिपतिर्नीलो नामाग्निनन्दनः । एष पर्वतशृङ्गाभः पद्मकिञ्जल्कसन्निभः ॥२९॥
स्फोटयत्यभिसंरब्धो लाङ्गूलं च पुनः पुनः । युवराजोऽङ्गदो नाम वालिपुत्रोऽतिवीर्यवान् ३०।
येन दृष्टा जनकजा रामस्यातीव वल्लभा । हनूमानेष विख्यातो हतो येन तवात्मजः ॥३१॥
श्वेतो रजतसंकाशो महाबुद्धिपराक्रमः । तूर्णं सुग्रीवमागम्य पुनर्गच्छति वानरः ॥३२॥
यस्त्वेष सिंहसंकाशः पश्यत्यतुलविक्रमः । रम्भो नाम महासत्त्वो लङ्कां नाशयितुं क्षमः ।३३।
एष पश्यति वै लङ्कां दिधक्षन्निव वानरः । शरभो नाम राजेन्द्र कोटियूथपनायकः ॥३४॥
पनसश्च महावीर्यो मैन्दश्च द्विविदस्तथा । नलश्च सेतुकर्तासौ विश्वकर्मसुतो बली ॥३५॥
वानराणां वर्णने वा सङ्ख्याने वा क ईश्वरः । शूराः सर्वे महाकायाः सर्वे युद्धाभिकाङ्क्षिणः ॥३६।
शक्ताः सर्वे चूर्णयितुं लङ्कां रक्षोगणैः सह । एतेषां बलसङ्ख्यानं प्रत्येकं वच्मि ते शृणु ॥३७॥
एषां कोटिसहस्राणि नव पञ्च च सप्त च । तथा शङ्खसहस्राणि तथार्बुदशतानि च ॥३८॥
सुग्रीवसचिवानां ते बलमेतत्प्रकीर्तितम् । अन्येषां तु बलं नाहं वक्तुं शक्तोऽस्मि रावण ३९
रामो न मानुषः साक्षादादिनारायणः परः । सीता साक्षाज्जगद्धेतुश्चिच्छक्तिर्जगदात्मिका ।४०।

है वह एक लाख वानरों यूथपतियों से घिरा हुआ है; वह अग्निनन्दन 'नील' कमल-केसर की कान्ति वाला पर्वत के समान विशालकाय वानरराज सुग्रीव का सेनापति है। वह क्रोध से बारम्बार अपनी पूँछ फटकार रहा है वह अति बलवान् बालिपुत्र युवराज अङ्गद है ॥ २८–३० ॥ यह वानर जो राम की अति प्रिया जनक किशोरी सीताजी को देखा और आपके पुत्र को मारा वह वही विख्यात वीर हनुमान है ॥३१॥ चान्दी के समान शुक्ल वर्ण की कान्ति वाला जो अति शीघ्रता से सुग्रीव के समीप आकर पुनः लौट जा रहा है, जो महाबुद्धिमान् पुरुषार्थी और सिंह के समान अतुलित बलशाली वानर इधर देख रहा है वह 'रम्भ' नामक वानर अकेला ही लंका को नष्ट करने में समर्थ है ॥ ३२–३३ ॥ हे राजेन्द्र। यह जो लंका को जलाने की भाँति इधर देख रहा है वह करोड़ यूथपतियों का नामक 'शरभ है ॥ ३ ॥ इसके अतिरिक्त महाबलशाली पनस, मैन्द, द्विविद, और सेतु का निर्माण करने वाला विश्वकर्मा प्राक महाबलशाली नल हैं। ये सब प्रमुख योद्धा हैं ॥ ३५ ॥

वानरों का वर्णन करने अथवा संख्या जिनने में कौन समर्थ है, ये सभी शूरवीर, महाकाय और युद्ध की ईच्छा वाले हैं ॥ ३६ ॥ राक्षसों सहित लंका को चूर्ण करने में ये सभी समर्थ हैं। इन सबों के प्रत्येक का बल बर्णन करता सुनिये ॥ ३७ ॥ इनमें से प्रत्येक के आधिपत्य में इक्कीस हजार करोड़, हजारों शङ्ख, और सैकड़ों अरब सेना है ॥ ३८ ॥

मैं तो सुग्रीव के मन्त्रियों की सेना का ही वर्णन किया। हे रावण! इनके अतिरिक्त अन्य सेना को गिनने में मैं सर्वथा असमर्थ हूँ ॥ ३९ ॥ राम मनुष्य नहीं हैं बल्कि साक्षात् आदि नारायण परमात्मा हैं

ताभ्यामेव समुत्पन्नं जगत्स्थावरजङ्गमम् । तस्माद्रामश्च सीता च जगतस्तस्थुषश्च तौ ॥४१॥
पितरौ पृथिवीपाल तयोर्वैरी कथं भवेत् । अजानता त्वयाऽऽनीता जगन्मातैव जानकी ।४२।
क्षणनाशिनि संसारे शरीरे क्षणभङ्गुरे । पञ्चभूतात्मके राजंश्चतुर्विंशतितत्त्वके ॥४३॥
मलमांसास्थिदुर्गन्धभूयिष्ठेऽहंकृतालये । कैवास्था व्यतिरिक्तस्य काये तव जडात्मके ।४४।
यत्कृते ब्रह्महत्यादिपातकानि कृतानि ते । भोगभोक्ता तु यो देहः स देहोऽत्र पतिष्यति ४५
पुण्यपापे समायातो जीवेन सुखदुःखयोः । करणदेहयोगादिनाऽऽत्मनः कुरुतोऽनिशम् ४६।
यावद्देहोऽस्मि कर्तास्मीत्यात्माऽहंकुरुतेऽवशः । अध्यासात्तावदेव स्याज्जन्मनाशादिसम्भवः ४७।
तस्मात्त्वं त्यज देहादावभिमानं महामते । आत्मातिनिर्मलः शुद्धो विज्ञानात्माऽचलोऽव्ययः
स्वाज्ञानवशतो बन्धं प्रतिपद्य विमुह्यति । तस्मात्त्वं शुद्धभावेन ज्ञात्वात्मानं सदा स्मर ।४९
विरतिं भज सर्वत्र पुत्रदारगृहादिषु । निरयेष्वपि भोगः स्याच्छ्वशूकरतनावपि ॥५०॥
देहं लब्ध्वा विवेकाढ्यं द्विजत्वं च विशेषतः । तत्रापि भारते वर्षे कर्मभूमौ सुदुर्लभम् ॥५१॥
को विद्वानात्मसात्कृत्वा देहं भोगानुगो भवेत् । अतस्त्वं ब्राह्मणो भूत्वा पौलस्त्यतनयश्च सन्

और श्रीसीताजी जगत् की कारणशक्ति साक्षात् जगदात्मिका चित् शक्ति हैं ॥ ४० ॥ इन दोनों से ही स्थावर-जङ्गम संसार उत्पन्न है । अत-एव श्रीराम और सीता स्थावर-जङ्गम इस जगत् के माता-पिता हैं । हे पृथिवीपाल ! कोई उनका शत्रु कैसे हो सकता है ? विना जाने ही जगन्माता जानकीजी को आप ले आये हैं ॥ ४१–४२ ॥ हे राजन् ! क्षण भर में नष्ट हो जाने वाले संसार में चौबीस तत्त्वों वाला, क्षणभंगुर पाञ्च भौतिक शरीर में मल, मांस, हड्डी आदि दुर्गन्धित पदार्थों की अधिकता है और जो अहङ्कार का आश्रय स्थान जडरूप है उसमें आप क्या विश्वास करते हैं ? आप इससे तो सर्वथा भिन्न हैं ॥ ४३–४४ ॥ जिसके लिये आप ब्रह्महत्यादि अनेकों पाप किये हैं वह सम्पूर्ण भोगों का भोक्ता शरीर यहीं पड़ा रह जायेगा ॥ ४५ ॥ सुख-दुःख के कारण रूप पुण्य-पाप जीव के साथ ही जाते हैं तथा देह के सम्बन्ध आदि के द्वारा जीव को दिन-रात सुख-दुःख की प्राप्ति कराते हैं ॥ ४६ ॥ अज्ञानजनित अध्यास से 'मैं देह हूँ' 'मैं कर्त्ता हूँ' इस प्रकार का जब जीव अभिमान करता है तब उसके वश होकर जन्म-मृत्यु आदि भोगना पड़ता है ॥ ४७ ॥ अत-एव हे महामते ! आप देहजनित अभिमान छोड़ दीजिये । आत्मा अत्यन्त निर्मल, शुद्धस्वरूप, विज्ञान-मय, अविचल और अविकारी है ॥ ४८ ॥ अज्ञानवश आत्मा बन्धन में पड़कर मोह को प्राप्त करता है । अत-एव आत्मा को शुद्ध भाव से जानकर आप उसका नित्य स्मरण कीजिये ॥ ४९ ॥ भोग कुकर-शूकर आदि योनियों और नरकादि में भी प्राप्त हो सकते हैं । अत-एव पुत्र, स्त्री, गृह आदि सभी ऐश्वर्यों से आप विरत हो जाइये ॥ ५० ॥ विवेक बुद्धि युक्त मानव शरीर उसमें भी विशेष रूप से द्विजत्व और अति दुर्लभ कर्मभूमि भारतवर्ष में जन्म प्राप्तकर वह कौन बुद्धिमान् होगा जो देहादि में ही आत्मबुद्धि रखकर भोगों का सेवन करेगा ? अत-एव आप पुलस्त्य तनय विश्रवा के पुत्र हो, ब्राह्मण शरीर प्राप्त कर अज्ञानी की भाँति इन

अज्ञानीव सदा भोगाननुधावसि किं मुधा । इतः परं वा त्यक्त्वा त्वं सर्वसङ्गं समाश्रय ।५३।
राममेव परात्मानं भक्तिभावेन सर्वदा । सीतां समर्प्य रामाय तत्पादानुचरो भव ॥५४॥
विमुक्तः सर्वपापेभ्यो विष्णुलोकं प्रयास्यसि ।
नोचेद्गमिष्यसेऽधोऽधः पुनरावृत्तिवर्जितः । अङ्गीकुरुष्व मद्वाक्यं हितमेव वदामि ते ॥५५॥

सत्सङ्गतिं कुरु भजस्व हरिं शरण्यं श्रीराघवं मरकतोपलकान्तिकान्तम् ।
सीतासमेतमनिशं धृतचापबाणं सुग्रीवलक्ष्मणविभीषणसेविताङ्घ्रिम् ॥५६॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे चतुर्थः सर्गः ॥४॥

## पञ्चम सर्ग

शुक का पूर्वचरित्र, माल्यवान का रावण को समझाना तथा वानर-रावण-संग्राम

श्रीमहादेव उवाच

श्रुत्वा शुकमुखोद्गीतं वाक्यमज्ञाननाशनम् । रावणः क्रोधताम्राक्षो दहन्निव तमब्रवीत् ॥१॥
अनुजीव्य सुदुर्बुद्धे गुरुवद्भाषसे कथम् । शासिताऽहं त्रिजगतां त्वं मां शिक्षन्न लज्जसे ।२

भोगों के पीछे व्यर्थ ही हमेशा दौड़ते रहते हैं ? अब आप आज से ही सबका सङ्ग छोड़कर भक्तिपूर्वक परमात्मा राम का ही सदा आश्रय ग्रहण कीजिये और श्रीसीताजी को भगवान् श्रीराम को देकर उनके चरणारविन्द की सेवा कीजिये ॥ ५१–५४ ॥ यह करने पर आप सम्पूर्ण पापों से मुक्त होकर विष्णुलोक को प्राप्त होंगे, नहीं तो ऊर्ध्व गमन से रहित हो उत्तरोत्तर अधोलोक में ही जाते रहेंगे। आप मेरा कथन स्वीकार कीजिये, मैं आपके हित की बात कहता हूँ ॥ ५५ ॥ हे रावण ! हमेशा आप सतसङ्ग कीजिये तथा मरकत मणि की कान्ति के समान शरीर वाले, सुग्रीव, लक्ष्मण और विभीषण जिनके चरणारविन्द के सेवा कर रहे हैं उन शरणागत वत्सल, धनुष बाण धारण करनेवाले श्रीसीताजी सहित श्रीरघुनाथजी का भजन कीजिये ॥ ५६ ॥

इति श्रीअध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-
पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया
सहितः चतुर्थसर्गः परिपूर्णः ॥ ४ ॥

श्रीमहादेवजी ने कहा—( हे पार्वति ! ) शुक के मुख से कहे हुए अज्ञान नाशक इन वचनों को सुनकर क्रोध से जलता हुआ आँखें लाल कर रावण बोला ॥ १ ॥ रे दुर्बुद्धे ! मेरे द्वारा ही जीवित रहकर गुरुवत् तू मुझे उपदेश कैसे देता है ? त्रिलोकी का शासन करनेवाला मैं हूँ ; मुझे शिक्षा देने में तुझे लज्जा

इदानीमेव हन्मि त्वां किंतु पूर्वकृतं तव। स्मरामि तेन रक्षामि त्वां यद्यपि वधोचितम् ॥३॥
इतो गच्छ विमूढत्वमेवं श्रोतुं न मे क्षमम्। महाप्रसाद इत्युक्त्वा वेपमानो गृहं ययौ ॥४॥
शुकोऽपि ब्राह्मणः पूर्वं ब्रह्मिष्ठो ब्रह्मवित्तमः। वानप्रस्थविधानेन वने तिष्ठन् स्वकर्मकृत् ॥५॥
देवानामभिवृद्ध्यर्थं विनाशाय सुरद्विषाम्। चकार यज्ञविततिमविच्छिन्नां महामतिः ॥६॥
राक्षसानां विरोधोऽभूच्छुको देवहितोद्यतः। वज्रदंष्ट्र इति ख्यातस्तत्रैको राक्षसो महान् ॥७॥
अन्तरं प्रेप्सुरातिष्ठच्छुकापकरणोद्यतः। कदाचिदागतोऽगस्त्यस्तस्याश्रमपदं मुनेः ॥८॥
तेन सम्पूजितोऽगस्त्यो भोजनार्थं निमन्त्रितः। गते स्नातुं मुनौ कुम्भसम्भवे प्राप्य चान्तरम् ९।
अगस्त्यरूपधृक् सोऽपि राक्षसः शुकमब्रवीत्। यदि दास्यसि मे ब्रह्मन् भोजनं देहि सामिषम् ॥
बहुकालं न भुक्तं मे मांसं छागाङ्गसम्भवम्। तथेति कारयामास मांसभोज्यं सविस्तरम् ॥११॥
उपविष्टे मुनौ भोक्तुं राक्षसोऽतीव सुन्दरम्। शुकभार्यावपुर्धृत्वा तां चान्तर्मोहयन् खलः ॥१२॥
नरमांसं ददौ तस्मै सुपक्कं बहुविस्तरम्। दत्त्वैवान्तर्दधे रक्षस्ततो दृष्ट्वा चुकोप सः ॥१३॥
अमेध्यं मानुषं मांसमगस्त्यः शुकमब्रवीत्। अभक्ष्यं मानुषं मांसं दत्तवानसि दुर्मते ॥१४॥

नहीं आती ? ॥ २ ॥ मैं तुझे अभी मारने वाला हूँ, किन्तु तुम्हारे पूर्वकृत्यों को स्मरण कर मैं तुझे अभी छोड़ देता हूँ ॥ ३ ॥ रे मूढ़ ! यहाँ से तुम चले जाओ। इस तरह की बातों को मैं नहीं सुनना चाहता। यह महाप्रासाद है यह कहकर काँपता हुआ शुक अपने घर चला गया ॥ ४ ॥ पूर्वजन्म में शुक भी वेदज्ञ एवं ब्रह्मवेत्ता ब्राह्मण था और वानप्रस्थ विधि के अनुसार अपना कर्म करता हुआ वन में रहता था ॥ ५ ॥ ये महामति देवताओं की वृद्धि और दैत्यों का नाश के लिये लगातार अनेक बड़े-बड़े यज्ञ किये ॥ ६ ॥ अत-एव देवताओं के हित में रहने से दैत्यों का शुक से विरोध हो गया। उस समय वज्रदंष्ट्र नामक एक महान् राक्षस शुक का अपकार करने हेतु समय की प्रतीक्षा करने लगा। एक समय महर्षि अगस्त्यजी मुनिवर शुक के आश्रम पर पधारे ॥ ७–८ ॥ तब अगस्त्यजी की पूजा कर मुनिवर शुकजी उन्हें भोजन के लिए आमन्त्रित किये। महर्षि अगस्त्यजी जब स्नान के लिये गये थे तब वज्रदंष्ट्र नामक राक्षस अगस्त्यजी का रूप धारण कर शुक के पास आकर बोला—ब्रह्मन् ! आप मुझे यदि भोजन कराना चाहते हैं तो माँस युक्त अन्न खिलाइये ॥ ९–१० ॥

बहुत दिनों से मैं छाग ( बकरा ) का मांस नहीं खाया हूँ। जैसी आज्ञा, यह कहकर शुकजी विस्तार-पूर्वक मांसयुक्त भोजन बनवाये ॥ ११ ॥ मुनिवर अगस्त्यजी के भोजन पर बैठने पर वह राक्षस शुक की पत्नी का अतिसुन्दर रूप धारण किया तथा शुक की स्त्री को आश्रम के भीतर मूर्च्छित कर विविध भाँति निर्मित नरमाँस भोजन हेतु, मुनिवर को दिया। भोजन देकर वह राक्षस अन्तर्ध्यान हो गया। तब अभक्ष्य नरमाँस देखकर मुनिवर अगस्त्यजी अति क्रोधित हो शुक से बोले—दुर्मते ! अभक्ष्य नरमाँस खाने हेतु मुझे दिये हो; अत एव मनुष्य भोजी राक्षस तू हो जाओ। अगस्त्यजी का यह शाप सुनकर डरते-डरते शुक ने

मह्यं त्वं राक्षसो भूत्वा तिष्ठ त्वं मानुषाशनः। इति शप्तः पुरो भीत्या प्राहागस्त्यं मुने त्वया १५
इदानीं भाषितं मेऽद्य मांसं देहीति विस्तरम्। तथैव दत्तं मे देव किं मे शापं प्रदास्यसि ॥१६॥
श्रुत्वा शुकस्य वचनं मुहूर्तं ध्यानमास्थितः। ज्ञात्वा रक्षःकृतं सर्वं ततः प्राह शुकं सुधीः ।१७॥
तवापकारिणा सर्वं राक्षसेन कृतं त्विदम्। अविचार्यैव मे दत्तः शापस्ते मुनिसत्तम ॥१८॥
तथापि मे वचोऽमोघमेवमेव भविष्यति। राक्षसं वपुरास्थाय रावणस्य सहायकृत् ॥१९॥
तिष्ठ तावद्यदा रामो दशाननवधाय हि। आगमिष्यति लङ्कायाः समीपं वानरैः सह ॥२०॥
प्रेषितो रावणेन त्वं चारो भूत्वा रघूत्तमम्। दृष्ट्वा शापाद्विनिर्मुक्तो बोधयित्वा च रावणम् ।२१।
तत्त्वज्ञानं ततो मुक्तः परं पदमवाप्स्यसि। इत्युक्तोऽगस्त्यमुनिना शुको ब्राह्मणसत्तमः ॥२२॥
बभूव राक्षसः सद्यो रावणं प्राप्य संस्थितः। इदानीं चाररूपेण दृष्ट्वा रामं सहानुजम् ॥२३॥
रावणं तत्त्वविज्ञानं बोधयित्वा पुनर्द्रुतम्। पूर्ववद्ब्राह्मणो भूत्वा स्थितो वैखानसैः सह ।२४॥
ततः समागमद्वृद्धो माल्यवान् राक्षसो महान्। बुद्धिमान्नीतिनिपुणो राज्ञो मातुः प्रियः पिता २५
प्राह तं राक्षसं वीरं प्रशान्तेनान्तरात्मना। शृणु राजन्वचो मेऽद्य श्रुत्वा कुरु यथेप्सितम् २६
यदा प्रविष्टा नगरीं जानकी रामवल्लभा। तदादि पुर्यां दृश्यन्ते निमित्तानि दशानन ॥२७॥

कहा—मुने! अभी आप मुझे विविध प्रकार के मांस खाने को दो, यह कहे हैं; हे देव! आपके आज्ञानुसार ही मैं आपको मांस खाने हेतु दिया हूँ; पुनः आप मुझे शाप क्यों दे रहे हैं? ॥ ११–१६ ॥ शुक का यह कथन सुन मुहूर्त्तमात्र ध्यानस्थ हो महामति अगस्त्यजी राक्षस के सब कृत्य को जानकर शुक से बोले ॥१७॥ हे मुनिसत्तम्! यह सबकुछ तुम्हारा अपकार करने वाला राक्षस किया है। विना विचार किये ही मैंने तुम्हें शाप दे दिया ॥ १८ ॥

परन्तु मेरा वचन व्यर्थ जाने वाला नहीं हैं। अत एव ऐसा ही होगा। अत एव तुम राक्षस का शरीर धारण कर तब तक रावण की सहायता करो जब तक उसका नाश करने हेतु श्रीरामचन्द्रजी वानरों की सेना के साथ लङ्का के समीप न आ जायँ ॥ १९–२० ॥ तदनन्तर रावण से प्रेषित हो रावण का दूत होकर तुम श्रीरामचन्द्रजी के पास जाओगे और उनका दर्शन कर शाप से मुक्त हो जाओगे। पुनः रावण को तत्त्व ज्ञान का उपदेश देकर मुक्त हो परमपद को प्राप्त करोगे। अगस्त्यजी के यह कहने पर वह ब्राह्मण राक्षस होकर रावण के पास आकर रहने लगा। इस समय दूत रूप में अनुज लक्ष्मण सहित भगवान श्रीराम का दर्शन कर तथा रावण को तत्त्व ज्ञान का उपदेश देकर शीघ्र ही पूर्ववत् ब्राह्मण का शरीर प्राप्तकर वानप्रस्थों के साथ रहने लगे ॥ २१–२४ ॥

तत्पश्चात् राजा रावण की माता का प्रियपिता नीतिनिपुण, बुद्धिमान् माल्यवान् नामक वयोवृद्ध महा राक्षस वहाँ आया ॥ २५ ॥ वह प्रशान्तमन राक्षस वीर रावण से बोला—हे राजन्! आप मेरा कथन सुनें; सुनकर जैसी आपकी ईच्छा हो वैसा करें ॥ २६ ॥ हे दशानन! जबसे रामवल्लभा जानकी का

घोराणि नाशहेतूनि तानि मे वदतः शृणु । खरस्तनितनिर्घोषा मेघा अतिभयङ्कराः ॥२८॥
शोणितेनाभिवर्षन्ति लङ्कामुष्णेन सर्वदा । रुदन्ति देवलिङ्गानि स्विद्यन्ति प्रचलन्ति च ।२९।
कालिका पाण्डुरैर्दन्तैः प्रहसत्यग्रतः स्थिता । खरा गोषु प्रजायन्ते मूषका नकुलैः सह ॥३०॥
मार्जारेण तु युध्यन्ति पन्नगा गरुडेन तु । करालो विकटो मुण्डः पुरुषः कृष्णपिङ्गलः ॥३१॥
कालो गृहाणि सर्वेषां काले काले त्ववेक्षते । एतान्यन्यानि दृश्यन्ते निमित्तान्युद्भवन्ति च ।३२।
अतः कुलस्य रक्षार्थं शान्तिं कुरु दशानन । सीतां सत्कृत्य सधनां रामायाशु प्रयच्छ भोः ३३
रामं नारायणं विद्धि विद्वेषं त्यज राघवे । तत्पादपोतमाश्रित्य ज्ञानिनो भवसागरम् ॥३४॥
तरन्ति भक्तिपूतान्तास्ततो रामो न मानुषः । भजश्च भक्तिभावेन रामं सर्वहृदालयम् ॥३५॥
यद्यपि त्वं दुराचारो भक्त्या पूतो भविष्यसि । मद्वाक्यं कुरु राजेन्द्र कुलकौशलहेतवे ॥३६॥
तत्तु माल्यवतो वाक्यं हितमुक्तं दशाननः । न मर्षयति दुष्टात्मा कालस्य वशमागतः ॥३७॥
मानवं कृपणं राममेकं शाखामृगाश्रयम् । समर्थं मन्यसे केन हीनं पित्रा मुनिप्रियम् ॥३८॥
रामेण प्रेषितो नूनं भाषसे त्वमनर्गलम् । गच्छ वृद्धोऽसि बन्धुस्त्वं सोढं सर्वं त्वयोदितम्

लङ्कापुरी में प्रवेश हुआ है तब नगर में नाश हेतु अनेक विपरीत शकुन दिखायी दे रहे हैं उसे मैं कहता हूँ आप सुनें—अति भयङ्कर मेघ अति कड़क के साथ गर्जते और लङ्का के ऊपर गर्म-गर्म रुधिर की वर्षा करते हैं। देवमूर्त्तियाँ रोतीं हैं; उनके शरीर में पसीना आ जाता है और अपने स्थान से वे स्खलित हो जातीं हैं ॥ २७–२८ ॥ राक्षसों के सामने पीला-पीला दाँत निकालकर कालिका हँसती है; गौओं के गदहा पैदा हो रहें हैं और मूषक न्योला तथा मार्जार के साथ युद्ध कर रहे हैं; और सर्प गरुड़ के साथ युद्ध कर रहे हैं। कराल, विकट, कृष्ण-पिङ्गल वर्ण, मुण्डितकेश कालपुरुष समय-समय पर सभी राक्षसों के घर दिखायी देता है। इसके अतिरिक्त अनेक अपशकुन हो रहें हैं ॥ ३०–३२ ॥

अत एव हे दशानन! अपने कुल की रक्षा हेतु इनकी शान्ति कीजिये और शीघ्र ही सत्कार पूर्वक विपुल धन के साथ सीता को रघुनाथजी को दे दीजिये ॥ ३३ ॥ राम को साक्षात् आदि नारायण समझकर उनसे विद्वेष छोड़ दीजिये। उनके चरणारविन्दरूपी नौका का आश्रय लेकर ज्ञानी लोग भवसागर से पार हो जाते हैं। अत एव साधारण पुरुष नहीं हैं। सबके अन्तः करण में विद्यमान श्रीरामचन्द्रजी को भक्ति भाव से आप भजन कीजिये ॥ ३४–३५ ॥ यदि आप दुराचारी हैं किन्तु उनकी भक्ति से आप पवित्र हो जायँगे। हे राजेन्द्र! कुल की रक्षा के लिये आप मेरा वाक्य मान लीजिये ॥ ३६ ॥ परन्तु दशानन के लिये माल्यवान् का हितकर वाक्य काल के वशीभूत दुष्टात्मा रावण को अच्छा नहीं लगा ॥ ३७ ॥ रावण बोला—मनुष्य राम जो कृपण है एवं बन्दरों का आश्रय लिया है पिता से घर से निकाला गया उसे किस बात में समर्थवान् मानते हो; वह मुनियों का प्रिय हो सकता है ॥ ३८ ॥

प्रतीत होता है तू राम के द्वारा ही प्रेषित है। अत एव अनर्गल बोला रहें हो। जाओ तू वृद्ध और

इतो मत्कर्णपदवीं दहत्येतद्वचस्तव । इत्युक्त्वा सर्वसचिवैः सहितः प्रस्थितस्तदा ॥४०
प्रासादाग्रे समासीनः पश्यन्वानरसैनिकान् । युद्धायायोजयत्सर्वराक्षसान्समुपस्थितान् ॥४१॥
रामोऽपि धनुरादाय लक्ष्मणेन समाहृतम् । दृष्ट्वा रावणमासीनं कोपेन कलुषीकृतः ॥४२॥
किरीटिनं समासीनं मन्त्रिभिः परिवेष्टितम् । शशाङ्कार्धनिभेनैव बाणेनैकेन राघवः ॥४३॥
श्वेतच्छत्रसहस्राणि किरीटदशकं तथा । चिच्छेद निमिषार्धेन तदद्भुतमिवाभवत् ॥४४॥
लज्जितो रावणस्तूर्णं विवेश भवनं स्वकम् । आहूय राक्षसान् सर्वान्प्रहस्तप्रमुखान् खलः ।४५।
वानरैः सह युद्धाय नोदयामास सत्वरः । ततो भेरीमृदङ्गाद्यैः पणवानकगोमुखैः ॥४६॥
महिषोष्ट्रैः खरैः सिंहैर्द्वीपिभिः कृतवाहनाः । खड्गशूलधनुःपाशयष्टितोमरशक्तिभिः ॥४७॥
लक्षिताः सर्वतो लङ्कां प्रतिद्वारमुपाययुः । तत्पूर्वमेव रामेण नोदिता वानरर्षभाः ।४८।
उद्यम्य गिरिशृङ्गाणि शिखराणि महान्ति च । तरूंश्चोत्पाट्य विविधान्युद्धाय हरियूथपाः ॥४९॥
प्रेक्षमाणा रावणस्य तान्यनीकानि भागशः । राघवप्रियकामार्थं लङ्कामारुरुहुस्तदा ॥५०॥
ते द्रुमैः पर्वताग्रैश्च मुष्टिभिश्च प्लवङ्गमाः । ततः सहस्रयूथाश्च कोटियूथाश्च यूथपाः ॥५१॥
कोटीशतयुताश्चान्ये रुरुधुर्नगरं भृशम् । आप्लवन्तः प्लवन्तश्च गर्जन्तश्च प्लवङ्गमाः ॥५२॥
रामो जयत्यतिबलो लक्ष्मणश्च महाबलः । राजा जयति सुग्रीवो राघवेणानुपालितः ॥५३॥

सम्बन्धी हो अत-एव तुम्हारे द्वारा कहा गया मैं सबकुछ सहन कर लिया ॥ ३९ ॥ अब तुम्हारे वाक्य मेरे कानों को जला रहे हैं । यह कहकर अपने सभी मन्त्रियों के साथ वह चल दिया ॥ ४० ॥ वह अपने महल के सर्वोच्च भवन में बैठकर वानर सैनिकों को देखता हुआ उपस्थित सभी राक्षसों को युद्ध के लिए नियुक्त करने लगा ॥ ४१ ॥ श्रीरामचन्द्रजी भी रावण को बैठा हुआ देखकर अति क्रोधित हो लक्ष्मण के द्वारा लाया हुआ धनुष उठाये । रावण अपने शिरपर अनेक मुकुट धारण कर मन्त्रियों से घिरा हुआ बैठा था । आधे निमेष में ही भगवान् श्रीराम अर्धचन्द्राकार बाण से हजारों श्वेत-छत्र तथा दशो मुकुट काट दिये, यह अति आश्चर्य ही हो गया ॥ ४२–४४ ॥

तदनन्तर लज्जित होकर रावण अपने घर में प्रवेश किया और वह खल प्रहस्तादि प्रमुख राक्षसों को बुलाकर वानरों के साथ शीघ्र ही युद्ध के लिये आज्ञा दे दिया । तब भेरी, मृदङ्ग, पणव, आनक और गोमुख आदि बाद्यों के साथ भैंसों, ऊँटों, गदहों और सिंहों तथा व्याघ्रों पर चढ़कर खड्ग, शूल, धनुष, पाश, यष्टि, तोमर, शक्ति आदि अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित होकर राक्षस गण लंका के प्रत्येक द्वार पर आ गये । भगवान् श्रीरामचन्द्रजी वानरों को पहले ही युद्ध के लिये आज्ञा दे दिये थे ॥ ४५–४८ ॥ वे वानर उछलते-कूदते और गर्जते हुए वृक्ष, पर्वत शिखर तथा मुष्ठियाँ तान कर नगर को चारो ओर से घेर लिये । इनमें कोई सहस्त्रयूथपति, कोई कोटियूथपति और कोई शत कोटि यूथपति थे ॥ ५१–५२ ॥ अतिबली श्रीराम और

इत्येवं घोषयन्तश्च समं युयुधिरेऽरिभिः। हनूमानङ्गदश्चैव कुमुदो नील एव च॥५४॥
नलश्च शरभश्चैव मैन्दो द्विविद एव च। जाम्बवान्दधिवक्त्रश्च केशरी तार एव च॥५५॥
अन्ये च बलिनः सर्वे यूथपाश्च प्लवङ्गमाः।
द्वाराण्युत्प्लुत्य लङ्कायाः सर्वतो रुरुधुर्भृशम्। तदा वृक्षैर्महाकायाः पर्वताग्रैश्च वानराः॥५६॥
निजघ्नुस्तानि रक्षांसि नखैर्दन्तैश्च वेगिताः। राक्षसाश्च तदा भीमा द्वारेभ्यः सर्वतो रुषा॥५७॥
निर्गत्य भिन्दिपालैश्च खड्गैः शूलैः परश्वधैः। निजघ्नुर्वानरानीकं महाकाया महाबलाः॥५८॥
राक्षसांश्च तथा जघ्नुर्वानरा जितकाशिनः। तदा बभूव समरो मांसशोणितकर्दमः॥५९॥
रक्षसां वानराणां च सम्बभूवाद्भुतोपमः। ते हयैश्च गजैश्चैव रथैः काञ्चनसन्निभैः॥६०॥
रक्षोव्याघ्रा युयुधिरे नादयन्तो दिशो दश। राक्षसाश्च कपीन्द्राश्च परस्परजयैषिणः॥६१॥
राक्षसान्वानरा जघ्नुर्वानरांश्चैव राक्षसाः। रामेण विष्णुना दृष्टा हरयो दिविजांशजाः॥६२॥
बभूवुर्बलिनो हृष्टास्तदा पीतामृता इव। सीताभिमर्शपापेन रावणेनाभिपालितान्॥६३॥
हतश्रीकान्हतबलान् राक्षसान् जघ्नुरोजसा। चतुर्थांशावशेषेण निहतं राक्षसं बलम्॥६४॥
स्वसैन्यं निहतं दृष्ट्वा मेघनादोऽथ दुष्टधीः। ब्रह्मदत्तवरः श्रीमानन्तर्धानं गतोऽसुरः॥६५॥

महाबली लक्ष्मण की जय हो, श्रीरघुनाथजी से आरक्षित राजा सुग्रीव की जय हो॥ ५३॥ इस प्रकार कहते हुए वे शत्रुओं से लड़ने लगे। हनुमान, अङ्गद, कुमुद, नील, नल, शरभ, मैन्द, द्विविद, जाम्बवान्, दधिमुख, केसरी, तार तथा अन्य सभी बलवान् वानर और यूथपतिगण उछल-कूदकर लङ्का के सभी द्वारों को चारो ओर से घेर लिये। तदनन्तर महाकाय वानरगण वृक्ष, पर्वतशिखर, नख और दाँतों से अति शीघ्रता से उन राक्षसों को मारने लगे। तब भीमपराक्रम महाबली, विशाल शरीर वाले राक्षसगण अतिक्रोध से सब द्वारों से निकलकर भिन्दिपाल, खड्ग, शूल, परशु आदि विविध अस्त्र-शास्त्रों से वानरी सेनापर प्रहार करने लगे॥ ५४–५८॥

इसी समय विजयी वानरवीर भी राक्षसों को मारने लगे। उस समय राक्षसों और वानरों का अद्भुत युद्ध हुआ। उस समराङ्गण में मांस और खून से कीचड़ हो गया। व्याघ्र के समान वीर राक्षस घोड़ों, हाथियों और सुवर्णमय रथों पर चढ़कर दसों दिशाओं को शब्दायमान करते हुए लड़ रहे थे। राक्षस और वानरवीर एक दूसरे को जीतने की ईच्छा रखने वाले थे॥ ५९–६१॥ वानरगण राक्षसों को मारने लगे और राक्षसगण वानरों को मारने लगे। विष्णु भगवान रूप श्रीरामजी की दृष्टि पड़ने से सभी देवताओं के अंश वानरगण अमृतपान की भाँति हर्षित हो अति बलशाली हो गये और सीता को हरण के समय स्पर्श करने के कारण महापापी रावण से पालित होने से तेज रहित हुए बलहीन राक्षसों को मारने लगे। धीरे-धीरे नष्ट होकर राक्षसों की सेना केवल चौथाई ही रह गई॥ ६२–६४॥ तब दुष्ट बुद्धि वाला राक्षस मेघनाद अपने सेना का नाश देखकर ब्रह्मा के वरदान से प्राप्त श्रीवाला अन्तर्धान हो गया॥ ६५॥

सर्वास्त्रकुशलो व्योम्नि ब्रह्मास्त्रेण समन्ततः । नानाविधानि शस्त्राणि वानरानीकमर्दयन् ॥६६॥
ववर्ष शरजालानि तदद्भुतमिवाभवत् । रामोऽपि मानयन्ब्राह्ममस्त्रविदां वरः ॥६७॥
क्षणं तूष्णीमुवासाथ ददर्श पतितं बलम् । वानराणां रघुश्रेष्ठश्चुकोपानलसन्निभः ॥६८॥
चापमानय सौमित्रे ब्रह्मास्त्रेणासुरं क्षणात् । भस्मीकरोमि मे पश्य बलमद्य रघूत्तम ॥६९॥
मेघनादोऽपि तच्छ्रुत्वा रामवाक्यमतन्द्रितः । तूर्णं जगाम नगरं मायया मायिकोऽसुरः ॥७०॥
पतितं वानरानीकं दृष्ट्वा रामोऽतिदुःखितः । ऊवाच मारुतिं शीघ्रं गत्वा क्षीरमहोदधिम् ॥७१॥
तत्र द्रोणगिरिर्नाम दिव्यौषधिसमुद्भवः । तमानय द्रुतं गत्वा सञ्जीवय महामते ॥७२॥
वानरौघान्महासत्त्वान्कीर्तिस्ते सुस्थिरा भवेत् । आज्ञाप्रमाणमित्युक्त्वा जगामानिलनन्दनः ७३
आनीय च गिरिं सर्वान्वानरान्वानरर्षभः । जीवयित्वा पुनस्तत्र स्थापयित्वा ययौ द्रुतम् ७४
पूर्ववद्भैरवं नादं वानराणां बलौघतः । श्रुत्वा विस्मयमापन्नो रावणो वाक्यमब्रवीत् ।७५।
राघवो मे महान् शत्रुः प्राप्तो देवविनिर्मितः । हन्तुं तं समरे शीघ्रं गच्छन्तु मम यूथपाः ॥७६॥
मन्त्रिणो बान्धवाः शूरा ये च मत्प्रियकाङ्क्षिणः। सर्वे गच्छन्तु युद्धाय त्वरितं मम शासनात् ७७॥
ये न गच्छन्ति युद्धाय भीरवः प्राणविप्लवात्। तान्हनिष्याम्यहं सर्वान्मच्छासनपराङ्मुखान् ७८॥

सर्व अस्त्र विशारद वह दैत्य आकाश में स्थित हो चारो ओर से ब्रह्मास्त्र द्वारा वानरों की सेना को दलित करता हुआ अनेक प्रकार के अस्त्र-शस्त्र बरसाने लगा। यह एक अद्भुत ही हुआ। अस्त्र वेत्ताओं में श्रेष्ठ भगवान् श्रीराम ब्रह्मास्त्र की मर्यादा रखने के लिए क्षण मात्र चुप हो वानरी सेना का पतन देखते रहे। तब कोप से अग्नि के समान प्रज्ज्वलित रघुश्रेष्ठ बोले—लक्ष्मण ! धनुष लाओ, ब्रह्मास्त्र से मैं इस असुर को अभी भस्म कर देता हूँ। रघुश्रेष्ठ ! मेरा पराक्रम देखो ॥ ६६–६९ ॥ अतन्द्रित महामायावी, दैत्य मेघनाद श्रीरामचन्द्रजी का यह कथन सुनकर मायापूर्वक शीघ्र अपने नगर को चला गया ॥ ७० ॥ वानरी सेना का पतन देख अतिदुःखित हो श्रीरामचन्द्रजी हनुमान से कहे—हनुमान् ! शीघ्र ही क्षीर सागर पर जाओ वहाँ पर द्रोणगिरि नामक पर्वत पर दिव्य औषधियाँ उत्पन्न होतीं हैं। महामते ! उन्हें शीघ्र लाकर महापराक्रमी वानरयूथों को जीवित करो। इससे तुम्हारी अविचल कीर्त्ति होगी। 'तथा इति' यह कह पवनसुत हनुमानजी चल दिये ॥ ७१–७३ ॥

शीघ्र उसपर्वत को लाकर सभी वानरों को जीवित कर उसे पुनः वहीं रख आये ॥ ७४ ॥ तदनन्तर पूर्ववत् वानरी सेना का भयानक शब्द सुनकर अति विस्मित हो रावण कहने लगा ॥ ७५ ॥ देवताओं द्वारा निर्मित यह राम मेरा महान् शत्रु है। उसे युद्ध में मारने के लिये मेरे सेनापति, मन्त्री, बन्धुगण और मेरा प्रिय चाहने वाले शूरवीर मेरी आज्ञा से शीघ्र जायें ॥ ७६–७७ ॥ जो भीरू अथवा प्राणों के भय से युद्ध के लिये नहीं जायेंगे, मेरी आज्ञा न मानने वाले उन्हें मैं ही मार दूँगा ॥ ७८ ॥ रावण का यह कथन सुनकर अतिकाय, प्रहस्त, महानाद, महोदर, देवशत्रु, निकुम्भ, देवान्तक और नरान्तक आदि रणकुशल

तच्छ्रुत्वा भयसन्त्रस्ता निर्जग्मू रणकोविदाः । अतिकायः प्रहस्तश्च महानादमहोदरौ ॥७९॥
देवशत्रुर्निकुम्भश्च देवान्तकनरान्तकौ । अपरे बलिनः सर्वे ययुर्युद्धाय वानरैः ॥८०॥
एते चान्ये च बहवः शूराः शतसहस्रशः । प्रविश्य वानरं सैन्यं ममन्थुर्बलदर्पिताः ॥८१॥
भुशुण्डीभिन्दिपालैश्च बाणैः खड्गैः परश्वधैः । अन्यैश्च विविधैरस्त्रैर्निजघ्नुर्हरियूथपान् ॥८२॥
ते पादपैः पर्वताग्रैर्नखदंष्ट्रैश्च मुष्टिभिः । प्राणैर्विमोचयामासुः सर्वराक्षसयूथपान् ॥८३॥
रामेण निहताः केचित्सुग्रीवेण तथापरे । हनूमता चाङ्गदेन लक्ष्मणेन महात्मना ॥
यूथपैर्वानराणां ते निहताः सर्वराक्षसाः ॥८४॥
रामतेजः समाविश्य वानरा बलिनोऽभवन् । रामशक्तिविहीनानामेवं शक्तिः कुतो भवेत् ॥८५॥
सर्वेश्वरः सर्वमयो विधाता मायामनुष्यत्वविडम्बनेन ।
सदा चिदानन्दमयोऽपि रामो युद्धादिलीलां वितनोति मायाम् ॥८६॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे पञ्चमः सर्गः ॥५॥

---

शूरवीर और सभी बलवान् योद्धा भय से वानरों के साथ युद्ध करने के लिए चल दिये ।। ७९–८० ।। ये और अनेकों शूरवीर अपने बल के गर्व उन्मत्त होकर वानरों की सेना में प्रवेश कर वानरों की सेना को दलित करने लगे ।। ८१ ।।

भुशुण्डी, भिन्दिपाल, बाण, खड्ग, परशु आदि विविध आयुधों से वे वानर यूथपतियों पर प्रहार करने लगे ।। ८२ ।। वानरवीर भी वृक्ष, पर्वत, शिला, नख, दाँत तथा घूसों से सभी राक्षस यूथपतियों को प्राणहीन करने लगे ।। ८३ ।। कोई राक्षस श्रीराम के द्वारा, कोई सुग्रीव के द्वारा, कोई हनुमान तथा कोई अङ्गद और कोई महामना लक्ष्मण के द्वारा मारे गये और कोई अन्यान्य वानर यूथपतियों के द्वारा मारे गये। इस प्रकार सभी राक्षस मारे गये ।। ८० ।। श्रीरामचन्द्रजी का तेज समाविष्ट होने से सभी वानरगण अति प्रबल हो रहे थे। श्रीरामचन्द्रजी की शक्ति से रहित होने पर इस प्रकार की शक्ति इन्हें कैसे हो सकती थी ।।८५।। भगवान् श्रीरामचन्द्रजी सर्वेश्वर, सर्वमय, विधाता और सदा चिदानन्दस्वरूप हैं; तथापि माया के द्वारा मनुष्य रूप का अनुशरण करते हुए वे अपनी माया से युद्धादि की लीला विस्तार पूर्वक करते थे ।। ८६ ।।

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः पञ्चमसर्गः परिपूर्णः ।। ५ ।।

---

## षष्ठ सर्ग

लक्ष्मण की मूर्च्छा, राम-रावण संग्राम, हनुमानजी का औषधि लेने के लिये प्रस्थान और रावण-कालनेमि का संवाद

श्रीमहादेव उवाच

श्रुत्वा युद्धे बलं नष्टमतिकायमुखं महत् । रावणो दुःखसन्तप्तः क्रोधेन महताऽऽवृतः ॥१॥
निधायेन्द्रजितं लङ्कारक्षणार्थं महाद्युतिः । स्वयं जगाम युद्धाय रामेण सह राक्षसः ॥ २ ॥
दिव्यं स्यन्दनमारुह्य सर्वशस्त्रास्त्रसंयुतम् । राममेवाभिदुद्राव राक्षसेन्द्रो महाबलः ॥३॥
वानरान्बहुशो हत्वा बाणैराशीविषोपमैः । पातयामास सुग्रीवप्रमुखान्यूथनायकान् ॥४॥
गदापाणिं महासत्त्वं तत्र दृष्ट्वा विभीषणम् । उत्ससर्ज महाशक्तिं मयदत्तां विभीषणे ॥५॥
तामापतन्तीमालोक्य विभीषणविघातिनीम् । दत्ताभयोऽयं रामेण वधार्हो नायमासुरः ॥६॥
इत्युक्त्वा लक्ष्मणो भीमं चापमादाय वीर्यवान् । विभीषणस्य पुरतः स्थितोऽकम्प इवाचलः ॥७॥
सा शक्तिर्लक्ष्मणतनुं विवेशामोघशक्तितः । यावन्त्यः शक्तयो लोके मायायाः सम्भवन्ति हि ८
तासामाधारभूतस्य लक्ष्मणस्य महात्मनः । मायाशक्त्या भवेत्किं वा शेषांशस्य हरेस्तनोः ।९॥
तथापि मानुषं भावमापन्नस्तदनुव्रतः । मूर्च्छितः पतितो भूमौ तमादातुं दशाननः ॥१०॥
हस्तैस्तोलयितुं शक्तो न बभूवातिविस्मितः । सर्वस्य जगतः सारं विराजं परमेश्वरम् ॥११॥

श्री महादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) युद्ध में अतिकाय प्रमुख राक्षसों की महती सेना का नष्ट होना सुनकर रावण अति दुःखित हो महान् क्रोध से भर गया ॥ १ ॥ इन्द्रजित को लङ्का की रक्षा हेतु आज्ञा देकर वह महातेजस्वी राक्षस स्वयं श्रीरामचन्द्रजी से युद्ध के लिये चला ॥ २ ॥ वह महाबली राक्षसेन्द्र सम्पूर्ण शस्त्रास्त्र से सुसज्जित हो एक दिव्यरथ पर सवार होकर श्रीरामचन्द्रजी के तरफ दौड़ा ॥ ३ ॥ सर्प के समान अपने विषैले बाणों से मारकर सुग्रीवादि प्रमुख यूथपतियों को गिरा दिया ॥ ४ ॥ वहाँ पर महापराक्रमी हाथ में गदा लिये खड़े विभीषण को देखकर वह मयदानव द्वारा प्रदत्त महाशक्ति को छोड़ा ॥ ५ ॥ उसे विभीषण का नाश करने के लिये आते हुए देखकर यह श्रीरामचन्द्रजी के द्वारा अभय प्रदत्त है, अतएव यह असुर वधार्ह नहीं है; यह कहते हुए महावीर्यवान् लक्ष्मण अपना प्रचण्ड धनुष लेकर विभीषण के सामने पर्वत के समान अचल होकर स्थित हो गये ॥ ६–७ ॥

वह शक्ति अमोघ होने से लक्ष्मणजी के शरीर में प्रवेश कर गयी। माया से संसार में जितनी शक्तियाँ होती हैं उन सबके आधार भूत महात्मा लक्ष्मणजी के उनसे क्या अनिष्ट हो सकता है, क्योंकि लक्ष्मणजी भगवान् श्री हरि के स्वरूप शेषनाग के अंशावतार हैं ॥ ८–९ ॥ परन्तु मनुष्य भाव का अनुशरण करने से वे उस शक्ति के लगने पर मूर्च्छित हो पृथ्वी पर गिर पड़े। उन्हें ले जाने के लिये रावण अपने हाथों से उठाने में समर्थ नहीं हुआ तो अतिविस्मित हुआ। सम्पूर्ण संसार के सारतत्त्व परमेश्वर विराट-

कथं लोकाश्रयं विष्णुं तोलयेल्लघुराक्षसः । ग्रहीतुकामं सौमित्रिं रावणं वीक्ष्य मारुतिः ॥१२॥
आजघानोरसि क्रुद्धो वज्रकल्पेन मुष्टिना । तेन मुष्टिप्रहारेण जानुभ्यामपतद्भुवि ॥१३॥
आस्यैश्च नेत्रश्रवणैरुद्वमन् रुधिरं बहु । विघूर्णमाननयनो रथोपस्थ उपाविशत् ॥१४॥
अथ लक्ष्मणमादाय हनूमान् रावणार्दितम् । आनयद्रामसामीप्यं बाहुभ्यां परिगृह्य तम् ॥१५॥
हनूमतः सुहृत्त्वेन भक्त्या च परमेश्वरः । लघुत्वमगमद्देवो गुरूणां गुरुरप्यजः ॥१६॥
सा शक्तिरपि तं त्यक्त्वा ज्ञात्वा नारायणांशजम् । रावणस्य रथं प्रागाद्रावणोऽपि शनैस्ततः ॥
संज्ञामवाप्य जग्राह बाणासनमथो रुषा । राममेवाभिदुद्राव दृष्ट्वा रामोऽपि तं क्रुधा ॥१८॥
आरुह्य जगतां नाथो हनूमन्तं महाबलम् । रथस्थं रावणं दृष्ट्वा अभिदुद्राव राघवः ॥१९॥
ज्याशब्दमकरोत्तीव्रं वज्रनिष्पेषनिष्ठुरम् । रामो गम्भीरया वाचा राक्षसेन्द्रमुवाच ह ॥२०॥
राक्षसाधम तिष्ठाद्य क्व गमिष्यसि मे पुरः । कृत्वापराधमेवं मे सर्वत्र समदर्शिनः ॥२१॥
येन बाणेन निहता राक्षसास्ते जनालये । तेनैव त्वां हनिष्यामि तिष्ठाद्य मम गोचरे ॥२२॥
श्रीरामस्य वचः श्रुत्वा रावणो मारुतात्मजम् । वहन्तं राघवं सङ्ख्ये शरैस्तीक्ष्णैरताडयत् ॥२३॥

पुरुष अखिल लोकाधार विष्णु को एक क्षुद्र राक्षस किस प्रकार उठा सकता है। रावण लक्ष्मणजी को ले जाना चाहता है यह देखकर अति क्रोधित हो हनुमान जी रावण के छाती में वज्र के समान एक घूँसा मारे। उसके आघात से घुटने के बल रावण पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥ १०–१३॥ वह अपने मुख नेत्र तथा कानों से अत्यधिक रुधिर वमन करता हुआ चकराती हुई आँखों से अपने रथ के पिछले भाग में बैठ गया ॥ १४ ॥ तब रावण द्वारा आहत लक्ष्मणजी को अपनी भुजाओं पर उठाकर श्रीहनुमानजी श्रीरघुनाथजी के पास ले गये ॥ १५ ॥

अजन्मा और प्रकाश स्वरूप परमेश्वर लक्ष्मणजी गुरुतम होने पर भी सौहार्द्र और भक्ति सम्पन्न होने से श्रीहनुमानजी के लिये हल्का से हल्का हो गये ॥ १६ ॥ श्रीलक्ष्मणजी को साक्षात् नारायण का अंश समझकर वह शक्ति पुनः रावण के पास लौट गयी। रावण को धीरे धीरे जब होश हुआ तो अति क्रोधित हो वह अपना धनुष उठाकर श्रीरामचन्द्रजी की ओर दौड़ा। उसे अपने तरफ आता हुआ देखकर जगत्पति भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अति क्रोधित हो महाबली हनुमानजी के कन्धे पर चढ़कर रथ में रावण को बैठा हुआ देखकर रावण के तरफ दौड़े ॥ १७–१९ ॥ वज्र को भी चूर्ण करने वाले भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अपनी धनुष की प्रत्यञ्चा से कठोर शब्द किये और अतिगम्भीर वाणी से राक्षसेन्द्र रावण से बोले ॥ २० ॥ रे राक्षसाधम ! सर्वत्र समदर्शी का इस प्रकार का अपराधकर तू कहाँ जा सकता है ? ॥ २१ ॥ अरे ! तू मेरे सामने खड़ा रह, जिस बाण से मैं जन स्थान में तेरे सभी राक्षसों को मारा था, उसी बाण से आज तुझे मार डालूँगा ॥ २२ ॥

वह श्रीरामचन्द्रजी का यह कथन सुनकर उन्हें ले चलने वाले हनुमानजी को अति तीव्र बाण

हतस्यापि शरैस्तीक्ष्णैर्वायुसूनोः स्वतेजसा । व्यवर्धत पुनस्तेजो ननर्द च महाकपिः ॥२४॥
ततो दृष्ट्वा हनूमन्तं सव्रणं रघुसत्तमः । क्रोधमाहारयामास कालरुद्र इवापरः ॥२५॥
साश्वं रथं ध्वजं सूतं शस्त्रौघं धनुरञ्जसा । छत्रं पताकां तरसा चिच्छेद शितसायकैः ॥२६॥
ततो महाशरेणाशु रावणं रघुसत्तमः । विव्याध वज्रकल्पेन पाकारिरिव पर्वतम् ॥२७॥
रामबाणहतो वीरश्चचाल च मुमोह च । हस्तान्निपतितश्चापस्तं समीक्ष्य रघूत्तमः ॥२८॥
अर्धचन्द्रेण चिच्छेद तत्किरीटं रविप्रभम् । अनुजानामि गच्छ त्वमिदानीं बाणपीडितः ।२९॥
प्रविश्य लङ्कामाश्वास्य श्वः पश्यसि बलं मम । रामबाणेन संविद्धो हतदर्पोऽथ रावणः ॥३०॥
महत्या लज्जया युक्तो लङ्कां प्राविशदातुरः । रामोऽपि लक्ष्मणं दृष्ट्वा मुर्च्छितं पतितं भुवि ।३१॥
मानुषत्वमुपाश्रित्य लीलयानुशुशोच ह । ततः प्राह हनूमन्तं वत्स जीवय लक्ष्मणम् ॥३२॥
महौषधीः समानीय पूर्ववद्वानरानपि । तथेति राघवेणोक्तो जगामाशु महाकपिः ॥३३॥
हनूमान्वायुवेगेन क्षणात्तीर्त्वा महोदधिम् । एतस्मिन्नन्तरे चारा रावणाय न्यवेदयन् ।३४॥
रामेण प्रेषितो देव हनूमान् क्षीरसागरम् । गतो नेतुं लक्ष्मणस्य जीवनार्थं महौषधीः ॥३५॥

मारा ।। २३ ।। परन्तु रावण के तीव्र बाणों के लगने पर भी मारुतात्मज हनुमान जी अपने तेज के प्रभाव से आगे बढ़ते ही गये और अति जोर से गर्जना करने लगे ।। २४ ।। हनुमानजी को क्षत-विक्षत देखकर श्रीरघुनाथजी दूसरे काल रूद्र के समान भयङ्कर क्रोध धारण किये ।। २५ ।। वे अपने तीक्ष्ण बाणों से अति-शीघ्र सुगमता पूर्वक रावण के घोड़ों सहित रथ, ध्वजा, सारथी, शस्त्रसमूह, धनुष, छत्र-पताका आदि को काट दिये ।। २६ ।। पुनः पर्वतों पर इन्द्र के आक्रमण की भाँति अपने वज्रतुल्य महाबाण से रावण को वेध दिये ।। २७ ।। श्रीरघुनाथजी का बाण लगते ही वह विचलित हो मुर्च्छित हो गया और उसके हाथ से धनुष छूट गया । उसकी यह दशा देखकर श्रीरघुनाथजी एक अर्धचन्द्राकार बाण से सूर्य के समान तेजस्वी उसके मुकुट को काट दिये और बोले—रावण ! मेरे बाण से तू व्यथित हो, अत-एव मेरी आज्ञा से तू जाओ ।। २८–२९ ।।

लंका में आज जाकर विश्राम करो और कल पुनः मेरा पराक्रम देखना । तदनन्तर श्रीरामचन्द्रजी के बाणों से विद्ध होने से रावण का सारा घमण्ड चूर्ण हो गया और लज्जित तथा व्याकुल हो वह लङ्का में प्रवेश किया । श्रीरामचन्द्रजी भी मूर्च्छित हो पृथ्वी पर पड़े लक्ष्मणजी को देखकर मनुष्य भाव से शोक करने लगे और हनुमानजी से बोले—वत्स ! पूर्ववत् द्रोणाचल से महौषधि लाकर लक्ष्मण और वानरों को जीवित करो । इस प्रकार श्रीरघुनाथजी के कहने पर महाकपि हनुमानजी 'तथा इति' यह कहकर क्षणभर में ही महासागर को पार कर वायुवेग से चले । इसी समय रावण के गुप्तचर रावण से बोले ।। ३०–३४ ॥ स्वामिन् ! राम ने महौषधि लाने हेतु हनुमान को क्षीर समुद्र भेजा है और वह लक्ष्मण को जीवित करने हेतु महौषधि लाने के लिये गया है ॥ ३५ ।।

श्रुत्वा तच्चारवचनं राजा चिन्तापरोऽभवत् । जगाम रात्रावेकाकी कालनेमिगृहं क्षणात् ॥३६॥
गृहागतं समालोक्य रावणं विस्मयान्वितः ।
कालनेमिरुवाचेदं प्राञ्जलिर्भयविह्वलः । अर्घ्यादिकं ततः कृत्वा रावणस्याग्रतः स्थितः ।३७।
किं ते करोमि राजेन्द्र किमागमनकारणम् । कालनेमिमुवाचेदं रावणो दुःखपीडितः ॥३८॥
ममापि कालवशतः कष्टमेतदुपस्थितम् । मया शक्त्या हतो वीरो लक्ष्मणः पतितो भुवि ३९।
तं जीवयितुमानेतुमोषधीर्हनुमान् गतः । यथा तस्य भवेद्विघ्नं तथा कुरु महामते ॥४०॥
मायया मुनिवेषेण मोहयस्व महाकपिम् । कालात्ययो यथा भूयात्तथा कृत्वैहि मन्दिरे ।४१।
रावणस्य वचः श्रुत्वा कालनेमिरुवाच तम् । रावणेश वचो मेऽद्य शृणु धारय तत्त्वतः ॥४२॥
प्रियं ते करवाण्येव न प्राणान् धारयाम्यहम् । मारीचस्य यथारण्ये पुराभून्मृगरूपिणः ॥४३॥
तथैव मे न सन्देहो भविष्यति दशानन । हताः पुत्राश्च पौत्राश्च बान्धवा राक्षसाश्च ते ४४
घातयित्वाऽसुरकुलं जीवितेनापि किं तव । राज्येन वा सीतया वा किं देहेन जडात्मना ॥४५।
सीतां प्रयच्छ रामाय राज्यं देहि विभीषणे । वनं याहि महाबाहो रम्यं मुनिगणाश्रयम् ॥४६॥
स्नात्वा प्रातः शुभजले कृत्वा सन्ध्यादिकाः क्रियाः । तत एकान्तमाश्रित्य सुखासनपरिग्रहः ४७
विसृज्य सर्वतः सङ्गमितरान्विषयान्बहिः । बहिःप्रवृत्ताक्षगणं शनैः प्रत्यक् प्रवाहय ॥४८॥

गुप्तचर का यह कथन सुनकर राक्षसाधिप रावण अति चिन्तित हो कालनेमि के घर गया ॥ ३६ ॥ अपने घर रावण को आया देखकर वह अति विस्मित हुआ और अर्घ्यादि से उसकी पूजाकर रावण के सामने खड़ा होकर भयभीत हो हाथ जोड़कर रावण से बोला—हे राजेन्द्र ! आपका आगमन कैसे हुआ ? मैं आपका कौन सा कार्य करूँ ? तब दुःख से पीड़ित हो रावण कालनेमि से बोला ॥ ३८ ॥ काल के वश मुझे भी यह कष्ट उपस्थित हो गया है । मेरे शक्ति से आहत होकर वीर लक्ष्मण पृथ्वी पर पड़ा है ॥ ३९ ॥ उसे जीवित करने हेतु महौषधि लाने के लिये हनुमान गया है । हे महामते ! जिस प्रकार उसका विघ्न हो वह यत्न तुम करो ॥ ४० ॥ तुम मुनि का वेष धारण कर उस महाकपि को मोहित करना और समय व्यतीत हो जाने पर पुनः तुम अपने घर चले आना ॥ ४१ ॥ रावण का यह कथन सुनकर कालनेमि रावण से बोला—महाराज रावण ! मेरा कथन सुनकर और तत्त्वपूर्वक समझकर उसे धारण कीजिये ॥ ४२ ॥

मैं अपना प्राण देकर भी आपका प्रिय करूँगा, परन्तु हे दशानन ! दण्डकारण्य में मृगरूपधारी मारीच का जो हाल हुआ निःसन्देह मेरा भी वही होगा । आपके पुत्र-पौत्र, बन्धु-बान्धव आदि राक्षस मारे गये । अपने असुर कुल का नाशकर जीवन, राज्य, सीता अथवा जड शरीर से ही क्या लाभ ? ॥ ४५ ॥ हे महाबाहो ! आप श्रीरामचन्द्रजी को सीता और विभीषण को राज्य देकर मुनिजन सेवित सुरम्य तपोवन में जाइये ॥ ४६ ॥ वहाँ पर प्रातः काल शुद्ध जल से स्नान और सन्ध्यावन्दनादि नित्यकर्मों से निवृत्त हो एकान्त में सुखमय आसन पर बैठिये ॥ ४७ ॥ सर्वसङ्ग रहित हो बाह्यविषयों का त्याग कर बाह्यवृत्ति वाली इन्द्रियों

प्रकृतेर्भिन्नमात्मानं विचारय सदानघ। चराचरं जगत्कृत्स्नं देहबुद्धीन्द्रियादिकम् ॥४९॥
आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं दृश्यते श्रूयते च यत्। सैषा प्रकृतिरित्युक्ता सैव मायेति कीर्तिता ॥५०॥
सर्गस्थितिविनाशानां जगद्वृक्षस्य कारणम्। लोहितश्वेतकृष्णादि प्रजाः सृजति सर्वदा ॥५१॥
कामक्रोधादिपुत्राद्यान्हिंसातृष्णादिकन्यकाः। मोहयन्त्यनिशं देवमात्मानं स्वगुणैर्विभुम् ॥५२॥
कर्तृत्वभोक्तृत्वमुखान् स्वगुणानात्मनीश्वरे। आरोप्य स्ववशं कृत्वा तेन क्रीडति सर्वदा ॥५३॥
शुद्धोऽप्यात्मा यया युक्तः पश्यतीव सदा बहिः। विस्मृत्य च स्वमात्मानं मायागुणविमोहितः५४
यदा सद्गुरुणा युक्तो बोध्यते बोधरूपिणा। निवृत्तदृष्टिरात्मानं पश्यत्येव सदा स्फुटम् ॥५५॥
जीवन्मुक्तः सदा देही मुच्यते प्राकृतैर्गुणैः। त्वमप्येवं सदात्मानं विचार्य नियतेन्द्रियः ॥५६॥
प्रकृतेरन्यमात्मानं ज्ञात्वा मुक्तो भविष्यसि। ध्यातुं यद्यसमर्थोऽसि सगुणं देवमाश्रय ॥५७॥
हृत्पद्मकर्णिके स्वर्णपीठे मणिगणान्विते। मृदुश्लक्ष्णतरे तत्र जानक्या सह संस्थितम् ॥५८॥
वीरासनं विशालाक्षं विद्युत्पुञ्जनिभाम्बरम्। किरीटहारकेयूरकौस्तुभादिभिरन्वितम् ॥५९॥

को अन्तर्मुख कीजिये ॥ ४८ ॥ हे अनघ! सदा अपने आत्मा को प्रकृत्ति से भिन्न विचार कीजिये। देह, बुद्धि, इन्द्रियादि युक्त सम्पूर्ण चराचरविश्व ब्रह्म से लेकर कीट पर्यन्त दृश्य और सुनायी पड़ने वाला सब प्रकृति ही है। वही प्रकृति माया भी कही जाती है ॥ ४९–५० ॥

वह माया जगद्वृक्ष के निरन्तर उत्पत्ति, स्थिति और विनाश का कारण रूप श्वेत (सात्त्विक), लोहित (राजस), कृष्ण (तामस) प्रजा उत्पन्न करती है ॥ ५१ ॥ तथा च वह माया अपने गुणों से निरन्तर सर्वव्यापक आत्मा को मोहित कर काम, क्रोध आदि पुत्रों, हिंसा-तृष्णा आदि कन्याओं को उत्पन्न करती है ॥ ५२ ॥ वह अपने ईश्वर आत्मा में कर्तृत्व, भोक्तृत्व आदि अपने गुणों को आरोपित कर अपने वशीभूत कर हमेशा उससे क्रीडा करती है ॥ ५३ ॥ माया से युक्त होकर ही आत्मा माया के गुणों से मोहित होकर अपने स्वरूप को भूल जाता है और नित्य शुद्ध होता हुआ भी हमेशा बाह्य विषयों को ही देखता रहता है ॥ ५४ ॥ जब सद्गुरु से साक्षात्कार होता है तब गुरु अपने निर्मल ज्ञानदृष्टि से जीव को जाग्रत करते हैं। तब वह बाह्यविषयों से अपनी दृष्टि को हटाकर अपने को स्पष्ट देखता है ॥ ५५ ॥ तथा च यह देह-धारी जीवन्मुक्त होकर प्रकृति के गुणों से मुक्त हो जाता है।

हे रावण! आप संयत होकर इसी प्रकार अपने वास्तविक आत्मस्वरूप का चिन्तन कीजिये ॥ ५६ ॥ अत एव आप प्रकृति से पृथक् आत्मा को समझकर मुक्त हो जायेंगे और आप इस प्रकार ध्यान करने में असमर्थ हों तो सगुण ब्रह्म का आश्रय लीजिये ॥ ५७ ॥ सगुण ब्रह्म के उपासना की विधिनिम्नाङ्कित है— हृत्कमल की कणिकाओं में मणिमय अतिमृदुल और स्वच्छ सुवर्ण सिंहासन पर जो श्रीजानकीजी सहित विराजमान हैं तथा वीरासन से बैठे हैं और जिनके नेत्र अतिविशाल तथा वस्त्र विद्युल्लता की भाँति तेजोमय हैं तथा जो किरीट, हार, केयूर एवं कौस्तुभमणि धारण किये हुए हैं और नूपुर, कटक, वनमाला आदि से

नूपुरैः कटकैर्भान्तं तथैव वनमालया। लक्ष्मणेन धनुर्द्वन्द्वकरेण परिसेवितम् ॥६०॥
एवं ध्यात्वा सदात्मानं रामं सर्वहृदि स्थितम्। भक्त्या परमया युक्तो मुच्यते नात्र संशयः ॥६१॥
शृणु वै चरितं तस्य भक्तैर्नित्यमनन्यधीः। एवं चेत्कृतपूर्वाणि पापानि च महान्त्यपि ॥
क्षणादेव विनश्यन्ति यथाऽग्नेस्तूलराशयः ॥६२॥
भजस्व रामं परिपूर्णमेकं विहाय वैरं निजभक्तियुक्तः।
हृदा सदा भावितभावरूपमनामरूपं पुरुषं पुराणम् ॥६३॥
इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे षष्ठः सर्गः ॥६॥



## सप्तम सर्ग

कालनेमि का कपट करना, हनुमानजी द्वारा कालनेमि का वध, लक्ष्मणजी का सचेत होना तथा रावण द्वारा कुम्भकर्ण को जगाना

श्रीमहादेव उवाच

कालनेमिवचः श्रुत्वा रावणोऽमृतसन्निभम्। जज्वाल क्रोधताम्राक्षः सर्पिरद्भिरिवाग्निमत् ॥१॥
निहन्मि त्वां दुरात्मानं मच्छासनपराङ्मुखम्। परैः किञ्चिद्गृहीत्वा त्वं भाषसे रामकिङ्करः ॥२॥

अपूर्व शोभा पा रहे हैं तथा लक्ष्मणजी अपने हाथों में धनुष धारणकर जिनकी सेवा में तत्पर हैं, सर्व हृदय स्थित अपने आत्मस्वरूप उन भगवान् श्रीराम का अतिभक्तिपूर्वक आप निरन्तर ध्यान करने से निःसन्देह मुक्त हो जायेंगे ॥ ५८–६१ ॥

अनन्यबुद्धि से हमेशा उनके भक्तों से उनके पवित्र चरित्र का श्रवण कीजिये। यह करने पर अग्नि से रुई-समूह भस्म होने की भाँति पूर्वकृत महान् पाप क्षणमात्र में भस्म हो जायेंगे ॥ ६२ ॥ सर्वत्र परिपूर्ण अद्वितीय भगवान् श्रीराम के साथ वैरभाव का त्याग कर आत्मप्रेम से नामरूप रहित पुराण पुरुष उनकी आप अपने हृदय में सगुण भाव से हमेशा भजन कीजिये ॥ ६३ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया सहितः षष्ठःसर्गः परिपूर्णः ॥ ६ ॥



श्री महादेवजी बोले—( हे पार्वति! ) अमृत के समान कालनेमि का कथन सुनकर रावण अग्नि से तपाये हुए घी में जल डालने की भाँति क्रोध से जल उठा और उसके आँखें लाल हो गयीं ॥१॥ वह कालनेमि से कहा—रे दुरात्मा! मेरी आज्ञा के विपरीत आचरण वाला तुझे मैं अभी मारता हूँ। प्रतीत होता है शत्रु

कालनेमिरुवाचेदं रावणं देव किं क्रुधा। न रोचते मे वचसं यदि गत्वा करोमि तत् ॥३॥
इत्युक्त्वा प्रययौ शीघ्रं कालनेमिर्महासुरः। नोदितो रावणेनैव हनूमद्विघ्नकारणात् ॥४॥
स गत्वा हिमवत्पार्श्वं तपोवनमकल्पयत्। तत्र शिष्यैः परिवृतो मुनिवेषधरः खलः ॥५॥
गच्छतो मार्गमासाद्य वायुसूनोर्महात्मनः। ततो गत्वा ददर्शाथ हनूमानाश्रमं शुभम् ॥६॥
चिन्तयामास मनसा श्रीमान्पवननन्दनः। पुरा न दृष्टमेतन्मे मुनिमण्डलमुत्तमम् ॥७॥
मार्गो विभ्रंशितो वा मे भ्रमो वा चित्तसम्भवः। यद्वाविश्याश्रमपदं दृष्ट्वा मुनिमशेषतः ॥८॥
पीत्वा जलं ततो यामि द्रोणाचलमनुत्तमम्। इत्युक्त्वा प्रविवेशाथ सर्वतो योजनायतम् ॥९॥
आश्रमं कदलीशालखर्जूरपनसादिभिः। समावृतं पक्वफलैर्नम्रशाखैश्च पादपैः ॥१०॥
वैरभावविनिर्मुक्तं शुद्धं निर्मललक्षणम्। तस्मिन्महाश्रमे रम्ये कालनेमिः स राक्षसः ॥११॥
इन्द्रयोगं समास्थाय चकार शिवपूजनम्। हनूमानभिवाद्याह गौरवेण महासुरम् ॥१२॥
भगवन् रामदूतोऽहं हनूमान्नाम नामतः। रामकार्येण महता क्षीराब्धिं गन्तुमुद्यतः ॥१३॥
तृषा मां बाधते ब्रह्मन्नुदकं कुत्र विद्यते। यथेच्छं पातुमिच्छामि कथ्यतां मे मुनीश्वर ॥१४॥
तच्छ्रुत्वा मारुतेर्वाक्यं कालनेमिस्तमब्रवीत्। कमण्डलुगतं तोयं मम त्वं पातुमर्हसि ॥१५॥

के द्वारा कुछ लेकर राम के दास की भाँति तू बोल रहा है ॥ २ ॥ तदनन्तर कालनेमि ने रावण से कहा—देव! क्रोधित होने से क्या? यदि मेरा कथन उचित नहीं प्रतीत होता, तो मैं जाकर आपके कथनानुसार करता हूँ ॥ ३ ॥ यह कहकर वह महादैत्य कालनेमि रावण के कथनानुसार श्रीहनुमानजी के कार्य में विघ्न उपस्थित करने के लिये शीघ्र ही चल दिया ॥ ४ ॥ हिमवान् पर्वत के समीप जाकर पवनतनय महात्मा हनुमानजी के मार्ग में वह एक तपोवन बनाया और वह दुष्ट वहाँ पर मुनि का वेष धारण कर शिष्यों द्वारा घिरकर बैठ गया। तब वहाँ जाकर हनुमानजी सुन्दर आश्रम को देखे ॥ ५–६ ॥ श्रीमान् पवननन्दन हनुमान जी उसे देखकर मन ही मन सोचने लगे कि मैंने पहले इस उत्तम मुनिमण्डल को देखा नहीं था ॥ ७ ॥ मेरा मार्ग भूल गया है अथवा मेरा चित्त भ्रमित हो गया है? जो भी हो मैं इस आश्रम में जाकर मुनिगण का दर्शन एवं जलपान करूँ, तब पुनः द्रोणाचल पर जाऊँगा। यह विचार कर वे उस आश्रम में गये। वह आश्रम चारों ओर से एक योजन विस्तृत था। वह आश्रम चारों ओर से कदली, शाल, खजूर, पनस आदि से परिपूर्ण और पके हुए फलों से झुके हुए वृक्ष की शाखाओं से युक्त था ॥ ८–१० ॥

वैरभाव रहित शुद्ध और निर्मल उस रम्य आश्रम में राक्षस कालनेमि इन्द्रजाल विद्या का आश्रम कर श्रीशिवजी का पूजन करता था। श्रीहनुमानजी गौरपूर्वक उस महासुर का अभिवादन कर बोले ॥ ११–१२ ॥ भगवन्! हनुमान् नामका मैं श्रीरामचन्द्रजी का दूत हूँ। मैं श्रीरामचन्द्रजी के कार्य के लिये क्षीर सागर में जाने के लिये उद्यत हूँ ॥ १३ ॥ ब्रह्मन् मुझे प्यास सता रही है, मैं यथेच्छ जलपान करना चाहता हूँ। हे मुनीश्वर! आप मुझे जल बतलायें जल कहाँ है? ॥ १४ ॥ हनुमानजी का यह कथन सुनकर कालनेमि

भुङ्क्ष्व चेमानि पक्वानि फलानि तदनन्तरम्। निवसस्व सुखेनात्र निद्रामेहि त्वरास्तु मा ॥१६॥
भूतं भव्यं भविष्यं च जानामि तपसा स्वयम्। उत्थितो लक्ष्मणः सर्वे वानरा रामवीक्षिताः ॥१७॥
तच्छ्रुत्वा हनुमानाह कमण्डलुजलेन मे । न शाम्यत्यधिका तृष्णा ततो दर्शय मे जलम् १८॥
तथेत्याज्ञापयामास बटुं मायाविकल्पितम् । बटो दर्शय विस्तीर्णं वायुसूनोर्जलाशयम् ॥१९॥
निमील्य चाक्षिणी तोयं पीत्वागच्छ ममान्तिकम् । उपदेक्ष्यामि ते मन्त्रं येन द्रक्ष्यसि चौषधीः २०
तथेति दर्शितं शीघ्रं बटुना सलिलाशयम् । प्रविश्य हनुमांस्तोयमपिबन्मीलितेक्षणः ॥२१॥
ततश्चागत्य मकरी महामाया महाकपिम् । अग्रसत्तं महावेगान्मारुतिं घोररूपिणी ॥२२॥
ततो ददर्श हनुमान् ग्रसन्तीं मकरीं रुषा । दारयामास हस्ताभ्यां वदनं सा ममार ह ॥२३॥
ततोऽन्तरिक्षे ददृशे दिव्यरूपवराङ्गना । धान्यमालीति विख्याता हनूमन्तमथाब्रवीत् २४॥
त्वत्प्रसादादहं शापाद्विमुक्तास्मि कपीश्वर । शप्ताहं मुनिना पूर्वमप्सरा कारणान्तरे ॥२५॥
आश्रमे यस्तु ते दृष्टः कालनेमिर्महासुरः । रावणप्रहितो मार्गे विघ्नं कर्तुं तवानघ ॥२६॥
मुनिवेषधरो नासौ मुनिर्विप्रविहिंसकः । जहि दुष्टं गच्छ शीघ्रं द्रोणाचलमनुत्तमम् ।.२७॥

बोला—मेरे कमण्डलु का जल तुम पी सकते हो ॥ १५ ॥ ये सुपक्व फलों को खाकर सुखपूर्वक शयन करो, शीघ्रता मत करो ॥ १६ ॥ मैं अपनी तपस्या से भूत, भविष्य और वर्तमान सबकुछ जानता हूँ । श्रीरामचन्द्रजी के देखने मात्र से लक्ष्मणजी एवं सभी वानर गण उठ गये हैं ॥ १८ ॥ यह सुनकर हनुमानजी बोले—मुझे अधिक प्यास लगी है । अत एव इस कमण्डलु के जल से मेरी तृष्णा नहीं जायेगी । अतएव आप मुझे जलाशय दिखला दें ॥ १८ ॥

'तथा इति' यह कहकर वह माया के ब्रह्मचारी को आज्ञा दिया कि तू हनुमानजी को वह विस्तृत जलाशय दिखला दो ॥ १९ ॥ तब वह हनुमानजी से बोला—तुम नेत्र बन्दकर जलपान करना तदनन्तर शीघ्र मेरे समीप आकर मुझसे मन्त्र का उपदेश लेना जिससे तू औषधि को देख सकोगे ॥ २० ॥ जैसी आज्ञा' यह कहकर ब्रह्मचारी शीघ्र ही हनुमानजी को जलाशय दिखला दिया । उसमें प्रवेश कर हनुमानजी नेत्र बन्द कर जलपान करने लगे ॥ २१ ॥ तब वहाँ आकर एक महामायाविनी मकरी हनुमानजी को निगलने लगी ॥ २२ ॥ उस मकरी को अपने को निगलते हुए देखकर हनुमानजी अति क्रोधित हो अपने हाथों से उसका मुख फाड़ दिये जिससे तत्क्षण वह मर गयी ॥ २३ ॥

तब अन्तरिक्ष में दिव्यरूपधारिणी स्त्री हनुमानजी को दिखलायी दी । धान्यमाली नाम से विख्यात वह हनुमानजी से बोली—॥ २४ ॥ हे कपीश्वर ! आपकी कृपा से मै शाप से विमुक्त हो गयी । पूर्वसमय में मैं एक अप्सरा थी । किसी कारणवश मुनीश्वर मुझे शाप दे दिये थे ॥ २५ ॥ इस आश्रम में जिसे आप देखे हैं, वह कालनेमि नामक महासुर है । वह रावण के द्वारा प्रेषित आपके मार्ग में विघ्न करने के लिये आया है ॥ २६ ॥ मुनिवेषधारी यह मुनि नहीं बल्कि विप्र हिंसक है । इस दुष्ट को मारकर शीघ्र

गच्छाम्यहं ब्रह्मलोकं त्वत्स्पर्शाद्धतकल्मषा। इत्युक्त्वा सा ययौ स्वर्गं हनूमानप्यथाश्रमम्।२८॥
आगतं तं समालोक्य कालनेमिरभाषत। किं विलम्बेन महता तव वानरसत्तम॥२९॥
गृहाण मत्तो मन्त्रांस्त्वं देहि मे गुरुदक्षिणाम्। इत्युक्तो हनुमान्मुष्टिं दृढं बद्ध्वाह राक्षसम्।३०॥
गृहाण दक्षिणामेतामित्युक्त्वा निजघान तम्। विसृज्य मुनिवेषं स कालनेमिर्महासुरः॥३१॥
युयुधे वायुपुत्रेण नानामायाविधानतः। महामायिकदूतोऽसौ हनूमान्मायिनां रिपुः।३२॥
जघान मुष्टिना शीर्ष्णि भग्नमूर्धा ममार सः। ततः क्षीरनिधिं गत्वा दृष्ट्वा द्रोणं महागिरिम्।३३।
अदृष्ट्वा चौषधीस्तत्र गिरिमुत्पाट्य सत्वरः। गृहीत्वा वायुवेगेन गत्वा रामस्य सन्निधिम्॥३४।
उवाच हनुमान् राममानीतोऽयं महागिरिः। यद्युक्तं कुरु देवेश विलम्बो नात्र युज्यते॥३५॥
श्रुत्वा हनूमतो वाक्यं रामः सन्तुष्टमानसः। गृहीत्वा चौषधीः शीघ्रं सुषेणेन महामतिः॥३६॥
चिकित्सां कारयामास लक्ष्मणाय महात्मने। ततः सुप्तोत्थित इव बुद्ध्वा प्रोवाच लक्ष्मणः।३७
तिष्ठ तिष्ठ क्व गन्तासि हन्मीदानीं दशानन। इति ब्रुवन्तमालोक्य मूर्ध्न्यवघ्राय राघवः॥३८॥
मारुतिं प्राह वत्साद्य त्वत्प्रासादान्महाकपे। निरामयं प्रपश्यामि लक्ष्मणं भ्रातरं मम॥३९॥

आप द्रोणाचल पर्वत पर जाइये॥ २७॥ आपके स्पर्श से निष्पाप मैं ब्रह्मलोक को जारही हूँ। यह कहकर वह स्वर्गलोक चली गयी और हनुमानजी आश्रम को चल दिये॥ २८॥ हनुमानजी को आते देखकर कालनेमि बोला कि हे वानर सत्तम! अति विलम्ब से क्या लाभ?॥ २९॥ मुझसे मन्त्र ग्रहण कर गुरु दक्षिणा दो। उसे इस प्रकार कहने पर हनुमानजी दृढ़ता पूर्वक मुठ्ठी बाँधकर राक्षस से बोले—'यह गुरु दक्षिणा लो' यह कहकर हनुमानजी ने उसे एक मुक्का मारा, उसके आघात से वह महादैत्य कालनेमि तत्क्षण मुनिवेष त्यागकर विविध भाँति मायाओं से पवनपुत्र के साथ लड़ने लगा। परञ्च मायापति भगवान् श्रीराम के दूत श्रीहनुमानजी इन तुच्छ मायावी राक्षसों के शत्रु थे; उनपर माया का प्रभाव ही क्या हो सकता है॥ ३०-३२॥

हनुमानजी कालनेमि के शिर में एक मुक्का मारे, जिससे उसका मस्तक फट गया और वह तत्क्षण मर गया। तत्पश्चात् हनुमानजी क्षीर सागर पर पहुँचे और द्रोणाचल पर्वत को देखे। परन्तु उन्हें औषधि न मिली। अत एव तत्क्षण वे पर्वत को उखाड़कर वायुवेग से श्रीरामचन्द्रजी के पास ले जाकर उनसे बोले—हे देवेश! मैं इस महापर्वत को लाया हूँ, जो उचित हो वह आप करें; इसमें विलम्ब उचित नहीं है॥ ३५॥ हनुमानजी का यह कथन सुनकर महामति श्रीरघुनाथजी हर्षित हो शीघ्र ही औषधि लेकर सुषेण से महात्मा लक्ष्मणजी की चिकित्सा करवाये। तब सोकर जागने के समान सचेत हो लक्ष्मणजी ने कहा॥ ३६-३७॥ रे दशानन! ठहरो! ठहरो!! कहाँ जा रहे हो? अभी मैं तुझे मारता हूँ। उन्हें यह कहते हुए देखकर श्रीरघुनाथजी लक्ष्मणजी का सिर सूँघकर हनुमानजी से कहे—हे वत्स! हे महाकपे! आज तुम्हारे प्रसाद से अपने भाई लक्ष्मण को सकुशल देख रहा हूँ॥ ३७-३९॥

इत्युक्त्वा वानरैः सार्धं सुग्रीवेण समन्वितः । विभीषणमतेनैव युद्धाय समवस्थितः ॥४०॥
पाषाणैः पादपैश्चैव पर्वताग्रैश्च वानराः । युद्धायाभिमुखा भूत्वा ययुः सर्वे युयुत्सवः ॥४१॥
रावणो विव्यथे रामबाणैर्विद्धो महासुरः । मातङ्ग इव सिंहेन गरुडेनेव पन्नगः ॥४२॥
अभिभूतोऽगमद्राजा राघवेण महात्मना । सिंहासने समाविश्य राक्षसानिदमब्रवीत् ॥४३॥
मानुषेणैव मे मृत्युमाह पूर्वं पितामहः । मानुषो हि न मां हन्तुं शक्तोऽसि भुवि कश्चन ॥
ततो नारायणः साक्षान्मानुषोऽभून्न संशयः । रामो दाशरथिर्भूत्वा मां हन्तुं समुपस्थितः ।४५॥
अनरण्येन यत्पूर्वं शप्तोऽहं राक्षसेश्वर । उत्पत्स्यते च मद्वंशे परमात्मा सनातनः ॥४६॥
तेन त्वं पुत्रपौत्रैश्च बान्धवैश्च समन्वितः । हनिष्यसे न सन्देह इत्युक्त्वा मां दिवं गतः ।४७॥
स एव रामः सञ्जातो मदर्थे मां हनिष्यति । कुम्भकर्णस्तु मूढात्मा सदा निद्रावशं गतः ॥४८॥
तं विबोध्य महासत्त्वमानयन्तु ममान्तिकम् । इत्युक्तास्ते महाकायास्तूर्णं गत्वा तु यत्नतः ॥४९।
विबोध्य कुम्भश्रवणं निन्यू रावणसन्निधिम् । नमस्कृत्य स राजानमासनोपरि संस्थितः ॥५०॥
तमाह रावणो राजा भ्रातरं दीनया गिरा । कुम्भकर्ण निबोध त्वं महत्कष्टमुपस्थितम् ॥५१॥
रामेण निहताः शूराः पुत्राः पौत्राश्च बान्धवाः । किं कर्तव्यमिदानीं मे मृत्युकाल उपस्थिते ५२

श्रीरामचन्द्रजी इस प्रकार हनुमानजी से कहकर सुग्रीव तथा अन्य वानरों के साथ विभीषण की सम्मति से युद्ध की तैयारी करने लगे ॥ ४० ॥ तदनन्तर युद्ध के लिये उत्सुक वानरगण पाषाण, वृक्ष और पर्वत खण्ड लेकर युद्ध करने के लिये चल दिये ॥४१॥ युद्ध में श्रीरामचन्द्रजी के बाणों से विद्ध होकर रावण उसी प्रकार व्यथित हो रहा था जैसे सिंह से हाथी और गरुड़ से सर्प व्यथित हो जाते हैं। अत एव वह राजा महात्मा श्रीरामचन्द्रजी से पराजित होकर लङ्का नगरी में जाकर अपने राज सिंहासन पर स्थित हो राक्षसों से यह कहने लगा ॥ ४२-४३ ॥ पूर्व समय में पितामह श्रीब्रह्माजी मनुष्य के हाथ से मेरी मृत्यु बतलाये थे। परन्तु पृथ्वी पर कोई भी मनुष्य मुझे मारने में समर्थ नहीं है ॥ ४४ ॥ निःसन्देह साक्षात् नारायण ही दशरथनन्दन श्रीराम के रूप में मनुष्य रूप से अवतार लेकर मुझे मारने के लिये आये हैं ॥ ४५ ॥ मैं राक्षसाधिप पूर्व समय में अनरण्य के द्वारा शापित था। अनरण्य ने मुझे शाप दिया था कि मेरे वंश में सनातन पुरुष परमात्मा अवतार लेंगे और उन्हीं के द्वारा तू अपने पुत्र, पौत्र, बन्धु बान्धवों सहित मारा जायगा, यह कहकर वह स्वर्गलोक को चला गया। अत एव वे ही श्रीराम मेरे लिये अवतरित हैं और निःसन्देह मुझे मारेंगे। कुम्भकर्ण तो महामूढ़ है। वह निरन्तर निद्रा के वशीभूत रहता है ॥४६-४८॥ उस महापराक्रमी को जगाकर मेरे समीप ले आओ। रावण का यह आदेश सुनकर वे महाकाय राक्षसगण अतिशीघ्र प्रयत्नपूर्वक कुम्भकर्ण को जगाकर रावण के समीप ले आये। वहाँ पहुँचकर वह राजा को प्रणाम कर आसन पर बैठ गया ॥ ४९-५० ॥ तदनन्तर राजा रावण अपने भाई से दीनवाणी से कहा—कुम्भकर्ण! मेरे ऊपर महत्कष्ट उपस्थित है; इसे तुम समझो ॥ ५१ ॥ राम के द्वारा मेरे शूरवीर, पुत्र-पौत्र और बान्धव

एष दाशरथी रामः सुग्रीवसहितो बली । समुद्रं सबलस्तीर्त्वा मूलं नः परिकृन्तति ॥५३॥
ये राक्षसा मुख्यतमास्ते हता वानरैर्युधि । वानराणां क्षयं युद्धे न पश्यामि कदाचन ॥५४॥
नाशयस्व महाबाहो यदर्थं परिबोधितः । भ्रातुरर्थे महासत्त्व कुरु कर्म सुदुष्करम् ॥५५॥
श्रुत्वा तद्रावणेन्द्रस्य वचनं परिदेवितम् । कुम्भकर्णो जहासोच्चैर्वचनं चेदमब्रवीत् ॥५६॥
पुरा मन्त्रविचारे ते गदितं यन्मया नृप । तदद्य त्वामुपगतं फलं पापस्य कर्मणः ॥५७॥
पूर्वमेव मया प्रोक्तो रामो नारायणः परः । सीता च योगमायेति बोधितोऽपि न बुध्यसे ।५८।
एकदाहं वने सानौ विशालायां स्थितो निशि । दृष्टो मया मुनिः साक्षान्नारदो दिव्यदर्शनः ।५९।
तमब्रुवं महाभाग कुतो गन्तासि मे वद । इत्युक्तो नारदः प्राह देवानां मन्त्रणे स्थितः ।६०।
तत्रोत्पन्नमुदन्तं ते वक्ष्यामि शृणु तत्त्वतः । युवाभ्यां पीडिता देवाः सर्वे विष्णुमुपागताः ।६१
ऊचुस्ते देवदेवेशं स्तुत्वा भक्त्या समाहिताः । जहि रावणमक्षोभ्यं देव त्रैलोक्यकण्टकम् ॥६२॥
मानुषेण मृतिस्तस्य कल्पिता ब्रह्मणा पुरा । अतस्त्वं मानुषो भूत्वा जहि रावणकण्टकम् ।६३।
तथेत्याह महाविष्णुः सत्यसङ्कल्प ईश्वरः । जातो रघुकुले देवो राम इत्यभिविश्रुतः ॥६४॥

मार दिये गये हैं। इस मृत्युकाल उपस्थित होने पर इस समय मुझे क्या करना चाहिये ॥ ५२ ॥ यह बली दशरथ नन्दन राम सुग्रीव के साथ सागर को पारकर मेरा मूल नष्ट कर रहा है। हमारे मुख्य राक्षसगण युद्ध में वानरों के द्वारा मार दिये गये ॥ ५३ ॥

परन्तु कभी भी मैं वानरों का क्षय होना नहीं देखा ॥ ५४ ॥ हे महाबाहो ! मैं तुम्हें इसलिये जगाया हूँ कि तुम इनका नाश करो। हे महावीर ! अपने भाई के लिये इस सुदुष्कर कार्य को करो ॥ ५५ ॥ वह रावण के द्वारा यह दुःखमय बात सुनकर जोर से हँसा और यह कहने लगा—राजन ! पूर्व समय में मन्त्रणा के समय मैं जो कहा था वह आपके पाप का फल आज उपस्थित हो गया ॥ ५७ ॥ पूर्व समय में ही मैं कहा था कि श्रीराम साक्षात् नारायण और श्रीसीताजी योगमाया हैं, परन्तु आपको समझाने पर भी आप नहीं समझे ॥ ५८ ॥ एक समय वन में पर्वत शिखर पर रात्रिकाल में मैं बैठा था। उस समय दिव्य मूर्त्ति साक्षात् नारदजी को मैंने देखा ॥ ५९ ॥

उन्हें देखकर मैं उनसे पूछा—हे महाभाग ! आप मुझसे बतलाइये, आप कहाँ जा रहे हैं ? यह पूछने पर नारदजी मुझसे बतलाये कि मैं देवताओं की गोष्ठी में था ॥ ६० ॥ वहाँ पर जो विचार हुआ उसे तुम्हें सुनाता हूँ, सावधान होकर सुनो—तुम दोनों से पीड़ित होकर देवगण विष्णु भगवान् के पास गये ॥ ६१ ॥ वे देवगण एकाग्रचित्त हो भक्तिपूर्वक देव देवेश की स्तुति करने लगे—हे देव ! त्रैलोक्य कण्टक रावण का आप शीघ्र संहार कीजिये ॥ ६२ ॥ पूर्व समय में मनुष्य के द्वारा उसकी मृत्यु ब्रह्माजी निश्चित किये हैं। अत एव आप मनुष्य रूप धारण कर इस रावणरूपी कण्टक का आप संहार कीजिये ॥ ६३ ॥ तदनन्तर सत्यसङ्कल्प भगवान् महाविष्णु ने 'तथा इति' यह कहा। इस समय वे रघुकूल में अवतरित होकर राम नाम

स हनिष्यति वः सर्वानित्युक्त्वा प्रययौ मुनिः । अतो जानीहि रामं त्वं परं ब्रह्म सनातनम् ।६५।
त्यज वैरं भजस्वाद्य मायामानुषविग्रहम् । भजतो भक्तिभावेन प्रसीदति रघूत्तमः ॥६६॥
भक्तिर्जनित्री ज्ञानस्य भक्तिर्मोक्षप्रदायिनी । भक्तिहीनेन यत्किंचित्कृतं सर्वमसत्समम् ॥६७॥
अवताराः सुबहवो विष्णोर्लीलानुकारिणः । तेषां सहस्रसदृशो रामो ज्ञानमयः शिवः ॥६८॥
रामं भजन्ति निपुणा मनसा वचसाऽनिशम् । अनायासेन संसारं तीर्त्वा यान्ति हरेः पदम् ।६९।

ये राममेव सततं भुवि शुद्धसत्त्वा ध्यायन्ति तस्य चरितानि पठन्ति सन्तः ।
मुक्तास्त एव भवभोगमहाहिपाशैः सीतापतेः पदमनन्तसुखं प्रयान्ति ॥७०॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे सप्तमः सर्गः ॥७॥



से विख्यात हैं ॥ ६४ ॥ वे तुम लोगों को मारेंगे । यह कह कर वे नारद मुनि चले गये । अत एव आप रामको सनातन परमब्रह्म समझिये ॥ ६५ ॥

आप वैर का त्यागकर उन माया मनुष्यधारी भगवान श्रीरघुनाथजी का भजन कीजिए। भक्ति भाव पूर्वक भजन करने वाले पर वे प्रसन्न हो जाते हैं ॥ ६६ ॥ भक्ति ज्ञान की जननी और मोक्ष प्रदायिनी है । भक्ति हीन प्राणी के द्वारा जो कुछ किया जाता है वह असत् के समान है ॥ ६७ ॥ लीलानुकारी भगवान् विष्णु के अनेकों अवतार हुए हैं, परन्तु उन हजारों अवतारों के तुल्य ज्ञानमय शिव स्वरूप रामावतार है ॥ ६८ ॥ जो व्यक्ति अहर्निश मन वाणी से भगवान् श्रीराम का भली-भाँति भजन करते हैं वे अनायास ही संसार-सागर को पार कर भगवान् के परमपद को प्राप्त करते हैं ॥ ॥ ६९ ॥ जो सन्त प्राणी शुद्ध मन से इस भूमण्डल पर सदा भगवान् श्रीराम का ध्यान करते और उनके चरित्र का पाठ करते हैं वे सांसारिक भोग रूप महा नागपास से मुक्त होकर श्रीसीतापति के अनन्त सुखमय परम पद को प्राप्त करते हैं ॥ ७० ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-
निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितयाभाषा-
टीकयासहितः सप्तम सर्गः परिपूर्णः ॥ ७ ॥



## अष्टम सर्ग

### कुम्भकर्ण का वध

श्रीमहादेव उवाच

कुम्भकर्णवचः श्रुत्वा भ्रुकुटीविकटाननः । दशग्रीवो जगादेदमासनादुत्पतन्निव ॥१॥
त्वमानीतो न मे ज्ञानबोधनाय सुबुद्धिमान् । मया कृतं समीकृत्य युध्यस्व यदि रोचते ॥२॥
नोचेद्गच्छ सुषुप्त्यर्थं निद्रा त्वां बाधतेऽधुना । रावणस्य वचः श्रुत्वा कुम्भकर्णो महाबलः ॥३॥
रुष्टोऽयमिति विज्ञाय तूर्णं युद्धाय निर्ययौ । स लङ्घयित्वा प्राकारं महापर्वतसन्निभः ॥४॥
निर्ययौ नगरात्तूर्णं भीषयन्हरिसैनिकान् । स ननाद महानादं समुद्रमभिनादयन् ॥५॥
वानरान्कालयामास बाहुभ्यां भक्षयन् रुषा । कुम्भकर्णं तदा दृष्ट्वा सपक्षमिव पर्वतम् ॥६॥
दुद्रुवुर्वानराः सर्वे कालान्तकमिवाखिलाः । भ्रमन्तं हरिवाहिन्यां मुद्गरेण महाबलम् ॥७॥
कालयन्तं हरीन्वेगाद्भक्षयन्तं समन्ततः । चूर्णयन्तं मुद्गरेण पाणिपादैरनेकधा ॥८॥
कुम्भकर्णं तदा दृष्ट्वा गदापाणिर्विभीषणः । ननाम चरणौ तस्य भ्रातुर्ज्येष्ठस्य बुद्धिमान् ॥९॥
विभीषणोऽहं भ्रातुर्मे दयां कुरु महामते । रावणस्तु मया भ्रातर्बहुधा परिबोधितः ॥१०॥
सीतां देहीति रामाय रामः साक्षाज्जनार्दनः । न शृणोति च मां हन्तुं खड्गमुद्यम्य चोक्तवान् ।

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) कुम्भकर्ण का यह कथन सुनकर रावण के मुख और भृकुटि विकराल हो गये और वह आसन से उछलते हुए की भाँति इस प्रकार कहा ॥ १ ॥ तुम अति बुद्धिमान् हो, किन्तु तुम्हें मैं ज्ञानोपदेश के लिये नहीं बुलाया हूँ । तुम्हें उचित प्रतीत हो तो मेरे कृत्य को उचित समझकर युद्ध करो ॥ २ ॥ नहीं तो तुम शयन करने के लिये जाओ, क्योंकि तुझे निद्रा सता रही होगी । रावण का यह कथन सुनकर महावली कुम्भकर्ण रावण को रुष्ट समझकर विशाल पर्वत के समान वह नगर के परकोटे को पारकर बाहर आया और सम्पूर्ण वानर सैनिकों को भयभीत करता हुआ अतिघोर शब्द किया । उसके घोर शब्द से समुद्र भी शब्दायमान हो उठा ॥ ३–५ ॥

तब वह अति क्रुध हो अपनी भुजाओं से वानरों को निगल-निगल कर नष्ट करने लगा । तदनन्तर यमराज को देखने से जिस प्रकार प्राणी भागते हैं, उसी प्रकार पक्ष युत पर्वत के समान विशाल शरीर वाले कुम्भकर्ण को देखकर सभी वानर गण भागने लगे । तब महाबली कुम्भकर्ण को मुद्गर लिये [वानरी सेना में घूमते तथा जगह-जगह पर वानरों को मारते और अति वेग से भक्षण करते हुए अपने मुद्गर तथा लात-घूसों से विविध भाँति कुचलते देखकर परम बुद्धिमान् गदापाणि विभीषण अपने ज्येष्ठ भाई कुम्भकर्ण के चरणों में प्रणाम किये ॥ ६–९ ॥ वे बोले—हे महामते ! मैं आपका भाई विभीषण हूँ । आप मेरे ऊपर दया करें । हे भ्रातः ! मैं बारम्बार रावण को समझाया कि श्रीरामचन्द्र साक्षात् विष्णुभगवान् हैं, तुम सीताजी को उन्हें

धिक् त्वां गच्छेति मां हत्वा पदा पापिभिरावृतः । चतुर्भिर्मन्त्रिभिः सार्धं रामं शरणमागतः १२
तच्छ्रुत्वा कुम्भकर्णोऽपि ज्ञात्वा भ्रातरमागतम् । समालिङ्ग्य च वत्स त्वं जीव रामपदाश्रयात् १३
कुलसंरक्षणार्थाय राक्षसानां हिताय च । महाभागवतोऽसि त्वं पुरा मे नारदाच्छ्रुतम् ।१४।
गच्छ तात ममेदानीं दृश्यते न च किञ्चन । मदीयो वा परो वापि मदमत्तविलोचनः ॥१५॥
इत्युक्तोऽश्रुमुखो भ्रातुश्चरणावभिवन्द्य सः । रामपार्श्वमुपागत्य चिन्तापर उपस्थितः ॥१६ ।
कुम्भकर्णोऽपि हस्ताभ्यां पादाभ्यां पेषयन्हरीन् । चचार वानरीं सेनां कालयन् गन्धहस्तिवत् १७
दृष्ट्वा तं राघवः क्रुद्धो वायव्यं शस्त्रमादरात् । चिक्षेप कुम्भकर्णाय तेन चिच्छेद रक्षसः ॥१८॥
समुद्गरं दक्षहस्तं तेन घोरं ननाद सः । स हस्तः पतितो भूमावनेकानर्दयन्कपीन् ॥१९॥
पर्यन्तमाश्रिताः सर्वे वानरा भयवेपिताः । रामराक्षसयोर्युद्धं पश्यन्तः पर्यवस्थिताः ॥२०॥
कुम्भकर्णश्छिन्नहस्तः शालमुद्यम्य वेगतः । समरे राघवं हन्तुं दुद्राव तमथोऽच्छिनत् ॥२१॥
शालेन सहितं वामहस्तमैन्द्रेण राघवः । छिन्नबाहुमथायान्तं नर्दन्तं वीक्ष्य राघवः ॥२२॥

समर्पित कर दो, परन्तु वह मेरी बात नहीं माना और मुझे मारने के लिये तलवार खींचकर अपने पापी मन्त्रियों से घिरा हुआ मुझसे कहा कि तुझे धिक्कार है। तू यहाँ से चले जाओ। यह कहकर मुझे लात मारा। तदनन्तर मैं अपने चार मन्त्रियों के साथ भगवान् श्रीराम के शरण में चला आया॥ १०–१२ ॥ यह सुनकर अपने भाई को आया समझकर कुम्भकर्ण अपने भाई को हृदय से लगाया और बोला—वत्स ! भगवान् श्रीराम के चरणों का आश्रय प्राप्तकर तुम अपने कुल की रक्षा और राक्षसों के कल्याण के लिये चिरकाल तक जीवित रहो। नारदजी से मैं पूर्व समय में सुना था कि तुम अति भगवद्भक्त हो ॥१३–१४॥ भाई ! तुम जाओ; मेरे नेत्र मद विह्वल हो रहे हैं; मुझे कुछ भी अपना अथवा दूसरे का प्रतीत नहीं होता ॥ १५ ॥

भाई कुम्भकर्ण का यह कथन सुनकर विभीषण के नेत्रों में जलभर आया और वे अपने भाई कुम्भकर्ण के चरणों में प्रणाम कर चिन्तित हो भगवान् श्रीराम के पास आकर खड़े हो गये ॥ १६ ॥ कुम्भकर्ण भी मदमत्त गजराज के समान अपने हाथ और पैरों से वानरों को कुचलता हुआ समस्त वानरी सेना में घूमने लगा ॥ १७ ॥ कुम्भकर्ण को देखकर अतिक्रुद्ध हो श्रीरघुनाथजी वायव्यास्त्र चढ़ाकर सावधानी से कुम्भकर्ण के तरफ छोड़ दिये। उस अस्त्र से वे उस राक्षस का मुद्गर सहित दाहिना हाथ काट दिये, इससे वह महाभयङ्कर गर्जना करने लगा। उसका कटा हुआ हाथ अनेकों वानरों को रौंदता-कुचलता हुआ पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥ १८–१९ ॥

तदनन्तर पृथक् खड़े सभी वानरगण भयभीत हो काँपते हुए भगवान् श्रीराम और राक्षस कुम्भकर्ण का युद्ध देखने लगे ॥ २० ॥ अपना दाहिना हाथ कटने के बाद कुम्भकर्ण युद्ध में श्रीरघुनाथजी को मारने के लिये शाल का एक वृक्ष उठाकर अतिवेग पूर्वक दौड़ा, परन्तु श्रीरघुनाथजी ऐन्द्र शस्त्र से शाल के सहित

द्वावर्धचन्द्रौ निशितावादायास्य पदद्वयम् । चिच्छेद पतितौ पादौ लङ्काद्वारि महास्वनौ ॥२३॥
निकृत्तपाणिपादोऽपि कुम्भकर्णोऽतिभीषणः । बडवामुखवद्वक्त्रं व्यादाय रघुनन्दनम् ॥२४॥
अभिदुद्राव निनदन् राहुश्चन्द्रमसं यथा । अपूरयत्सिताग्रैश्च सायकैस्तद्रघूत्तमः ॥२५॥
शरपूरितवक्त्रोऽसौ चुक्रोशातिभयङ्करः । अथ सूर्यप्रतीकाशमैन्द्रं शरमनुत्तमम् ॥२६॥
वज्राशनिसमं रामश्चिक्षेपासुरमृत्यवे । स तत्पर्वतसङ्काशं स्फुरत्कुण्डलदंष्ट्रकम् ॥२७॥
चकर्त रक्षोऽधिपतेः शिरो वृत्रमिवाशनिः । तच्छिरः पतितं लङ्काद्वारि कायो महोदधौ ॥२८॥
शिरोऽस्य रोधयद्द्वारं कायो नक्राद्यचूर्णयत् । ततो देवाः सऋषयो गन्धर्वाः पन्नगाः खगाः ।२९
सिद्धा यक्षा गुह्यकाश्च अप्सरोभिश्च राघवम् । ईडिरे कुसुमासारैर्वर्षन्तश्चाभिनन्दिताः ॥३०॥
आजगाम तदा रामं द्रष्टुं देवमुनीश्वरः । नारदो गगनात्तूर्णं स्वभासा भासयन्दिशः ॥३१॥
राममिन्दीवरश्याममुदाराङ्गं धनुर्धरम् । ईषत्ताम्रविशालाक्षमैन्द्रास्त्राश्चितबाहुकम् ॥३२॥
दयार्द्रदृष्ट्या पश्यन्तं वानरान् शरपीडितान् । दृष्ट्वागद्गदया वाचा भक्त्या स्तोतुं प्रचक्रमे ।३३।

उसके बायें भुजा को भी काट दिये। अपने दोनों भुजाओं के कट जाने पर अति गर्जना करते हुए उसे अपने ओर आते हुए देखकर श्रीरामचन्द्रजी अति तीक्ष्ण अर्द्धचन्द्राकार बाण चढ़ाकर उसके दोनों पैर भी काट दिये। कुम्भकर्ण के दोनों पैर अति शब्द करते हुए लंका के द्वार पर जा गिरे ॥ २१–२३ ॥ अपना हाथ-पाँव कट जाने पर अति भयानक रूप वाला कुम्भकर्ण चन्द्रमा की तरफ राहु को दौड़ने की भाँति घोड़ी जैसा मुख फैलाकर चिग्घाड़ता हुआ श्रीरामचन्द्रजी के तरफ दौड़ा; परन्तु भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अतितीक्ष्ण बाणों से उसका मुख भर दिये ॥ २४–२५ ॥ बाणों से मुख भर जाने पर वह महाराक्षस चिघाड़ने लगा। तदनन्तर श्रीरामचन्द्रजी सूर्य के समान देदीप्यमान अत्युत्तम ऐन्द्रबाण चढ़ाकर वज्र के समान कठोर उस बाण को कुम्भकर्ण का वध करने के लिये छोड़ दिये। जिस प्रकार इन्द्र का वज्र वृत्रासुर का शिर काटा था, उसी प्रकार भगवान का वह बाण कुण्डल और दाढ़ें चमकने वाली कुम्भकण के पर्वत के समान शिर को काट डाला। कुम्भकर्ण का मस्तक लंका के द्वार पर और उसका शरीर समुद्र में जा जा गिरा ॥ २६–२८ ॥

कुम्भकर्ण का मस्तक लंका के द्वार को रोक लिया और उसका धड़ अनेक मगर तथा जलजन्तुओं को कुचल दिया। कुम्भकर्ण का इस प्रकार वध होने पर ऋषियों सहित देवगण तथा अप्सराओं सहित गन्धर्व नाग, पक्षी, सिद्ध, यक्ष तथा गुह्यक आदि अति आनन्दित हो श्रीरघुनाथजी के ऊपर पुष्प की वर्षा करते हुए उनकी स्तुति करने लगे ॥ २९–३० ॥ तत्क्षण ही अपनी आभा से सभी दिशाओं को प्रकाशित करते हुए देवर्षि नारदजी भगवान् श्रीराम का दर्शन करने के लिये आकशमार्ग से आये ॥ ३१॥ नील कमल के समान श्यामवर्ण, मनोहर मूर्त्ति, धनुषधारी, इषत् अरूण, विशाल नेत्र, ऐन्द्रास्त्र से सुशोभित भुजा तथा बाणों से पीड़ित वानरों को अपनी दयामयी दृष्टि से देखने वाले भगवान् श्रीराम का दर्शन कर भक्ति से गद्गद कण्ठ हो नारदजी इस प्रकार स्तुति करने लगे ॥ ३२–३३

नारद उवाच

देवदेव जगन्नाथ परमात्मन्सनातन । नारायणाखिलाधार विश्वसाक्षिन्नमोऽस्तु ते ।३४।
विशुद्धज्ञानरूपोऽपि त्वं लोकानतिवञ्चयन् । मायया मनुजाकारः सुखदुःखादिमानिव ॥३५॥
त्वं मायया गुह्यमानः सर्वेषां हृदि संस्थितः । स्वयंज्योतिःस्वभावस्त्वं व्यक्त एवामलात्मनाम् ३६
उन्मीलयन् सृजस्येतन्नेत्रे राम जगत्त्रयम् । उपसंह्रियते सर्वं त्वया चक्षुर्निमीलनात् ॥३७॥
यस्मिन्सर्वमिदं भाति यतश्चैतच्चराचरम् । यस्मान्न किञ्चिल्लोकेऽस्मिंस्तस्मै ते ब्रह्मणे नमः ३८
प्रकृतिं पुरुषं कालं व्यक्ताव्यक्तस्वरूपिणम् । यं जानन्ति मुनिश्रेष्ठास्तस्मै रामाय ते नमः ।३९।
विकाररहितं शुद्धं ज्ञानरूपं श्रुतिर्जगौ । त्वां सर्वजगदाकारमूर्तिं चाप्याह सा श्रुतिः ॥४०॥
विरोधी दृश्यते देव वैदिको वेदवादिनाम् । निश्चयं नाधिगच्छन्ति त्वत्प्रसादं विना बुधः ।४१।
मायया क्रीडतो देव न विरोधो मनागपि । रश्मिजालं रवेर्यद्वद्दृश्यते जलवद् भ्रमात् ॥४२॥
भ्रान्तिज्ञानात्तथा राम त्वयि सर्वं प्रकल्प्यते । मनसोऽविषयो देव रूपं ते निर्गुणं परम् ॥४३॥
कथं दृश्यं भवेद्देव दृश्याभावे भजेत्कथम् । अतस्तवावतारेषु रूपाणि निपुणा भुवि ।।४४॥

नारदजी बोले—हे देव ! हे जगन्नाथ ! हे परमात्मन् ! हे सनातन ! हे नारायण ! हे अखिलेश्वर ! हे विश्व साक्षिन् ! आपको नमस्कार है ॥ ३४ ॥ विशुद्ध ज्ञानस्वरूप होने पर भी आप लोकों को वञ्चना करने के लिये अपनी माया से मनुष्य रूप धारण कर सुखी और दुःखी प्रतीत होते हैं ॥ ३५ ॥ आप अपनी माया से आवृत्त होकर सबके हृदय में स्थित हैं। स्वभाव से ही आप स्वयं प्रकाश हैं और शुद्ध अन्तरात्मा वालों के लिये आप व्यक्त है ॥ ३६ ॥ हे राम ! आप नेत्रों के उन्मीलन ( खोलने ) मात्र से त्रिलोकी की सृष्टि करते हैं और अपने काल नेत्र बन्द करते ही त्रिलोकी का लय हो जाता है ॥ ३७ ॥ जिसमें यह चराचर जगत् भासित हो रहा है। जिसमें इस चराचर जगत् की उत्पत्ति हुई है तथा च जिसके अतिरिक्त इस लोक में कुछ भी नहीं है। उस परब्रह्म आपको नमस्कार है ॥ ३८ ॥ प्रकृति पुरुष, काल, तथा व्यक्त-अव्यक्त स्वरूप जिन्हें मुनिश्रेष्ठ जानते हैं, उस श्रीरामरूप आपको नमस्कार है ॥ २९ ॥ श्रुतियाँ विकार रहित, शुद्ध तथा ज्ञानस्वरूप कहती हैं; आपको ही श्रुतियाँ सम्पूर्ण जगद् स्वरूप भी कहती हैं। हे देव ! इस तरह वेदवादियों को वैदिक वाक्यों का विरोध दिखाई देता है; परन्तु आपकी कृपा के विना विज्ञजन किसी भी निश्चय को प्राप्त नहीं करते ॥ ४०–४१ ॥

हे देव ! आप अपनी माया से ही लीला करते हैं। अत-एव इन वैदिक वाक्यों में किञ्चिदपि विरोध नहीं है। यथा रविकिरण ही भ्रमवश जलवत् भासित होती है; उसी प्रकार हे राम ! यह सम्पूर्ण जगत् अज्ञान से ही आपमें कल्पित हुआ है। वस्तुतः आपका निर्गुण स्वरुप मन का विषय नहीं है ॥ ४२–४३ ॥ हे देव ! आपका वह स्वरूप किस प्रकार दिखायी पड़ सकता है और दिखायी न पड़ने से कोई उसका भजन कैसे कर सकता है ? अत एव बुद्धिमान् और निपुण लोग पृथ्वी पर आपके अवतारों के रूपों का ही भजन

भजन्ति बुद्धिसंपन्नास्तरन्त्येव भवार्णवम् । कामक्रोधादयस्तत्र बहवः परिपन्थिनः ॥४५॥
भीषयन्ति सदा चेतो मार्जारा मूषकं यथा । त्वन्नाम स्मरतां नित्यं त्वद्रूपमपि मानसे ॥४६॥
त्वत्पूजानिरतानां ते कथामृतपरात्मनाम् । त्वद्भक्तसङ्गिनां राम संसारो गोष्पदायते ।४७॥
अतस्ते सगुणं रूपं ध्यात्वाहं सर्वदा हृदि । मुक्तश्चरामि लोकेषु पूज्योऽहं सर्वदैवतैः ॥४८॥
राम त्वया महत्कार्यं कृतं देवहितेच्छया । कुम्भकर्णवधेनाद्य भूभारोऽयं गतः प्रभो ॥४९॥
श्वो हनिष्यति सौमित्रिरिन्द्रजेतारमाहवे । हनिष्यसेऽथ राम त्वं परश्वो दशकन्धरम् ।।५०॥
पश्यामि सर्वं देवेश सिद्धैः सह नभोगतः । अनुगृह्णीष्व मां देव गमिष्यामि सुरालयम् ॥५१॥
इत्युक्त्वा राममामन्त्र्य नारदो भगवनृषिः । ययौ देवैः पूज्यमानो ब्रह्मलोकमकल्मषम् ॥५२॥
भ्रातरं निहतं श्रुत्वा कुम्भकर्णं महाबलम् । रावणः शोकसन्तप्तो रामेणाक्लिष्टकर्मणा ।।५३॥
मूर्च्छितः पतितो भूमावुत्थाय विललाप ह । पितृव्यं निहतं श्रुत्वा पितरं चातिविह्वलम् ॥५४॥
इन्द्रजित्प्राह शोकार्तं त्यज शोकं महामते । मयि जीवति राजेन्द्र मेघनादे महाबले ॥५५॥
दुःखस्यावसरः कुत्र देवान्तक महामते । व्येतु ते दुःखमखिलं स्वस्थो भव महीपते ॥५६॥

कर ज्ञान सम्पन्न हो भवसागर पार कर लेते हैं। भक्तिमार्ग में कामक्रोधादि अनेक विघ्न भी होते हैं ॥ ४४-४५ ॥ वे मन को उसी प्रकार भयभीत करते रहते हैं, जिस प्रकार चूहे को बिल्ली भयभीत करती है। हे राम ! आपके नाम का नित्य स्मरण एवं अपने मन में आपके स्वरूप का ध्यान तथा आपकी पूजा में तत्पर और आपके कथामृत का पान एवं आपके भक्तों का संग जो करते हैं, उनके लिये यह भवसागर गोखुर के समान है ॥ ४६-४७ ॥

अत एव मैं अपने हृदय में हमेशा आपके सगुण स्वरूप का ध्यान करता हुआ जीवन मुक्त हो विविध लोकों में विचरण करता हुआ सभी देवताओं से पूजित होता हूँ ॥ ४८ ॥ हे राम ! आप देवताओं के हित के लिये यह बहुत बड़ा काम किये हैं। हे प्रभो ! कुम्भकर्ण के वध से पृथ्वी का भार आज कम हो गया॥४९॥ श्रीलक्ष्मणजी आगामीदिन (कल) इन्द्रजीत को युद्ध में मारेंगे और द्वितीय दिन (परसों) आप रावण का वध करेंगे ॥ ५० ॥ हे देवेश ! सिद्धों के साथ मै आकाश में स्थित होकर आपके सम्पूर्ण चरित्रों को देखता हूँ। हे देव ! आप मुझपर अनुग्रह करें, मै स्वर्गलोक को जाता हूँ ॥ ५१ ॥ यह कहकर मुनिप्रवर नारदजी श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा लेकर देवताओं द्वारा पूजित हो कल्मषहीन ब्रह्मलोक में चले गये ॥ ५२ ॥

विना प्रयास ही श्रीरामचन्द्र के द्वारा भाई कुम्भकर्ण का वध सुनकर शोक सन्तप्त हो रावण मूर्च्छित होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा, तथा मूर्च्छा टूटने के बाद उठकर विलाप करने लगा। तदनन्तर इन्द्रजित अपने चाचा का वध और पिता को अति विह्वल सुनकर अपने शोकाकुल पिता से बोला – हे महामते ! आप शोक दूर कीजिए। हे राजेन्द्र ! मुझ महाबली मेघनाद को जीवित रहते शोक करने का आपको स्थान ही कहाँ है ? हे देवान्तक ! हे महामते ! हे महीपते ! आप सभी दुःखों को छोड़कर स्वस्थ हो

सर्वं समीकरिष्यामि हनिष्यामि च वै रिपून् । गत्वा निकुम्भिलां सद्यस्तर्पयित्वा हुताशनम् ५७
लब्ध्वा रथादिकं तस्मादजेयोऽहं भवाम्यरेः । इत्युक्त्वा त्वरितं गत्वा निर्दिष्टं हवनस्थलम् ।५८
रक्तमाल्याम्बरधरो रक्तगन्धानुलेपनः । निकुम्भिलास्थले मौनी हवनायोपचक्रमे ॥५९॥
विभीषणोऽथ तच्छ्रुत्वा मेघनादस्य चेष्टितम् । प्राह रामाय सकलं होमारम्भं दुरात्मनः ॥६०॥
समाप्यते चेद्धोमोऽयं मेघनादस्य दुर्मतेः । तदाऽजेयो भवेद्राम मेघनादः सुरासुरैः ॥६१॥
अतः शीघ्रं लक्ष्मणेन घातयिष्यामि रावणिम् ।
आज्ञापय मया सार्धं लक्ष्मणं बलिनां वरम् । हनिष्यति न सन्देहो मेघनादं तवानुजः ॥६२॥

श्रीरामचन्द्र उवाच

अहमेवागमिष्यामि हन्तुमिन्द्रजितं रिपुम् । आग्नेयेन महास्त्रेण सर्वराक्षसघातिना ॥६३॥
विभीषणोऽपि तं प्राह नासावन्यैर्निहन्यते । यस्तु द्वादश वर्षाणि निद्राहारविवर्जितः ॥६४॥
तेनैव मृत्युर्निर्दिष्टो ब्रह्मणास्य दुरात्मनः । लक्ष्मणस्तु अयोध्याया निर्गम्यायात्त्वया सह ६५
तदादि निद्राहारादीन्न जानाति रघूत्तम । सेवार्थं तव राजेन्द्र ज्ञातं सर्वमिदं मया ॥६६॥
तदाज्ञापय देवेश लक्ष्मणं त्वरया मया । हनिष्यति न सन्देहः शेषः साक्षाद्धराधरः ॥६७॥

जाइये ॥ ५३–५६ ॥ मैं सबकुछ ठीक करूँगा और शत्रुओं को मार दूँगा । निकुम्भिला में जाकर अग्नि को तृप्त कर रथादिकों को प्राप्त करूँगा और शत्रुओं के लिये अजेय हो जाऊँगा ॥ यह कह कर वह उस यज्ञ स्थल पर गया ॥ ५७–५८ ॥ उस निकुम्भिला ( देवी ) के स्थान में रक्तवस्त्र, रक्त पुष्पों की माला और रक्तचन्दन का लेप लगाकर वह हवन करना प्रारम्भ किया ॥ ५९ ॥ मेघनाद का यह कृत्य सुनकर विभीषण ने उस दुरात्मा के होमारम्भ का सम्पूर्ण वृत्त श्रीरामचन्द्रजी को सुनाया ॥ ६० ॥ विभीषण ने कहा—हे राम ! दुरात्मा मेघनाद का यह होम निर्विघ्न समाप्त होने पर वह देव या असुर किसी से भी जीता नहीं जायेगा ॥ ६१ ॥

अत-एव शीघ्र ही मैं लक्ष्मणजी के साथ उस रावण कुमार का वध करवाता हूँ । बलवानों में श्रेष्ठ लक्ष्मणजी को आप मेरे साथ भेजिये । निःसन्देह आपके अनुज लक्ष्मणजी मेघनाद का वध करेंगे ॥६२॥ श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—स्वयं ही मैं सभी राक्षसों का वध करने वाले महान् आग्नेय अस्त्र से अपना शत्रु इन्द्रजित् का वध करने के लिये आऊँगा ॥ ६३ ॥ तदनन्तर विभीषण बोले—यह राक्षस दूसरों के द्वारा नहीं मारा जा सकता । जो व्यक्ति बारह वर्षों तक निद्रा और आहार को छोड़ दिया हो, उसी के हाथ ब्रह्माजी इसकी मृत्यु निश्चित किये हैं । हे रघूत्तम ! लक्ष्मणजी जब से अयोध्या से आपके साथ आये हैं, तब से आपकी सेवा में तल्लीन रहने से निद्रा और आहरादि को जानते ही नहीं हैं । हे राजेन्द्र ! यह सब कुछ मैं जानता हूँ ॥ ६४–६६ ॥

अत एव हे देवेश ! शीघ्र ही मेरे साथ लक्ष्मणजी को जाने की आप आज्ञा दीजिये । ये साक्षात्

त्वमेव साक्षाज्जगतामधीशो नारायणो लक्ष्मण एव शेषः ।
युवां धराभारनिवारणार्थं जातौ जगन्नाटकसूत्रधारौ ॥६८॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे अष्टमः सर्गः ॥ ३ ॥

## नवम सर्ग

### मेघनाद का वध

श्रीमहादेव उवाच

विभीषणवचः श्रुत्वा रामो वाक्यमथाब्रवीत् । जानामि तस्य रौद्रस्य मायां कृत्स्नां विभीषण १
स हि ब्रह्मास्त्रविच्छूरो मायावी च महाबलः । जानामि लक्ष्मणस्याऽपि स्वरूपं मम सेवनम् ।२॥
ज्ञात्वैवासमहं तूर्णीं भविष्यत्कार्यगौरवात् । इत्युक्त्वा लक्ष्मणं प्राह रामो ज्ञानवतां वरः ॥३॥
गच्छ लक्ष्मण सैन्येन महता जहि रावणिम् । हनूमत्प्रमुखैः सर्वैर्यूथपैः सह लक्ष्मण ॥४॥
जाम्बवानृक्षराजोऽयं सह सैन्येन संवृतः । विभीषणश्च सचिवैः सह त्वामभियास्यति ॥५॥

पृथ्वी को धारण करने वाले शेष नाग हैं; निःसन्देह अवश्य ही ये उस राक्षस को मारेंगे ॥ ६७ ॥ साक्षात् जगत्पति नारायण आप हैं और लक्ष्मण जी ही शेषनाग हैं । इस संसार रूपी नाटक के आप दोनों सूत्रधार हैं और पृथ्वी का भार हरण करने के लिये आप अवतार लिये हैं ॥ ६८ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे सुन्दरकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया सहितः अष्टमसर्गः परिपूर्णः ॥ ८ ॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) विभीषण का यह कथन सुनकर श्रीरघुनाथजी बोले—विभीषण ! उस रौद्र दैत्य की मैं सम्पूर्ण माया जानता हूँ ॥ १ ॥ वह ब्रह्मास्त्र का ज्ञाता, महाबली, मायावी और शूरवीर है । मेरी सेवा लक्ष्मण किस प्रकार करते हैं, उससे उनका स्वरूप भी मैं जानता हूँ ॥ २ ॥ भविष्य की कार्य कठिनता को जानकर ही मैं अब तक मौन हूँ । इस प्रकार विभीषण से कहकर ज्ञानियों में श्रेष्ठ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी ने लक्ष्मण से कहा ॥ ३ ॥ लक्ष्मण ! हनुमान आदि प्रमुख यूथपतियों और विशाल सेना के साथ जाओ और मेघनाद का वध करो ॥ ४ ॥ ऋक्षराज जाम्बवान् अपनी सेना के साथ और मन्त्रियों सहित विभीषण तुम्हारे साथ जायेंगे ॥ ५ ॥

अभिज्ञस्तस्य देहस्य जानाति विवराणि सः । रामस्य वचनं श्रुत्वा लक्ष्मणः सविभीषणः ॥६॥
जग्राह कार्मुकं श्रेष्ठमन्यद्भीमपराक्रमः । रामपादाम्बुजं स्पृष्ट्वा हृष्टः सौमित्रिरब्रवीत् ॥७॥
अद्य मत्कार्मुकान्मुक्ताः शरा निर्भिद्य रावणिम् । गमिष्यन्ति हि पातालं स्नातुं भोगवती जले ।८।
एवमुक्त्वा स सौमित्रिः परिक्रम्य प्रणम्य तम् । इन्द्रजिन्निधनाकाङ्क्षी ययौ त्वरितविक्रमः ॥९॥
वानरैर्बहुसाहस्रैर्हनूमान्पृष्ठतोऽन्वगात् । विभीषणश्च सहितो मन्त्रिभिस्त्वरितं ययौ ॥१०॥
जाम्बवत्प्रमुखा ऋक्षाः सौमित्रिं त्वरयान्ययुः । गत्वा निकुम्भिलादेशं लक्ष्मणो वानरैः सह ।११
अपश्यद्बलसङ्घातं दूराद्राक्षससंकुलम् । धनुरायम्य सौमित्रिर्यत्तोऽभूद्भूरिविक्रमः ॥१२॥
अङ्गदेन च वीरेण जाम्बवान् राक्षसाधिपः । तदा विभीषणः प्राह सौमित्रिं पश्य राक्षसान् १३
यदेतद्राक्षसानीकं मेघश्यामं विलोक्यते । अस्यानीकस्य महतो भेदने यत्नवान् भव ।१४॥
राक्षसेन्द्रसुतोऽप्यस्मिन् भिन्ने दृश्यो भविष्यति । अभिद्रवाशु यावद्वै नैतत्कर्म समाप्यते ॥१५॥
जहि वीर दुरात्मानं हिंसापरमधार्मिकम् । विभीषणवचः श्रुत्वा लक्ष्मणः शुभलक्षणः ॥१६॥
ववर्ष शरवर्षाणि राक्षसेन्द्रसुतं प्रति । पाषाणैः पर्वताग्रैश्च वृक्षैश्च हरियूथपाः ॥१७॥

उसके सम्पूर्ण छिपने के स्थान को विभीषण जानते हैं। श्रीरामचन्द्रजी का यह कथन सुनकर महा-पराक्रमी लक्ष्मणजी एक दूसरा श्रेष्ठ धनुष उठाए और विभीषण को साथ लेकर प्रसन्नता से भगवान् श्रीराम के चरणारविन्द का स्पर्श कर बोले ॥ ६-७ ॥ भगवन् ! आज मेरे धनुष से छूटे हुए बाण मेघनाद के शरीर को भेदकर भोगवती ( पाताल गङ्गा ) के जल में स्नान करने के लिये पाताल में जायँगे ॥ ८ ॥ इस प्रकार भगवान् श्रीरामजी से कहकर लक्ष्मणजी उनकी परिक्रमा कर इन्द्रजित् को मारने के लिये अति शीघ्रता से चल दिये ॥ ९ ॥ हजारों वानरों सहित हनुमानजी तथा मन्त्रियों के सहित विभीषणजी भी शीघ्रता पूर्वक चल दिये ॥ १० ॥ जाम्बवान् आदि प्रमुख रीछ तुरत ही लक्ष्मणजी के साथ चल दिये। निकुम्भिला के स्थानपर वानरों सहित लक्ष्मणजी जाकर दूर से ही राक्षसों की विशाल सेना को देखे और महापराक्रमी लक्ष्मणजी धनुष पर बाण चढ़ाकर सावधान हो गये ॥ ११-१२ ॥

लक्ष्मणजी के साथ ही वीरप्रवर अङ्गद और जाम्बवान् भी सावधान हो गये। तब राक्षसाधिप विभीषण राक्षसों को देखकर लक्ष्मणजी से बोले—लक्ष्मणजी! यह जो मेघ के समान श्यामवर्ण राक्षसों की सेना दिखायी पड़ रही है उस प्रबल सेना का भेदन करने के लिये प्रयत्न कीजिए ॥ १३-१४ ॥ इस महती सेना का संहार हो जाने पर राक्षसाधिप रावण का पुत्र इन्द्रजीत भी दिखायी पड़ने लगेगा। इसकी समाप्ति के अनन्तर शीघ्र ही आप आक्रमण कर दीजियेगा ॥ १५ ॥ हे वीर! इस हिंसक दुरात्मा पापी को आप शीघ्र मार दीजिये। विभीषण का यह कथन सुनकर शुभलक्षण श्रीलक्ष्मणजी राक्षसतनय मेघनाद की ओर बाणों की वर्षा करने लगे और वानर सेनापति भी चारो ओर से पत्थर, पर्वतशिखर तथा वृक्षादिकों से राक्षसों पर प्रहार करने लगे। इसी तरह राक्षसवर्ग भी वानर सेनापतियों और वानर सेना पर परशु

निर्जघ्नुः सर्वतो दैत्यांस्तेऽपि वानरयूथपान् । परश्वधैः शितैर्बाणैरसिभिर्यष्टितोमरैः ॥१८॥
निर्जघ्नुर्वानरानीकं तदा शब्दो महानभूत् । स संप्रहारस्तुमुलः संजज्ञे हरिरक्षसाम् ॥१९॥
इन्द्रजित्स्वबलं सर्वमर्द्यमानं विलोक्य सः । निकुम्भिलां च होमं च त्यक्त्वा शीघ्रं विनिर्गतः ।
रथमारुह्य सधनुः क्रोधेन महतागमत् । समाह्वयित्वा सौमित्रिं युद्धाय रणमूर्धनि ॥२१॥
सौमित्रे मेघनादोऽहं मया जीवन्न मोक्ष्यसे । तत्र दृष्ट्वा पितृव्यं स प्राह निष्ठुरभाषिणम् ॥२२॥
इहैव जातः संवृद्धः साक्षाद् भ्राता पितुर्मम । यस्त्वं स्वजनमुत्सृज्य परभृत्यत्वमागतः ॥२३॥
कथं द्रुह्यसि पुत्राय पापीयानसि दुर्मतिः । इत्युक्त्वा लक्ष्मणं दृष्ट्वा हनूमत्पृष्ठतः स्थितम् ।२४
उद्यदायुधनिस्त्रिंशे रथे महति संस्थितः । महाप्रमाणमुद्यम्य घोरं विस्फारयन्धनुः ॥२५॥
अद्य वो मामका बाणाः प्राणान्पास्यन्ति वानराः । ततः शरं दाशरथिः सन्धायामित्रकर्षणः २६
ससर्ज राक्षसेन्द्राय क्रुद्धः सर्प इव श्वसन् । इन्द्रजिद्रक्तनयनो लक्ष्मणं समुदैक्षत ॥२७॥
शक्राशनिसमस्पर्शैर्लक्ष्मणेनाहतः शरैः । मुहूर्तमभवन्मूढः पुनः प्रत्याहृतेन्द्रियः ॥२८॥
ददर्शावस्थितं वीरं वीरो दशरथात्मजम् । सोऽभिचक्राम सौमित्रिं क्रोधसंरक्तलोचनः ॥२९॥

तीक्ष्ण-बाण, खड्ग, यष्टि तथा तोमर आदि शास्त्रों से आक्रमण किये । तदनन्तर उस स्थान पर अति कोलाहल हुआ और राक्षस तथा वानरों में अति घमासान युद्ध प्रारम्भ होगया ॥ १६-१९ ॥ इन्द्रजित् अपनी सेना को इस प्रकार नष्ट होता देखकर निकुम्भिला और होम को छोड़कर बाहर आया ॥ २० ॥ वह शीघ्र ही रथपर सवार होकर अति क्रोधित हो हाथ में धनुष लेकर रणक्षेत्र में सामने उपस्थित हुआ और क्रोधित हो लक्ष्मण जी को युद्ध के लिये ललकारते हुआ बोला ॥ २१ ॥

लक्ष्मण ! मैं मेघनाद हूँ , अब मुझसे तू जीवित नहीं बच सकते । तदनन्तर अपने चाचा विभीषण को वहाँ उपस्थित देखकर निष्ठुरता पूर्वक कहने लगा ॥ २२ ॥ तुम यहीं पर उत्पन्न और यहीं पर बड़े हुए हो, तथा साक्षात् मेरे पिता के सगे भाई हो, परन्तु तुम अपने बन्धुओं को छोड़कर शत्रुओं का दास हुए हो ॥ २३ ॥ मुझ पुत्र के प्रति तुम कैसे द्रोह करते हो, तुम अत्यन्त पापी और दुरात्मा हो । यह कहकर वह हनुमानजी के पृष्ठ पर स्थित लक्ष्मणजी को देखा ॥ २४ ॥ अनेक तीक्ष्ण शस्त्रों वाले महान् रथ में बैठा वह दैत्य एक अति लम्बा धनुष उठाकर भयङ्कर टंकार किया ॥ २५ ॥ वह बोला—वानरों ! आज मेरे बाण तुम्हारे प्राणों का पान करेंगे । तदनन्तर क्रोध से सर्प की भाँति फुफकारते हुए शत्रुओं का संहार करने वाले लक्ष्मणजी अपने धनुष पर एक बाण चढ़ाकर मेघनाद पर छोड़े । इन्द्रजित भी क्रोध से आखों को लालकर देखा ॥ २६-२७ ॥

इन्द्र के वज्र के समान लक्ष्मणजी के छोड़े हुए महा कठोर बाणों को लगते वह मुहूर्त मात्र के लिये अचेत हो गया । पुनः होश में आने पर वह अपने सामने उपस्थित वीरवर लक्ष्मण जी को देखा । लक्ष्मणजी

शरान्धनुषि सन्धाय लक्ष्मणं चेदमब्रवीत् । यदि ते प्रथमे युद्धे न दृष्टो मे पराक्रमः ॥३०॥
अद्य त्वां दर्शयिष्यामि तिष्ठेदानीं व्यवस्थितः । इत्युक्त्वा सप्तभिर्बाणैरभिविव्याध लक्ष्मणम् ३१
दशभिश्च हनूमन्तं तीक्ष्णधारैः शरोत्तमैः । ततः शरशतेनैव संप्रयुक्तेन वीर्यवान् ॥३२॥
क्रोधद्विगुणसंरब्धो निर्बिभेद विभीषणम् । लक्ष्मणोऽपि तथा शत्रुं शरवर्षैरवाकिरत् ॥३३॥
तस्य बाणैः सुसंविद्धं कवचं काञ्चनप्रभम् । व्यशीर्यत रथोपस्थे तिलशः पतितं भुवि ॥३४॥
ततः शरसहस्रेण संक्रुद्धो रावणात्मजः । बिभेद समरे वीरं लक्ष्मणं भीमविक्रमम् ॥३५॥
व्यशीर्यतापतद्दिव्यं कवचं लक्ष्मणस्य च । कृतप्रतिकृतान्योन्यं बभूवतुरभिद्रुतौ ॥३६॥
अभीक्ष्णं निःश्वसन्तौ तौ युद्ध्येतां तुमुलं पुनः । शरसंवृतसर्वाङ्गौ सर्वतो रुधिरोक्षितौ ॥३७॥
सुदीर्घकालं तौ वीरावन्योन्यं निशितैः शरैः । अयुध्येतां महासत्त्वौ जयाजयविवर्जितौ ॥३८॥
एतस्मिन्नन्तरे वीरो लक्ष्मणः पञ्चभिः शरैः । रावणेः सारथिं साश्वं रथं च समचूर्णयत् ॥३९॥
चिच्छेद कार्मुकं तस्य दर्शयन्हस्तलाघवम् । सोऽन्यत्तु कार्मुकं भद्रं सज्यं चक्रे त्वरान्वितः ॥४०॥
तच्चापमपि चिच्छेद लक्ष्मणस्त्रिभिराशुगैः । तमेव छिन्नधन्वानं विव्याधानेकसायकैः ॥४१॥

को देखकर वह राक्षस क्रोध से आखें लालकर उनकी ओर दौड़ा ॥ २८–२९ ॥ वह अपने धनुष पर बाण चढ़ाकर यह कहने लगा—प्रथमबार की युद्ध में यदि तू मेरे पराक्रम को नहीं देखे तो अभी तुझे मैं अपना पराक्रम दिखलाता हूँ; व्यवस्थित हो खड़े रहो। यह कहकर वह महाबली सात बाणों से लक्ष्मणजी तथा तीक्ष्ण धार वाले दस बाणों से हनुमानजी और क्रोधपूर्वक दूने उत्साह से विभीषण को वेध दिया। लक्ष्मणजी भी वर्षा के समान शत्रु पर बाणों की वर्षा करने लगे ॥ ३०–३३ ॥

लक्ष्मणजी की बाणों से मेघनाद का सुवर्ण की कान्ति का कवच तिल के समान टुकड़े-टुकड़े होकर रथ के पीछले भाग और पुनः पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥ ३४ ॥ तदनन्तर अति क्रोधित हो रावणात्मज मेघनाद संग्राम में भीमविक्रम वीरवर लक्ष्मणजी को हजार बाणों से वेध दिया ॥ ३५ ॥ लक्ष्मणजी का दिव्यकवच भी टुकड़े-टुकड़े होकर गिर पड़ा। वे दोनों एक दूसरे के क्रिया का प्रतिकार करते हुए लड़ने लगे ॥ ३६ ॥ वे दोनों बारम्बार दीर्घ निःश्वास छोड़ते हुए आपस में घमासान युद्ध करने लगे। उनके शरीर के सभी अङ्गों को बाणों से छिन्न-भिन्न होने से शरीर रूधिर से लथ-पथ हो गया ॥ ३७ ॥ महा-पराक्रमी वे दोनों वीर बहुत देर तक एक दूसरे पर तीक्ष्ण बाणों की वर्षा करते हुए लड़ाई करते रहे। उन दोनों में से किसी का भी जय-पराजय नहीं हुआ ॥ ३८ ॥ तदनन्तर लक्ष्मणजी पाँच बाणों से इन्द्रजित के सारथि, रथ और घोड़ों सहित रथ को चूर्ण कर दिये ॥ ३९ ॥

तथा च अपने हस्त कौशल से उसके धनुष भी काट दिये। तदनन्तर शीघ्र ही मेघनाद एक दूसरा उत्तम धनुष चढ़ाया जिसे लक्ष्मणजी अपने तीन बाणों से काट दिये, और धनुष विहीन उस राक्षस को अनेक बाणों

पुनरन्यत्समादाय कार्मुकं भीमविक्रमः । इन्द्रजिल्लक्ष्मणं बाणैः शितैरादित्यसन्निभैः ॥४२॥
बिभेद वानरान्सर्वान्बाणैरापूरयन्दिशः । तत ऐन्द्रं समादाय लक्ष्मणो रावणिं प्रति ॥४३॥
सन्धायाकृष्य कर्णान्तं कार्मुकं दृढनिष्ठुरम् । उवाच लक्ष्मणो वीरः स्मरन् रामपदाम्बुजम् ।४४॥
धर्मात्मा सत्यसन्धश्च रामो दाशरथिर्यदि । त्रिलोक्यामप्रतिद्वन्द्वस्तदेनं जहि रावणिम् ॥४५॥
इत्युक्त्वा बाणमाकर्णाद्विकृष्य तमजिह्मगम् । लक्ष्मणः समरे वीरः ससर्जेन्द्रजितं प्रति ॥४६॥
स शरः सशिरस्त्राणं श्रीमज्ज्वलितकुण्डलम् । प्रमथ्येन्द्रजितः कायात्पातयामास भूतले ॥४७॥
ततः प्रमुदिता देवाः कीर्तयन्तो रघूत्तमम् । ववर्षुः पुष्पवर्षाणि स्तुवन्तश्च मुहुर्मुहुः ॥४८॥
जहर्ष शक्रो भगवान्सहदेवैर्महर्षिभिः । आकाशेऽपि च देवानां शुश्रुवे दुन्दुभिस्वनः ।४९।
विमलं गगनं चासीत्स्थिराभूद्विश्वधारिणी । निहतं रावणिं दृष्ट्वा जयजल्पसमन्वितः ।।५०॥
गतश्रमः स सौमित्रिः शङ्खमापूरयद्रणे । सिंहनादं ततः कृत्वा ज्याशब्दमकरोद्विभुः ॥५१॥
तेन नादेन संहृष्टा वानराश्च गतश्रमाः । वानरेन्द्रैश्च सहितः स्तुवद्भिर्हृष्टमानसैः ॥५२॥
लक्ष्मणः परितुष्टात्मा ददर्शाऽभ्येत्य राघवम् । हनूमद्राक्षसाभ्यां च सहितो विनयान्वितः ॥५३॥
ववन्दे भ्रातरं रामं ज्येष्ठं नारायणं विभुम् । त्वत्प्रसादाद्रघुश्रेष्ठ हतो रावणिराहवे ।।५४॥

से वेध दिये ॥ ४०–४१ ॥ तब महापराक्रमी इन्द्रजित और दूसरा धनुष लेकर सूर्य की कान्ति वाले तेज बाणों से सम्पूर्ण दिशाओं को व्याप्त करता हुआ लक्ष्मणजी सहित सभी वानरों को वेध दिया। तत्पश्चात् लक्ष्मणजी ऐन्द्र बाण निकाले और मेघनाद को लक्ष्यकर धनुष पर चढ़ाये तथा उस कठोर धनुष को कान-तक खींचकर हृदय में भगवान श्रीरामचन्द्रजी के चरणारविन्द का स्मरण करते हुए बोले—यदि दाशरथि भगवान् श्रीराम धर्मात्मा, सत्य की मर्यादा रखने वाले और त्रिलोकी में प्रतिद्वन्दी रहित हों तो हे बाण ! इस रावण-तनय को तू मार दो ॥ ४२–४५ ॥

यह कहकर उस सीधे जाने वाले बाण को कर्णपर्यन्त खींचकर लक्ष्मणजी समराङ्गण में इन्द्रजित पर छोड़ दिये ॥ ४६ ॥ वह बाण शीर्षत्राण सहित उज्ज्वल कुण्डलों से सुशोभित इन्द्रजित के कान्तिमान मस्तक को काटकर धड़ से पृथ्वी पर गिरा दिया ॥ ४७ ॥ इन्द्रजित का वध हो जानेपर प्रमुदित हो देवगण रघुश्रेष्ठ श्रीलक्ष्मणजी की प्रशंसा कर पुष्प की वर्षा करने लगे ॥ ४८ ॥ देवता और महर्षियों के सहित इन्द्रभगवान् भी अति हर्षित हुए। उस समय देवताओं के नगाड़ों का शब्द आकाश मण्डल में सुनायी देने लगा ॥ ४९ ॥ रावण तनय मेघनाद का वध देखकर सर्वत्र जय ध्वनि गूँज उठी। आकाश निर्मल हो गया और पृथ्वी स्थिर हो गयी ॥ ५० ॥ श्रम दूर हो जाने पर लक्ष्मणजी शङ्ख बजाये जिससे रणभूमि गूँज उठी। पुनः वे भयङ्कर सिंहनाद कर धनुष की टंकार किये ॥ ५१ ॥ उस सिंहनाद से सभी वानरगण प्रसन्न और श्रमरहित हो गये। पुनः प्रसन्न मन वीर वानरों से प्रशंसित श्रीलक्ष्मणजी उनके साथ श्रीरघुनाथजी के पास आकर उनका दर्शन किये। हनुमान् और विभीषण सहित लक्ष्मणजी साक्षात् नारायण स्वरूप अपने बड़े भाई

श्रुत्वा तल्लक्ष्मणाद्भक्त्या तमालिङ्ग्य रघूत्तमः । मूर्ध्न्यवघ्राय मुदितः सस्नेहमिदमब्रवीत् ॥५५॥
साधु लक्ष्मण तुष्टोऽस्मि कर्म ते दुष्करं कृतम् । मेघनादस्य निधने जितं सर्वमरिन्दम ॥५६॥
अहोरात्रैस्त्रिभिर्वीरः कथञ्चिद्विनिपातितः । निःसपत्नः कृतोऽस्म्यद्य निर्यास्यति हि रावणः५७
पुत्रशोकान्मया योद्धुं तं हनिष्यामि रावणम् । मेघनादं हतं श्रुत्वा लक्ष्मणेन महाबलम् ॥५८॥
रावणः पतितो भूमौ मूर्च्छितः पुनरुत्थितः । विललापातिदीनात्मा पुत्रशोकेन रावणः ॥५९॥
पुत्रस्य गुणकर्माणि संस्मरन्पर्यदेवयत् । अद्य देवगणाः सर्वे लोकपाला महर्षयः ॥६०॥
हतमिन्द्रजितं ज्ञात्वा सुखं स्वप्स्यन्ति निर्भयाः । इत्यादि बहुशः पुत्रलालसो विललाप ह ॥६१॥
ततः परमसंक्रुद्धो रावणो राक्षसाधिपः । उवाच राक्षसान्सर्वान्विनाशयिषुराहवे ॥६२॥
स पुत्रवधसन्तप्तः शूरः क्रोधवशं गतः । संवीक्ष्य रावणो बुद्ध्या हन्तुं सीतां प्रदुद्रुवे ।६३॥
खड्गपाणिमथायान्तं क्रुद्धं दृष्ट्वा दशाननम् । राक्षसीमध्यगा सीता भयशोकाकुलाभवत् ।६४॥
एतस्मिन्नन्तरे तस्य सचिवो बुद्धिमान् शुचिः । सुपार्श्वो नाम मेधावी रावणं वाक्यमब्रवीत् ॥६५॥

भगवान् श्रीराम को प्रणाम कर बोले—हे रघुश्रेष्ठ ! आपकी कृपा से इन्द्रजित् युद्ध में मारा गया ॥५२-५४॥ भक्तिपूर्वक लक्ष्मणजी का यह कथन सुनकर श्रीरामचन्द्रजी अति प्रसन्न हो उनका आलिङ्गन किये और प्रेम-पूर्वक शिर को सूँघकर बोले ॥ ५५ ॥

लक्ष्मण ! तुम साधु हो । तूने अति दुष्कर कार्य किया है । हे अरिन्दम ! मेघनाद की मृत्यु से हम सबकुछ जीत लिये ॥ ५६ ॥ तीन दिन और तीन रात्रितक निरन्तर युद्ध कर किसी प्रकार उस महान् योद्धा को मार दिये । अत एव आज तुम मुझे शत्रु रहित कर दिये । पुत्र शोकादि से व्याकुल हुआ रावण मुझसे लड़ने अब आयेगा तो मैं उसे मार दूँगा ॥ ५७-५८ ॥ लक्ष्मणजी द्वारा महाबली मेघनाद का मारा गया सुनकर मूर्च्छित होकर रावण पृथ्वी पर गिर पड़ा और मूर्च्छा टूटने पर पुत्र-शोक से अत्यन्त दुःखी होकर विलाप करने लगा ॥ ५९ ॥

पुत्र का गुण और कर्मों का स्मरण कर वह अत्यन्त शोक करने लगा । आज सभी देवगण, लोकपाल और महर्षिगण इन्द्रजित् का निधन सुनकर निर्भय हो सुख से शयन करेंगे, इस प्रकार पुत्र में आसक्ति होने से वह विविधभाँति विलाप करने लगा ॥ ६०-६१ ॥ तब राक्षसाधिप रावण अति क्रोधित हो शत्रुओं का नाश करने की इच्छा से सभी राक्षसों से बातचित करने लगा ॥ ६२ ॥ पुनः शूरवीर रावण पुत्र-शोक से कुछ सोच समझकर क्रोधित हो सीताजी को मारने के लिये दौड़ा ॥ ६३ ॥

राक्षसियों के मध्य बैठी हुई सीताजी हाथ में खड्ग लेकर क्रोधपूर्वक रावण को अपनी ओर आते हुए देखकर भयभीत हो गयीं ॥ ६४ ॥ तत्क्षण ही परमबुद्धिमान्, शुद्ध हृदय और विचारवान् रावण का सुपार्श्व नामक मन्त्री रावण से बोला ॥६५॥

ननु नाम दशग्रीव साक्षाद्विश्रवणानुजः। वेदविद्याव्रतस्नातः स्वकर्मपरिनिष्ठितः ॥६६॥
अनेकगुणसम्पन्नः कथं स्त्रीवधमिच्छसि। अस्माभिः सहितो युद्धे हत्वा रामं च लक्ष्मणम् ॥
प्राप्स्यसे जानकीं शीघ्रमित्युक्तः स न्यवर्तत ॥६७॥
ततो दुरात्मा सुहृदा निवेदितं वचः सुधर्म्यं प्रतिगृह्य रावणः।
गृहं जगामाशु शुचा विमूढधीः पुनः सभां च प्रययौ सुहृद्वृतः ॥६८॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे नवमः सर्गः ॥९॥

## दशम सर्ग

रावण का यज्ञ विध्वंस तथा रावण द्वारा मन्दोदरी को समझाना

श्रीमहादेव उवाच

स विचार्य सभामध्ये राक्षसैः सह मन्त्रिभिः। निर्ययौ येऽवशिष्टास्तै राक्षसैः सह राघवम् ॥१॥
शलभः शलभैर्युक्तः प्रज्वलन्तमिवानलम्। ततो रामेण निहताः सर्वे ते राक्षसा युधि ॥२॥

दशानन! आप यह क्या कर रहे हैं? आप साक्षात् विश्रवानन्दन कुबेर जी के लघु भाई और वेदविद्या में निपुण तथा यज्ञान्त में स्नान करने वाले एवं स्वधर्मपरायण हैं ॥ ६६ ॥

आप अनेक गुण सम्पन्न होकर भी स्त्री-वध किस प्रकार करना चाहते हैं? हमलोगों के साथ आप राम और लक्ष्मण को युद्ध में मारकर अतिशीघ्र जानकी जी को प्राप्त कर लेंगे। इस प्रकार सुपार्श्व के समझाने पर रावण लौट आया ॥ ६७ ॥ तब दुरात्मा रावण अपने सुहृद् के द्वारा कहे हुए धर्मानुकूल वाक्यों को मानकर शोक से मूढ़ बुद्धि हो शीघ्र अपने घर गया और दूसरे दिन अपने सभाषदों के साथ सभा मण्डप में आया ॥ ६८ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः नवमसर्गः परिपूर्णः ॥ ९ ॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति! ) वह राक्षस मन्त्रियों के साथ सभा में विचार-विमर्श कर अन्य पतङ्गों के साथ पतङ्ग को अग्नि पर गिरने की भाँति अवशिष्ट राक्षसों को लेकर वह रघुनाथजी के समीप

स्वयं रामेण निहतस्तीक्ष्णबाणेन वक्षसि । व्यथितस्त्वरितं लङ्कां प्रविवेश दशाननः ॥३॥
दृष्ट्वा रामस्य बहुशः पौरुषं चाप्यमानुषम् । रावणो मारुतेश्चैव शीघ्रं शुक्रान्तिकं ययौ ॥४॥
नमस्कृत्य दशग्रीवः शुक्रं प्राञ्जलिरब्रवीत् । भगवन् राघवेणैवं लङ्का राक्षसयूथपैः ॥५॥
विनाशिता महादैत्या निहताः पुत्रबान्धवाः । कथं मे दुःखसन्दोहस्त्वयि तिष्ठति सद्गुरौ ॥६॥
इति विज्ञापितो दैत्यगुरुः प्राह दशाननम् । होमं कुरु प्रयत्नेन रहसि त्वं दशानन ॥७॥
यदि विघ्नो न चेद्धोमे तर्हि होमानलोत्थितः ॥८॥
महान् रथश्च वाहाश्च चापतूणीरसायकाः । सम्भविष्यन्ति तैर्युक्तस्त्वमजेयो भविष्यसि ॥९॥
गृहाण मन्त्रान्मद्दत्तान् गच्छ होमं कुरु द्रुतम् । इत्युक्तस्त्वरितं गत्वा रावणो राक्षसाधिपः ॥१०॥
गुहां पातालसदृशीं मन्दिरे स्वे चकार ह । लङ्काद्वारकपाटादि बद्ध्वा सर्वत्र यत्नतः ॥११॥
होमद्रव्याणि सम्पाद्य यान्युक्तान्याभिचारिके । गुहां प्रविश्य चैकान्ते मौनी होमं प्रचक्रमे ॥१२॥
उत्थितं धूममालोक्य महान्तं रावणानुजः । रामाय दर्शयामास होमधूमं भयाकुलः ॥१३॥
पश्य राम दशग्रीवो होमं कर्तुं समारभत् । यदि होमः समाप्तः स्यात्तदाऽजेयो भविष्यति १४

चला; परन्तु उन सभी राक्षसों को श्रीरामचन्द्रजी युद्ध में मार दिये ॥ १–२ ॥ स्वयं भी वह श्रीरामचन्द्रजी के तीक्ष्ण बाण को हृदय में लगने से व्यथित हो शीघ्र ही लङ्का में लौट आया ॥ ३ ॥ श्रीरामचन्द्रजी और हनुमानजी द्वारा मानव से न होने योग्य अनेक कार्य करते हुए देखकर वह अतिशीघ्र शुक्राचार्य के पास गया ॥ ४ ॥

वह शुक्राचार्य को नमस्कार कर हाथ जोड़कर कहने लगा—भगवन्! राम के द्वारा राक्षस यूथपतियों सहित लङ्का नष्ट कर दी गयी और सभी महादैत्य तथा मेरे पुत्र बन्धु आदि मार दिये गये। आप जैसे सद्गुरु के रहते हुए भी मुझपर महान् दुःख क्यों आ पड़ा ॥ ५–६ ॥

इस प्रकार दशानन के कहने पर दैत्य गुरु शुक्राचार्य बोले कि हे दशानन! तुम प्रयत्न पूर्वक एकान्त स्थान में हवन करो ॥ ७ ॥ यदि हवन निर्विघ्न पूर्ण हो गया तो उस होम की अग्नि से एक महान् रथ, घोड़े, धनुष, तरकश और बाण उत्पन्न होंगे। उसे पाकर तुम अजेय हो जाओगे ॥ ८–९ ॥ तुम मेरे बताए मन्त्र को ग्रहण करो और जाकर शीघ्र होम करो। शुक्राचार्य जी के यह कहने पर राक्षसाधिप रावण शीघ्र ही जाकर अपने महल में पाताल के समान एक गुहा बनवाया और यत्न पूर्वक लङ्का के सभी कपाटों को बन्द करवा दिया ॥ १०–११ ॥ अभिचार के लिये प्रयुक्त होने वाले सभी हवन पदार्थ को तैयार कर गुहा में प्रविष्ट हो मौन होकर होम करना प्रारम्भ किया ॥ १२ ॥ तत्पश्चात् अत्यधिक धूँआ उठते हुए देखकर रावणानुज विभीषण भयभीत हो श्रीरामचन्द्रजी को होम का धूआँ दिखलाया ॥ १३ ॥ हे राम! आप देखिये, दशग्रीव होम करना प्रारम्भ किया है। यदि यह होम पूर्ण हो जायगा तो वह वह अजेय हो जायगा ॥ १४ ॥

अतो विघ्नाय होमस्य प्रेषयाशु हरीश्वरान् । तथेति रामः सुग्रीवसम्मतेनाङ्गदं कपिम् ॥१५॥
हनूमत्प्रमुखान्वीरानादिदेश महाबलान् । प्राकारं लङ्घयित्वा ते गत्वा रावणमन्दिरम् १६॥
दशकोट्यः प्लवङ्गानां गत्वा मन्दिररक्षकान् । चूर्णयामासुरश्वांश्च गजांश्च न्यहनन् क्षणात् ॥१७॥
ततश्च सरमा नाम प्रभाते हस्तसंज्ञया । विभीषणस्य भार्या सा होमस्थानमसूचयत् ॥१८॥
गुहापिधानपाषाणमङ्गदः पादघट्टनैः । चूर्णयित्वा महासत्त्वः प्रविवेश महागुहाम् । १९॥
दृष्ट्वा दशाननं तत्र मीलिताक्षं दृढासनम् । ततोऽङ्गदाज्ञया सर्वे वानरा विविशुर्द्रुतम् ॥२०॥
तत्र कोलाहलं चक्रुस्ताडयन्तश्च सेवकान् । सम्भारांश्चिक्षिपुस्तत्र होमकुण्डे समन्ततः ॥२१॥
स्रुवमाच्छिद्य हस्ताच्च रावणस्य बलाद्रुषा । तेनैव संजघानाशु हनूमान् प्लवगाग्रणीः ॥२२॥
घ्नन्ति दन्तैश्च काष्ठैश्च वानरास्तमितस्ततः । न जहौ रावणो ध्यानं हतोऽपि विजिगीषया ॥२३॥
प्रविश्यान्तःपुरे वेश्मन्यङ्गदो वेगवत्तरः । समानयत्केशबन्धे धृत्वा मन्दोदरीं शुभाम् ॥२४॥
रावणस्यैव पुरतो विलपन्तीमनाथवत् । विददाराङ्गदस्तस्याः कञ्चुकीं रत्नभूषिताम् ॥२५॥
मुक्ता विमुक्ताः पतिताः समन्ताद्रत्नसञ्चयैः । श्रोणिसूत्रं निपतितं त्रुटितं रत्नचित्रितम् ॥२६॥
कटिप्रदेशाद्विस्रंस्ता नीवी तस्यैव पश्यतः । भूषणानि च सर्वाणि पतितानि समन्ततः ॥२७॥

अत एव हवन में विघ्न करने हेतु वानर सेनापतियों को भेजिये । 'तथा इति' यह कहकर सुग्रीव की सम्मति से कपिवर अङ्गद तथा हनुमान् महाबली प्रमुख वानरों को आज्ञा दिये । वे सब नगर के घेरे को पारकर रावण के मन्दिर में पहुँचे ॥ १६ ॥ दशकरोड़ वानरवीर नगर में जाकर महल की रक्षा करने वाले राक्षसों को चूर्ण कर दिये और क्षणमात्र में ही हाथियों और घोड़ों का नाश कर दिये ॥ १७ ॥ तब प्रातः काल सरमा नामक विभीषण की भार्या हाथ के संकेत से होमस्थान को बतला दी ॥ १८ ॥ उस गुफा के मुखपर रखे हुए पत्थर के ढक्कन को अपने पैर से ठोकर मारकर अङ्गद चूर्ण-चूर्ण कर महा गुफा में घूस गये ॥ १९ ॥ उस गुफा में नेत्र बन्द और दृढ़ासन लगाकर बैठे रावण को वे देखे। तब अङ्गदजी की आज्ञा से सभी वानर उस गुफा में घुस गये ॥ २० ॥

गुहा में प्रविष्ट हो वानरगण रक्षकों को मारने एवं अधिक कोलाहल करने लगे और यत्र-तत्र रखी हुई यज्ञ सामग्री को हवन कुण्ड में डाल दिये ॥ २१ ॥ तत्पश्चात् वानराग्रणी हनुमानजी बलपूर्वक रावण के हाथ से श्रुवा को छीनकर उसी से रावण को मारे ॥ २२ ॥ वानरगण भी यत्र-तत्र से रावण को दाँतों से काटने लगे और लकड़ियों से प्रहार करने लगे, परन्तु अपने विजय की ईच्छा से रावण सबकुछ आघात सहता हुआ भी ध्यान नहीं छोड़ा ॥ २३ ॥ तब वेगवान अङ्गद जी रावण के अन्तःपुर में जाकर शुभलक्षणा मन्दोदरी की चोटी पकड़कर ले आये और रावण के सामने ही अनाथा की भाँति विलाप करती हुई उस मन्दोदरी की रत्न जटित कञ्चुकी फाड़ दिये ॥ २५ ॥ उस चोली के रत्नसहित मोती टूट-टूटकर चारो ओर बिखर गए। मन्दोदरी की रत्न-जटित करधनी भी पृथ्वीपर गिर पड़ी ॥ २६ ॥ उसके देखते-देखते ही

देवगन्धर्वकन्याश्च नीता हृष्टैः प्लवङ्गमैः । मन्दोदरी रुरोदाथ रावणस्याग्रतो भृशम् ॥२८॥
क्रोशन्ती करुणं दीना जगाद दशकन्धरम् । निर्लज्जोऽसि परैरेवं केशपाशे विकृष्यते ॥२९॥
भार्या तवैव पुरतः किं जुहोषि न लज्जसे । हन्यते पश्यतो यस्य भार्या पापैश्च शत्रुभिः ॥३०॥
मर्तव्यं तेन तत्रैव जीवितान्मरणं वरम् । हा मेघनाद ते माता क्लिश्यते बत वानरैः ॥३१॥
त्वयि जीवति मे दुःखमीदृशं च कथं भवेत् । भार्या लज्जा च सन्त्यक्ता भर्त्रा मे जीविताशया ३२
श्रुत्वा तद्देवितं राजा मन्दोदर्या दशाननः । उत्तस्थौ खड्गमादाय त्यज देवीमिति ब्रुवन् ॥३३॥
जघानाङ्गदमव्यग्रः कटिदेशे दशाननः । ततोत्सृज्य ययुः सर्वे विध्वंस्य हवनं महत् ॥३४॥
रामापार्श्वमुपागम्य तस्थुः सर्वे प्रहर्षिताः । रावणस्तु ततो भार्यामुवाच परिसान्त्वयन् ॥३५॥
दैवाधीनमिदं भद्रे जीवता किं न दृश्यते । त्यज शोकं विशालाक्षि ज्ञानमालंब्य निश्चितम् ३६
अज्ञानप्रभवः शोकः शोको ज्ञानविनाशकृत् । अज्ञानप्रभवाहन्धीः शरीरादिष्वनात्मसु ॥३७॥
तन्मूलः पुत्रदारादिसंबन्धः संसृतिस्ततः । हर्षशोकभयक्रोधलोभमोहस्पृहादयः ॥३८॥
अज्ञानप्रभवा ह्येते जन्ममृत्युजरादयः । आत्मा तु केवलः शुद्धो व्यतिरिक्तो ह्यलेपकः ३९।

मन्दोदरी के वस्त्र कटिप्रदेश से खिसक गया और उसके सभी आभूषण यत्र-तत्र बिखर गये ॥ २७ ॥ इसी प्रकार अन्य वानरगण कुतूहल से अन्य रावण की पत्नियाँ देव-गन्धर्व आदि की कन्याओं को पकड़कर ले आये । तदनन्तर रावण के सामने मन्दोदरी विलाप करने लगी ॥ २८ ॥

मन्दोदरी दीन होकर करुणावश रावण के सामने रुदन कर कहने लगी । तुम निर्लज्ज हो, तुम्हारे सामने ही तुम्हारे शत्रु इस प्रकार तुम्हारी भार्या को केश-पाश खींच रहे हैं, इस प्रकार तुम्हें लज्जा नहीं आती ? जिसकी भार्या को उसके देखते हुए भी पापी शत्रुगण मारते हों, उसे तो मर ही जाना चाहिये । उसके लिये तो जीने से मरना ही श्रेष्ठ है । हा मेघनाद ! तुम्हारी माता वानरों द्वारा पीडित हो रही है ॥ २९-३१ ॥ तुम्हारे जीवित रहते मुझे इस प्रकार का दुःख कैसे होता ? मेरा पति अपने जीवन की इच्छा से अपनी स्त्री और लज्जा को भी छोड़ दिया है ॥ ३२ ॥ तब रावण मन्दोदरी का यह विलाप सुनकर देवी को छोड़ दो यह कहता हुआ हाथ में खड्ग लेकर उठा ॥ ३३ ॥ वह उठते ही अङ्गदजी की कमर पर प्रहार किया । तदनन्तर सभी वानरगण उस महान् हवन को विध्वंस कर वहाँ से चल दिये ॥३४॥ सभी वानरगण अति हर्षित हो श्रीरामचन्द्रजी के समीप उपस्थित हुए । तदनन्तर रावण अपनी भार्या को शान्त्वना देता हुआ बोला । हे भद्रे ! सुख-दुःखादि दैवाधीन हैं । जीता हुआ व्यक्ति क्या नहीं देखता ? अतएव हे विशालाक्षि निश्चत ज्ञान का अवलम्बन कर शोक का तुम त्याग करो ॥ ३५-३६ ॥ शोक अज्ञान से उत्पन्न और ज्ञान का नाश करने वाला होता है । शरीरादि अनात्मवस्तु में अहं बुद्धि अज्ञान से ही होती है ॥ ३७ ॥ मिथ्या-हंकार से ही पुत्र, स्त्री आदि का संबन्ध होता है और संबन्ध में बुद्धि होने से हर्ष, शोक, भय, क्रोध लोभ, मोह, स्पृहा आदि होते हैं ॥ ३८ ॥ जन्म-मृत्यु-जरा आदि अज्ञान से ही होते हैं । आत्मा तो केवल शुद्ध सबसे पृथक और निर्लेपक है ॥ ३९ ॥

आनन्दरूपो ज्ञानात्मा सर्वभावविवर्जितः । न संयोगो वियोगो वा विद्यते केनचित्सतः ४०
एवं ज्ञात्वा स्वमात्मानं त्यज शोकमनिन्दिते । इदानीमेव गच्छामि हत्वा रामं सलक्ष्मणम् ४१॥
आगमिष्यामि नोचेन्मां दारयिष्यति सायकैः । श्रीरामो वज्रकल्पैश्च ततो गच्छामि तत्पदम् ४२॥
तदा त्वया मे कर्तव्या क्रिया मच्छासनात्प्रिये । सीतां हत्वा मया सार्धं त्वं प्रवेक्ष्यसि पावकम् ४३
एव श्रुत्वा वचस्तस्य रावणस्यातिदुःखिता । उवाच नाथ मे वाक्यं शृणु सत्यं तथा कुरु ॥४४॥
शक्यो न राघवो जेतुं त्वया चान्यैः कदाचन । रामो देववरः साक्षात्प्रधानपुरुषेश्वरः ॥४५॥
मत्स्यो भूत्वा पुरा कल्पे मनुं वैवस्वतं प्रभुः । ररक्ष सकलापद्भ्यो राघवो भक्तवत्सलः ॥४६॥
रामः कूर्मोऽभवत्पूर्वं लक्षयोजनविस्तृतः । समुद्रमथने पृष्ठे दधार कनकाचलम् ॥४७॥
हिरण्याक्षोऽतिदुर्वृत्तो हतोऽनेन महात्मना । क्रोडरूपेण वपुषा क्षोणीमुद्धरता क्वचित् ॥४८॥
त्रिलोककण्टकं दैत्यं हिरण्यकशिपुं पुरा । हतवान्नारसिंहेन वपुषा रघुनन्दनः ॥४९॥
विक्रमैस्त्रिभिरेवासौ बलिं बद्ध्वा जगत्त्रयम् । आक्रम्यादात्सुरेन्द्राय भृत्याय रघुसत्तमः ॥५०॥
राक्षसाः क्षत्रियाकारा जाता भूमेर्भरावहाः । तान्हत्वा बहुशो रामो भुवं जित्वा ह्यदान्मुनेः ५१
स एव साम्प्रतं जातो रघुवंशे परात्परः । भवदर्थे रघुश्रेष्ठो मानुषत्वमुपागतः ॥५२॥

आत्मा आनन्द स्वरूप, ज्ञानमय और सर्वभाव रहित है। उसका किसी के साथ कभी भी संयोग अथवा वियोग नहीं होता ॥ ४० ॥ हे अनिन्दिते ! आत्मा को इस प्रकार जानकर शोक छोड़ दो। अभी मैं जाता हूँ, तथा राम और लक्ष्मण को मारकर आता हूँ; अथवा श्रीराम वज्र के समान अपने बाणों से मुझे विदीर्ण कर देंगे; जिससे मैं उनके पद को प्राप्त करूँगा ॥४१-४२॥ तदनन्तर हे प्रिये ! मेरे लिये तुम एक कार्य करना कि सीता को मारकर मेरे शव के साथ अग्नि में प्रवेश कर जाना ॥ ४३ ॥ इस प्रकार रावण का वचन सुनकर अति दुःखित हो मन्दोदरी बोली—प्रभो ! आप मेरा निवेदन सुनिये और सुनकर जैसी इच्छा कीजिये ॥ ४४ ॥ आप अथवा अन्य कोई भी किसी प्रकार श्रीरघुनाथजी को नहीं जीत सकता। श्रीराम देवेश साक्षात् प्रधान पुरुषेश्वर हैं ॥४५॥ भक्तवत्सल श्रीरघुनाथजी कल्पारम्भ में मत्स्यावतार लेकर वैवस्वत मनु को समस्त आपत्तियों से रक्षा किये थे ॥ ४६ ॥

भगवान् श्रीरामचन्द्र ही पूर्व समय में लक्ष योजन विस्तृत कूर्म रूप धारण किये थे ॥ ४७ ॥ किसी समय वराह रूप धारण कर पृथ्वी का उद्धार करते समय ये ही महात्मा दुराचारी हिरण्याक्ष का वध किये थे ॥ ४८ ॥ ये रघुनन्दन नृसिंह रूप धारणकर त्रैलोक्य कण्टक हिरण्यकशिपु को मारे थे ॥ ४९ ॥ ये रघुश्रेष्ठ तीन पग में ही त्रिलोकी को मापकर बलि को बाँध अपना सेवक इन्द्र को त्रैलोक्य दिये थे ॥५०॥ क्षत्रिय रूप धारण कर राक्षसगण पृथ्वी का भार हो गये, तब ये परशुराम रूप धारण कर अनेकों बार क्षत्रियों का संहार किये और पृथ्वी को जीतकर उसे कश्यप मुनि को दे दिये ॥ ५१ ॥ वे ही परात्पर प्रभु इस समय रघुकूल

तस्य भार्या किमर्थं वा हृता सीता वनाद्बलात् । मम पुत्रविनाशार्थं स्वस्याऽपि निधनाय च ।५३।
इतः परं वा वैदेहीं प्रेषयस्व रघूत्तमे । विभीषणाय राज्यं तु दत्त्वा गच्छामहे वनम् ५४॥
मन्दोदरीवचः श्रुत्वा रावणो वाक्यमब्रवीत् । कथं भद्रे रणे पुत्रान् भ्रातृन् राक्षसमण्डलम् ।५५॥
घातयित्वा राघवेण जीवामि वनगोचरः । रामेण सह योत्स्यामि रामबाणैः सुशीघ्रगैः ।५६॥
विदार्यमाणो यास्यामि तद्विष्णोः परमं पदम् । जानामि राघवं विष्णुं लक्ष्मीं जानामि जानकीम् ।
ज्ञात्वैव जानकी सीता मयानीता वनाद्बलात् ५७॥
रामेण निधनं प्राप्य यास्यामीति परं पदम् । विमुच्य त्वां तु संसाराद्गमिष्यामि सह प्रिये ५८
परानन्दमयी शुद्धा सेव्यते या मुमुक्षुभिः । तां गतिं तु गमिष्यामि हतो रामेण सयुगे ॥५९॥
प्रक्षाल्य कल्मषाणीह मुक्तिं यास्यामि दुर्लभाम् ६०

क्लेशादिपञ्चकतरङ्गयुगं भ्रमाढ्यं दारात्मजाप्तधनबन्धुझषाभियुक्तम् ।
और्वानलाभनिजरोषमनङ्गजालं संसारसागरमतीत्य हरिं व्रजामि ॥६१॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे दशमः सर्गः ॥१०॥

में रामरूप से अवतीर्ण होकर आपके लिये मनुष्य रूप धारण कर आये हैं ॥ ५२ ॥ मेरे पुत्र का नाश और अपनी मृत्यु बुलाने के लिए जबरदस्ती उनकी स्त्री सीता को आप क्यों हरण कर लाये ? ॥ ५३ ॥ अभी भी आप श्रीजानकी को रघुनाथजी के समीप भेज दीजिये और विभीषण को राज्य देकर हम वन में चलेंगे ॥ ५४ ॥

मन्दोदरी का यह कथन सुनकर रावण बोला—भद्रे ! मैं युद्ध में अपने पुत्र, भ्राता और राक्षसों का नाश कराकर वनवासी होकर किस प्रकार जीवन व्यतीत कर सकता हूँ ? निश्चय ही मैं अब रामके साथ युद्ध करूँगा और शीघ्रगामी बाणों से आहत हो उन भगवान् विष्णु के परमधाम को जाऊँगा । मैं राम को साक्षात् विष्णु भगवान् और जानकी को भगवती लक्ष्मी समझता हूँ । यह समझकर ही मैं राम के हाथों से मरकर उनका परमपद प्राप्त करूँगा । मैं जनकनन्दिनी सीता को बल पूर्वक तपोवन से लाया था । हे प्रिये ! अब तुम्हें छोड़कर अपने अन्य राक्षस वीरों के साथ संसार से प्रस्थान करूँगा ॥ ५५-५८ ॥ मुमुक्षुलोग जिस परानन्दमयी शुद्ध गति का सेवन करते हैं, भगवान् श्रीराम के हाथों से मरकर मैं उस गति को प्राप्त करूँगा ॥ ५९ ॥ मैं अपने संपूर्ण पापों का प्रक्षालन कर दुर्लभ मोक्ष पद प्राप्त करूँगा ॥ ६० ॥ जिसमें अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष, अभिनिवेश आदि पाँच क्लेश तरङ्गें, भ्रम ही भँवर, स्त्री, पुत्र, स्वजन, विभव और बन्धु आदि मत्स्य, अपना क्रोध बड़वानल है और जिसके भीतर कामरूपी जाल फैला हुआ है, इस संसार-सागर को पारकर श्रीहरि के समीप मैं अब जाऊँगा ॥ ६१ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-
निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितयाभाषा-
टीकयासहितः दशमसर्गः परिपूर्णः ॥ १० ॥

## एकादश सर्ग

### राम-रावण संग्राम और रावण-वध

श्रीमहादेव उवाच

इत्युक्त्वा वचनं प्रेम्णा राज्ञीं मन्दोदरीं तदा। रावणः प्रययौ योद्धुं रामेण सह संयुगे ॥१॥
दृढं स्यन्दनमास्थाय वृतो घोरैर्निशाचरैः। चक्रैः षोडशभिर्युक्तं सवरूथं सकूबरम् ॥२॥
पिशाचवदनैर्घोरैः खरैर्युक्तं भयावहम्। सर्वास्त्रशस्त्रसहितं सर्वोपस्करसंयुतम् ॥३॥
निश्चक्रामाथ सहसा रावणो भीषणाकृतिः। आयान्तं रावणं दृष्ट्वा भीषणं रणकर्कशम् ॥४॥
सन्त्रस्ताभूत्तदा सेना वानरी रामपालिता ॥५॥
हनूमानथ चोत्प्लुत्य रावणं योद्धुमाययौ। आगत्य हनुमान् रक्षोवक्षस्यतुलविक्रमः ॥६॥
मुष्टिबन्धं दृढं बद्ध्वा ताडयामास वेगतः। तेन मुष्टिप्रहारेण जानुभ्यामपतद्रथे ॥७॥
मूर्च्छितोऽथ मुहूर्तेन रावणः पुनरुत्थितः। उवाच च हनूमन्तं शूरोऽसि मम सम्मतः ॥८॥
हनूमानाह तं धिङ्मां यस्त्वं जीवसि रावण। त्वं तावन्मुष्टिना वक्षो मम ताडय रावण ॥९॥
पश्चान्मया हतः प्राणान्मोक्ष्यसे नात्र संशयः। तथेति मुष्टिना वक्षो रावणेनाऽपि ताडितः ॥१०॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) रावण प्रेमपूर्वक महारानी मन्दोदरी को इस प्रकार समझाकर श्रीरामचन्द्रजी के साथ युद्ध करने के लिए रणभूमि की ओर चला ॥ १ ॥ वह महाभयङ्कर राक्षसों से चारो ओर से घिरकर एक सुदृढ़ रथ पर सवार हुआ। उस रथ में सोलह पहिये तथा वरुण और कुवेर लगे हुए थे ॥ २ ॥ पिशाच के समान मुखवाले गदहों के रथ में जुते रहने के कारण वह महा भयानक प्रतीत हो रहा था, तथा सभी प्रकार के अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित एवं सभी युद्ध सामग्रियों से सम्पन्न था ॥ ३ ॥ इस प्रकार वह महाभयङ्कर राक्षसराज रावण लङ्कापुरी से निकला। युद्ध में अति निष्ठुर भीषण आकृति वाला रावण को आता हुआ देखकर भगवान् राम से सुरक्षित वानरी सेना भयभीत हो गयी ॥ ४–५ ॥ तदनन्तर हनुमानजी रावण से युद्ध करने के लिए उछल कर रावण के सामने आये। वहाँ आते ही अतुलित पराक्रमी पवनकुमार कसकर मुट्ठी बाँध कर बड़े वेग से उस राक्षस रावण के छाती में प्रहार किये। हनुमान्‌जी के घूसे को लगते ही वह रथ में घुटनों के बल गिर गया ॥ ६–७ ॥ मुहूर्त्त मात्र मूर्च्छित रहने के बाद रावण पुनः सचेत हुआ। तब वह हनुमान जी से बोला—यह मै मानता हूँ कि तू वास्तव में अति शूरवीर है ॥ ८ ॥

हनुमानजी बोले—रे रावण ! मुझे धिक्कार है कि मेरा घूसा लगने के बाद भी तू जीवित रह गया, अब तुम मेरी छाती में घूसा मारो ॥ ९ ॥ तदनन्तर मेरा घूसा लगने पर निःसन्देह तू प्राण छोड़ देगा। 'तथा इति' यह कहकर रावण उनकी छाती में घूसा मारा ॥ १० ॥ उस घूसा के लगने से हनुमानजी के

विघूर्णमाननयनः किञ्चित्कश्मलमाययौ । संज्ञामवाप्य कपिराट् रावणं हन्तुमुद्यतः ॥११॥
ततोऽन्यत्र गतो भीत्या रावणो राक्षसाधिपः। हनूमानङ्गदश्चैव नलो नीलस्तथैव च ॥१२॥
चत्वारः समवेत्याग्रे दृष्ट्वा राक्षसपुङ्गवान् । अग्निवर्णं तथा सर्परोमाणं खड्गरोमकम् ॥१३॥
तथा वृश्चिकरोमाणं निर्जघ्नुः क्रमशोऽसुरान् । चत्वारश्चतुरो हत्वा राक्षसान् भीमविक्रमान् ।१४॥
सिंहनादं पृथक्कृत्वा रामपार्श्वमुपागताः । ततः क्रुद्धो दशग्रीवः संदश्य दशनच्छदम् ॥१५॥
विवृत्य नयने क्रूरो राममेवान्वधावत । दशग्रीवो रथस्थस्तु रामं वज्रोपमैः शरैः ॥१६॥
आजघान महाघोरैर्धाराभिरिव तोयदः । रामस्य पुरतः सर्वान्वानरानपि विव्यथे ॥१७॥
ततः पावकसङ्काशैः शरैः काञ्चनभूषणैः । अभ्यवर्षद्रणे रामो दशग्रीवं समाहितः ॥१८॥
रथस्थं रावणं दृष्ट्वा भूमिष्ठं रघुनन्दनम् । आहूय मातलिं शक्रो वचनं चेदमब्रवीत् ॥१९॥
रथेन मम भूमिष्ठं शीघ्रं याहि रघूत्तमम् । त्वरितं भूतलं गत्वा कुरु कार्यं ममानघ ॥२०॥
एवमुक्तोऽथ तं नत्वा मातलिर्देवसारथिः । ततो हयैश्च संयोज्य हरितैः स्यन्दनोत्तमम् ॥२१॥
स्वर्गाज्जयार्थं रामस्य ह्युपचक्राम मातलिः । अब्रवीच्च ततो राममप्रतर्क्यरथे स्थितः ॥
प्राञ्जलिर्देवराजेन प्रेषितोऽस्मि रघूत्तम ॥२२॥

नेत्र घूमने लगे और वे कुछ तिलमिल हो गये । पुनः चेतना प्राप्त होने पर कपिवर हनुमानजी रावण को मारने के लिये तैयार हुए ॥ ११ । तदनन्तर राक्षसाधिप रावण भयभीत होकर कहीं दूसरे जगह चला गया । हनुमान्, अङ्गद, नल और नील ये एकत्र होकर अपने सामने अग्निपर्ण, सर्परोमा, खङ्गरोमा और वृश्चिकरोमा नामक चार राक्षसों को खड़े देखे । तदनन्तर वे चारो क्रमशः इन महाक्रमी राक्षसों को मार दिये और पुनः अलग-अलग गर्जना करते हुए श्रीरघुनाथजी के पास आकर खड़े हो गये ॥ १२–१४ ॥

तब अति क्रूर रावण क्रोधित होकर दाँतों से ओठ काटता हुआ आँखें फाड़कर श्रीरामचन्द्रजी की ओर दौड़ा । रावण रथ पर आरूढ था, जिस प्रकार मेघ जल की वर्षा करते हैं उसी प्रकार वह महाभयङ्कर वज्र के समान बाणों से श्रीरामचन्द्रजी पर प्रहार करने लगा और भगवान् श्रीराम के सामने वह सभी वानरों को व्यथित कर दिया ॥ १५–१७ ॥ तत्पश्चात् भगवान् श्रीरामचन्द्रजी सावधान होकर रणभूमि में अग्नि के समान तेजस्वी सुवर्ण भूषित बाणों की वर्षा रावण के ऊपर करने लगे । रावण को रथ पर आरूढ़ और श्रीरामचन्द्रजी को पृथ्वी पर खड़ा देखकर इन्द्र अपने सारथि मातलि को बुलाकर बोले ॥ १८–१९ ॥ हे अनघ ! देखो, श्रीरघुनाथजी पृथ्वी पर स्थित हैं । शीघ्र तुम मेरा रथ लेकर उनके पास भूलोक में जाओ, यह मेरा कार्य करो ॥ २० ॥

देवराज इन्द्र की यह आज्ञा पाकर देवसारथि मातलि उन्हें नमस्कार कर उनके उत्तम रथ में हरे रंग के घोड़े को जोतकर भगवान् श्रीराम के विजय की कामना से स्वर्गलोक से चलकर उनके पास आया

रथोऽयं देवराजस्य विजयाय तव प्रभो। प्रेषितश्च महाराज धनुरैन्द्रं च भूषितम् ॥२३॥
अभेद्यं कवचं खड्गं दिव्यतूणीयुगं तथा। आरुह्य च रथं राम रावणं जहि राक्षसम् ॥२४॥
मया सारथिना देव वृत्रं देवपतिर्यथा। इत्युक्तस्तं परिक्रम्य नमस्कृत्य रथोत्तमम् ॥२५॥
आरुरोह रथं रामो लोकाल्लक्ष्म्या नियोजयन्। ततोऽभवन्महायुद्धं भैरवं रोमहर्षणम् ॥२६॥
महात्मनो राघवस्य रावणस्य च धीमतः। आग्नेयेन च आग्नेयं दैवं दैवेन राघवः ॥२७॥
अस्त्रं राक्षसराजस्य जघान परमास्त्रवत्। ततस्तु ससृजे घोरं राक्षसं चास्त्रमस्त्रवित् ॥
क्रोधेन महताविष्टो रामस्योपरि रावणः ॥२८॥
रावणस्य धनुर्मुक्ताः सर्पा भूत्वा महाविषाः। शराः काञ्चनपुङ्खाभा राघवं परितोऽपतन् २९
तैः शरैः सर्पवदनैर्वमद्भिरनलं मुखैः। दिशश्च विदिशश्चैव व्याप्तास्तत्र तदाऽभवन् ॥३०॥
रामः सर्पास्ततो दृष्ट्वा समन्तात्परिपूरितान्। सौपर्णमस्त्रं तद्घोरं पुरः प्रावर्तयद्रणे ॥३१॥
रामेण मुक्तास्ते बाणा भूत्वा गरुडरूपिणः। चिच्छिदुः सर्पबाणांस्तान्समन्तात्सर्पशत्रवः ।३२॥
अस्त्रे प्रतिहते युद्धे रामेण दशकन्धरः। अभ्यवर्षत्ततो रामं घोराभिः शरवृष्टिभिः ॥३३॥

और हाथ जोड़कर बोला—हे रघुश्रेष्ठ ! देवराज इन्द्र मुझे आपके पास भेजे हैं ॥ २१–२२ ॥ हे प्रभो ! यह इन्द्र का रथ है। वे आपकी विजय के लिये आपके पास भेजे हैं। हे महाराज ! यह अति शोभायमान ऐन्द्र धनुष, अभेद्य कवच, खड्ग और दो दिव्य तूणीर भी वे आपके लिये भेजे हैं। हे राम ! जिस प्रकार इन्द्र मुझ सारथि के साथ वृत्रासुर का वध किये थे, उसी प्रकार आप इस रथ पर चढ़कर राक्षस रावण का वध कीजिये। मातलि का यह कथन सुनकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी उस रथ की परिक्रमा और नमस्कार किये ॥ २३–२४ ॥

वे सम्पूर्ण लोकों को लक्ष्मी से विभूषित करते हुए उस रथ पर सवार हुए। पुनः महात्मा राम और बुद्धिमान रावण का अति भयानक और रोमाञ्चकारी घमासान युद्ध होने लगा। अस्त्र विद्या में निपुण भगवान् श्रीरामचन्द्रजी रावण के द्वारा छोड़े गये आग्नेयास्त्र को आग्नेयास्त्र से और दैवास्त्र को दैवास्त्र से काट दिये। तब अति क्रोधित हो अस्त्र विद्या विशारद रावण श्रीरामचन्द्रजी के ऊपर महाभयङ्कर राक्षसास्त्र को छोड़ा ॥ २५–२८ ॥ सुवर्ण पङ्ख की कान्ति वाले रावण के धनुष से छूटे हुए बाण महा विषधर व्याल सर्प होकर श्रीरघुनाथजी के चारो ओर गिरने लगे ॥ २९ ॥ उन बाणों के मुख से अग्नि की ज्वालाएँ निकल रही थीं। रावण द्वारा छोड़े गये सर्पमुख बाणों से सभी दिशायें एवं विदिशायें व्याप्त हो गयीं ॥३०॥ रणक्षेत्र में चतुर्दिक् सर्पों को व्याप्त देखकर श्रीरामचन्द्रजी गरुड़ास्त्र छोड़े ॥ ३१ ॥

श्रीरामचन्द्रजी के बाण सर्पों के शत्रु गरुड़ होकर सर्परूप बाणों को जहाँ के तहाँ ही काटने लगे ॥३२॥ भगवान् श्रीराम के द्वारा अपने अस्त्र को इस प्रकार नष्ट हुआ देखकर रावण उनके ऊपर भयङ्कर बाणों की वर्षा करने लगा ॥३३॥

ततः पुनः शरानीकै राममक्लिष्टकारिणम् । अर्दयित्वा तु घोरेण मातलिं प्रत्यविध्यत ॥३४॥
पातयित्वा रथोपस्थे रथकेतुं च काञ्चनम् । ऐन्द्रानश्वानभ्यहनद्रावणः क्रोधमूर्च्छितः ॥३५॥
विषेदुर्देवगन्धर्वाश्चारणाः पितरस्तथा । आर्त्ताकारं हरिं दृष्ट्वा व्यथिताश्च महर्षयः ॥३६॥
व्यथिता वानरेन्द्राश्च बभूवुः सविभीषणाः । दशास्यो विंशतिभुजः प्रगृहीतशरासनः ॥३७॥
ददृशे रावणस्तत्र मैनाक इव पर्वतः । रामस्तु भ्रुकुटिं बद्ध्वा क्रोधसंरक्तलोचनः ॥३८॥
कोपं चकार सदृशं निर्दहन्निव राक्षसम् । धनुरादाय देवेन्द्रधनुराकारमद्भुतम् ॥३९॥
गृहीत्वा पाणिना बाणं कालानलसमप्रभम् । निर्दहन्निव चक्षुर्भ्यां ददृशे रिपुमन्तिके ॥४०॥
पराक्रमं दर्शयितुं तेजसा प्रज्वलन्निव । प्रचक्रमे कालरूपी सर्वलोकस्य पश्यतः ॥४१॥
विकृष्य चापं रामस्तु रावणं प्रतिविध्य च । हर्षयन्वानरानीकं कालान्तक इवाबभौ । ४२॥
क्रुद्धं रामस्य वदनं दृष्ट्वा शत्रुं प्रधावतः । तत्रसुः सर्वभूतानि चचाल च वसुन्धरा ॥४३॥
रामं दृष्ट्वा महारौद्रमुत्पातांश्च सुदारुणान् । त्रस्तानि सर्वभूतानि रावणं चाविशद्भयम् ॥४४॥
विमानस्थाः सुरगणाः सिद्धगन्धर्वकिन्नराः । ददृशुः सुमहायुद्धं लोकसंवर्तकोपमम् ॥
ऐन्द्रमस्त्रं समादाय रावणस्य शिरोऽच्छिनत् ।४५॥

तदनन्तर लीला विहारी भगवान् श्रीराम को बाणों से व्यथित कर वह मातलि को वेध दिया ॥ ३४ ॥ क्रोध से उन्मत्त रावण रथ की सुवर्ण मयी ध्वजा को काटकर उसके पृष्ठ भाग में गिरा दिया और इन्द्र के घोड़ों को भी आहत कर दिया ॥ ३५ ॥

इस प्रकार भगवान् श्रीरामचन्द्रजी को आपत्ति में पड़ा हुआ देखकर देवता, गन्धर्व, चारण और पितर आदि दुःखित हो गये और महर्षिगण मन ही मन दुःखी होने लगे ॥ ३६ ॥ विभीषण सहित सभी वानर यूथ-पति गण अति चिन्तित हुए । हाथ में धनुष-बाण धारण किया हुआ दशमुख और बीस भुजाओं वाला रावण उस समय मैनाक पर्वत की भाँति दिखायी पड़ रहा था । तब भगवान् श्रीरामके नेत्र क्रोध से लाल हो गये और उनकी भौहें चढ़ गयीं तथा उस राक्षस को जला देने जैसा क्रोध करते हुए वे इन्द्र-धनुष के समान एक विचित्र धनुष उठाये और कालग्नि सदृश एक तेजो मय बाण हाथ में लेकर अपने नेत्रों से सामने स्थित शत्रु को भस्म करने की भाँति देखे ॥ ३७–४० ॥ कालरूपी भगवान् श्रीराम अपने तेज से सम्पूर्ण लोकों के सामने अपना पराक्रम दिखलाना आरम्भ किये ॥ ४१ ॥ वे अपना धनुष खींचकर रावण को वेध दिये और सभी वानरी सेना को आनन्दित करते हुए लोक को अन्त करने वाले काल के समान सुशोभित होने लगे ॥ ४२ ॥ शत्रु पर आक्रमण करते हुए भगवान् श्रीरामका क्रोधयुक्त मुख देखकर सभी प्राणी भयभीत हो गये और पृथ्वी डगमगाने लगी ॥ ४३ ॥

श्रीराम को महारौद्र रूप और दारुण उत्पातों को देखकर सभी जीव संत्रस्त हो गये और रावण के हृदय में भी भय उत्पन्न हो गया ॥ ४४ ॥ उस समय देवता सिद्ध, गन्धर्व, किन्नर आदि विमानों पर

मूर्धानो रावणस्याथ बहवो रुधिरोक्षिताः । गगनात्प्रपतन्तिस्म तालादिव फलानि हि ॥४६॥
न दिनं न च वै रात्रिर्न सन्ध्या न दिशोऽपि वा । प्रकाशन्ते न तद्रूपं दृश्यते तत्र सङ्गरे ॥४७॥
ततो रामो बभूवाथ विस्मयाविष्टमानसः । शतमेकोत्तरं छिन्नं शिरसां चैकवर्चसाम् ॥४८॥
न चैव रावणः शान्तो दृश्यते जीवितक्षयात् । ततः सर्वास्त्रविद्वीरः कौसल्यानन्दवर्धनः ॥४९॥
अस्त्रैश्च बहुभिर्युक्तश्चिन्तयामास राघवः । यैर्यैर्बाणैर्हता दैत्या महासत्त्वपराक्रमाः ॥५०॥
त एते निष्फलं याता रावणस्य निपातने । इति चिन्ताकुले रामे समीपस्थो विभीषणः ॥५१॥
उवाच राघवं वाक्यं ब्रह्मदत्तवरो ह्यसौ । विच्छिन्ना बाहवोऽप्यस्य विच्छिन्नानि शिरांसि च ५२
उत्पत्स्यन्ति पुनः शीघ्रमित्याह भगवानजः । नाभिदेशेऽमृतं तस्य कुण्डलाकारसंस्थितम् ॥५३॥
तच्छोषयानलास्त्रेण तस्य मृत्युस्ततो भवेत् । विभीषणवचः श्रुत्वा रामः शीघ्रपराक्रमः ॥५४॥
पावकास्त्रेण संयोज्य नाभिं विव्याध रक्षसः । अनन्तरं च चिच्छेद शिरांसि च महाबलः ॥५५॥
बाहूनपि च संरब्धो रावणस्य रघूत्तमः । ततो घोरां महाशक्तिमादाय दशकन्धरः ॥५६॥
विभीषणवधार्थाय चिक्षेप क्रोधविह्वलः । चिच्छेद राघवो बाणैस्तां शितैर्हेमभूषितैः ॥५७॥

चढ़कर संसार के महाप्रलय के समान इस घोर युद्ध को देख रहे थे। तब भगवान् श्रीरामचन्द्रजी ऐन्द्रास्त्र छोड़कर रावण के शिर को काट दिये ॥ ४५ ॥ तब तालवृक्ष से उसके फल गिरने की भाँति रावण के शिर रूधिर से लथ पथ होकर आकाश से गिरने लगे ॥ ४६ ॥ उस समय स्पष्ट रूप से दिन, रात्रि, सन्ध्या अथवा दिशायें कुछ भी प्रतीत नहीं हो रही थीं और उस संग्राम भूमि में रावण भी दिखायी नहीं पड़ता था ॥ ४७ ॥ तत्पश्चात् श्रीरामचन्द्रजी अतिविस्मित हुए। वे चिन्तित हो सोचने लगे कि समान वर्चस्व वाले एक सौ एक शिर को मैंने काटा, किन्तु इस पर भी रावण प्राण रहित शान्त दिखायी नहीं पड़ता। तब अनेक अस्त्रों वाले सर्वास्त्र विशारद धीर-वीर कौसल्यानन्दन भगवान् श्रीराम सोचने लगे कि जिन बाणों से मैंने बड़े बड़े तेजस्वी वीरों और पराक्रमी दैत्यों को मारा था। वे सभी इस रावण को मारने में असमर्थ हो गये।

इस प्रकार भगवान् श्रीराम को चिन्तित देखकर उनके समीप स्थित विभीषण ने कहा कि भगवन्! इसे ब्रह्माजी एक वर दिये थे कि इसकी भुजाएँ और शिर अनेकों बार काटने पर भी शीघ्र नये उत्पन्न हो जायेंगे। इसकी नाभि में कुण्डलाकार रूप में अमृत स्थित है ॥ ४९-५३ ॥ आग्नेयास्त्र द्वारा उस अमृत को आप सुखा दीजिये। तब रावण की मृत्यु हो जायेगी। विभीषण का यह कथन सुनकर तीव्र गामी भगवान् श्रीराम अपने धनुष पर आग्नेयास्त्र चढ़ाकर उस राक्षस की नाभि में बाण मारे और महाबली रघुनाथजी क्रोधित हो उसके शिर और भुजाएँ काट दिये। तदनन्तर रावण अति क्रोधित हो विभीषण को मारने के लिये महाभयानक शक्ति छोड़ा, परन्तु भगवान् श्रीराम शीघ्र ही अपने सुवर्ण से सुशोभित तीक्ष्ण बाणों से उस शक्ति को काट दिये ॥ ५४-५७ ॥

दशग्रीवशिरश्छेदात्तदा तेजो विनिर्गतम् । म्लानरूपो बभूवाथ छिन्नैः शीर्षैर्भयङ्करैः ॥५८॥
एकेन मुख्यशिरसा बाहुभ्यां रावणो बभौ । रावणस्तु पुनः क्रुद्धो नानाशस्त्रास्त्रवृष्टिभिः ५९।
ववर्ष रामं तं रामस्तथा बाणैर्ववर्ष च । ततो युद्धमभूद्घोरं तुमुलं लोमहर्षणम् ॥६०॥
अथ संस्मारयामास मातली राघवं तथा । विसृज्यास्त्रं वधायास्य ब्राह्मं शीघ्रं रघूत्तम ॥६१॥
विनाशकालः प्रथितो यः सुरैः सोऽद्य वर्तते । उत्तमाङ्गं न चैतस्य छेत्तव्यं राघव त्वया ॥६२॥
नैव शीर्ष्णि प्रभो वध्यो वध्य एव हि मर्मणि । ततः संस्मारितो रामस्तेन वाक्येन मातलेः ॥६३॥
जग्राह सशरं दीप्तं निःश्वसन्तमिवोरगम् । यस्य पार्श्वे तु पवनः फले भास्करपावकौ ॥६४॥
शरीरमाकाशमयं गौरवे मेरुमन्दरौ । पर्वस्वपि च विन्यस्ता लोकपाला महौजसः ॥६५॥
जाज्वल्यमानं वपुषा भातं भास्करवर्चसा । तमुग्रमस्त्रं लोकानां भयनाशनमद्भुतम् ॥६६॥
अभिमन्त्र्य ततो रामस्तं महेषुं महाभुजः । वेदप्रोक्तेन विधिना सन्दधे कार्मुके बली ॥६७॥
तस्मिन्सन्धीयमाने तु राघवेण शरोत्तमे । सर्वभूतानि वित्रेसुश्चचाल च वसुन्धरा ॥६८॥
स रावणाय संक्रुद्धो भृशमानम्य कार्मुकम् । चिक्षेप परमायत्तस्तमस्त्रं मर्मघातिनम् ॥६९॥

रावण का शिर कट जानेपर वह निस्तेज हो गया और शिरों के न रहने से वह विरूप दिखायी पड़ने लगा ॥५८॥ तदनन्तर रावण का एक मुख शिर और दो भुजाएँ अवशिष्ट रह गयीं। तब भी रावण अति क्रोधित हो भगवान् श्रीराम पर विविध प्रकार के अस्त्र-शस्त्रों की वर्षा करने लगा। भगवान् श्रीराम भी इसी प्रकार रावण पर भयङ्कर बाणों की वर्षा करने लगे तदनन्तर उन दोनों के मध्य घमासान युद्ध होने लगा ॥५९–६०॥ तदनन्तर मातलि भगवान् श्रीराम को स्मरण दिलाया कि हे रघुश्रेष्ठ ! रावण का वध करने के लिये शीघ्र ही आप ब्रह्मास्त्र छोड़िये ॥ ६१ ॥ इसके नाश का देवताओं द्वारा निश्चित किया गया समय हो गया है। हे रघुनन्दन ! आप इसका मस्तक मत काटिएगा ॥ ६२ ॥ हे प्रभो ! यह शिर काटने से नहीं मरेगा। इसका मर्मस्थान विद्ध होने पर ही यह मर सकता है। मातलि द्वारा यह कहने पर भगवान् श्रीराम फुफकारते हुए सर्प की भाँति परमतेजस्वी एक बाण निकाले। उस बाण के पार्श्वभाग में पवन, अग्रभाग पर सूर्य और अग्नि, गुरुता में सुमेरू और मन्दराचल तथा गाँठों में महातेजस्वी लोकपालों की स्थापना की गयी थी और वह बाण स्वरूप में आकाशमय था ॥ ६३–६४ ॥

अति देदीप्यमान् होने से वह सूर्य के समान प्रकाशित था। महाबाहु भगवान् श्रीराम सम्पूर्ण लोकपालों के भय को दूर करने वाले अति उग्र उस अद्भुत अस्त्र को धनुर्वेद की विधि से अभिमन्त्रित कर अपने धनुष पर चढ़ाये ॥ ६६–६७ ॥ भगवान् श्रीराम द्वारा उस उत्तम बाण के चढ़ाये जाने से सभी प्राणी भयभीत हो गये और और पृथ्वी काँपने लगी ॥ ६८ ॥ तत्क्षण ही अति सावधानी से मर्मघातक उस बाण को विधिवत् खींचकर रावण पर छोड़ दिये ॥ ६९ ॥

स वज्र इव दुर्धर्षो वज्रपाणिविसर्जितः । कृतान्त इव घोरास्यो न्यपतद्रावणोरसि ॥७०॥
स निमग्नो महाघोरः शरीरान्तकरः परः । बिभेद हृदयं तूर्णं रावणस्य महात्मनः ॥७१॥
रावणस्याहरत्प्राणान्विवेश धरणीतले । स शरो रावणं हत्वा रामतूणीरमाविशत् ॥७२॥
तस्य हस्तात्पपाताशु सशरं कार्मुकं महत् । गतासुर्भ्रमिवेगेन राक्षसेन्द्रोऽपतद्भुवि ॥७३॥
तं दृष्ट्वा पतितं भूमौ हतशेषाश्च राक्षसाः । हतनाथा भयत्रस्ता दुद्रुवुः सर्वतोदिशम् ॥७४॥
दशग्रीवस्य निधनं विजयं राघवस्य च । ततो विनेदुः संहृष्टा वानरा जितकाशिनः ॥७५॥
वदन्तो रामविजयं रावणस्य च तद्वधम् । अथान्तरिक्षे व्यनदत्सौम्यस्त्रिदशदुन्दुभिः ॥७६॥
पपात पुष्पवृष्टिश्च समन्ताद्राघवोपरि । तुष्टुवुर्मुनयः सिद्धाश्चारणाश्च दिवौकसः ॥७७॥
अथान्तरिक्षे ननृतुः सर्वतोऽप्सरसो मुदा । रावणस्य च देहोत्थं ज्योतिरादित्यवत्स्फुरत् ॥७८॥
प्रविवेश रघुश्रेष्ठं देवानां पश्यतां सताम् । देवा ऊचुरहो भाग्यं रावणस्य महात्मनः ॥७९॥
वयं तु सात्विका देवा विष्णोः कारुण्यभाजनाः । भयदुःखादिभिर्व्याप्ताः संसारे परिवर्तिनः ॥८०॥
अयं तु राक्षसः क्रूरो ब्रह्महातीव तामसः । परदाररतो विष्णुद्वेषी तापसहिंसकः ॥८१॥
पश्यत्सु सर्वभूतेषु राममेव प्रविष्टवान् । एवं ब्रुवत्सु देवेषु नारदः प्राह सुस्मितः ॥८२॥

काल के समान भयङ्कर मुख वाला इन्द्र द्वारा छोड़े हुए वज्र के समान असह्य वह बाण रावण के हृदय में लगा ॥ ७० ॥ शरीर को अन्त करने वाला महाभयङ्कर वह बाण उस विशाल शरीर वाले रावण के शरीर में प्रवेश किया और शीघ्र ही वह रावण का हृदय विदीर्ण कर दिया ॥ ७१ ॥

वह रावण के प्राणों का अन्तकर पृथ्वी में प्रवेश कर गया । इस प्रकार रावण का वध हो जाने के बाद पुनः वह भगवान् श्रीराम के तरकस में प्रविष्ट हो गया ॥ ७२ ॥ बाण के लगते ही रावण का विशाल धनुष, बाण सहित शीघ्र ही उसके हाथ से गिर गया और वह राक्षसराज रावण प्राण रहित घूर्मित हो पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥ ७३ ॥ उसे पृथ्वीपर गिरा हुआ देखकर मरने से अवशिष्ट सभी राक्षस अनाथ होने से भयभीत हो चारो ओर भाग गये ॥ ७४ ॥ तत्पश्चात् विजयी वानरगण अति प्रसन्न होकर श्रीरामचन्द्रजी की जय और रावण की पराजय का वर्णन करते हुए "भगवान् श्रीराम की जय और रावण का क्षय" शब्द करने लगे तथा आकाश मण्डल में दिव्य दुन्दुभियों का गम्भीर शब्दनाद होने लगा ॥ ७५–७६ ॥ भगवान् श्रीराम पर चारो ओर से फूलों की वर्षा होने लगी तथा मुनि, सिद्ध, चारण और देवगण उनकी स्तुति करने लगे ॥ ७७ ॥

तदनन्तर प्रसन्नता पूर्वक सब ओर अप्सराएँ आकाश में नृत्य करने लगीं । तत्क्षण ही रावण के शरीर से सूर्य के समान प्रकाशमान एक तेज निकला और वह देवताओं के देखते-देखते श्रीरघुनाथजी में समाविष्ट हो गया । यह देखकर देवगण कहने लगे—महात्मा रावण अति भाग्यशाली है ॥ ७८–७९ ॥ सत्त्वगुण प्रधान हम देवगण हैं और भगवान् विष्णु के कृपा पात्र हैं, पुनः हम भय तथा दुःख से व्याप्त होकर संसार में भटकते हैं ॥ ८० ॥ यह रावण महाक्रूर राक्षस, ब्रह्मघाती, अति तमोगुणी, परस्त्री परायण, भगवद् विरोधी और तपस्वियों को पीड़ा देने वाला है । परन्तु सबके देखते-देखते यह भगवान् में लीन हो गया ।

शृणुतात्र सुरा यूयं धर्मतत्त्वविचक्षणाः । रावणो राघवद्वेषादनिशं हृदि भावयन् ॥८३॥
भृत्यैः सह सदा रामचरित्रं द्वेषसंयुतः । श्रुत्वा रामात्स्वनिधनं भयात्सर्वत्र राघवम् ॥८४॥
पश्यन्ननुदिनं स्वप्ने राममेवानुपश्यति । क्रोधोऽपि रावणस्याशु गुरुबोधाधिकोऽभवत् ॥८५॥
रामेण निहतश्चान्ते निर्धूताशेषकल्मषः । रामसायुज्यमेवाप रावणो मुक्तबन्धनः ॥८६॥

पापिष्ठो वा दुरात्मा परधनपरदारेषु सक्तो यदि स्या-
न्नित्यं स्नेहाद्भयाद्वा रघुकुलतिलकं भावयन्सम्परेतः ।
भूत्वा शुद्धान्तरङ्गो भवशतजनितानेकदोषैर्विमुक्तः
सद्यो रामस्य विष्णोः सुरवरविनुतं याति वैकुण्ठमाद्यम् ॥८७॥
हत्वा युद्धे दशास्यं त्रिभुवनविषमं वामहस्तेन चापं
भूमौ विष्टभ्य तिष्ठन्नितरकरधृतं भ्रामयन्बाणमेकम् ।
आरक्तोपान्तनेत्रः शरदलितवपुः सूर्यकोटिप्रकाशो
वीरश्रीबन्धुराङ्गस्त्रिदशपतिनुतः पातु मां वीररामः ॥८८॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे एकादशः सर्गः ॥ ११ ॥



इस प्रकार देवताओं के कहने पर मुस्कुराते हुए नारदजी कहे ॥ ८२ ॥ देवगण ! आप लोग धर्म तत्त्व के विधिवत् ज्ञाता हैं। अत-एव मेरा कथन सुनिये। श्रीरघुनाथजी से द्वेष करने से अहर्निश रावण अपने सेवकों सहित सदा द्वेष पूर्वक अपने हृदय में श्रीरामचन्द्रजी के चरित्र की ही भावना रखता था, तथा श्रीरामचन्द्रजी के द्वारा अपना वध सुनकर स्वप्न एवं सर्वत्र श्रीराम को ही देखता था। रावण का क्रोध भी इसप्रकार कहीं गुरु से अधिक उपयोगी सिद्ध हुआ ॥ ८३–८५ ॥

भगवान् श्रीराम के द्वारा स्वयं मारे जाने से उसके सभी पाप धुल गये थे और बन्धन रहित होने से वह श्रीराम के सायुज्य पद को प्राप्त किया ॥ ८६ ॥ पूर्व समय का महापापी, दुराचारी परधन और परस्त्री लम्पट भी कोई हो तो भी अहर्निश प्रेम अथवा भय से रघुकुल तिलक भगवान् श्रीराम का स्मरण करता हुआ प्राण त्याग करने पर शुद्ध चित्त हो सैकड़ों जन्मों के उपार्जित विविध दुःखों से निवृत्त होकर शीघ्र ही विष्णु स्वरूप भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के देवेन्द्रवन्दित आदि स्थान वैकुण्ठ में चला जाता है ॥ ८७ ॥ जो त्रिलोकी के कण्टक स्वरूप रावण को युद्ध में मारकर बाये-हाथ से धनुष को पृथ्वी पर अवलम्बित कर खड़े और दाहिने हाथ में एक बाण लेकर उसे मार रहे हैं तथा जिनके नेत्रों के उपान्त प्रदेश इषत् अरुण हो रहे हैं और बाणों से छिन्न-भिन्न हुआ उनका शरीर कोटि सूर्य के समान प्रकाशित हो रहा है; तथा उन्नत शरीर वाले वीरश्री से सुशोभित और देवराज इन्द्र द्वारा वन्दित वीरवर भगवान् श्रीराम मेरी रक्षा करें ॥ ८८ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-
पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया
सहितः एकादशसर्गः परिपूर्णः ॥ ११॥



## द्वादश सर्ग

विभीषण को लङ्का का राज्याभिषेक और सीताजी की अग्नि परीक्षा

श्रीमहादेव उवाच

रामो विभीषणं दृष्ट्वा हनूमन्तं तथाङ्गदम् । लक्ष्मणं कपिराजं च जाम्बवन्तं तथा परान् ॥१॥
परितुष्टेन मनसा सर्वानेवाब्रवीद्वचः । भवतां बाहुवीर्येण निहतो रावणो मया ॥२॥
कीर्तिः स्थास्यति वः पुण्या यावच्चन्द्रदिवाकरौ । कीर्तयिष्यन्ति भवतां कथां त्रैलोक्यपावनीम् ॥३॥
मयोपेतां कलिहरां यास्यन्ति परमां गतिम् । एतस्मिन्नन्तरे दृष्ट्वा रावणं पतितं भुवि ॥४॥
मन्दोदरीमुखाः सर्वाः स्त्रियो रावणपालिताः । पतिता रावणस्याग्रे शोचन्त्यः पर्यदेवयन् ॥५॥
विभीषणः शुशोचार्तः शोकेन महतावृतः । पतितो रावणस्याग्रे बहुधा पर्यदेवयत् ॥६॥
रामस्तु लक्ष्मणं प्राह बोधयस्व विभीषणम् । करोतु भ्रातृसंस्कारं किं विलम्बेन मानद ॥७॥
स्त्रियो मन्दोदरीमुख्याः पतिता विलपन्ति च । निवारयतु ताः सर्वा राक्षसी रावणप्रियाः ॥८॥
एवमुक्तोऽथ रामेण लक्ष्मणोऽगाद्विभीषणम् । उवाच मृतकोपान्ते पतितं मृतकोपमम् ॥९॥
शोकेन महताविष्टं सौमित्रिरिदमब्रवीत् । यं शोचसि त्वं दुःखेन कोऽयं तव विभीषण ॥१०॥
त्वं वास्य कतमः सृष्टेः पुरेदानीमतः परम् । यद्वत्तोयौघपतिताः सिकता यान्ति तद्वशाः ॥११॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) विभीषण, हनुमान्, अङ्गद, लक्ष्मण, वानरराज सुग्रीव, जाम्बवान् तथा अपर वीरों को देखकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी ने प्रसन्न मन सबसे कहा—आप लोगों के पराक्रम से मैंने आज रावण को मार दिया ॥ १-२ ॥ जब तक सूर्य और चन्द्र विद्यमान रहेंगे, तबतक आप लोगों की पवित्र कीर्ति स्थिर रहेगी और जो प्राणी मेरे सहित आपलोगों की कलि कलुष नाशिनी त्रैलोक्य पावनी पवित्र कथा का संकीर्त्तन करेंगे। वे परम-पद को प्राप्त करेंगे। इसी समय ही रावण को पृथ्वी पर पड़ा देखकर रावण के द्वारा पालित मन्दोदरी आदि स्त्रियाँ उसके समीप गिर गयीं और शोक पूर्वक विलाप करने लगीं ॥ ३-५ ॥

विभीषण महान् शोकाकुल हो आर्त्त होकर अति चिन्तित हुए और रावण के समीप गिरकर विविध-भाँति विलाप करने लगे ॥ ६ ॥ तदनन्तर श्रीरामचन्द्रजी लक्ष्मण से बोले—हे मानद ! विभीषण को समझाओ, वह भाई का संस्कार करे; विलम्ब करने से क्या लाभ ? ॥ ७ ॥ तथा च मन्दोदरी आदि स्त्रियाँ गिरती हुई विलाप करती हैं; उन रावण की प्रेयसियों को समझा कर रोके ॥ ८ ॥ श्रीरघुनाथजी के यह कहने पर लक्ष्मणजी रावण के मृतक शरीर के पास मृतक की भाँति पड़े हुए विभीषण के समीप आये और विभीषण से बोले ॥ ९ ॥ महान् शोकाकुल विभीषण से लक्ष्मणजी बोले कि विभीषण ! यह तुम्हारा कौन है, जिसके लिये तुम दुःखी होकर शोकाकुल हो ? ॥ १० ॥

तथा च तुम अपने जन्म से पूर्व, इस समय अथवा इससे आगे इसका क्या हो? जल के प्रवाह में पड़ी

संयुज्यन्ते वियुज्यन्ते तथा कालेन देहिनः । यथा धानासु वै धाना भवन्ति न भवन्ति च ।१२॥
एवं भूतेषु भूतानि प्रेरितानीशमायया । त्वं चेमे वयमन्ये च तुल्याः कालवशोद्भवाः ।१३॥
जन्ममृत्यू यदा यस्मात्तदा तस्माद्भविष्यतः । ईश्वरः सर्वभूतानि भूतैः सृजति हन्त्यजः ॥१४॥
आत्मसृष्टैरस्वतन्त्रैरनपेक्षोऽपि बालवत् । देहेन देहिनो जीवा देहाद्देहोऽभिजायते ॥१५॥
बीजादेव यथा बीजं देहान्य इव शाश्वतः । देहिदेहविभागोऽयमविवेककृतः पुरा ॥१६॥
नानात्वं जन्म नाशश्च क्षयो वृद्धिः क्रियाफलम् । द्रष्टुराभान्त्यतद्धर्मा यथाग्नेर्दारुविक्रियाः । १७॥
त इमे देहसंयोगादात्मना भान्त्यसद्ग्रहात् । यथा यथा तथा चान्यद्ध्यायतो सत्सदाग्रहात् १८
प्रसुप्तस्यानहंभावात्तदा भाति न संसृतिः । जीवतोऽपि तथा तद्वद्विमुक्तस्यानहंकृतेः ॥१९॥
तस्मान्मायामनोधर्मं जह्यहंममताभ्रमम् । रामभद्रे भगवति मनो धेह्यात्मनीश्वरे ॥२०॥
सर्वभूतात्मनि परे मायामानुषरूपिणि । बाह्येन्द्रियार्थसम्बन्धात्याजयित्वा मनः शनैः २१

हुई बालू जिस प्रकार प्रवाह के अधीन हो आती-जाती रहती है, उसी प्रकार शरीरी प्राणी काल के वशीभूत होकर संयोग अथवा वियोग को प्राप्त करता है। जिस प्रकार बीजों से दूसरे बीज उत्पन्न होते हैं और नष्ट भी हो जाते हैं, उसी प्रकार भगवान् की माया से प्रेरित होकर सभी प्राणी दूसरे प्राणियों से उत्पन्न होते हैं और मृत्यु को प्राप्त होते रहते हैं। तुम, ये सब और हमसब काल के वशीभूत हो उत्पन्न हुए हैं ॥११-१३॥ जिस प्रकार जन्म-मृत्यु होना निश्चित है, उसी प्रकार उसी से ही ये होंगे; किसी प्रकार की इच्छा न रहते हुए भी अजन्मा ईश्वर बालक की भाँति स्वनिर्मित परतन्त्र प्राणियों से सभी प्राणियों को उत्पन्न करता है और उन्हें समाप्त कर देता है। देह के संयोग के कारण ही जीव देही कहा जाता है। जिस प्रकार एक बीज से दूसरा बीज उत्पन्न होता है, उसी प्रकार देह अन्य देह ( माता-पीता ) से उत्पन्न होता है। सनातन आत्मा देह से पृथक् है। देह और देही का विभाग तो वास्तव में अविवेक के कारण ही है ॥ १४–१६ ॥

अग्नि में लकड़ी के विकार जिस प्रकार दृष्टिगोचर होते हैं, उसी प्रकार साक्षी आत्मा में भिन्नता, जन्म, मरण, क्षय, वृद्धि, कर्म और कर्मों के फल प्रतीत होते हैं; परन्तु ये वास्तव में उसके धर्म नहीं हैं ॥ १७ ॥ मिथ्या भ्रान्ति से ही आत्मा के साथ देह का संयोग मानने से सम्पूर्ण धर्म जिस प्रकार सत्य जैसा भासित होते हैं, उसी प्रकार सत्य आत्मा का निश्चय ही देह से सम्बन्ध है यह ध्यान करने से असत्य भासित होने लगता है ॥ १८ ॥

प्रगाढ़ निद्रा में शयन किये व्यक्ति को अहंकार का अभाव होने से अखिल प्रपञ्च की प्रतीति नहीं होती, उसी प्रकार जीवित रहते हुए भी अहङ्कार रहित मुक्त पुरुष को प्रपञ्च की प्रतीति नहीं होती ॥१९॥ अत एव तुम अहंकार, ममता एवं भ्रमरूप माया मय मन के धर्मों का त्याग करो और इन्द्रियों के बाह्य विषयों से अपने मन का सम्बन्ध त्याग कर अपने आत्मस्वरूप, सर्वान्तर्यामी परमेश्वर माया-मानव रूप भगवान् श्रीराम में अपना मन स्थिर करो ॥ २०–२१ ॥

तत्र दोषान्दर्शयित्वा रामानन्दे नियोजय । देहबुद्ध्या भवेद्भ्राता पिता माता सुहृत्प्रियः २२
विलक्षणं यदा देहाज्जानात्यात्मानमात्मना । तदा कः कस्य वा बन्धुर्भ्राता माता पिता सुहृत्२३
मिथ्याज्ञानवशाज्जाता दारागारादयः सदा । शब्दादयश्च विषया विविधाश्चैव सम्पदः ॥२४॥
बलं कोशो भृत्यवर्गो राज्यं भूमिः सुतादयः । अज्ञानजत्वात्सर्वे ते क्षणसङ्गमभङ्गुराः ॥२५॥
अथोत्तिष्ठ हृदा रामं भावयन् भक्तिभावितम् । अनुवर्तस्व राज्यादि भुञ्जन्प्रारब्धमन्वहम् ॥२६॥
भूतं भविष्यदभजन्वर्तमानमथाचरन् । विहरस्व यथान्यायं भवदोषैर्न लिप्यते ॥२७॥
आज्ञापयति रामस्त्वां यद्भ्रातुः साम्परायिकम् । तत्कुरुष्व यथाशास्त्रं रुदतीश्चापि योषितः ॥२८॥
निवारय महाबुद्धे लङ्कां गच्छतु मा चिरम् । श्रुत्वा यथावद्वचनं लक्ष्मणस्य विभीषणः ॥२९॥
त्यक्त्वा शोकं च मोहं च रामपार्श्वमुपागमत् । विमृश्य बुद्ध्या धर्मज्ञो धर्मार्थसहितं वचः ॥३०॥
रामस्यैवानुवृत्त्यर्थमुत्तरं पर्यभाषत । नृशंसमनृतं क्रूरं त्यक्तधर्मव्रतं प्रभो ॥३१॥
नार्होऽस्मि देव संस्कर्तुं परदाराभिमर्शिनम् । श्रुत्वा तद्वचनं प्रीतो रामो वचनमब्रवीत् ॥३२॥
मरणान्तानि वैराणि निवृत्तं नः प्रयोजनम् । क्रियतामस्य संस्कारो ममाप्येष यथा तव ॥३३॥

बाह्य विषयों में दोष चिन्तन कर मन को रामानन्द में लीन करो; माता, पिता, भाई, सुहृद् सम्बन्धी आदि देह-बुद्धि से ही होते हैं ॥ २२ ॥ अपने विशुद्ध अन्तः करण से मनुष्य जिस प्रकार आत्मा को देह से पृथक् समझ लेता है, उसी प्रकार कौन व्यक्ति किसका माता, पिता, भ्राता, बन्धु अथवा सुहृद् है ? ॥ २३ ॥ स्त्री, गृह आदि तथा शब्द के विषयीभूत वस्तु, विविध सम्पत्तियाँ, बल, कोष, सेवक, राज्य, पृथ्वी, पुत्र आदि सभी मिथ्या ज्ञान से ही हैं और अज्ञान जन्य होने से क्षण भङ्गुर हैं ॥ २४-२५ ॥ अत एव अब खड़ा हो जाओ और हृदय में भक्ति भावित भगवान् श्रीराम का स्मरण करते हुए निरन्तर प्रारब्ध के अनुसार प्राप्त हुए भोगों में तत्पर होकर राज्यादि का पालन करो ॥ २६ ॥ भूत और भविष्य की चिन्ता न करते हुए वर्तमान का अनुगमन करते हुए न्यायोचित आचरण करो । ऐसा करने से तुम संसारिक दोषों से लिप्त नहीं होंगे ॥ २७ ॥

हे महाबुद्धे ! तुम्हें भगवान् श्रीराम आज्ञा देते हैं कि अपने भाई का और्ध्व दैहिक संस्कार शास्त्रानुसार करो और रोती हुई इन स्त्रियों को यहाँ से पृथक करो, ये लङ्कापुरी में जायँ; इस कार्य में विलम्ब न हो, इस प्रकार लक्ष्मणजी का यथार्थ कथन सुनकर शोक और मोह रहित हो विभीषण भगवान् श्रीराम के पास आये । अपने मन में सोच विचार कर धर्मज्ञ विभीषण ने श्रीरामचन्द्रजी की अनुवृत्ति करने के लिये धर्मार्थ सहित उत्तर दिया—प्रभो ! यह नृशंस, अनृत, क्रूर, धर्मव्रत का त्याग करने वाला और पर स्त्री लम्पट है । अत-एव इसका अन्य संस्कार करने में मै असमर्थ हूँ । विभीषण का यह कथन सुनकर प्रसन्न हो श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—वैर तो मरण काल तक ही होता है । अब हम लोगों का कार्य सिद्ध हो गया, यह जिस प्रकार आपका उसी प्रकार अब मेरा भी है । अत एव इसका और्ध्व दैहिक संस्कार सम्पन्न करो ॥ २८-३३ ॥

रामाज्ञां शिरसा धृत्वा शीघ्रमेव विभीषणः । सान्त्ववाक्यैर्महाबुद्धिं राज्ञीं मन्दोदरीं तदा ॥३४॥
सान्त्वयामास धर्मात्मा धर्मबुद्धिर्विभीषणः । त्वरयामास धर्मज्ञः संस्कारार्थं स्वबान्धवान् ३५॥
चित्यां निवेश्य विधिवत्पितृमेधविधानतः । आहिताग्नेर्यथाकार्यं रावणस्य विभीषणः ॥३६॥
तथैव सर्वमकरोद्बन्धुभिः सह मन्त्रिभिः । ददौ च पावकं तस्य विधियुक्तं विभीषणः ॥३७॥
स्नात्वा चैवार्द्रवस्त्रेण तिलान्दर्भाभिमिश्रितान्। उदकेन च सम्मिश्रान्प्रदाय विधिपूर्वकम् ॥३८॥
प्रदाय चोदकं तस्मै मूर्ध्ना चैनं प्रणम्य च । ताः स्त्रियोऽनुनयामास सान्त्वमुक्त्वा पुनः पुनः ॥
गम्यतामिति ताः सर्वा विविशुर्नगरं तदा । प्रविष्टासु च सर्वासु राक्षसीषु विभीषणः ॥४०॥
रामपार्श्वमुपागत्य तदातिष्ठद्विनीतवत् । रामोऽपि सह सैन्येन ससुग्रीवः सलक्ष्मणः ॥४१॥
हर्षं लेभे रिपून्हत्वा यथा वृत्रं शतक्रतुः । मातलिश्च तदारामं परिक्रम्याभिवन्द्य च ॥४२॥
अनुज्ञातश्च रामेण ययौ स्वर्गं विहायसा । ततो हृष्टमना रामो लक्ष्मणं चेदमब्रवीत् ॥४३॥
विभीषणाय मे लङ्काराज्यं दत्तं पुरैव हि । इदानीमपि गत्वा त्वं लङ्कामध्ये विभीषणम् ।४४॥
अभिषेचय विप्रैश्च मन्त्रवद्विधिपूर्वकम् । इत्युक्तो लक्ष्मणस्तूर्णं जगाम सह वानरैः ॥४५॥
लङ्कां सुवर्णकलशैः समुद्रजलसंयुतैः । अभिषेकं शुभं चक्रे राक्षसेन्द्रस्य धीमतः ॥४६॥

भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा शिरोधार्य कर विभीषण शीघ्र ही शान्त वचनों से महाबुद्धिमती रानी मन्दोदरी को धैर्य दिये और तत्पश्चात् धर्म बुद्धि वाले धर्मात्मा, धर्मज्ञ विभीषण अपने बन्धु-बान्धवों से अतिशीघ्र संस्कार करने को कहे ॥ ३४–३५ ॥

पितृमेध की विधि से विधिवत् शव को चिता पर रखकर अग्निहोत्र की विधि से अपने बन्धु बान्धवों और मन्त्रियों सहित वे रावण का अन्त्येष्टि संस्कार सम्पन्न किये। तदनन्तर विधिवत् विभीषण अग्नि दान दिये ॥ ३६–३७ ॥ तत्पश्चात् स्नान कर भीगे वस्त्र से ही तिल और दूर्वा मिश्रितजल से विधिपूर्वक तिलाञ्जली दिये ॥ ३८ ॥ जलाञ्जली के बाद पृथ्वी पर शिर रखकर उसे प्रणाम किये और स्त्रियों को बारम्बार शान्त्वना दिये ॥ ३९ ॥ 'अब तुम सब जाओ' यह कहने पर वे सब स्त्रियाँ लङ्का पुरी में गयीं। सभी स्त्रियों के लंका में जाने के अनन्तर विभीषण अति विनम्रभाव से भगवान् श्रीराम के सामने खड़े हो गये। जिस प्रकार वृत्रासुर का नाश करने पर इन्द्र को आनन्द हुआ था, उसी प्रकार शत्रुओं का नाश करने के अनन्तर सेना, सुग्रीव तथा लक्ष्मण सहित भगवान् श्रीराम सबको आनन्द हुआ। तत्पश्चात् भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की परिक्रमा और उन्हें प्रणाम कर मातलि आकाशमार्ग से स्वर्गलोक को चला गया। तत्पश्चात् प्रसन्न मन श्रीरघुनाथजी लक्ष्मणजी से बोले ॥ ४३–४३ ॥

विभीषण को तो लंका का राज्य हम पहले ही दे दिये हैं, किन्तु अब तुम लङ्का में जाकर ब्राह्मणों द्वारा मन्त्रपाठ पूर्वक विधिवत् विभीषण का राज्याभिषेक कराओ ; भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की यह आज्ञा प्राप्तकर लक्ष्मणजी शीघ्र ही लंकापुरी में गये और समुद्र के जल से पूरित सुवर्ण कलशों से महाबुद्धिमान् राक्षसाधिप

ततः पौरजनैः सार्धं नानोपायनपाणिभिः । विभीषणः ससौमित्रिरुपायनपुरस्कृतः ॥४७॥
दण्डप्रणाममकरोद्रामस्याक्लिष्टकर्मणः । रामो विभीषणं दृष्ट्वा प्राप्तराज्यं मुदान्वितः ॥४८॥
कृतकृत्यमिवात्मानममन्यत सहानुजः । सुग्रीवं च समालिङ्ग्य रामो वाक्यमथाब्रवीत् ४९॥
सहायेन त्वया वीर जितो मे रावणो महान् । विभीषणोऽपि लङ्कायामभिषिक्तो मयानघ ॥५०॥
ततः प्राह हनूमन्तं पार्श्वस्थं विनयान्वितम् । विभीषणस्यानुमते गच्छ त्वं रावणालयम् ॥५१॥
जानक्यै सर्वमाख्याहि रावणस्य वधादिकम् । जानक्याः प्रतिवाक्यं मे शीघ्रमेव निवेदय ॥५२॥
एवमाज्ञापितो धीमान् रामेण पवनात्मजः । प्रविवेश पुरीं लङ्कां पूज्यमानो निशाचरैः ॥५३॥
प्रविश्य रावणगृहं शिंशपामूलमाश्रिताम् । ददर्श जानकीं तत्र कृशां दीनामनिन्दिताम् ५४॥
राक्षसीभिः परिवृतां ध्यायन्तीं राममेव हि । विनयावनतो भूत्वा प्रणम्य पवनात्मजः ॥५५॥
कृताञ्जलिपुटो भूत्वा प्रह्वो भक्त्याग्रतः स्थितः । तं दृष्ट्वा जानकी तूष्णीं स्थित्वा पूर्वस्मृतिं ययौ
ज्ञात्वा तं रामदूतं सा हर्षात्सौम्यमुखी बभौ । स तां सौम्यमुखीं दृष्ट्वा तस्यै पवननन्दनः ॥
रामस्य भाषितं सर्वमाख्यातुमुपचक्रमे ॥५७॥

विभीषण का राज्याभिषेक किये ॥ ४४–४६ ॥ तदनन्तर नगर निवासियों सहित हाथों में विविध उपहार सामग्रियों को लिये लक्ष्मणजी के साथ विभीषण लीलाविहारी भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के आगे बहुत भेंट सामग्री सामने रखकर दण्डवत् प्रणाम किये। विभीषण का राज्य प्राप्त होना देखकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अति प्रसन्न हुए और अनुज लक्ष्मण सहित अपने को कृत-कृत्य मानने लगे। तब भगवान् श्रीरामचन्द्रजी सुग्रीव को हृदय से लगाकर कहने लगे ॥ ४७–४९ ॥

हे वीर ! तुम्हारी सहायता से हम महाबली रावण पर विजय प्राप्त किये और हे अनघ ! उसी से ही विभीषण को लङ्का का राज्याभिषेक हुआ ॥ ५० ॥ तदनन्तर अति विनीत भाव से समीप में ही खड़े हनुमान् जी से कहे—विभीषण की सम्मति से तुम रावण के महल में जाओ और रावण वध का सम्पूर्ण वृत्तान्त जानकी जी को सुनाओ। पुनः वे जो उत्तर दें मुझसे कहना ॥ ५१–५२ ॥

इस प्रकार भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के कहने पर बुद्धिमान् पवनात्मज हनुमानजी राक्षसों द्वारा पूजित होकर लङ्कापुरी में प्रवेश किये ॥ ५३ ॥ पुनः रावण के महल में जाकर शिंशपावृक्ष के जड़ के समीप बैठी हुई अतिकृश वदना, दीना और अनिन्दिता जानकी को देखे ॥५४॥ वे राक्षसियों से चारो ओर से घिरी हुई थीं और श्रीरामचन्द्रजी का ही ध्यान करती थीं। पवनन्दन हनुमानजी अति विनयावनत हो उन्हें प्रणाम किये ॥ ५५ ॥ वे अति विनम्रपूर्वक भक्ति सहित हाथ जोड़कर सामने खड़े हो गये। हनुमानजी को देखकर जानकीजी मौन रहीं और पुनः उन्हे पूर्व की स्मृति हो गयी ॥ ५६ ॥ तब हनुमानजी को भगवान् श्रीराम का दूत समझकर उनका मुख प्रसन्नता से खिल गया। उन्हें प्रसन्न मुख देखकर हनुमानजी श्रीरामचन्द्रजी का सम्पूर्ण संदेश कहना प्रारम्भ किये ॥ ५७ ॥

देवि रामः ससुग्रीवो विभीषण सहायवान् । कुशली वानराणां च सैन्यैश्च सहलक्ष्मणः ॥५८॥
रावणं ससुतं हत्वा सबलं सह मन्त्रिभिः । त्वामाह कुशलं रामो राज्ये कृत्वा विभीषणम् ५९
श्रुत्वा भर्तुः प्रियं वाक्यं हर्षगद्गदया गिरा । किं ते प्रियं करोम्यद्य न पश्यामि जगत्त्रये ।६०।
समं ते प्रियवाक्यस्य रत्नान्याभरणानि च । एवमुक्तस्तु वैदेह्या प्रत्युवाच प्लवङ्गमः ॥६१॥
रत्नौघाद्वि वधाद्वापि देवराज्याद्विशिष्यते । हतशत्रुं विजयिनं रामं पश्यामि सुस्थिरम् ॥६२॥
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा मैथिली प्राह मारुतिम् । सर्वे सौम्या गुणाः सौम्य त्वय्येव परिनिष्ठिताः ६३
रामं द्रक्ष्यामि शीघ्रं मामाज्ञापयतु राघवः । तथेति तां नमस्कृत्य ययौ द्रष्टुं रघूत्तमम् ॥६४॥
जानक्या भाषितं सर्वं रामस्याग्रे न्यवेदयत् । यन्निमित्तोऽयमारम्भः कर्मणां च फलोदयः ॥६५॥
तां देवीं शोकसंतप्तां द्रष्टुमर्हसि मैथिलीम् । एवमुक्तो हनुमता रामो ज्ञानवतां वरः ॥६६॥
मायासीतां परित्यक्तुं जानकीमनले स्थिताम् । आदातुं मनसा ध्यात्वा रामः प्राह विभीषणम् ६७
गच्छ राजन् जनकजामानयाशु ममान्तिकम् । स्नातां विरजवस्त्राढ्यां सर्वाभरणभूषिताम् ॥६८॥

हनुमानजी बोले कि देवि ! जिनके सहायक विभीषण हैं, वे श्रीरामचन्द्रजी लक्ष्मण, सुग्रीव और वानरी सेना सहित सकुशल हैं ॥ ५८ ॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी सेना और मन्त्रियों सहित रावण को मारकर लंका का राज्य विभीषण को देकर अपना कुशल संदेश आपके पास भेजे हैं ॥ ५९ ॥ पति का यह प्रिय संदेश सुनकर श्रीसीताजी अति हर्षित हो गद्गद वाणी से बोलीं—तुम्हारा कौन प्रिय कार्य मैं करूँ ? त्रिलोकी में मुझे कोई भी रत्न आभूषणादि तुम्हारे प्रिय वाक्यों के समान दिखायी नहीं पड़ते ( जिन्हें तुम्हें देकर तुमसे उऋण होऊँ )। जानकीजी का यह कथन सुनकर कपिवर हनुमानजी बोले ॥ ६०–६१ ॥ शत्रु के नष्ट होनेपर स्वस्थ-चित्त से विराजमान विजयी भगवान् श्रीराम का मैं दर्शन करता हूँ, मेरे लिये यह विविध रत्न-समूह और देवराज्य से भी अधिक है ॥ ६२ ॥

उनका यह कथन सुनकर श्रीजानकीजी हनुमानजी से बोलीं—हे सौम्य ! सम्पूर्ण शुभ गुण तुम में ही विद्यमान हैं ॥ ६३ ॥ अब मैं श्रीरघुनाथजी का दर्शन करूँगी, शीघ्र मुझे वे आज्ञा दें। 'तथा इति' यह कहकर हनुमानजी उन्हें प्रणामकर श्रीरघुनाथजी का दर्शन करने के लिये चल दिये ॥ ६४ ॥ श्रीरामचन्द्रजी के पास जाकर हनुमानजी श्रीजानकीजी का सारा सम्भाषण भगवान् श्रीरामजी से निवेदन किये। वे बोले कि भगवन् ! यह युद्धादि सम्पूर्ण कर्म जिनके लिये आरम्भ हुए थे और जो सभी कर्मों के फल-स्वरूपा हैं, उन शोक सन्तप्ता मैथिली श्रीजानकी देवी को अब आप देखिये। हनुमानजी द्वारा इस प्रकार कहने पर ज्ञानियों में श्रेष्ठ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी माया सीता को त्यागने एवं अग्नि में स्थित श्रीजानकीजी को ग्रहण करने के लिये विचार करते हुए विभीषण से बोले ॥ ६५–६७ ॥

राजन् ! तुम शीघ्र जाओ और जानकीजी को स्नान करा शुद्ध निर्मल वस्त्र पहना कर आभूषणों से विभूषित कर मेरे पास ले आओ ॥ ६८ ॥

विभीषणोऽपि तच्छ्रुत्वा जगाम सहमारुतिः । राक्षसीभिः सुवृद्धाभिः स्नापयित्वा तु मैथिलीम् ६९
सर्वाभरणसम्पन्नामारोप्य शिबिकोत्तमे । याष्टीकैर्बहुभिर्गुप्तां कञ्चुकोष्णीषिभिः शुभाम् ७०॥
तां द्रष्टुमागताः सर्वे वानरा जनकात्मजाम् । तान्वारयन्तो बहवः सर्वतो वेत्रपाणयः ॥७१॥
कोलाहलं प्रकुर्वन्तो रामपार्श्वमुपाययुः । दृष्ट्वा तां शिबिकारूढां दूरादथ रघूत्तमः ॥७२॥
विभीषण किमर्थं ते वानरान्वारयन्ति हि । पश्यन्तु वानराः सर्वे मैथिलीं मातरं यथा ॥७३॥
पादचारेण सा यातु जानकी मम सन्निधिम् । श्रुत्वा तद्रामवचनं शिबिकादवरुह्य सा ॥७४॥
पादचारेण शनकैरागता रामसन्निधिम् । रामोऽपि दृष्ट्वा तां मायासीतां कार्यार्थनिर्मिताम् ॥
अवाच्यवादान्बहुशः प्राह तां रघुनन्दनः । अमृष्यमाणा सा सीता वचनं राघवोदितम् ॥७६॥
लक्ष्मणं प्राह मे शीघ्रं प्रज्वालय हुताशनम् । विश्वासार्थं हि रामस्य लोकानां प्रत्ययाय च ॥७७॥
राघवस्य मतं ज्ञात्वा लक्ष्मणोऽपि तदैव हि । महाकाष्ठचयं कृत्वा ज्वालयित्वा हुताशनम् ॥७८॥
रामपार्श्वमुपागम्य तस्थौ तूष्णीमरिन्दमः । ततः सीता परिक्रम्य राघवं भक्तिसंयुता ॥७९॥
पश्यतां सर्वलोकानां देवराक्षसयोषिताम् । प्रणम्य देवताभ्यश्च ब्राह्मणेभ्यश्च मैथिली ॥८०॥
बद्धाञ्जलिपुटा चेदमुवाचाग्निसमीपगा । यथा मे हृदयं नित्यं नापसर्पति राघवात् ॥८१॥
तथा लोकस्य साक्षी मां सर्वतः पातु पावकः । एवमुक्त्वा तदा सीता परिक्रम्य हुताशनम् ॥८२॥

भगवान श्रीरामचन्द्रजी का यह कथन सुनकर विभीषण हनुमानजी को साथ लेकर शीघ्र ही चले और कुशल वृद्ध राक्षसियों द्वारा शुभलक्षणा जानकीजी को स्नान कराकर सभी वस्त्राभूषणों से सुसज्जित होने पर एक सुन्दर शिविका ( पालकी ) में चढ़ाकर अनेक सुसज्जित रक्षकों से सुरक्षित कर भगवान् श्रीराम के समीप ले चले ॥ ६९–७० ॥ सीताजी को देखने के लिये उस समय सभी वानरगण दौड़ पड़े। वानरों को चारो ओर से रोकते हुए रक्षक सीताजी को श्रीरामचन्द्रजी के पास ले आये। दूर से ही सीताजी को पालकी पर चढ़े देखकर भगवान् बोले कि विभीषण ! तुम्हारे ये रक्षक वानरों को क्यों रोक रहे हैं ? सभी वानरगण श्रीजानकी को माता के समान दर्शन करें ॥ ७१–७३ ॥

जानकीजी हमारे पास पैदल ही आवें। श्रीरामचन्द्रजी का यह कथन सुनकर सीताजी पालकी से उतर गयीं और धीरे-धीरे पैदल ही भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के पास आयीं। कार्यवश निर्मित माया सीता को देखकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी ने बहुत सी न कहने योग्य बातें भी कहीं। भगवान् श्रीरघुनाथजी द्वारा कथित उन वाक्यों को सहन न करने से सीताजी लक्ष्मण से बोलीं—भगवान् श्रीरामचन्द्रजी को विश्वास और संसार की प्रतीति के लिये शीघ्र ही तुम मेरे लिये अग्नि प्रज्वलित करो ॥ ७४–७७ ॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की सम्मति जानकर लक्ष्मणजी तत्क्षण अत्यधिक काष्ठ समूह एकत्रित कर अग्नि-प्रज्वलित किये और मौन हो श्रीरामचन्द्रजी के समीप आकर खड़े हो गये। तदनन्तर सीताजी भक्तिपूर्वक श्रीरघुनाथजी की परिक्रमा की और राक्षसों की स्त्रिय को देखते-देखते ब्राह्मणों और देवताओं को प्रणामकर अग्नि के समीप जाकर हाथ जोड़कर कहने लगीं—"मेरा हृदय श्रीरघुनाथजी को छोड़कर कभी भी अन्यत्र कहीं यदि नहीं जाता हो तो समस्त लोकसाक्षी अग्निदेव सब ओर से मेरी रक्षा करें' यह

विवेश ज्वलनं दीप्तं निर्भयेन हृदा सती ॥८३॥
दृष्ट्वा ततो भूतगणाः ससिद्धाः सीतां महावह्निगतां भृशार्ताः।
परस्परं प्राहुरहो स सीतां रामः श्रियं स्वां कथमत्यजज्ज्ञः ॥८४॥
इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे द्वादशः सर्गः ॥१२॥

---

## त्रयोदश सर्ग

देवताओं द्वारा भगवान् श्रीराम की स्तुति करना, सीताजी सहित अग्निदेव का प्रकट होना तथा अयोध्या के लिये प्रस्थान

श्रीमहादेव उवाच

ततः शक्रः सहस्राक्षो यमश्च वरुणस्तथा। कुबेरश्च महातेजाः पिनाकी वृषवाहनः ॥१॥
ब्रह्मा ब्रह्मविदां श्रेष्ठो मुनिभिः सिद्धचारणैः। पितरो ऋषयः साध्या गन्धर्वाप्सरसोरगाः ॥२॥
एते चान्ये विमानाग्र्यैराजग्मुर्यत्र राघवः। अब्रुवन्परमात्मानं रामं प्राञ्जलयश्च ते ॥३॥
कर्ता त्वं सर्वलोकानां साक्षी विज्ञानविग्रहः। वसूनामष्टमोऽसि त्वं रुद्राणां शङ्करो भवान् ॥४॥
आदिकर्तासि लोकानां ब्रह्मा त्वं चतुराननः। अश्विनौ घ्राणभूतौ ते चक्षुषी चन्द्रभास्करौ ॥५॥

कहकर सती शिरोमणि श्रीसीताजी अग्नि की परिक्रमा कर निर्भय मन उस प्रज्वलित अग्नि में प्रवेश कर गयीं ॥ ८०-८३ ॥

महाप्रचण्ड अग्नि में सीताजी को प्रविष्ट हुए देखकर उस समय सभी सिद्ध और भूतगण अति व्याकुल हो आपस में कहने लगे—अहो! श्रीरामचन्द्रजी सब कुछ जानते हुए भी अपनी लक्ष्मी सीता को कैसे छोड़ दिये ॥ ८४ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे विहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः द्वादशसर्गः परिपूर्णः ॥१२॥

---

श्रीमहादेवजी ने कहा—( हे पार्वति! ) तदनन्तर सहस्राक्ष इन्द्र, यम, वरुण, कुबेर, महातेजस्वी वृषभ-वाहन वाले महादेवजी, मुनि, सिद्ध तथा चारणों सहित ब्रह्मविदों में श्रेष्ठ ब्रह्माजी, पितृगण, ऋषि, साध्य गन्धर्व, अप्सराएँ और नागगण तथा अन्य देवगण श्रेष्ठ विमानों पर अरूढ़ हो श्रीरघुनाथजी के समीप आये और वे सब हाथ जोड़कर परमात्मा श्रीरघुनाथजी से बोले ॥ १—३ ॥ आप सभी लोकों के कर्त्ता, सबका साक्षी और विज्ञान विग्रह हैं। वसुओं में अष्टम वसु और रुद्रों में महादेवजी आप ही हैं ॥ ४ ॥ सम्पूर्ण लोकों के आदि कर्ता चतुर्मुख ब्रह्माजी आप ही हैं; अश्विनी कुमार आपकी घ्राणेन्द्रियाँ और सूर्य चन्द्र आपके नेत्र हैं ॥ ५ ॥

लोकानामादिरन्तोऽसि नित्य एकः सदोदितः । सदा शुद्धः सदा बुद्धः सदा मुक्तोऽगुणोऽद्वयः ।६।।
त्वन्मायासंवृतानां त्वं भासि मानुषविग्रहः । त्वन्नाम स्मरतां राम सदा भासि चिदात्मकः ।।७।।
रावणेन हृतं स्थानमस्माकं तेजसा सह । त्वयाद्य निहतो दुष्टः पुनः प्राप्तं पदं स्वकम् ।।८।।
एवं स्तुवत्सु देवेषु ब्रह्मा साक्षात्पितामहः । अब्रवीत्प्रणतो भूत्वा रामं सत्यपथे स्थितम् ।।९।।

ब्रह्मोवाच

वन्दे देवं विष्णुमशेषस्थितिहेतुं त्वामध्यात्मज्ञानिभिरन्तर्हृदि भाव्यम् ।
हेयाहेयद्वन्द्वविहीनं परमेकं सत्तामात्रं सर्वहृदिस्थं दृशिरूपम् ।।१०।।
प्राणापानौ निश्चयबुद्ध्या हृदि रुद्ध्वा छित्त्वा सर्वं संशयबन्धं विषयौघान् ।
पश्यन्तीशं यं गतमोहा यतयस्तं वन्दे रामं रत्नकिरीटं रविभासम् ।।११।।
मायातीतं माधवमाद्यं जगदादिं मानातीतं मोहविनाशं मुनिवन्द्यम् ।
योगिध्येयं योगविधानं परिपूर्णं वन्दे रामं रञ्जितलोकं रमणीयम् ।।१२।।
भावाभावप्रत्ययहीनं भवमुख्यैर्योगासक्तैरर्चितपादाम्बुजयुग्मम् ।
नित्यं शुद्धं बुद्धमनन्तं प्रणवाख्यं वन्दे रामं वीरमशेषासुरदावम् ।।१३।।

सम्पूर्ण लोकों के आदि और अन्त ( लयस्थान ) आप ही हैं । आप नित्य स्वरूप, एक, जन्म-मृत्यु रहित नित्यप्रकाश स्वरूप, नित्य शुद्ध, नित्य बुद्ध, नित्यमुक्त, निर्गुण और अद्वितीय हैं ।। ६ ।। हे राम ! आपकी माया से जो लोग आच्छादित हैं, आप उन्हें मनुष्य जैसा प्रतीत होते हैं, परन्तु आपके नामों का स्मरण जो लोग करते हैं, आप उन्हें हमेशा चैतन्य स्वरूप प्रतीत होते हैं ।। ७ ।। हमारा तेज के साथ हमारा स्थान भी रावण छीन लिया था, वह दुष्ट आज आपके हाथों मारा गया और हमलोगों को पुनः अपना पद प्राप्त हो गया ।। ८ ।। इस प्रकार देवताओं द्वारा स्तुति करने पर साक्षात पितामह ब्रह्माजी अति विनम्र हो सत्य पथ पर स्थित भगवान् श्री रामचन्द्रजी से बोले ।। ९ ।।

ब्रह्माजी ने कहा—हे राम ! सम्पूर्ण जीवों की स्थिति का कारण, आत्मतत्त्व ज्ञानियों द्वारा हृदय में ध्येय, त्याज्य और ग्राह्य द्वन्द्व रहित, सबसे परे, अद्वितीय, सत्तामात्र, सबके हृदय में विराजमान, साक्षी स्वरूप आप विष्णु भगवान् को मैं प्रणाम करता हूँ ।। १० ।। मोह रहित यति ( सन्यासी ) लोग निश्चय बुद्धि से प्राण और अपान वायु को रोककर, सर्वसंशय बन्धन और विषय-वासना समूहों का छेदन कर जिस ईश्वर का दर्शन करते हैं, उन रत्नकिरीटधारी, रवि की कान्ति वाले श्रीरामचन्द्रजी की मैं वन्दना करता हूँ ।। ११ ।। जो मायातीत, माधव, चराचर जगत् के आदि कारण, जगत् के उत्पत्ति स्थान, प्रत्यक्षादि प्रमाणों से परे, मोह विनाशक, मुनियों द्वारा वन्दनीय, योगियों के द्वारा ध्येय, योगमार्ग प्रवर्त्तक, परिपूर्ण और सम्पूर्ण लोकों को आनन्दित करने वाले हैं उन रमणीय भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की मैं वन्दना करता हूँ ।। १२ ।। जो भाव-अभाव प्रतीति रहित हैं, तथा जिनके दोनों पादारविन्दों का योग में आसक्त रहने वाले शंकर आदि प्रमुख देव पूजन करते हैं, जो नित्य, शुद्ध, बुद्ध, अनन्त हैं, जो सम्पूर्ण राक्षसों के लिये दावानल तुल्य है, उन ओंकार स्वरूप वीरवर भगवान् श्रीराम की मैं वन्दना करता हूँ ।। १३ ।। हे राम ! आप मेरे

त्वं मे नाथो नाथितकार्याखिलकारी मानातीतो माधवरूपोऽखिलधारी ।
भक्त्या गम्यो भावितरूपो भवहारी योगाभ्यासैर्भावितचेतःसहचारी ॥१४॥
त्वामाद्यन्तं लोकततीनां परमीशं लोकानां नो लौकिकमानैरधिगम्यम् ।
भक्तिश्रद्धाभावसमेतैर्भजनीयं वन्दे रामं सुन्दरमिन्दीवरनीलम् ॥१५॥
को वा ज्ञातुं त्वामतिमानं गतमानं मायासक्तो माधव शक्तो मुनिमान्यम् ।
वृन्दारण्ये वन्दितवृन्दारकवृन्दं वन्दे रामं भवमुखवन्द्यं सुखकन्दम् ॥१६॥
नानाशास्त्रैर्वेदकदम्बैः प्रतिपाद्यं नित्यानन्दं निर्विषयज्ञानमनादिम् ।
मत्सेवार्थं मानुषभावं प्रतिपन्नं वन्दे रामं मरकतवर्णं मथुरेशम् ॥१७॥
श्रद्धायुक्तो यः पठतीमं स्तवमाद्यं ब्राह्मं ब्रह्मज्ञानविधानं भुवि मर्त्यः ।
रामं श्यामं कामितकामप्रदमीशं ध्यात्वा ध्याता पातकजालैर्विगतः स्यात् ॥१८॥
श्रुत्वा स्तुतिं लोकगुरोर्विभावसुः स्वाङ्के समादाय विदेहपुत्रिकाम् ।
विभ्राजमानां विमलारुणद्युतिं रक्ताम्बरां दिव्यविभूषणान्विताम् ॥१९॥
प्रोवाच साक्षी जगतां रघूत्तमं प्रपन्नसर्वार्तिहरं हुताशनः ।
गृहाण देवीं रघुनाथ जानकीं पुरा त्वया मय्यवरोपितां वने ॥२०॥

प्रभु हैं; आप मेरे द्वारा प्रार्थना किये हुए सम्पूर्ण कार्यों को पूर्ण करने वाले हैं, आप देश काल-परिमाण आदि से रहित, नारायण स्वरूप, सम्पूर्ण विश्व को धारण करने वाले, भक्ति के द्वारा प्राप्य, स्वस्वरूप का ध्यान करने पर भय को दूर करने वाले और योगाभ्यास के द्वारा शुद्ध चित्त में विहार करने वाले हैं ॥ १४ ॥

इस लोक-परम्परा के उत्पत्ति और प्रलय का स्थान आप ही हैं। आप सम्पूर्ण लोकों के महेश्वर हैं। आप लौकिक प्रमाणों के द्वारा अगम्य हैं। आप भक्ति और श्रद्धावाले प्राणियों द्वारा भजन करने योग्य हैं; इस प्रकार के नील कमल के समान श्यामसुन्दर श्रीरामचन्द्रजी आपको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ १५ ॥ हे लक्ष्मीपते ! प्रत्यक्षादि प्रमाणों से आप परे और मान रहित हैं। मायासक्त कौन प्राणी आपको जानने में समर्थ हो सकता है ? आप मुनियों द्वारा मान्य तथा वृन्दावन में अखिल देव समूह की वन्दना करते हुए भी श्रीराम-रूप से शिव आदि देवताओं के स्वयं वन्दनीय हैं, ऐसे आनन्दघन स्वरूप भगवान् श्रीराम आप की मैं वन्दना करता हूँ ॥ १६ ॥ जो विविध शास्त्रों और वेदादि से प्रतिपादित नित्य आनन्द स्वरूप, निर्विकल्प ज्ञानस्वरूप और अनादि हैं और जो हमारे कार्य हेतु मनुष्य रूप धारण किये हैं, उन मरकत मणि के समान नीलवर्ण मथुरानाथ भगवान् श्रीरामकी मैं वन्दना करता हूँ ॥ १७ ॥

जो कामना करने वालों की सम्पूर्ण कामनाओं को पूर्ण करने वाले श्यामवर्ण स्वरूप भगवान् श्रीराम का ध्यान करता हुआ ब्रह्माजी द्वारा किया गया ब्रह्मज्ञान विधायक इस स्तोत्र का श्रद्धापूर्वक पाठ करेगा वह ध्यान-शील प्राणी सम्पूर्ण पापों से मुक्त हो जायगा ॥ १८ ॥ लोकगुरु ब्रह्माजी की यह स्तुति सुनकर लोकसाक्षी अग्निदेव अरुण कान्ति से सुशोभित और अरुण वस्त्र तथा दिव्य आभूषणों से विभूषित विदेहनन्दिनी श्रीजानकीजी को अपनी गोद में लेकर प्रकट हुए और शरणागत दुःखहारी श्रीरघुनाथजी से कहे—हे रघुवीर ! तपोवन में मुझे पहले सौंपी हुई देवी जानकीजी को अब आप ग्रहण कीजिये ॥ १९-२० ॥

विधाय मायाजनकात्मजां हरे दशाननप्राणविनाशनाय च ।
हतो दशास्यः सह पुत्रबान्धवैर्निराकृतोऽनेन भरो भुवः प्रभो ॥२१॥
तिरोहिता सा प्रतिबिम्बरूपिणी कृता यदर्थं कृतकृत्यतां गता ।
ततोऽतिहृष्टां परिगृह्य जानकीं रामः प्रहृष्टः प्रतिपूज्य पावकम् ॥२२॥
स्वाङ्के समावेश्य सदानपायिनीं श्रियं त्रिलोकीजननीं श्रियः पतिः ।
दृष्ट्वाथ रामं जनकात्मजायुतं श्रिया स्फुरन्तं सुरनायको मुदा ॥२३॥
भक्त्या गिरा गद्गदया समेत्य कृताञ्जलिः स्तोतुमथोपचक्रमे ।

इन्द्र उवाच

भजेऽहं सदा राममिन्दीवराभं भवारण्यदावानलाभाभिधानम् ।
भवानीहृदा भावितानन्दरूपं भवाभावहेतुं भवादिप्रपन्नम् ॥२४॥
सुरानीकदुःखौघनाशैकहेतुं नराकारदेहं निराकारमीड्यम् ।
परेशं परानन्दरूपं वरेण्यं हरिं राममीशं भजे भारनाशम् ॥२५॥
प्रपन्नाखिलानन्ददोऽहं प्रपन्नं प्रपन्नार्तिनिःशेषनाशाभिधानम् ।
तपोयोगयोगीशभावाभिभाव्यं कपीशादिमित्रं भजे राममित्रम् ॥२६॥
सदा भोगभाजां सुदूरे विभान्तं सदा योगभाजामदूरे विभान्तम् ।
चिदानन्दकन्दं सदा राघवेशं विदेहात्मजानन्दरूपं प्रपद्ये ॥२७॥

हे हरे ! आप रावण को मारने के लिये अपनी मायामयी सीता की रचना कर पुत्र, बन्धु बान्धवों आदि सहित रावण का नाश कर दिये । हे प्रभो ! यह कार्य कर आप पृथ्वी का भार उतार दिये ॥ २१ ॥

प्रतिबिम्बरूपिणी माया की सीता जिस कार्य हेतु निर्मित थी, उसे पूर्ण कर अब अदृश्य हो गयी है । अग्निदेव का यह कथन सुनकर अति प्रसन्न हो श्रीरघुनाथजी अग्निदेव का पूजन किये और प्रसन्न वदना श्रीजानकीजी को अङ्गीकार किये ॥ २२ ॥ पुनः लक्ष्मीपति भगवान् श्रीराम कभी भी अपने से पृथक् न होने वाली जगज्जननी जानकीजी को अपनी गोद में बैठा लिये । उस समय जनकात्मजा सीताजी सहित भगवान् श्रीरामचन्द्रजी को कान्ति से सुशोभित देखकर देवराज इन्द्र अति प्रसन्नता से भक्ति पूर्वक गद्गद् वाणी से हाथ जोड़कर उनकी स्तुति करने लगे ॥ २३ ॥

इन्द्र बोले—जो नील कमल की कान्ति वाले हैं, जिनका नाम संसार रूप वन के लिये दावानल के समान है, जिनके आनन्द रूप का श्रीपार्वतीजी अपने हृदय में ध्यान करती हैं, जो जन्म मरण रूप संसार से छुड़ाने वाले हैं और शंकर आदि देवताओं के आश्रय स्थान हैं, उन भगवान् श्रीराम का मैं भजन करता हूँ ॥ २४ ॥ देवताओं के दुःख समूहों का नाश करने के एकमात्र कारण मनुष्यरूपधारी, आकार रहित, स्तुत्य, भूमि भार हरण करने वाले परमेश्वर परानन्द स्वरूप पूजनीय भगवान् श्रीरामका मैं भजन करता हूँ ॥ २५ ॥ जो शरणागतों के सम्पूर्ण आनन्द के दाता, आश्रय स्थान तथा जिनका नाम स्मरण शरणागत भक्तवृन्दों के अखिल दुःख नाशक और तप, योग एवं योगीश्वरों के भावों द्वारा चिन्तनीय, सुग्रीवादि के सखा मित्र रूप

महायोगमायाविशेषानुयुक्तो विभासीश लीलानराकारवृत्तिः ।
त्वदानन्दलीलाकथापूर्णकर्णाः सदानन्दरूपा भवन्तीह लोके ॥२८॥
अहं मानपानाभिमत्तप्रमत्तो न वेदाखिलेशाभिमानाभिमानः ।
इदानीं भवत्पादपद्मप्रसादात्त्रिलोकाधिपत्याभिमानो विनष्टः ॥२९॥
स्फुरद्रत्नकेयूरहाराभिरामं धराभारभूतासुरानीकदावम् ।
शरच्चन्द्रवक्त्रं लसत्पद्मनेत्रं दुरावारपारं भजे राघवेशम् ॥३०॥
सुराधीशनीलाभ्रनीलाङ्गकान्तिं विराधादिरक्षोवधाल्लोकशान्तिम् ।
किरीटादिशोभं पुरारातिलाभं भजे रामचन्द्रं रघूणामधीशम् ॥३१॥
लसच्चन्द्रकोटिप्रकाशादिपीठे समासीनमङ्के समाधाय सीताम् ।
स्फुरद्धेमवर्णां तडित्पुञ्जभासां भजे रामचन्द्रं निवृत्तार्तितन्द्रम् ॥३२॥

ततः प्रोवाच भगवान्भवान्या सहितो भवः । रामं कमलपत्राक्षं विमानस्थो नभःस्थले ॥३३॥
आगमिष्याम्ययोध्यायां द्रष्टुं त्वां राज्यसत्कृतम् । इदानीं पश्य पितरमस्य देहस्य राघव ॥३४॥
ततोऽपश्यद्विमानस्थं रामो दशरथं पुरः । ननाम शिरसा पादौ मुदा भक्त्या सहानुजः ॥३५॥

भगवान् श्रीराम का मैं शरणागत हूँ ॥ २७ ॥ हे ईश ! आप अपनी महा योगमाया के गुणों से युक्त होकर लीला से मनुष्य प्रतीत हो रहें हैं। आपकी इन आनन्द मयी लीलाओं-कथामृत का पान से जिनके कर्ण पूरित होते हैं वे संसार में नित्यानन्द स्वरूप हो जाते हैं ॥ २८ ॥

मैं मान और सोमपान के मद से प्रमत्त हो अखिलेश्वर के अभिमान में था; अब आपके चरणारविन्द की कृपा से त्रिलोकाधिपतित्व का अभिमान नष्ट हो गया है ॥ २९ ॥ जो चमकते हुए रत्नजटित केयूर और हारों से सुशोभित और पृथ्वी पर भार स्वरूप राक्षसों के लिये दावानल के समान हैं, जिनका मुख शरद् ऋतु के चन्द्रमा के समान तथा कमल के समान अतिमनोहर नेत्र और जिनका आदि अन्त जानना कठिन है उन श्रीरघुनाथजी का मैं भजन करता हूँ ।। ३० ।। जिनके शरीर की कान्ति इन्द्रनील मणि और मेघ के समान श्याम वर्ण की है, जो विराध आदि राक्षसों को मारकर सभी लोकों में शान्ति स्थापित किये हैं, किरीटादि से सुशोभित श्रीशंकरजी के परम धाम उन रघुकुलेश्वर श्रीरामचन्द्रजी का मैं भजन करता हूँ ।। ३१ ।। कोटि चन्द्रमा की कान्ति के समान कान्ति वाले सिंहासन पर जो सुवर्ण जैसी और विजली के समान कान्ति वाली श्रीजानकीजी को गोद में लिये बैठे हैं; उन दुःख एवं आलस्यहीन भगवान् श्रीरामचन्द्र जी का मैं भजन करता हूँ ।। ३२ ।।

तदनन्तर भवानी सहित श्री शंकरजी विमान पर आकाश में स्थित हो भगवान् श्रीरामचन्द्र जी से कहे—हे रघुनन्दन ! मैं आपका राज्याभिषेक देखने के लिये अयोध्यापुरी में आऊँगा, अब आप अपने इस शरीर के पिता राजा दशरथ का दर्शन कीजिये ।। ३३–३४ ॥ तत्पश्चात् श्रीरामचन्द्रजी अपने सामने विमान पर स्थित महाराज दशरथ को देखे। वे प्रसन्न होकर भाई लक्ष्मण के साथ भक्ति पूर्वक उनके

आलिङ्ग्य मूर्ध्न्यवघ्राय रामं दशरथोऽब्रवीत् । तारितोस्मि त्वया वत्स संसाराद्दुःखसागरात् ३६
इत्युक्त्वा पुनरालिङ्ग्य ययौ रामेण पूजितः । रामोऽपि देवराजं तं दृष्ट्वा प्राह कृताञ्जलिः ॥३७॥
मत्कृते निहतान्सङ्ख्ये वानरान्पतितान् भुवि । जीवयाशु सुधावृष्ट्या सहस्राक्ष ममाज्ञया ॥३८॥
तथेत्यमृतवृष्ट्या तान् जीवयामास वानरान् । ये ये मृता मृधे पूर्वं ते ते सुप्तोत्थिता इव ॥
पूर्ववद्बलिनो हृष्टा रामपार्श्वमुपाययुः ।३९॥
नोत्थिता राक्षसास्तत्र पीयूषस्पर्शनादपि । विभीषणस्तु साष्टाङ्गं प्रणिपत्याब्रवीद्वचः ॥४०॥
देव मामनुगृह्णीष्व मयि भक्तिर्यदा तव । मङ्गलस्नानमद्य त्वं कुरु सीतासमन्वितः ।।४१॥
अलङ्कृत्य सह भ्रात्रा श्वो गमिष्यामहे वयम् । विभीषणवचः श्रुत्वा प्रत्युवाच रघूत्तमः ।।४२॥
सुकुमारोऽतिभक्तो मे भरतो मामवेक्षते । जटावल्कलधारी स शब्दब्रह्मसमाहितः ॥४३॥
कथं तेन विना स्नानमलङ्कारादिकं मम । अतः सुग्रीवमुख्यांस्त्वं पूजयाशु विशेषतः ॥४४॥
पूजितेषु कपीन्द्रेषु पूजितोऽहं न संशयः । इत्युक्तो राघवेणाशु स्वर्णरत्नाम्बराणि च ॥४५॥
ववर्ष राक्षसश्रेष्ठो यथाकामं यथारुचि । ततस्तान्पूजितान्दृष्ट्वा रामो रत्नैश्च यूथपान् ॥४६॥

चरणारविन्द में शिर रखकर प्रणाम किये ॥ ३५ ॥ तब दशरथजी श्रीरामचन्द्रजी को हृदय से लगाकर उनका शरीर सूंघे और बोले—वत्स ! तुम मुझे दुःख रूपी संसार सागर से मुक्त कर दिये ॥ ३६ ॥ यह कहकर वे पुनः श्रीरामजी को हृदय से लगा लिये और भगवान् श्रीराम के द्वारा पूजित हो चले गये ।

तदनन्तर सामने हाथ जोड़कर खड़े इन्द्र को देखकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी बोले—हे सहस्राक्ष ! मेरी आज्ञा से अमृत की वर्षा कर मेरे लिये युद्ध में मृत्यु प्राप्त हो पृथ्वी पर पड़े वानर वीरों को शीघ्र जीवित करो ॥ ३७–३८ ॥ 'तथा इति' कहकर देवेन्द्र अमृत की वर्षा कर वानरों को जीवित कर दिये । युद्ध में मारे गये वानर सोकर उठने की भाँति पहले जैसा ही बलवान् और प्रसन्न होकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के पास चले आये ॥ ३९ ॥ परन्तु मरे हुए राक्षसगण अमृत का स्पर्श होने पर भी जीवित नहीं हुए । तब विभीषण साष्टाङ्ग प्रणाम कर बोले ॥ ४० ॥ भगवान् ! मुझपर आपकी अत्यन्त प्रीति है । अत एव आप यह कृपा करें कि श्रीसीताजी सहित आप मंगल स्नान करें ॥ ४१ ॥

पुनः अनुज लक्ष्मण सहित कल वस्त्रालङ्कारों से विभूषित हो, हम सब चलेंगे । विभीषण का यह कथन सुनकर रघुश्रेष्ठ श्रीरामचन्द्रजी बोले—अति सुकुमार मेरा भक्त भाई भरत जटा और वल्कल धारण कर भगवन्नाम में तत्पर हो मेरे आने की राह देख रहा होगा ॥ ४२–४३ ॥

उससे मिले विना मैं मंगल स्नान और अलङ्कारादि धारण कैसे कर सकता हूँ ? अत एव सुग्रीवादि का तुम विशेष सत्कार करो । कपीन्द्रों का सत्कार हो जाने पर निःसन्देह मेरा सत्कार ही होगा । श्रीरघुनाथजी की यह आज्ञा पाकर विभीषण वानरों की अपनी-अपनी इच्छानुसार बहुत से रत्न-वस्त्र आदि मुक्त हस्त से दिये । इस प्रकार वानर यूथपतियों को रत्नादि से सत्कृत देखकर श्रीरामचन्द्रजी यथायोग्य बड़ाई किये

अभिनन्द्य यथान्यायं विससर्ज हरीश्वरान् । विभीषणसमानीतं पुष्पकं सूर्यवर्चसम् ॥४७॥
आरोह ततो रामस्तद्विमानमनुत्तमम् । अङ्के निधाय वैदेहीं लज्जमानां यशस्विनीम् ।४८।
लक्ष्मणेन सह भ्रात्रा विक्रान्तेन धनुष्मता । अब्रवीच्च विमानस्थः श्रीरामः सर्ववानरान् । ४९॥
सुग्रीवं हरिराजं च अङ्गदं च विभीषणम् । मित्रकार्यं कृतं सर्वं भवद्भिः सह वानरैः ॥५०॥
अनुज्ञाता मया सर्वे यथेष्टं गन्तुमर्हथ । सुग्रीव प्रतियाह्याशु किष्किन्धां सवसैनिकै ।५१॥
स्वराज्ये वस लङ्कायां मम भक्तो विभीषण । न त्वां धर्षयितुं शक्ताः सेन्द्रा अपि दिवौकसः ५२।
अयोध्यां गन्तुमिच्छामि राजधानीं पितुर्मम । एवमुक्तास्तु रामेण वानरा ते महाबलः ।५३॥
ऊचुः प्राञ्जलयः सर्वे राक्षसश्च विभीषणः । अयोध्यां गन्तुमिच्छामः त्वया सह रघूत्तम ५४॥
दृष्ट्वा त्वामभिषिक्तं तु कौसल्यामभिवाद्य च । पश्चाद्वृणीमहे राज्यमनुज्ञां देहि नः प्रभो ॥५५॥
रामस्तथेति सुग्रीव वानरैः सविभीषणः । पुष्पकं सहनूमांश्च शीघ्रमारोह साम्प्रतम् ॥५६॥
ततस्तु पुष्पकं दिव्यं सुग्रीवः सह सेनया । विभीषणश्च सामात्यः सर्वे चारुरुहुर्द्रुतम् । ५७॥
तेष्वारूढेषु सर्वेषु कौबेरं परमासनम् । राघवेणाभ्यनुज्ञातमुत्पपात विहायसा ॥५८॥

और पुनः विदा किये। पुनः विभीषण के द्वारा लाये हुए सूर्य के समान तेजस्वी पुष्पक विमान पर लज्जा करती हुई यशश्विनी जानकीजी को गोद में लेकर महापराक्रमी धनुषधारी अनुज लक्ष्मण सहित आरूढ़ हुए। विमान पर आरुढ़ हो भगवान् श्रीरामचन्द्रजी वानरराज सुग्रीव, अङ्गद, विभीषण और सभी वानरवीरों से कहे कि आपलोग सभी वानर-वीरों सहित मित्र का कर्त्तव्य भली-भाँति पूर्ण किये ॥ ४४–५० ॥ मेरी आज्ञा से आपलोग अपने मनोनुकूल स्थानों पर जाइये। सुग्रीव ! आप अपने सभी सैनिकों के साथ शीघ्र किष्किन्धापुरी में जाइये ॥ ५१ ॥

विभीषण ! आप मेरी भक्ति में तत्पर हो अपने राज्य लंका में ही रहो। इन्द्र सहित देवगण भी अब तुम्हारा कुछ अनिष्ट नहीं कर सकते ॥ ५२ ॥ मैं अब अपने पिताजी की राजधानी अयोध्यापुरी को जाना चाहता हूँ। भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के कहने पर सभी महाबली वानरवीर तथा राक्षसाधिप विभिषण हाथ जोड़कर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी से बोले—हे रघुश्रेष्ठ ! हमलोग आपके साथ अयोध्या चलना चाहते हैं ॥ ५३–५४ ॥ प्रभो ! हम आपका राज्याभिषेक और माता कौसल्या की वन्दना कर पुनः अपना राज्य ग्रहण करेंगे, आप अपने साथ चलने के लिये हमें आज्ञा दीजिये ॥ ५५ ॥ बहुत अच्छा, सुग्रीव तुम वानरों सहित शीघ्र ही विभीषण और हनुमान् को साथ लेकर विमान पर चढ़ जाओ ॥ ५६ ॥ भगवन् श्रीरामचन्द्रजी के यह कहने पर सेना सहित सुग्रीव और मन्त्रियों सहित विभीषण अति शीघ्र पुष्पक विमान पर अरुढ़ हुए ॥ ५७ ॥

उन सबको विमान पर आरुढ़ हो जाने पर भगवान् श्रीराम की आज्ञा से कुबेर का परम यान् अकाश मार्ग से उड़कर चल दिया ॥ ५८ ॥

बभौ तेन विमानेन हंसयुक्तेन भास्वता। प्रहृष्टश्च तदा रामश्चतुर्मुख इवापरः ॥५९॥

ततो बभौ भास्करबिम्बतुल्यं कुबेरयानं तपसानुलब्धम्।
रामेण शोभां नितरां प्रपेदे सीतासमेतेन सहानुजेन ॥६०॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे त्रयोदशः सर्गः ॥१३॥

---

## चतुर्दश सर्ग

अयोध्या-यात्रा, श्रीभरद्वाज मुनि का आतिथ्य सत्कार तथा भरत मिलाप

श्रीमहादेव उवाच

पातयित्वा ततश्चक्षुः सर्वतो रघुनन्दनः। अब्रवीन्मैथिलीं सीतां रामः शशिनिभाननाम् १॥
त्रिकूटशिखराग्रस्थां पश्य लङ्कां महाप्रभाम्। एतां रणभुवं पश्य मांसकर्दमपङ्किलाम् ॥२॥
असुराणां प्लवङ्गानामत्र वैशसनं महत्। अत्र मे निहतः शेते रावणो राक्षसेश्वरः ॥३॥
कुम्भकर्णेन्द्रजिन्मुख्याः सर्वे चात्र निपातिताः। एष सेतुर्मया बद्धः सागरे सलिलाशये ॥४॥
एतच्च दृश्यते तीर्थं सागरस्य महात्मनः। सेतुबन्धमिति ख्यातं त्रैलोक्येन च पूजितम् ॥५॥

उस तेजस्वी विमान पर जाते हुए भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अति प्रसन्न हुए और हंस पर आरूढ़ अपर ब्रह्माजी की भाँति सुशोभित हुए ॥ ५९ ॥ तपस्या के द्वारा प्राप्त कुबेर का वह विमान सूर्य बिम्ब के समान उस समय सुशोभित हो रहा था और सीताजी तथा अनुज लक्ष्मण सहित भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के आरूढ़ होने से उसकी शोभा और भी अधिक हो गयी थी ॥ ६० ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-
निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितयाभाषा-
टीकयासहितः त्रयोदशःसर्गः परिपूर्णः ॥ १३ ॥

---

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) तत्पश्चात् श्रीरघुनाथजी चारो ओर देखकर मिथिलेश नन्दिनी सीता से बोले ॥ १ ॥ त्रिकूटपर्वत के शिखरपर स्थित परम प्रकाशमयी इस लङ्कापुरी को देखो और माँसमयी कीचड़ से परिपूरित इस रणभूमि को देखो ॥ २ ॥ यहाँ पर राक्षसों और वानरों का अत्यधिक संहार हुआ है। मेरे हाथ से मरकर राक्षसराज रावण यहीं गिरा था ॥ ३ ॥ यहीं कुम्भकर्ण, इन्द्रजित आदि सभी राक्षस वीर मारे गये हैं और जलनिधि समुद्र पर यह हम पुल बाँधे थे ॥ ४ ॥ यह देखो, इस विशाल समुद्र पर सेतुबन्ध नाम से विख्यात यह तीर्थ दिखायी पड़ रहा है, जो तीनों लोकों में पूजनीय

एतत्पवित्रं परमं दर्शनात्पातकापहम् । अत्र रामेश्वरो देवो मया शम्भुः प्रतिष्ठितः ॥६॥
अत्र मां शरणः प्राप्तो मन्त्रिभिश्च विभीषणः । एषा सुग्रीवनगरी किष्किन्धा चित्रकानना ॥७॥
तत्र रामाज्ञया ताराप्रमुखा हरियोषितः । आनयामास सुग्रीवः सीतयाः प्रियकाम्यया ॥८॥
ताभिः सहोत्थितं शीघ्रं विमानं प्रेक्ष्य राघवः । प्राह चाद्रिमृष्यमूकं पश्य वाल्यत्र मे हतः ॥९॥
एषा पञ्चवटी नाम राक्षसा यत्र मे हताः । अगस्त्यस्य सुतीक्ष्णस्य पश्याश्रमपदे शुभे ॥१०॥
एते ते तापसाः सर्वे दृश्यन्ते वरवर्णिनि । असौ शैलवरो देवि चित्रकूटः प्रकाशते ॥११॥
अत्र मां कैकयीपुत्रः प्रसादयितुमागतः । भरद्वाजाश्रमं पश्य दृश्यते यमुनातटे ॥१२॥
एषा भागीरथी गङ्गा दृश्यते लोकपावनी । एषा सा दृश्यते सीते सरयूर्यूपमालिनी ॥१३॥
एषा सा दृश्यतेऽयोध्या प्रणामं कुरु भामिनि । एवं क्रमेण सम्प्राप्तो भरद्वाजाश्रमं हरिः ॥१४॥
पूर्णे चतुर्दशे वर्षे पञ्चम्यां रघुनन्दनः । भरद्वाजं मुनिं दृष्ट्वा ववन्दे सानुजः प्रभुः ॥१५॥
पप्रच्छ मुनिमासीनं विनयेन रघूत्तमः । शृणोषि कच्चिद्भरतः कुशल्यास्ते सहानुजः ॥१६॥
सुभिक्षा वर्ततेऽयोध्या जीवन्ति च हि मातरः । श्रुत्वा रामस्य वचनं भरद्वाजः प्रहृष्टधीः ॥१७॥

है ॥ ५ ॥ यह अतिपवित्र और दर्शन से ही सम्पूर्ण पापों को नष्ट करने वाला है । श्रीरामेश्वर महादेवजी की यहाँ हमने स्थापना की है ॥ ६ ॥ मन्त्रियों सहित विभीषण यहीं मेरी शरण में आया था । विचित्र उपवनों से सुशोभित यह किष्किन्धापुरी सुग्रीव की राजधानी है ॥ ७ ॥ किष्किन्धापुरी में पहुँचने पर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा से सीताजी को प्रसन्न करने के लिये सुग्रीव तारा आदि अपनी स्त्रियों को ले आये ॥ ८ ॥

उन सब को शीघ्र ही साथ लेकर चलते हुए विमान को देखकर वे सीताजी से कहने लगे—देखो, यहाँ ऋष्यमूक पर्वत है; यहाँ हमने बाली को मारा था ॥ ९ ॥ यह पञ्चवटी है, जहाँ हमने ( खर दूषणादि ) राक्षसों को मारा था, यह अगस्त्य और सुतीक्ष्ण का शुभाश्रम है, देखो ॥ १० ॥ हे सुन्दर वर्ण वाली ! ये वे सब तपस्वी लोग दिखलायी दे रहे हैं । हे देवि ! यह पर्वतों में श्रेष्ठ चित्रकूट सुशोभित हो रहा है ॥ ११ ॥ यहीं पर मुझे मनाने के लिये कैकेयीनन्दन भरत आये थे । यह यमुना के तटपर भारद्वाज मुनि का आश्रम दिखायी पड़ रहा है ॥ १२ ॥ त्रिलोक पावनी गङ्गाजी यह दिखायी पड़ रहीं हैं । हे सीते ! ( सूर्यवंशी राजाओं के किये हुए यज्ञों के ) यूपों ( यज्ञस्तम्भों ) से युक्त यह सरयू नदी दिखलायी दे रहीं हैं ॥ १३ ॥ हे सुन्दरि ! यह देखो, यह अयोध्यापुरी दिखलायी दे रही है, उस पुरी को प्रणाम करो, इस प्रकार भगवान् श्रीरामचन्द्रजी क्रमपूर्वक श्रीभारद्वाज ऋषि के आश्रम पर पहुँचे ॥ १४ ॥ चतुर्दश वर्ष पूर्ण होने पर पञ्चमी तिथि को श्रीरघुनाथजी अनुज लक्ष्मण सहित मुनिवर भरद्वाज ऋषि को प्रणाम किये ॥१५॥ पुनः आसन पर आसीन मुनिवर से विनय पूर्वक श्रीरघुनाथजी पूछे—आप कुछ सुने हैं, अनुज शत्रुघ्न सहित भरत कुशल से तो हैं ? ॥ १६ ॥ अयोध्या में सुभीक्ष तो है ? तथा हमारी

प्राह सर्वे कुशलिनो भरतस्तु महामनाः । फलमूलकृताहारो जटावल्कलधारकः ॥१८॥
पादुके सकलं न्यस्य राज्यं त्वां सुप्रतीक्षते । यद्यत्कृतं त्वया कर्म दण्डके रघुनन्दन ॥१९॥
राक्षसानां विनाशं च सीताहरणपूर्वकम् । सर्वं ज्ञातं मया राम तपसा ते प्रसादतः ॥२०॥
त्वं ब्रह्म परमं साक्षादादिमध्यान्तवर्जितः । त्वमग्रे सलिलं सृष्ट्वा तत्र सुप्तोऽसि भूतकृत् ॥२१॥
नारायणोऽसि विश्वात्मन्नराणामन्तरात्मकः । त्वन्नाभिकमलोत्पन्नो ब्रह्मा लोकपितामहः ॥२२॥
अतस्त्वं जगतामीशः सर्वलोकनमस्कृतः । त्वं विष्णुर्जानकी लक्ष्मीः शेषोऽयं लक्ष्मणाभिधः ॥
आत्मना सृजसीदं त्वमात्मन्येवात्ममायया । न सज्जसे नभोवत्त्वं चिच्छक्त्या सर्वसाक्षिकः २४॥
बहिरन्तश्च भूतानां त्वमेव रघुनन्दन । पूर्णोऽपि मूढदृष्टीनां विच्छिन्न इव लक्ष्यसे ॥२५॥
जगत्त्वं जगदाधारस्त्वमेव परिपालकः । त्वमेव सर्वभूतानां भोक्ता भोज्यं जगत्पते ॥२६॥
दृश्यते श्रूयते यद्यत्स्मर्यते वा रघूत्तम । त्वमेव सर्वमखिलं त्वद्विनान्यन्न किञ्चन ॥२७॥
माया सृजति लोकांश्च स्वगुणैरहमादिभिः । त्वच्छक्तिप्रेरिता राम तस्मात्त्वय्युपचर्यते ॥२८॥

माताएँ जीवित तो हैं? भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का कथन सुनकर प्रहृष्टमन मुनिवर भरद्वाज जी ने कहा—॥ १७ ॥ सब कुशल है, महामना भरत जटावल्कल धारण और फल-मूलादि आहार कर राज्य का सम्पूर्ण कार्यभार आपकी पादुकाओं को समर्पित कर आपकी प्रतीक्षा कर रहे हैं। हे रघुनन्दन! दण्डकारण्य में आप जो कार्य किये हैं और सीता हरण के अनन्तर जिस प्रकार राक्षसों का वध किये हैं, वे सब आपकी कृपा से तपोबल के द्वारा मुझे ज्ञात हो गये हैं ॥ १८–२० ॥ आदि, मध्य और अन्त्य रहित आप साक्षात् परब्रह्म हैं। सभी प्राणियों के स्रष्टा आप हैं। सर्व प्रथम जल की सृष्टिकर आप उसमें शयन किये थे। हे विश्वात्मन्! आप सम्पूर्ण प्राणियों की अन्तरात्मा हैं, अत एव आप नारायण हैं। आपके ही नाभिकमल से ब्रह्माजी उत्पन्न हुए सम्पूर्ण लोकों के पितामह हैं ॥ २१–२२ ॥ अतएव आप समस्त लोकों के वन्दनीय और सम्पूर्ण जगत् के स्वामी हैं। आप साक्षात् विष्णु भगवान् हैं, जानकीजी लक्ष्मी और लक्ष्मणजी शेषनाग हैं ॥ २३ ॥ अधिष्ठान रूप से आप अपने में ही अपनी माया से इस जगत् की सृष्टि करते हैं, परन्तु आकाश के समान आप किसी से लिप्त नहीं होते। अपनी चित् शक्ति से आप सबके साक्षी हैं ॥ २४ ॥

हे रघुनन्दन! आप समस्त प्राणियों में बाहर और भीतर व्याप्त हैं, पूर्ण होने पर भी आप मूढ़ बुद्धि वालों को परिच्छिन्न एक देश में विद्यमान् प्रतीत होते हैं ॥ २५ ॥ हे जगत्पते! आप ही जगत् के आधार, परिपालक, और समस्त प्राणियों के कालरूप से भोक्ता तथा अन्नरूप से भोज्य हैं ॥ २६ ॥ हे रघुश्रेष्ठ! जो भी दृष्टिगोचर हो रहा है तथा जो भी सुनाई पड़ता और स्मरण किया जाता है, वे सब आप ही हैं। आपके अतिरिक्त अन्य कुछ भी नहीं है ॥ २७ ॥ हे राम! आपकी शक्ति से प्रेरित होकर ही माया अपने अहङ्कारादि गुणों से अखिल लोकों की सृष्टि करती है। अत-एव इन सबकी सृष्टि का आप में

यथा चुम्बकसान्निध्याच्चलन्त्येवाय आदयः। जडास्तथा त्वया दृष्टा माया सृजति वै जगत् २९
देहद्वयमदेहस्य तव विश्वं रिरक्षिषोः। विराट् स्थूलं शरीरं ते सूत्रं सूक्ष्ममुदाहृतम् ॥३०॥
विराजः सम्भवन्त्येते अवताराः सहस्रशः। कार्यान्ते प्रविशन्त्येव विराजं रघुनन्दन ॥३१॥
अवतारकथां लोके ये गायन्ति गृणन्ति च। अनन्यमनसो मुक्तिस्तेषामेव रघूत्तम ॥३२॥
त्वं ब्रह्मणा पुरा भूमेर्भारहाराय राघव। प्रार्थितस्तपसा तुष्टस्त्वं जातोऽसि रघोः कुले ३३॥
देवकार्यमशेषेण कृतं ते राम दुष्करम्। बहुवर्षसहस्राणि मानुषं देहमाश्रितः ॥३४॥
कुर्वन्दुष्करकर्माणि लोकद्वयहिताय च। पापहारीणि भुवनं यशसा पूरयिष्यसि ॥३५॥
प्रार्थयामि जगन्नाथ पवित्रं कुरु मे गृहम्। स्थित्वाद्य भुक्त्वा सबलः श्वो गमिष्यसि पत्तनम् ३६
तथेति राघवोऽतिष्ठत्तस्मिन्नाश्रम उत्तमे। ससैन्यः पूजितस्तेन सीतया लक्ष्मणेन च ॥३७॥
ततो रामश्चिन्तयित्वा मुहूर्तं प्राह मारुतिम्। इतो गच्छ हनूमंस्त्वमयोध्यां प्रति सत्वरः ॥३८॥
जानीहि कुशली कश्चिज्जनो नृपतिमन्दिरे। शृङ्गवेरपुरं गत्वा ब्रूहि मित्रं गुहं मम ॥३९॥

ही आरोप किया जाता है ॥ २८ ॥ चुम्बक के समीप आने से जड पदार्थ लोहा जिस प्रकार चलायमान हो जाता है, उसी प्रकार आपकी दृष्टि से माया अखिल ब्रह्माण्ड की सृष्टि करती है ॥ २९ ॥ विश्व की रक्षा करने की इच्छा वाले आप देह रहित होकर भी शरीरी हैं। आपका स्थूल शरीर विराट् नाम से विख्यात और सूक्ष्म शरीर सूत्र संज्ञक है ॥ ३० ॥

हे रघुनन्दन! आपके विराट् शरीर से सहस्रों अवतार उत्पन्न होते हैं और अपना कार्य पूर्ण कर पुनः उसी में लीन हो जाते हैं ॥ ३१ ॥ हे रघूत्तम! जो प्राणी संसार में अनन्य मन हो आपके अवतारों की कथा का गान करते और सुनते हैं, अवश्य ही उनकी मुक्ति हो जाती है ॥ ३२ ॥ हे राघव! पूर्व समय में पृथ्वी का भार हरण करने के लिये ब्रह्माजी आप से प्रार्थना किये थे। उनकी प्रार्थना से संतुष्ट होकर ही आप रघुकुल में अवतार लिये हैं ॥ ३३ ॥ हे राम! देवताओं का जो अत्यन्त दुष्कर कार्य था उसे आप पूर्ण कर दिये। अब सहस्रों वर्षों तक मनुष्य रूप से स्थित रहकर दोनों लोकों के कल्याण के लिये अनेक कठिन और पापनाशक कार्यों को करते हुए आप सम्पूर्ण लोकों को अपने सुयश से परिपूर्ण करेंगे ॥३४-३५॥ हे जगन्नाथ! मैं प्रार्थना करता हूँ कि आप आज सेना सहित मेरे यहाँ रूककर भोजन कीजिये और मेरा आश्रम पवित्र कीजिये। पुनः कल आप अपनी राजधानी में पधारें ॥ ३६ ॥ तत्पश्चात् श्रीरघुनाथजी 'तथा इति' यह कह कर भरद्वाज मुनि द्वारा सत्कृत हो सेना, सीताजी और लक्ष्मणजी सहित उस उत्तम आश्रम में विश्राम किये ॥ ३७ ॥

इस समय कुछ क्षण ( मुहूर्त्तमात्र ) सोचकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी पवनकुमार श्रीहनुमानजी से कहे—हनुमान्! यहाँ से शीघ्र ही तुम अयोध्या में जाओ ॥ ३८ ॥ वहाँ ज्ञात करो कि राजमन्दिर में सभी कुशल सहित तो हैं ? और शृङ्गवेर पुर में जाकर मेरे मित्र गुह से बातचीत करना ॥ ३९ ॥ जानकी और लक्ष्मण

जानकीलक्ष्मणोपेतमागतं मां निवेदय। नन्दिग्रामं ततो गत्वा भ्रातरं भरतं मम ॥४०॥
दृष्ट्वा ब्रूहि सभार्यस्य सभ्रातुः कुशलं मम। सीतापहरणादीनि रावणस्य वधादिकम् ॥४१॥
ब्रूहि क्रमेण मे भ्रातुः सर्वं तत्र विचेष्टितम्। हत्वा शत्रुगणान्सर्वान्सभार्यः सहलक्ष्मणः ॥४२॥
उपयाति समृद्धार्थः सह ऋक्षहरीश्वरैः। इत्युक्त्वा तत्र वृत्तान्तं भरतस्य विचेष्टितम् ४३॥
सर्वं ज्ञात्वा पुनः शीघ्रमागच्छ मम सन्निधिम्। तथेति हनुमांस्तत्र मानुषं वपुरास्थितः ॥४४॥
नन्दिग्रामं ययौ तूर्णं वायुवेगेन मारुतिः। गरुत्मानिव वेगेन जिघृक्षन् भुजगोत्तमम् ॥४५॥
शृङ्गवेरपुरं प्राप्य गुहमासाद्य मारुतिः। उवाच मधुरं वाक्यं प्रहृष्टेनान्तरात्मना ॥४६॥
रामो दाशरथिः श्रीमान्सखा ते सह सीतया। सलक्ष्मणस्त्वां धर्मात्मा क्षेमी कुशलमब्रवीत् ४७॥
अनुज्ञातोऽद्य मुनिना भरद्वाजेन राघवः। आगमिष्यति तं देवं द्रक्ष्यसि त्वं रघूत्तमम् ॥४८॥
एवमुक्त्वा महातेजाः संप्रहृष्टतनूरुहम्। उत्पपात महावेगो वायुवेगेन मारुतिः ॥४९॥
सोऽपश्यद्रामतीर्थं च सरयूं च महानदीम्। तामतिक्रम्य हनुमान्नन्दिग्रामं ययौ मुदा ॥५०॥
क्रोशमात्रे त्वयोध्यायाश्चीरकृष्णाजिनाम्बरम्। ददर्श भरतं दीनं कृशमाश्रमवासिनम् ॥५१॥
मलपङ्कविदिग्धाङ्गं जटिलं वल्कलाम्बरम्। फलमूलकृताहारं रामचिन्तापरायणम् ॥५२॥

सहित मेरे आने की सूचना उसे देना। तदनन्तर नन्दिग्राम में जाकर मेरे भाई भरत से मिलकर उन्हें भार्या और अनुज सहित मेरा कुशल सुनाना। सीता हरण से लेकर रावण वध पर्यन्त समस्त लीलाओं को क्रमपूर्वक सुनाना और यह कहना कि श्रीरामचन्द्रजी सभी शत्रुओं को मारकर मनोरथ पूर्ण हो, भार्या और लक्ष्मण तथा रीक्ष और वानरों के सहित आ रहे हैं। यह सब सुनाकर भरत की सभी चेष्टाओं को जानकर शीघ्र ही मेरे पास लौट आना। 'तथा इति' यह कहकर हनुमानजी शीघ्र मनुष्य शरीर धारण कर वायुवेग से नन्दिग्राम की ओर उस भाँति चले जैसे किसी अच्छे सर्प को पकड़ने के लिए गरूड़जी जा रहे हों ।४०-४५। शृङ्गवेर पुर में गुह के समीप जाकर हनुमानजी अति प्रसन्न मन मधुर वाक्य गुह से बोले॥ ४६ ॥ तुम्हारे मित्र परम धार्मिक दशरथ नन्दन श्रीमान् रामचन्द्रजी सीताजी एवं लक्ष्मण सहित कुशलपूर्वक अपनी कुशलता तुम्हारे पास भेजे हैं॥ ४७ ॥

मुनिवर भरद्वाजजी की आज्ञा लेकर आज श्रीरामचन्द्रजी आयेंगे। तत्पश्चात् उन रघुश्रेष्ठ भगवान् श्रीराम का तुम्हें भी दर्शन होगा॥ ४८॥ गुह से यह कहकर हर्ष से रोमाञ्चित शरीर वाले महातेजस्वी, अतिवेगशाली हनुमानजी पुनः वायुवेग से उड़े॥ ४९ ॥ वे रामतीर्थ अयोध्यापुरी और महानदी सरयूजी का दर्शन किये। उसे पारकर अति प्रसन्न मन हनुमानजी नन्दिग्राम चल दिये॥ ५० ॥ अयोध्या से एक कोश की दूरी पर अति दीन तथा दुर्बल हो चीर वस्त्र और मृगचर्म धारण किये भरतजी आश्रम में निवास करते, शरीर में भस्म रमाये जटाजूट और वल्कलवस्त्र धारण किये, फल मूलादि आहार पूर्वक भगवान् श्रीराम

पादुके ते पुरस्कृत्य शासयन्तं वसुन्धराम् । मन्त्रिभिः पौरमुख्यैश्च काषायाम्बरधारिभिः ५३।
वृतदेहं मूर्तिमन्तं साक्षाद्धर्ममिव स्थितम् । उवाच प्राञ्जलिर्वाक्यं हनूमान्मारुतात्मजः ।।५४।।
यं त्वं चिन्तयसे रामं तापसं दण्डके स्थितम् । अनुशोचसि काकुत्स्थः स त्वां कुशलमब्रवीत् ५५
प्रियमाख्यामि ते देव शोकं त्यज सुदारुणम् । अस्मिन्मुहूर्ते भ्रात्रा त्वं रामेण सह सङ्गतः ।।५६।।
समरे रावणं हत्वा रामः सीतामवाप्य च । उपयाति समृद्धार्थः ससीतः सहलक्ष्मणः ।।५७।।
एवमुक्तो महातेजा भरतो हर्षमूर्च्छितः । पपात भुवि चास्वस्थः कैकयीप्रियनन्दनः ।।५८।।
आलिङ्ग्य भरतः शीघ्रं मारुतिं प्रियवादिनम् । आनन्दजैरश्रुजलैः सिषेच भरतः कपिम् ।।५९।।
देवो वा मानुषो वा त्वमनुक्रोशादिहागतः । प्रियाख्यानस्य ते सौम्य ददामि ब्रुवतः प्रियम् ६०
गवां शतसहस्रं च ग्रामाणां च शतं वरम् । सर्वाभरणसम्पन्ना मुग्धाः कन्यास्तु षोडश ।।६१।।
एवमुक्त्वा पुनः प्राह भरतो मारुतात्मजम् । बहूनीमानि वर्षाणि गतस्य सुमहद्वनम् ।।६२।।
शृणोम्यहं प्रीतिकरं मम नाथस्य कीर्तनम् । कल्याणी बत गाथेऽयं लौकिकी प्रतिभाति मे ६३
एति जीवन्तमानन्दो नरं वर्षशतादपि । राघवस्य हरीणां च कथमासीत्समागमः ।।६४।।

के ध्यान में तत्पर हो श्रीरामचन्द्रजी की दोनों पादुकाओं को सामने रखकर पृथ्वी का शासन करते तथा काषाय वस्त्रधारी मन्त्रियों और मुख्य-मुख्य नगर निवासियों से घिरे हुए साक्षात् मूर्तिमान् धर्म के समान देखकर पवनकुमार हनुमानजी हाथ जोड़कर बोले ।। ५१-५४ ।।

भरतजी ! जिन दण्डकारण्य निवासी तपोनिष्ठ भगवान् श्रीरामका आप चिन्तन करते हैं, तथा जिनके लिये आप इतनी तपस्या करते हैं; वे काकुत्स्थनन्दन श्रीराम आपके पास अपनी कुशलता भेजे हैं ।। ५५ ।। हे देव ! आप इस दारूण शोक का त्याग कीजिये। मैं आपको अतिप्रिय समाचार सुनाता हूँ कि इसी मुहूर्त्त में आप अपने भाई श्रीरामजी से मिलेंगे ।। ५६ ।। भगवान् श्रीराम युद्ध में रावण को मार कर सफल मनोरथ हो श्रीसीताजी और अनुज लक्ष्मण सहित आ रहे हैं ।। ५७ ।। महातेजस्वी श्रीहनुमानजी का यह कथन सुनकर कैकेयी के प्रिय पुत्र भरतजी हर्ष से मूर्च्छित हो अपनी सुध-बुध खोकर पृथिवी पर गिर पड़े ।। ५८ ।। पुनः भरतजी सचेत हो शीघ्र ही प्रियवादी हनुमानजी को हृदय से लगा लिये और आनन्दाश्रु जल से उन वानरश्रेष्ठ हनुमानजी को सींचने लगे ।। ५९ ।।

वे बोले—भैया ! आप कोई देवता अथवा मनुष्य कौन हैं, जो आप दयाकर यहाँ आये हैं ? हे सौम्य ! इस प्रिय समाचार को सुनाने के लिये आपको एक लक्ष गौ उत्तमोत्तम सौ ग्राम तथा सभी आभूषणों से सुसज्जित सोलह कन्याएँ देता हूँ ।। ६०–६१ ।। यह कहकर पुनः श्रीभरतजी हनुमानजी से बोले—भयङ्कर वन में जाने के बहुत वर्ष बीत गये, आज अपने प्रभु का यह प्रिय समाचार मैं सुन रहा हूँ। कल्याण-कारिणी लौकिक कहावत् आज मुझे चरितार्थ प्रतीत हो रही है कि जीवित रहने पर सौ वर्षों में भी मनुष्य आनन्द प्राप्त कर सकता है। आपका कल्याण हो, सही-सही आप यह बतलावें कि श्रीरघुनाथजी के साथ

तत्त्वमाख्याहि भद्रं ते विश्वसेयं वचस्तव । एवमुक्तोऽथ हनुमान् भरतेन महात्मना ॥६५॥
आचचक्षेऽथ रामस्य चरितं कृत्स्नशः क्रमात् । श्रुत्वा तु परमानन्दं भरतो मारुतात्मजात् ॥६६॥
आज्ञापयच्छत्रुहणं मुदा युक्तं मुदान्वितः । दैवतानि च यावन्ति नगरे रघुनन्दन ॥६७॥
नानोपहारबलिभिः पूजयन्तु महाधियः । सूता वैतालिकाश्चैव वन्दिनः स्तुतिपाठकाः ॥६८॥
वारमुख्याश्च शतशो निर्यान्त्वद्यैव सङ्घशः । राजदारास्तथामात्याः सेना हस्त्यश्वपत्तयः ॥६९॥
ब्राह्मणाश्च तथा पौरा राजानो ये समागताः । निर्यान्तु राघवस्याद्य द्रष्टुं शशिनिभाननम् ॥७०॥
भरतस्य वचः श्रुत्वा शत्रुघ्नपरिचोदिताः । अलञ्चक्रुश्च नगरीं मुक्तारत्नमयोज्ज्वलैः ॥७१॥
तोरणैश्च पताकाभिर्विचित्राभिरनेकधा । अलङ्कुर्वन्ति वेश्मानि नानाबलिविचक्षणाः ॥७२॥
निर्यान्ति वृन्दशः सर्वे रामदर्शनलालसाः । हयानां शतसाहस्रं गजानामयुतं तथा ॥७३॥
रथानां दशसाहस्रं स्वर्णसूत्रविभूषितम् । पारमेष्ठीन्युपादाय द्रव्याण्युच्चावचानि च ॥७४॥
ततस्तु शिबिकारूढा निर्ययू राजयोषितः । भरतः पादुके न्यस्य शिरस्येव कृताञ्जलिः ॥७५॥
शत्रुघ्नसहितो रामं पादचारेण निर्ययौ । तदैव दृश्यते दूराद्विमानं चन्द्रसन्निभम् ॥७६॥

वानरों का समागम कैसे हुआ, जिससे आपके वचनों पर मैं पूर्ण विश्वास करूँ । महात्मा भरतजी के इस प्रकार कहने पर हनुमानजी क्रमशः श्रीरघुनाथजी का चरित्र वर्णन किये । हनुमानजी द्वारा भगवान् का वह चरित्र सुनकर श्रीभरतजी को अति आनन्द हुआ ॥ ६२–६६ ॥ अति प्रसन्न हो आनन्दमग्न वे शत्रुघ्नजी को आज्ञा दिये कि हे रघुनन्दन ! नगर में जितने देवगण हैं, सब प्रकार की पूजन सामग्री एवं बलि से पण्डित लोग उनकी पूजा करें । सूत, वैतालिक, स्तुतिगान करने वाले वन्दीजन तथा मुख्य-मुख्य वाराङ्गनाएँ सैकड़ों की संख्या में आज टोली बनाकर नगर के बाहर निकलें । राजमहिलाएँ, मन्त्रिगण, हाथी-घोड़े और पदाति सेना, ब्राह्मण गण, पुरवासी तथा आगत सभी राजा लोग श्रीरघुनाथजी के मुखचन्द्र का अवलोकन करने के लिये नगर के बाहर चलें ॥ ६७–७० ॥

भरतजी की आज्ञा सुनकर शत्रुघ्नजी की प्रेरणा से विविध प्रकार की रचनाओं में कुशल पुरवासी-गण अपने-अपने घरों को सुसज्जित करना प्रारम्भ किये और विविध भाँति के उज्ज्वल मोतियों और रत्नों के वन्दनवारों एवं विचित्र पताकाओं से अयोध्यापुरी सजा दी गयी ॥ ७१–७२ ॥ तत्पश्चात् भगवान् श्रीराम के दर्शन की अभिलाषा से सभी लोग अनेक टोलियाँ बनाकर भेंट के लिये एक लाख घोड़े, दस हजार हाथी और सुनहरी बागडोरों से विभूषित दस सहस्र रथ आदि अनेक ऐश्वर्य सूचक छोटी-बड़ी वस्तुओं को लेकर नगर से बाहर निकलने लगे ॥ ७३–७४ ॥

उनके पीछे पालकी पर चढ़कर राज महिलाएँ चलीं, पुनः श्रीरघुनाथजी से मिलने के लिये भाई शत्रुघ्न सहित भरतजी अपने शिरपर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की पादुकाएँ रखकर हाथ जोड़े हुए पैदल चले । इसी समय ब्रह्माजी के मन से निर्मित चन्द्रमा के समान कान्तिमान और सूर्य के समान तेजस्वी पुष्पक विमान

पुष्पकं सूर्यसङ्काशं मनसा ब्रह्मनिर्मितम् । एतस्मिन् भ्रातरौ वीरौ वैदेह्या रामलक्ष्मणौ ॥७७॥
सुग्रीवश्च कपिश्रेष्ठो मन्त्रिभिश्च विभीषणः । दृश्यते पश्यत जना इत्याह पवनात्मजः ॥७८॥
ततो हर्षसमुद्भूतो निःस्वनो दिवमस्पृशत् । स्त्रीबालयुववृद्धानां रामोऽयमिति कीर्तनात् ॥७९॥
रथकुञ्जरवाजिस्था अवतीर्य महीं गताः । ददृशुस्ते विमानस्थं जनाः सोममिवाम्बरे ॥८०॥
प्राञ्जलिर्भरतो भूत्वा प्रहृष्टो राघवोन्मुखः । ततो विमानाग्रगतं भरतो राघवं मुदा ॥८१॥
ववन्दे प्रणतो रामं मेरुस्थमिव भास्करम् । ततो रामाभ्यनुज्ञातं विमानमपतद्भुवि ॥८२॥
आरोपितो विमानं तद्भरतः सानुजस्तदा । राममासाद्य मुदितः पुनरेवाभ्यवादयत् ॥८३॥
समुत्थाय चिराद्दृष्टं भरतं रघुनन्दनः । भ्रातरं स्वाङ्कमारोप्य मुदा तं परिषस्वजे ॥८४॥
ततो लक्ष्मणमासाद्य वैदेहीं नाम कीर्तयन् । अभ्यवादयत प्रीतो भरतः प्रेमविह्वलः ॥८५॥
सुग्रीवं जाम्बवन्तं च युवराजं तथाङ्गदम् । मैन्दद्विविदनीलांश्च ऋषभं चैव सस्वजे ॥८६॥
सुषेणं च नलं चैव गवाक्षं गन्धमादनम् । शरभं पनसं चैव भरतः परिषस्वजे ॥८७॥
सर्वे ते मानुषं रूपं कृत्वा भरतमादृताः । पप्रच्छुः कुशलं सौम्याः प्रहृष्टाश्च प्लवङ्गमाः ॥८८॥
ततः सुग्रीवमालिङ्ग्य भरतः प्राह भक्तितः । त्वत्सहायेन रामस्य जयोऽभूद्रावणो हतः ॥८९॥
त्वमस्माकं चतुर्णां तु भ्राता सुग्रीव पञ्चमः । शत्रुघ्नश्च तदा राममभिवाद्य सलक्ष्मणम् ॥९०॥

दूर से ही दिखायी पड़ा । विमान को देखकर हनुमानजी ने कहा—लोगों ! इस विमान पर वैदेही श्रीजानकीजी सहित वीरवर दोनों भाई राम और लक्ष्मण तथा कपिश्रेष्ठ सुग्रीव और मन्त्रियों सहित विभीषण दिखलायी पड़ रहे हैं ॥ ७५–७८ ॥ तदनन्तर श्रीराम ये हैं, यह कहने से स्त्री, बालक, युवा और वृद्धों के हर्ष ध्वनि के कारण हुए शब्द से आकाश गूँजायमान हो गया ॥ ७९ ॥ रथ, हाथी, घोड़े आदि पर सवार हुए व्यक्ति उतर कर पृथ्वी पर खड़े हो गये। उस समय वे लोग विमान पर चढ़े हुए भगवान् श्रीराम को आकाश में चन्द्रमा के समान देखने लगे ॥ ८० ॥

पुनः प्रसन्न मन भरतजी विमान पर बैठे हुए श्रीरघुनाथजी के सम्मुख हो उन्हें सुमेरु पर्वत पर प्रकट हुए सूर्य के समान अति विनीत भाव से हर्ष पूर्वक प्रणाम किये। तदनन्तर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा से विमान पृथ्वी पर उतरा ॥ ८१–८२ ॥ तब श्रीरामचन्द्रजी भाई शत्रुघ्न सहित भरतजी को विमान पर चढ़ा लिये। श्रीरामचन्द्रजी के समीप पहुँच कर भरतजी अति आनन्दित हुए और प्रणाम किये ॥ ८३ ॥ तदनन्तर बहुत दिनों के बाद देखे हुए भाई भरत को रघुनाथजी शीघ्र उठाकर प्रसन्नता से गोद में लेकर अलिङ्गन किये ॥ ८४ ॥ पुनः प्रेम से विह्वल भरतजी लक्ष्मण से मिलकर अपना नामोच्चारण पूर्वक श्रीसीताजी को प्रणाम किये ॥ ८५ ॥ पुनः भरतजी सुग्रीव, जाम्बवान् , युवराज अङ्गद, मैन्द, द्विविद, नील ऋषभ, सुषेण, नल, गवाक्ष, गन्धमादन, शरभ और पनस आदि को हृदय से लगाया ॥८६–८७॥ श्रीभरतजी द्वारा इस प्रकार सत्कृत हो सौम्य वानरगण मनुष्य रूप धारण कर उनकी कुशलता पूछे ॥ ८८ ॥ तब सुग्रीव को हृदय से लगाकर प्रेम पूर्वक श्रीभरतजी ने कहा— ॥ ८९ ॥

सुग्रीव ! आपकी सहायता से ही श्रीरामचन्द्रजी की विजय हुई और रावण मारा गया।

सीतायाश्चरणौ पश्चाद्ववन्दे विनयान्वितः । रामो मातरमासाद्य विवर्णां शोकविह्वलाम् ॥९१॥
जग्राह प्रणतः पादौ मनो मातुः प्रसादयन् । कैकेयीं च सुमित्रां च ननामेतरमातरौ ॥९२॥
भरतः पादुके ते तु राघवस्य सुपूजिते । योजयामास रामस्य पादयोर्भक्तिसंयुतः ॥९३॥
राज्यमेतन्न्यासभूतं मया निर्यातितं तव । अद्य मे सफलं जन्म फलितो मे मनोरथः ॥९४॥
यत्पश्यामि समायातमयोध्यां त्वामहं प्रभो । कोष्ठागारं बलं कोशं कृतं दशगुणं मया ॥९५॥
त्वत्तेजसा जगन्नाथ पालयस्व पुरं स्वकम् । इति ब्रुवाणं भरतं दृष्ट्वा सर्वे कपीश्वराः ॥९६॥
मुमुचुर्नेत्रजं तोयं प्रशशंसुर्मुदान्विताः । ततो रामः प्रहृष्टात्मा भरतं स्वाङ्कगं मुदा ॥९७॥
ययौ तेन विमानेन भरतस्याश्रमं तदा । अवरुह्य तदा रामो विमानाग्र्यान्महीतलम् ॥९८॥
अब्रवीत्पुष्पकं देवो गच्छ वैश्रवणं वह । अनुगच्छानुजानामि कुबेरं धनपालकम् ॥९९॥

रामो वसिष्ठस्य गुरोः पदाम्बुजं नत्वा यथा देवगुरोः शतक्रतुः ।
दत्त्वा महार्हासनमुत्तमं गुरोरुपाविवेशाथ गुरोः समीपतः ॥१००॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे चतुर्दशः सर्गः ॥ १४ ॥

---

अत एव हम चारो भाइयों के आप पाँचवें भाई हैं। तब लक्ष्मणजी सहित भगवान् श्रीरामचन्द्रजी को शत्रुघ्नजी प्रणाम कर अति विनीत भाव से श्रीसीताजी के चरणों की वन्दना किये। पुनः श्रीरामचन्द्रजी के शोक में अति व्याकुल और कृश हुई माता कौसल्या के पास जाकर अति विनय पूर्वक श्रीरामचन्द्रजी उनके चरण छुए और उनके मन को प्रसन्न किये तथा अपनी अन्य दुसरी माता कैकेयी और सुमित्रा को भी प्रणाम किये ॥ ८९–९२ ॥ तत्पश्चात् भरतजी श्रीरघुनाथजी की भक्ति पूर्वक पूजा किये और उनके चरणों में पादुकाओं को अति भक्ति से पहना दिये ॥ ९३ ॥

वे बोले—प्रभो ! धरोहर रूप में सौंपे हुए इस राज्य को मैं पुनः आपको समर्पित करता हूँ ; आज मैं आपको अयोध्या में आये हुए देखता हूँ। अत-एव मेरा जन्म आज सफल हो गया और मेरी सभी कामनाएँ पूर्ण हो गयीं। हे जगन्नाथ ! आपके प्रताप से मैं अन्न-भण्डार; सेना, कोश आदि दशगुणित कर दिया हूँ। अब स्वयं आप अपने नगर का पालन कीजिये। इस प्रकार भरतजी के कहते हुए देखकर सभी प्रमुख वानरगण हर्ष से अश्रु प्रवाह करते हुए भरतजी की प्रशंसा करने लगे। तत्पश्चात् अति हर्ष पूर्वक भरतजी को गोद में लेकर श्रीरामचन्द्रजी विमान पर आरूढ़ हो भरतजी के आश्रम में गये। वहाँ पर विमान श्रेष्ठ पुष्पक से वे लोग नीचे पृथ्वी पर उतरे और भगवान् श्रीरामचन्द्रजी पुष्पक से कहे—मैं आज्ञा देता हूँ, तुम जाओ; तुम अब धनपति कुबेर का अनुसरण करते हुए उन्हें ही वहन करो ॥ ९४–९९ ॥ पुनः जिस प्रकार इन्द्र बृहस्पति की वन्दना करते हैं, उसी प्रकार भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के चरणारविन्दों की वन्दना कर उन्हें अति सुन्दर आसन देकर स्वयं भी उनके समीप ही बैठ गये ॥ १०० ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे सुन्दरकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-
पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया
सहितः चतुर्दशः सर्गः परिपूर्णः ॥ १४ ॥

---

## पञ्चदश सर्ग

### श्रीरामचन्द्रजी का राज्याभिषेक

### श्रीमहादेव उवाच

ततस्तु कैकयीपुत्रो भरतो भक्तिसंयुतः । शिरस्यञ्जलिमाधाय ज्येष्ठं भ्रातरमब्रवीत् ॥१॥
माता मे सत्कृता राम दत्तं राज्यं त्वया मम । ददामि तत्त्व च पुनर्यथा त्वमददा मम ॥२॥
इत्युक्त्वा पादयोर्भक्त्या साष्टाङ्गं प्रणिपत्य च। बहुधा प्रार्थयामास कैकेय्या गुरुणा सह ॥३॥
तथेति प्रतिजग्राह भरताद्राज्यमीश्वरः । मायामाश्रित्य सकलां नरचेष्टामुपागतः ॥४॥
स्वाराज्यानुभवो यस्य सुखज्ञानैकरूपिणः । निरस्तातिशयानन्दरूपिणः परमात्मनः ॥५॥
मानुषेण तु राज्येन किं तस्य जगदीशितुः । यस्य भ्रूभङ्गमात्रेण त्रिलोकी नश्यति क्षणात् ॥६॥
यस्यानुग्रहमात्रेण भवन्त्याखण्डलश्रियः । लीलासृष्टमहासृष्टेः कियदेतद्रमापतेः ।७॥
तथापि भजतां नित्यं कामपूरविधित्सया । लीलामानुषदेहेन सर्वमप्यनुवर्तते ॥८॥
ततः शत्रुघ्नवचनान्निपुणः श्मश्रुकृन्तकः । सम्भाराश्चाभिषेकार्थमानीता राघवस्य हि ॥९॥
पूर्वं तु भरते स्नाते लक्ष्मणे च महात्मनि । सुग्रीवे वानरेन्द्रे च राक्षसेन्द्रे विभीषणे ॥१०॥
विशोधितजटः स्नातश्चित्रमाल्यानुलेपनः । महार्हवसनोपेतस्तस्थौ तत्र श्रिया ज्वलन् ॥११॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) पुनः कैकेयी नन्दन श्रीभरतजी भक्तिपूर्वक हाथ जोड़कर शिर से लगाये ज्येष्ठ भ्राता श्रीरामचन्द्रजी से कहे ॥ १ ॥ हे राम ! आप मुझे राज्य दिये थे, इससे मेरी माता का सत्कार हो गया। वह राज्य मैं पुनः आपको समर्पित करता हूँ॥ २ ॥ यह कहकर भक्ति पूर्वक वे भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के चरणों में साष्टाङ्ग प्रणाम कर कैकेयी और गुरुवर सहित बहुत ही प्रार्थना किये ॥ ३ ॥ तब अपनी माया को आश्रय कर मनुष्य वत् विविध लीलाओं में प्रवृत हुए भगवान् श्रीराम 'तथा-इति' यह कह भरतजी से राज्य ले लिये ॥ ४ ॥ सर्वदा स्वर्गीय राज्य का अनुभव वाले, एकमात्र सुख-ज्ञानस्वरूप, समस्त विषयानन्द रहित, परमानन्द मूर्ति, परमात्मा जगदीश्वर श्रीरामको तुच्छ मानव के राज्य से क्या प्रयोजन ? जिनकी भृकुटिविलास मात्र से क्षणमात्र में तीनों लोक नष्ट हो जाते हैं, जिनकी कृपा से इन्द्र को राज्य-लक्ष्मी प्राप्त होती हैं तथा जो लीला से इस महान् सृष्टि की रचना किये हैं, उन लक्ष्मीपति भगवान् श्रीराम के लिये यह राज्य कितना है ? ॥ ५–७ ॥

फिर भी वे अपने भक्तों की इच्छा को हमेशा पूर्ण करने के लिये माया-मानव हो हमेशा सब कुछ अभिनय करते हैं ॥ ८ ॥ तदनन्तर शत्रुघ्नजी की आज्ञा से कुशल क्षौर कर्म कर्त्ता ( नाई ) बुलाया गया और श्रीरामचन्द्रजी के अभिषेक के लिये सामग्री एकत्रित की गयी ॥ ९ ॥ सर्वप्रथम भरतजी स्नान किये और पुनः लक्ष्मणजी स्नान किये। तब वानरराज सुग्रीव और राक्षस राज विभीषण स्नान किये ॥ १० ॥ फिर जटा-जूट कट जाने पर श्रीरघुनाथजी स्नान किये और चित्र-विचित्र मालाओं, अङ्गरागों तथा बहुमूल्य

प्रतिकर्म च रामस्य लक्ष्मणश्च महामतिः । कारयामास भरतः सीताया राजयोषितः ॥१२॥
महार्हवस्त्राभरणैरलञ्चक्रुः सुमध्यमाम् । ततो वानरपत्नीनां सर्वासामेव शोभना ॥१३॥
अकारयत कौसल्या प्रहृष्टा पुत्रवत्सला । ततः स्यन्दनमादाय शत्रुघ्नवचनात्सुधीः ॥१४॥
सुमन्त्रः सूर्यसङ्काशं योजयित्वाग्रतः स्थितः । आरुरोह रथं रामः सत्यधर्मपरायणः ॥१५॥
सुग्रीवो युवराजश्च हनूमांश्च विभीषणः । स्नात्वा दिव्याम्बरधरा दिव्याभरणभूषिता ॥१६॥
राममन्वीयुरग्रे च रथाश्वगजवाहनाः । सुग्रीवपत्न्यः सीता च ययुर्यानैः पुरं महत् ॥१७॥
वज्रपाणिर्यथा देवैर्हरिताश्वरथे स्थितः । प्रययौ रथमास्थाय तथा रामो महत्पुरम् ॥१८॥
सारथ्यं भरतश्चक्रे रत्नदण्डं महाद्युतिः । श्वेतातपत्रं शत्रुघ्नो लक्ष्मणो व्यजनं दधे ॥१९॥
चामरं च समीपस्थो न्यवीजयदरिन्दमः । शशिप्रकाशं त्वपरं जग्राहासुरनायकः ॥२०॥
दिविजैः सिद्धसङ्घैश्च ऋषिभिर्दिव्यदर्शनैः । स्तूयमानस्य रामस्य शुश्रुवे मधुरध्वनिः ॥२१॥
मानुषं रूपमास्थाय वानरा गजवाहनाः । भेरी शङ्खनिनादैश्च मृदङ्गपणवानकैः ॥२२॥
प्रययौ राघवश्रेष्ठस्तां पुरीं समलङ्कृताम् । ददृशुस्ते समायान्तं राघवं पुरवासिनः ॥२३॥

वस्त्रों से सुसज्जित हो वे अपनी कान्ति से प्रकाशित हो स्थित हुए ॥ ११ ॥ महामति लक्ष्मण और भरतजी ने श्रीरामचन्द्रजी को विभूषित किये और राजमहिलाओं ने श्रीसीताजी का शृङ्गार किया ॥१२॥ वे सब उस सुन्दरी सीता को विविध भाँति बहुमूल्य वस्त्र और आभूषणों से सुसज्जित कीं, तब वानरपत्नियों का शृङ्गार करायीं । इसी समय बुद्धिमान् सुमन्तजी शत्रुघ्नजी की आज्ञा से सूर्य के समान एक तेजस्वी रथ सजाकर सामने लाकर खड़ा कर दिये । तब सत्यधर्म परायण भगवान् श्रीराम उस रथ पर सवार हुए ॥१३–१५॥ सुग्रीव, युवराज अङ्गद, हनुमान और विभीषण भी स्नानकर दिव्य वस्त्र और दिव्य आभूषणों से सुसज्जित होकर रथ, घोड़े तथा हाथी आदि वाहनों पर चढ़कर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के आगे-पीछे चले । सुग्रीव की पत्नियाँ और श्रीसीताजी सुन्दर पालकियों पर चढ़कर महती अयोध्यानगरी को चली ॥ १६–१७ ॥ हरितवर्ण के घोड़ों वाले रथपर चढ़कर वज्रपाणि इन्द्र जिस प्रकार देवताओं के साथ चलते हैं, उसी प्रकार रथ पर आरुढ़ हो भगवान् श्रीराम महापुरी अयोध्या को चले ॥ १८ ॥

उस समय महातेजस्वी भरतजी सारथी होकर रथ चलाये, शत्रुघ्नजी रत्नजटित दण्डयुक्त श्वेत छत्र लिये और लक्ष्मणजी व्यजन ( पंखा ) धारण किये ॥ १९ ॥ समीप ही स्थित होकर एक तरफ से शत्रुदमन सुग्रीव और दूसरे तरफ से राक्षसाधिप विभीषण चन्द्रकान्तिवाले चँवर डुलाये ॥२०॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की स्तुति करते हुए उस समय दिव्यदर्शन देवगण सिद्धों और ऋषियों की सुमधुर ध्वनियाँ सुनायी पड़ने लगीं ॥ २१ ॥ वानरगण मनुष्य रूप धारण कर हाथियों पर चढ़े । इस प्रकार भेरी, शङ्ख, मृदङ्ग, पणव, आनक आदि वाद्यों से विधिवत् सजायी गयी अयोध्यापुरी में भगवान् श्रीराम गये । पुरवासीगण उस समय आते हुए भगवान् श्रीराम को दर्शन करने लगे ॥ २२–२३ ॥

दूर्वादलश्यामतनुं महार्हकिरीटरत्नाभरणाञ्चिताङ्गम् ।
आरक्तकञ्जायतलोचनान्तं दृष्ट्वा ययुर्मोदमतीव पुण्याः ॥२४॥

विचित्ररत्नाञ्चितसूत्रनद्धपीताम्बरं पीनभुजान्तरालम् ।
अनर्घ्यमुक्ताफलदिव्यहारैर्विरोचमानं रघुनन्दनं प्रजाः ॥२५॥

सुग्रीवमुख्यैर्हरिभिः प्रशान्तैर्निषेव्यमाणं रवितुल्यभासम् ।
कस्तूरिकाचन्दनलिप्तगात्रं निवीतकल्पद्रुमपुष्पमालम् ॥२६॥

श्रुत्वा स्त्रियो राममुपागतं मुदा प्रहर्षवेगोत्कलिताननश्रियः ।
अपास्य सर्वं गृहकार्यमाहितं हर्म्याणि चैवारुरुहुः स्वलङ्कृताः ॥२७॥

दृष्ट्वा हरिं सर्वदृगुत्सवाकृतिं पुष्पैः किरन्त्यः स्मितशोभिताननाः ।
दृग्भिः पुनर्नेत्रमनोरसायनं स्वानन्दमूर्तिं मनसाभिरेभिरे ॥२८॥

रामः स्मितस्निग्धदृशा प्रजास्तथा पश्यन्प्रजानाथ इवापरः प्रभुः ।
शनैर्जगामाथ पितुः स्वलङ्कृतं गृहं महेन्द्रालयसन्निभं हरिः ॥२९॥

प्रविश्य वेश्मान्तरसंस्थितो मुदा रामो ववन्दे चरणौ स्वमातुः ।
क्रमेण सर्वाः पितृयोषितः प्रभुर्ननाम भक्त्या रघुवंशकेतुः ॥३०॥

दूर्वादल के समान श्याम शरीर, बहुमुल्य मुकुट और रत्नजटित आभूषणों से विभूषित, कमल के समान इषत् अरुण वर्ण विशाल नेत्रों वाले, विचित्र रत्नों को धारण किये, सुवर्णसूत्र से सुसज्ति पीताम्बर धारण किये, विशालवक्षः स्थल वाले, बहुमूल्य मोतियों के हारों से सुसज्जित, शान्तस्वभाव वाले सुग्रीव आदि वानरों से सेवित, सूर्य के समान तेजस्वी, अङ्गों में कस्तूरी और चन्दन का लेप किये और कल्पवृक्ष के पुष्पों की माला धारण किये श्रीरघुनाथजी को देखकर महाभाग पुरवासी गण परमानन्दित हुए ॥ २४–२६ ॥ भगवान् श्रीराम का आगमन सुनकर स्त्रियों के मुख की कान्ति उज्ज्वल हो गयी और वे जिस कार्य को कर रहीं थीं उसे छोड़कर विधिवत् सज-धज कर अपने-अपने घरों के छत पर चढ़ गयीं ॥२७॥ सुमधुर मुस्कान से मनोहर मुख वालीं नगर की अङ्गनाएँ, सबके नयनानन्द स्वरूप भगवान् श्रीराम को देखकर फूलों की वर्षा करने लगीं और पुनः वे सब नेत्र और मन को प्रिय लगने वाली भगवान् श्रीराम की उस आनन्दमयी मूर्ति को अपने नेत्रों द्वारा हृदय में ले जाकर मन से आलिङ्गन कीं ॥ २८ ॥

इस प्रकार विष्णुस्वरूप भगवान् श्रीरामचन्द्रजी दूसरे प्रजापति के समान मुस्कुराते हुए मनोहर दृष्टि से अपनी प्रजा को देखते हुए धीरे-धीरे विधिवत् सजाये हुए इन्द्रभवन के समान अपने पिता के महल में गये ॥ २९ ॥ राजमहल के भीतर जाकर अति प्रसन्नचित् भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अपनी माता कौसल्या के चरणारविन्द की वन्दना किये और पुनः रघुवंशकेतु प्रभु श्रीराम क्रमशः सभी अन्य माताओं को भक्ति-पूर्वक प्रणाम किये ॥ ३० ॥ तत्पश्चात् सत्यपराक्रमी भगवान् श्रीरामचन्द्रजी भरतजी से कहे—सर्वसम्पति

ततो भरतमाहेदं रामः सत्यपराक्रमः। सर्वसम्पत्समायुक्तं मम मन्दिरमुत्तमम् ॥३१॥
मित्राय वानरेन्द्राय सुग्रीवाय प्रदीयताम्। सर्वेभ्यः सुखवासार्थं मन्दिराणि प्रकल्पय ॥३२॥
रामेणैवं समादिष्टो भरतश्च तथाकरोत्। उवाच च महातेजाः सुग्रीवं राघवानुजः ॥३३॥
राघवस्याभिषेकार्थं चतुःसिन्धुजलं शुभम्। आनेतुं प्रेषयस्वाशु दूतांस्त्वरितविक्रमान् ॥३४॥
प्रेषयामास सुग्रीवो जाम्बवन्तं मरुत्सुतम्। अङ्गदं च सुषेणं च ते गत्वा वायुवेगतः ॥३५॥
जलपूर्णान् शातकुम्भकलशांश्च समानयन्। आनीतं तीर्थसलिलं शत्रुघ्नो मन्त्रिभिः सह ॥३६॥
राघवस्याभिषेकार्थं वसिष्ठाय न्यवेदयत्। ततस्तु प्रयतो वृद्धो वसिष्ठो ब्राह्मणैः सह ॥३७।
रामं रत्नमये पीठे ससीतं संन्यवेशयत्। वसिष्ठो वामदेवश्च जाबालिर्गौतमस्तथा ॥३८॥
वाल्मीकिश्च तथा चक्रुः सर्वे रामाभिषेचनम्। कुशाग्रतुलसीयुक्तपुण्यगन्धजलैर्मुदा ॥३९॥
अभ्यषिञ्चन् रघुश्रेष्ठं वासवं वसवो यथा। ऋत्विग्भिर्ब्राह्मणैः श्रेष्ठैः कन्याभिः सह मन्त्रिभिः ॥
सर्वौषधिरसैश्चैव दैवतैर्नभसि स्थितैः। चतुर्भिर्लोकपालैश्च स्तुवद्भिः सगणैस्तथा ॥४१॥
छत्रं च तस्य जग्राह शत्रुघ्नः पाण्डुरं शुभम्। सुग्रीवराक्षसेन्द्रौ तौ दधतुः श्वेतचामरे ॥४२॥
मालां च काञ्चनीं वायुर्ददौ वासवचोदितः। सर्वरत्नसमायुक्तं मणिकाञ्चनभूषितम् ॥४३॥

युक्त मेरा श्रेष्ठमहल मित्र वानर राज सुग्रीव को दो और सबके लिए भी सुख पूर्वक रहने योग्य महल दो ॥ ३१–३२ ॥ श्रीरघुनाथजी की आज्ञा के अनुसार ही भरतजी प्रबन्ध किये और पुनः महातेजस्वी भरतजी सुग्रीव से कहे ॥ ३३ ॥

श्रीरामचन्द्रजी के अभिषेक के लिये चारो समुद्रों के मंगल जल लाने हेतु शीघ्र ही शीघ्रगामी दूत आप भेजिये ॥ ३४ ॥ तब सुग्रीव ने जाम्बवान्, हनुमान्, अङ्गद और सुषेण को जल लाने हेतु भेजा। वे शीघ्र ही वायुवेग से जाकर सुवर्ण कलशों में जल भरकर ले आये। उनके लाये हुए तीर्थ जलों को श्रीरामचन्द्रजी के अभिषेक के लिये मन्त्रियों के सहित शत्रुघ्नजी गुरुवर वसिष्ठजी को निवेदन किये। तत्पश्चात् ब्राह्मणों सहित जितेन्द्रिय वयोवृद्ध वसिष्ठजी सीताजी के सहित श्रीरामचन्द्रजी को रत्नसिंहासन पर बैठाये और पुनः वसिष्ठ, वामदेव, जाबालि, गौतम तथा वाल्मीकि आदि सभी महर्षि गण अति प्रसन्न हो कुश और तुलसी सहित पवित्र गन्धयुक्त जल से श्रीरामचन्द्रजी का अभिषेक किये ॥ ३५–३९ ॥

पुनः ऋत्विजों, श्रेष्ठब्राह्मणों, कन्याओं और मन्त्रियों सहित वे महर्षिगण आकाश मण्डल स्थित देवताओं तथा गण सहित लोकपालों की स्तुति करते हुए सर्वौषधि के रसों से वसुओं के द्वारा इन्द्र के किये हुए अभिषेक की भाँति भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का अभिषेक किये ॥ ४०–४१ ॥ उस समय भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के ऊपर शत्रुघ्नजी अति सुन्दर श्वेत छत्र लगाये और सुग्रीव तथा विभीषण श्वेत चरमर धारण किये ॥ ४२ ॥ इन्द्र की प्रेरणा से वायुदेव सुवर्णमयी माला दिये और स्वयं इन्द्र भी सम्पूर्ण रत्नों और

ददौ हारं नरेन्द्राय स्वयं शक्रस्तु भक्तितः । प्रजगुर्देवगन्धर्वा ननृतुश्चाप्सरोगणाः ॥४४॥
देवदुन्दुभयो नेदुः पुष्पवृष्टिः पपात खात् । नवदूर्वादलश्यामं पद्मपत्रायतेक्षणम् ॥४५॥
रविकोटिप्रभायुक्तकिरीटेन विराजितम् । कोटिकन्दर्पलावण्यं पीताम्बरसमावृतम् ॥४६॥
दिव्याभरणसम्पन्नं दिव्यचन्दनलेपनम् । अयुतादित्यसङ्काशं द्विभुजं रघुनन्दनम् ॥४७॥
वामभागे समासीनां सीतां काञ्चनसन्निभाम् । सर्वाभरणसम्पन्नां वामाङ्के समुपस्थिताम् ॥४८॥
रक्तोत्पलकराम्भोजां वामेनालिङ्गय संस्थितम् । सर्वातिशयशोभाढ्यं दृष्ट्वा भक्तिसमन्वितः ॥४९॥
उमया सहितो देवः शङ्करो रघुनन्दनम् । सर्वदेवगणैर्युक्तः स्तोतुं समुपचक्रमे ॥५०॥

श्रीमहादेव उवाच

नमोऽस्तु रामाय सशक्तिकाय नीलोत्पलश्यामलकोमलाय ।
किरीटहाराङ्गदभूषणाय सिंहासनस्थाय महाप्रभाय ॥५१॥
त्वमादिमध्यान्तविहीन एकः सृजस्यवस्यत्सि च लोकजातम् ।
स्वमायया तेन न लिप्यसे त्वं यत्स्वे सुखेऽजस्ररतोऽनवद्यः ॥५२॥
लीलां विधत्से गुणसंवृतस्त्वं प्रपन्नभक्तानुविधानहेतोः ।
नानावतारैः सुरमानुषाद्यैः प्रतीयसे ज्ञानिभिरेव नित्यम् ॥५३॥

मणि तथा सुवर्णों से विभूषित एक सुन्दर हार अतिभक्तिपूर्वक भगवान् श्रीरामचन्द्रजी को दिये । तत्पश्चात् देवगण और गन्धर्वगण गान आरम्भ किये और अप्सराएँ नृत्य करने लगीं ४३–४४ ॥ आकाश मण्डल से देव दुन्दुभियों के वाद्य के साथ पुष्पों की वर्षा होने लगी । पुनः नवदूर्वादल के समान श्यामवर्ण कमलदल के समान विशाल नेत्र और करोड़ों कामदेवों के समान कमनीय, पीताम्बर धारी, सूर्य के समान तेजस्वी; सबसे अधिक सुन्दर दो भुजा वाले श्रीरघुनाथजी अपने वामभाग में करकमल में अरुण कमल धारण कर बैठी हुई सर्वालङ्कार सुसज्जिता सुवर्ण की कान्ति वाली सीताजी को अपनी बायें भुजा से आलिङ्गन किये देख पार्वती सहित भगवान् श्रीशकरजी भक्तिपूर्वक सभी देवताओं के सहित स्तुति करने लगे ।। ४५–५० ।। श्रीमहादेवजी ने कहा—नील कमल के समान कोमल श्यामवर्ण, किरीट, हार, भुजबन्धादि आभूषणों से विभूषित, अपनी शक्ति ( श्रीसीताजी ) सहित सिंहासन पर विराजमान महातेजस्वी श्रीरामचन्द्रजी को नमस्कार है ॥ ५१ ॥

आप आदि, मध्य और अन्त्य रहित अद्वितीय हैं । आप ही अपनी माया से लोकों की रचना, पालन एवं संहार करते हैं, परन्तु निरन्तर आप स्वात्मानन्दमग्न और अनिन्द्य होने से उसमें लिप्त नहीं होते ॥५२॥ आप अपनी माया के गुणों से आवृत होकर प्रपन्नभक्तों को मार्ग निर्देश देने के लिये देव, मनुष्य आदि विविध भाँति अवतार लेकर विचित्र लीलाएँ करते हैं । ज्ञानीजन ही उस समय आपको वास्तविक रूप से जान पाते हैं ॥ ५३ ॥

स्वांशेन लोकं सकलं विधाय तं बिभर्षि च त्वं तदधः फणीश्वरः ।
उपर्यधो भान्वनिलोडुपौषधिप्रवर्षरूपोऽवसि नैकधा जगत् ॥५४॥
त्वमिह देहभृतां शिखिरूपः पचसि भुक्तमशेषमजस्रम् ।
पवनपञ्चकरूपसहायो जगदखण्डमनेन बिभर्षि ॥५५॥
चन्द्रसूर्यशिखिमध्यगतं यत्तेज ईश चिदशेषतनूनाम् ।
प्राभवत्तनुभृतामिव धैर्यं शौर्यमायुरखिलं तव सत्त्वम् ॥५६॥
त्वं विरिञ्चिशिवविष्णुविभेदात्कालकर्मशशिसूर्यविभागात् ।
वादिनां पृथगिवेश विभासि ब्रह्मनिश्चितमनन्यदिहैकम् ॥५७॥
मत्स्यादिरूपेण यथा त्वमेकः श्रुतौ पुराणेषु च लोकसिद्धः ।
तथैव सर्वं सदसद्विभागस्त्वमेव नान्यद्भवतो विभाति ॥५८॥
यद्यत्समुत्पन्नमनन्तसृष्टावुत्पत्स्यते यच्च भवच्च यच्च ।
न दृश्यते स्थावरजङ्गमादौ त्वया विनातः परतः परस्त्वम् ॥५९॥
तत्त्वं न जानन्ति परात्मनस्ते जनाः समस्तास्तव माययातः ।
त्वद्भक्तसेवामलमानसानां विभाति तत्त्वं परमेकमैशम् ॥६०॥

अपने अंश रूप अखिल लोकों की सृष्टि कर शेष रूप होकर आप नीचे से उन्हें धारण करते हैं और सूर्य, वायु, चन्द्र, औषधि तथा वृष्टि रूप होकर विविध भाँति ऊपर से उनका पालन करते हैं ॥ ५४ ॥ आप जठराग्नि रूप से पाँच प्राणों ( प्राणापानादि ) की सहायता से प्राणियों द्वारा किये हुए भोजन को पचाकर उससे सम्पूर्ण जगत् का निरन्तर पालन करते हैं ॥ ५५ ॥ हे ईश ! चन्द्र, सूर्य और अग्नि का तेज, सम्पूर्ण प्राणियों का चेतनांश तथा शरीरी प्राणियों का धैर्य, शौर्य, आयु, बल आदि सब आपके ही सत्त्व हैं ॥ ५६ ॥

आप ही विभिन्न ईश्वर वादियों को ब्रह्मा, महादेव, विष्णु, काल, कर्म, चन्द्रमा, सूर्य आदि भेद से पृथक्-पृथक् भासित होते हैं, परन्तु वास्तव में निःसन्देह आप एक अद्वितीय ब्रह्म ही हैं ॥ ५७ ॥ आप एक होते हुए भी जिस प्रकार आप वेद, पुराण और लोक में मत्स्यादि विविध रूपों से प्रसिद्ध हैं, उसी प्रकार संसार में सत्, असत् आदि जो कुछ भी विभाग हैं, वे सब आप ही हैं, आपसे पृथक् कुछ भी नहीं है ॥ ५८ ॥ इस अनन्त सृष्टि में उत्पन्न हुआ, उत्पन्न होने वाला और उत्पन्न हो रहा स्थावर जङ्गमादि अखिल प्रपञ्च आपके अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। अत-एव आप पर पदार्थ ( प्रकृति-बुद्धि आदि ) से भी परे हैं ॥ ५९ ॥ माया की माया से मोहित होने के कारण सभी लोग आपके परमात्मा स्वरूप के तत्त्व को नहीं जानते। आपके भक्तों की सेवा के प्रभाव से निर्मल हुए अन्तः करण वाले को ही आपका अद्वितीय ईश्वर स्वरूप भासित होता है ॥ ६० ॥

ब्रह्मादयस्ते न विदुः स्वरूपं चिदात्मतत्त्वं बहिरर्थभावाः ।
ततो बुधस्त्वामिदमेव रूपं भक्त्या भजन्मुक्तिमुपैत्यदुःखः ॥६१॥
अहं भवन्नाम गृणन्कृतार्थो वसामि काश्यामनिशं भवान्या ।
मुमूर्षमाणस्य विमुक्तयेऽहं दिशामि मन्त्रं तव राम नाम ॥६२॥
इमं स्तवं नित्यमनन्यभक्त्या शृण्वन्ति गायन्ति लिखन्ति ये वै ।
ते सर्वसौख्यं परमं च लब्ध्वा भवत्पदं यान्तु भवत्प्रसादात् ॥६३॥

इन्द्र उवाच

रक्षोधिपेनाखिलदेव सौख्यं हृतं च मे ब्रह्मवरेण देव ।
पुनश्च सर्वं भवतः प्रसादात्प्राप्तं हतो राक्षसदुष्टशत्रुः ॥६४॥

देवा ऊचुः

हृता यज्ञभागा धरादेवदत्ता मुरारे खलेनादिदैत्येन विष्णो ।
हतोऽद्य त्वया नो वितानेषु भागाः पुरावद्भविष्यन्ति युष्मत्प्रसादात् ॥६५॥

पितर ऊचुः

हतोऽद्य त्वया दुष्टदैत्यो महात्मन् गयादौ नरैर्दत्तपिण्डादिकान्नः ।
बलादत्ति हत्वा गृहीत्वा समस्तानिदानीं पुनर्लब्धसत्त्वा भवामः ॥६६॥

बाह्य पदार्थों में सत्त्व बुद्धि वाले ब्रह्मादि भी आपके चित्स्वरूप को नहीं जानते ( पुनः अन्य की बात ही क्या है ? ) । अत-एव बुद्धिमान् पुरुष आपके इस श्यामसुन्दर स्वरूप का ही भक्ति पूर्वक भजन कर दुःखों को पार कर लेता है ॥ ६१ ॥ मैं आपके नाम मन्त्र जप से कृतार्थ होकर अहर्निश भवानी पार्वती सहित काशी में रहता हूँ और मरणासन्न व्यक्ति की मुक्ति के लिये आपका तारकमन्त्र 'राम' नाम का उपदेश करता हूँ ॥ ६२ ॥

आप से प्रार्थना है कि इस स्तोत्र को अनन्य भक्ति से जो श्रवण करें, कीर्त्तन करें अथवा लिखें वे आपकी कृपा से सर्व सौख्य परमानन्द प्राप्तकर आपके परमपद को प्राप्त करें ॥ ६३ ॥ इन्द्र बोले— हे देव ! ब्रह्माजी के वरदान से राक्षसाधिप रावण मेरा सम्पूर्ण देवोचित सुख छीन लिया था । उस दुष्ट शत्रु राक्षसराज को मारे जाने पर पुनः वे सब सुख मुझे प्राप्त हो गये ॥ ६४ ॥ देवगण बोले—हे मुरारे ! हे विष्णो ! यह दुष्ट आदि दैत्य ब्राह्मणों द्वारा हमें दिये गये यज्ञ भागों को छीन लिया था, अब आपके द्वारा इसे मार देने के बाद आपकी कृपा से पुनः पूर्ववत् हमें यज्ञों में भाग मिलने लगेंगे ॥ ६५ ॥ पितृगण बोले- हे महात्मन् ! आप दुष्ट दैत्य को मार दिये; यह गया आदि पुण्य क्षेत्रों में मनुष्यों द्वारा हम लोगों के लिये दिये गये पिण्डोदक बलात् छीन कर खा जाता था । इसकी मृत्यु के बाद अब पुनः हम अपना भाग प्राप्त कर शक्ति प्राप्त कर लेंगे ॥ ६६ ॥

यक्षा ऊचुः

सदा विष्टिकर्मण्यनेनाभियुक्ता वहामो दशास्यं बलाद्दुःखयुक्ताः ।
दुरात्मा हतो रावणो राघवेश त्वया ते वयं दुःखजाताद्विमुक्ताः ॥६७॥

गन्धर्वा ऊचुः

वयं संगीतनिपुणा गायन्तस्ते कथामृतम् । आनन्दामृतसन्दोहयुक्ताः पूर्णाः स्थिताः पुरा ।६८॥
पश्चाद्दुरात्मना राम रावणेनाभिविद्रुताः । तमेव गायमानाश्च तदाराधनतत्पराः ॥६९॥
स्थितास्त्वया परित्राता हतोऽयं दुष्टराक्षसः । एवं महोरगाः सिद्धाः किन्नरा मरुतस्तथा ॥७०॥
वसवो मुनयो गावो गुह्यकाश्च पतत्त्रिणः । सप्रजापतयश्चैते तथा चाप्सरसां गणाः ॥७१॥
सर्वे रामं समासाद्य दृष्ट्वा नेत्रमहोत्सवम् । स्तुत्वा पृथक् पृथक् सर्वे राघवेणाभिवन्दिताः ।७२
ययुः स्वं स्वं पदं सर्वे ब्रह्मरुद्रादयस्तथा । प्रशंसन्तो मुदा रामं गायन्तस्तस्य चेष्टितम् ॥७३।
ध्यायन्तस्त्वभिषेकार्द्रं सीतालक्ष्मणसंयुतम् । सिंहासनस्थं राजेन्द्रं ययुः सर्वे हृदि स्थितम् ।७४॥

खे वाद्येषु ध्वनत्सु प्रमुदितहृदयैर्देववृन्दैः स्तुवद्भि-
र्वर्षद्भिः पुष्पवृष्टिं दिवि मुनिनिकरैरीड्यमानं समन्तात् ।

यक्ष बोले—हे राघवेश ! यह दुरात्मा बलात् हमें विष्टि कर्मों ( पालकी आदि ढोना ) में लगा देता था । इसके पालकी में ( ढोने के लिये ) जुतकर अत्यन्त दुःखी हो हम इसे ले चलते थे । आप आज इस दुरात्मा रावण को मार कर अनेक दुःखों से हमें मुक्त कर दिये ॥ ६७ ॥ गन्धर्व बोले—हे प्रभो ! हमलोग सङ्गीत में निपुण आपके कथामृत का गान करते हुए पहले आनन्दामृत समूह से युक्त होकर पूर्ण रहते थे परन्तु बाद में दुरात्मा रावण से पीड़ित हो हम उसी के गुणगान और उसकी सेवा करने लगे । इस दुष्ट राक्षस को मारकर आप हमारी रक्षा कर लिये । इसी प्रकार महानाग, सिद्ध, किन्नर, मरुत, वसु, मुनि, गौ, गुह्यक, पक्षी, प्रजापति तथा अप्सराओं के समूह भी पृथ्वी लोक में भगवान् श्रीराम के पास आये और नयनानन्द-वर्धन उन प्रभु का दर्शन कर पृथक्-पृथक् उनकी स्तुति किये तथा उनसे प्रशंसित हो अपने-अपने लोकों में चले तत्पश्चात् ब्रह्मा और महादेव आदि देवगण भी आनन्द पूर्वक भगवान् श्रीराम की प्रशंसा करते, उनकी लीलाओं का गान करते तथा सिंहासनस्थ अभिषेक से आर्द्र राजेन्द्र श्रीरामचन्द्रजी का सीताजी और अनुज लक्ष्मण सहित हृदय में ध्यान करते वहाँ से प्रस्थान किये ॥ ६८-७४ ॥

आकाश में बाजे बज रहे थे, देववृन्द स्वर्ग में प्रमुदित मन स्तुति करता हुआ पुष्प वृष्टिकर रहे थे, महर्षिमण्डल चारो ओर से स्तुति कर रहा था, उस समय करोड़ों सूर्यों के समान प्रकाशमान प्रसन्नमनइषत्-

रामः श्यामः प्रसन्नस्मितरुचिरमुखः सूर्यकोटिप्रकाशः
सीतासौमित्रिवातात्मजमुनिहरिभिः सेव्यमानो विभाति ॥७५॥
इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे पञ्चदशः सर्गः ॥१५॥

## षोडश सर्ग

### वानरों की विदा करना तथा ग्रन्थ प्रशंसा

श्रीमहादेव उवाच

रामेऽभिषिक्ते राजेन्द्रे सर्वलोकसुखावहे । वसुधा सस्यसम्पन्ना फलवन्तो महीरुहाः ॥१॥
गन्धहीनानि पुष्पाणि गन्धवन्ति चकाशिरे । सहस्रशतमश्वानां धेनूनां च गवां तथा ॥२॥
ददौ शतवृषान्पूर्वं द्विजेभ्यो रघुनन्दनः । त्रिंशत्कोटि सुवर्णस्य ब्राह्मणेभ्यो ददौ पुनः ॥३॥
वस्त्राभरणरत्नानि ब्राह्मणेभ्यो मुदा तथा । सूर्यकान्तिसमप्रख्यां सर्वरत्नमयीं स्रजम् ॥४॥
सुग्रीवाय ददौ प्रीत्या राघवो भक्तवत्सलः । अङ्गदाय ददौ दिव्ये ह्यङ्गदे रघुनन्दनः ॥५॥

हास्य मनोहर मुखवाले श्यामसुन्दर भगवान् श्रीराम सीता, लक्ष्मण, हनुमान्, मुनिगण तथा वानरवृन्द से सेवित हो अत्यन्त सुशोभित हुए ॥ ७५ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतबजुवियाँग्रामनिवासि-पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया सहितः पञ्चदशसर्गः परिपूर्णः ॥ १५॥



श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) सर्वलोक सुखदायक राजेन्द्र भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के राज्याभिषिक्त होने पर पृथ्वी धन-धान्य सम्पन्न हो गयी और वृक्ष फलयुक्त हो गये ॥ १ ॥ जो पुष्प गन्धरहित थे वे सभी सुगन्ध युक्त हो शोभा पाने लगे । राज्याभिषिक्त होकर श्रीरामचन्द्रजी एक लाख घोड़े, एक लाख दूध देने वाली गौएँ और सैकड़ों बैल ( वृषभ ) ब्राह्मणों को दान दिये और पुनः उन्हे तीस करोड़ सुवर्ण मुद्राएँ दान दिये ॥ २-३ ॥ तदनन्तर वे प्रसन्न होकर विविध प्रकार के वस्त्र आभूषण और रत्नादि भी ब्राह्मणों को दान दिये । पुनः भक्तवत्सल श्रीरामचन्द्रजी सबप्रकार के रत्नों से युक्त सूर्य की कान्ति के समान सुशोभित एक माला प्रीतिपूर्वक सुग्रीव को दिये और अङ्गद को दो दिव्य भुजबन्ध दिये ॥ ४–५ ॥

चन्द्रकोटिप्रतीकाशं मणिरत्नविभूषितम् । सीतायै प्रददौ हारं प्रीत्या रघुकुलोत्तमः ॥६॥
अवमुच्यात्मनः कण्ठाद्धारं जनकनन्दिनी । अवैक्षत हरीन्सर्वान् भर्तारं च मुहुर्मुहुः ॥७॥
रामस्तामाह वैदेहीमिङ्गितज्ञो विलोकयन् । वैदेही यस्य तुष्टासि देहि तस्मै वरानने ॥८॥
हनूमते ददौ हारं पश्यतो राघवस्य च । तेन हारेण शुशुभे मारुतिर्गौरवरेण च ॥९॥
रामोऽपि मारुतिं दृष्ट्वा कृताञ्जलिमुपस्थितम् । भक्त्या परमया तुष्ट इदं वचनमब्रवीत् ॥१०॥
हनूमंस्ते प्रसन्नोऽस्मि वरं वरय काङ्क्षितम् । दास्यामि देवैरपि यद्दुर्लभं भुवनत्रये ॥११॥
हनुमानपि तं प्राह नत्वा रामं प्रहृष्टधीः । त्वन्नाम स्मरतो राम न तृप्यति मनो मम १२
अतस्त्वन्नाम सततं स्मरन् स्थास्यामि भूतले । यावत्स्थास्यति ते नाम लोके तावत्कलेवरम् १३॥
मम तिष्ठतु राजेन्द्र वरोऽयं मेऽभिकाङ्क्षितः । रामस्तथेति तं प्राह मुक्तस्तिष्ठ यथासुखम् ।१४॥
कल्पान्ते मम सायुज्यं प्राप्स्यसे नात्र संशय । तमाह जानकी प्रीता यत्र कुत्रापि मारुते ॥१५॥
स्थितं त्वामनुयास्यन्ति भोगाः सर्वे ममाज्ञया । इत्युक्तो मारुतिस्ताभ्यामीश्वराभ्यां प्रहृष्टधीः १६
आनन्दाश्रु परीताक्षो भूयोभूयः प्रणम्य तौ । कृच्छ्राद्ययौ तपस्तप्तुं हिमवन्तं महामतिः ॥१७॥

तत्पश्चात् रघुकूल तिलक श्रीरामचन्द्रजी अति प्रेम पूर्वक कोटि चन्द्र के समान प्रकाशमान अमूल्य मणि और रत्नों से विभूषित एक हार श्रीजानकी को दिये ॥ ६ ॥

श्रीजानकी जी उस हार को अपने गले से निकाल कर बारम्बार अपने पतिदेव और वानरों के तरफ देखने लगीं ॥ ७ ॥ श्रीरामचन्द्रजी सीताजी का संकेत समझकर उनकी ओर देखते हुए बोले—हे सुमुखि ! वैदेहि ! तुम जिससे प्रसन्न हो, यह हार उसे दे दो ॥ ८ ॥ तत्पश्चात् श्रीरामचन्द्रजी के सामने ही वह हार सीताजी हनुमानजी को दे दीं । उस हार को पहन अति गौरवान्वित हो श्रीहनुमानजी अति सुशोभित हुए ॥ ९ ॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी सामने हाथ जोड़कर खड़े हुए हनुमानजी से उनकी भक्ति से अति प्रसन्न होकर कहे—हनुमान् ! तुमसे मैं अति प्रसन्न हूँ; अपनी ईच्छा के अनुसार वर माँग लो; त्रिलोकी में देवताओं को भी प्राप्त न होने योग्य भी वरदान मैं तुम्हें दूँगा ॥ ११ ॥

तब अति हर्षित होकर हनुमानजी श्रीरघुनाथजी से कहे—हे श्रीरामचन्द्रजी ! आपका नाम स्मरण करते हुए मेरा मन कभी भी तृप्त नहीं होता ॥ १२ ॥ अतएव निरन्तर आपका नाम स्मरण करता हुआ मैं पृथ्वी पर रहूँ । हे राजेन्द्र ! मेरा यह अभिलषित वर है कि आपका नाम जब तक संसार में रहे तब तक मेरा शरीर स्थित रहे । तथास्तु यह कहकर श्रीरामचन्द्रजी कहे कि तुम जीवन्मुक्त होकर सुख पूर्वक संसार में रहो ॥ १३–१४ ॥ कल्पान्त में निःसन्देह तुम मेरा सायुज्य प्राप्त करोगे । पुनः श्रीजानकी जी ने कहा—हे मारुते ! तुम जहाँ कही भी रहोगे, मेरी आज्ञा से तुम्हारे पास सभी भोग उपस्थित हो जायेंगे । अपने प्रभु भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का यह कथन सुनकर महामति हनुमानजी अति प्रसन्न हुए ॥ १५–१६ ॥ पुनः वे अपने नेत्रों में आनन्दाश्रु भर कर पुनः पुनः प्रणाम कर अति कठिनता पूर्वक हिमालय पर तपस्या

ततो गुहं समासाद्य रामः प्राञ्जलिमब्रवीत् । सखे गच्छ पुरं रम्यं शृङ्गवेरमनुत्तमम् ॥१८॥
मामेव चिन्तयन्नित्यं भुङ्क्ष्व भोगान्निजार्जितान् । अन्ते ममैव सारूप्यं प्राप्स्यसे त्वं न संशयः
इत्युक्त्वा प्रददौ तस्मै दिव्यान्याभरणानि च । राज्यं च विपुलं दत्त्वा विज्ञानं च ददौ विभुः २०
रामेणालिङ्गितो हृष्टो ययौ स्वभवनं गुहः । ये चान्ये वानराः श्रेष्ठा अयोध्यां समुपागताः ।२१
अमूल्याभरणैर्वस्त्रैः पूजयामास राघवः । सुग्रीवप्रमुखाः सर्वे वानराः सविभीषणाः ।२२॥
यथार्हं पूजितास्तेन रामेण परमात्मना । प्रहृष्टमनसः सर्वे जग्मुरेव यथागतम् ॥२३॥
सुग्रीवप्रमुखाः सर्वे किष्किन्धां प्रययुर्मुदा । विभीषणस्तु संप्राप्य राज्यं निहतकण्टकम् ॥२४॥
रामेण पूजितः प्रीत्या ययौ लङ्कामनिन्दितः । राघवो राज्यमखिलं शशासाखिलवत्सलः ॥२५॥
अनिच्छन्नपि रामेण यौवराज्येऽभिषेचितः । लक्ष्मणः परया भक्त्या रामसेवापरोऽभवत् ॥२६॥
रामस्तु परमात्माऽपि कर्माध्यक्षोऽपि निर्मलः। कर्तृत्वादिविहीनोऽपि निर्विकारोऽपि सर्वदा २७॥
स्वानन्देनाऽपि तुष्टः सन् लोकानामुपदेशकृत् । अश्वमेधादियज्ञैश्च सर्वैर्विपुलदक्षिणैः ॥२८॥
अयजत्परमानन्दो मानुषं वपुराश्रितः । न पर्यदेवन्विधवा न च व्यालकृतं भयम् ॥२९॥

करने के लिये चले गये ॥ १७ ॥ तत्पश्चात् हाथ जोड़कर खड़े हुए गुह के पास जाकर श्रीरामचन्द्रजी कहे—मित्र ! अब तुम अपने परमरमणीय ग्राम शृङ्गवेर पुर में जाओ ॥ १८ ॥ तुम वहाँ मेरा चिन्तन करते हुए प्रारब्ध भोगों का भोग करो, निःसन्देह तुम मेरा सारूप्य प्राप्त करोगे ॥ १९ ॥

यह कहकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी गुह को दिव्य आभूषण, बहुत से राज्य और तत्त्व ज्ञान का उपदेश दिये ॥ २० ॥ पुनः श्रीरघुनाथजी से आलिङ्गित होकर प्रसन्न मन गुह अपने घर गया । जितने श्रेष्ठ वानरगण अयोध्या में आये थे, उन सबको श्रीरामचन्द्रजी अमूल्य वस्त्र और आभूषणों से सत्कार किये । विभीषण सहित सुग्रीवादि सभी वानरगण श्रीरामचन्द्रजी द्वारा यथोचित सत्कार प्राप्तकर अपने-अपने स्थान पर चले गये ॥ २१–२३ ॥ सुग्रीवादि सभी वानरगण प्रसन्नमन किष्किन्धापुरी में गये और भगवान् श्रीरामचन्द्रजी से सत्कार प्राप्तकर आनन्द पूर्वक विभीषण निष्कण्टक अपना राज्य प्राप्त कर प्रीतिपूर्वक लङ्का में चले गये । सभी प्राणियों पर दया करने वाले भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अपने सम्पूर्ण राज्य का शासन करने लगे ॥ २४–२५ ॥

लक्ष्मणजी की इच्छा न होने पर भी भगवान् श्रीरामचन्द्रजी उन्हें युवराज पद पर अभिषिक्त किये और लक्ष्मणजी भी भक्ति पूर्वक भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की सेवा में तत्पर रहने लगे ॥ २६ ॥ भगवान् श्रीराम परमात्मा होने पर भी सभी कर्मों के साक्षी, निर्मल स्वरूप, कर्तृत्वादि भाव रहित, निर्विकार, सर्वदा स्वात्मानन्द में तृप्त होकर सम्पूर्ण लोकों का उपदेश करने के लिये मनुष्यरूप से अवतरित विपुल ( अत्यधिक ) दक्षिणाओं वाले अश्वमेधादि सभी यज्ञों का अनुष्ठान किये । भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के शासन काल में विधवाओं का कभी रुदन नहीं होता था ( अर्थात् किसी भी स्त्री के जीवित रहते उसका पति नहीं मरता

न व्याधिजं भयं चासीद्रामे राज्यं प्रशासति । लोके दस्युभयं नासीदनर्थो नास्ति कश्चन ३०॥
वृद्धेषु सत्सुब ालानां नासीन्मृत्युभयं तथा । रामपूजापराः सर्वे सर्वे राघवचिन्तकाः ॥३१॥
ववर्षुजलदास्तोयं यथाकालं यथारुचि । प्रजाः स्वधर्मनिरता वर्णाश्रमगुणान्विताः ॥३२॥
औरसानिव रामोऽपि जुगोप पितृवत्प्रजाः । सर्वलक्षणसंयुक्तः सर्वधर्मपरायणः ॥३३॥
दशवर्षसहस्राणि रामो राज्यमुपास्त सः ॥३४॥

इदं रहस्यं धनधान्यऋद्धिमद्दीर्घायुरारोग्यकरं सुपुण्यदम् ।
पवित्रमाध्यात्मिकसंज्ञितं पुरा रामायणं भाषितमादिशम्भुना ॥३५॥
शृणोति भक्तया मनुजः समाहितो भक्त्या पठेद्वा परितुष्टमानसः ।
सर्वाः समाप्नोति मनोगताशिषो विमुच्यते पावककोटिभिः क्षणात् ॥३६॥
रामाभिषेकं प्रयतः शृणोति यो धनाभिलाषी लभते महद्धनम् ।
पुत्राभिलाषी सुतमार्यसम्मतं प्राप्नोति रामायणमादितः पठन् ॥३७॥
शृणोति योऽध्यात्मिकरामसंहितां प्राप्नोति राजा भुवमृद्धसम्पदम् ।
शत्रून्विजित्यारिभिरप्रधर्षितो व्यपेतदुःखो विजयी भवेन्नृपः ॥३८॥

था ) सर्पों, व्याधियों और चोरों ( दस्युओं ) का भय नहीं था; तथा उनके राज्य में कभी अनर्थ नहीं होता था ॥ २७-३० ॥

वृद्धों के जीवित रहते बालकों की मृत्यु का भय नहीं था और सभी लोग भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की पूजा और उनका नाम स्मरण करने वाले थे ॥ ३१ ॥

यथा समय अवश्यकतानुसार मेघ यथेष्ट जलवर्षा करते थे, प्रजा अपने धर्म में निरत और वर्णाश्रमधर्म के गुणों से युक्त थी ॥ ३२ ॥ श्रीरामचन्द्रजी सगे पुत्र की भाँति अपनी प्रजा का पालन करते थे। सर्व-लक्षण सम्पन्न सर्वधर्म परायण भगवान् श्रीरामचन्द्रजी दश हजार वर्ष राज्य शासन किये ॥ ३३-३४ ॥ श्री आदि महादेवजी धन-धान्यादि समृद्धि देने वाले तथा दीर्घायु, आरोग्य और पुण्य की वृद्धि करने वाले अध्यात्मरामायण नामक इस परमपवित्र और गोपनीय रहस्य को पूर्व समय में पार्वतीजी को सुनाये थे ॥ ३५ ॥ भक्ति पूर्वक एकाग्रमन से जो प्राणी इसे सुनता अथवा भक्तिपूर्वक पढ़ता है, वह अपने सम्पूर्ण मनोभिलषित कामनाओं को प्राप्त करता है और क्षण भर में ही करोड़ों पापों से मुक्त हो जाता है ॥ ३६ ॥ धन की ईच्छा रखने वाला पुरुष एकाग्रमन होकर इस रामचन्द्रजी के अभिषेक कथा को श्रवण करता है तो वह विपुल सम्पत्ति प्राप्त करता है और पुत्र की कामनावाले आरम्भ से इसका पाठ करें तो वह सत्पुरुषों द्वारा सम्मान प्राप्त करने योग्य पुत्र प्राप्त करता है ॥ ३७ ॥

जो राजा इस अध्यात्मरामायण का श्रवण करता है, वह धन-धान्य सम्पन्न पृथ्वी प्राप्त करता है और शत्रुओं से अपमानित नहीं होता तथा सभी प्रकार के दुःखों से मुक्त होकर विजय प्राप्त करता है ॥ ३८ ॥

स्त्रियोऽपि शृण्वन्त्यधिरामसंहितां भवन्ति ता जीवसुताश्च पूजिताः ।
वन्ध्याऽपि पुत्रं लभते सुरूपिणं कथामिमां भक्तियुता शृणोति या ॥३९॥

श्रद्धान्वितो यः शृणुयात्पठेन्नरो विजित्य कोपं च तथा विमत्सरः ।
दुर्गाणि सर्वाणि विजित्य निर्भयो भवेत्सुखी राघवभक्तिसंयुतः ॥४०॥

सुराः समस्ता अपि यान्ति तुष्टतां विघ्नाः समस्ता अपयान्ति शृण्वताम् ।
अध्यात्मरामायणमादितो नृणां भवन्ति सर्वा अपि सम्पदः पराः ॥४१॥

रजस्वला वा यदि रामतत्परा शृणोति रामायणमेतदादितः ।
पुत्रं प्रसूते ऋषभं चिरायुषं पतिव्रता लोकसुपूजिता भवेत् ॥४२॥

पूजयित्वा तु ये भक्त्या नमस्कुर्वन्ति नित्यशः । सर्वैः पापैर्विनिर्मुक्ता विष्णोर्यान्ति परं पदम् ।
अध्यात्मरामचरितं कृत्स्नं शृण्वन्ति भक्तितः । पठन्ति वा स्वयं वक्त्रात्तेषां रामः प्रसीदति ।४४॥
राम एव परं ब्रह्म तस्मिंस्तुष्टेऽखिलात्मनि । धर्मार्थकाममोक्षाणां यद्यदिच्छति तद्भवेत् ॥४५॥
श्रोतव्यं नियमेनैतद्रामायणमखण्डितम् । आयुष्यमारोग्यकरं कल्पकोट्यघनाशनम् ॥४६॥
देवाश्च सर्वे तुष्यन्तु ग्रहाः सर्वे महर्षयः । रामायणस्य श्रवणे तृप्यन्ति पितरस्तथा ॥४७॥

स्त्रियाँ भी इस अध्यात्मिक राम संहिता को सुनती हैं तो उनकी दीर्घजीवी सन्तान होती है, और स्वयं उस सन्तान से वे सम्मानित होती हैं। वन्ध्या स्त्री भक्ति पूर्वक इस कथा का श्रवण कर सुन्दर रूपवान् पुत्र प्राप्त करती है ॥ ३९ ॥ क्रोध को जीतकर ईर्ष्या रहित हो जो पुरुष श्रद्धापूर्वक इसका श्रवण करता है, वह सभी अवगुणों को जीतकर निर्भय, सुखी और रामभक्ति सम्पन्न हो जाता है ॥ ४० ॥ आरम्भ से अध्यात्म-रामायण का श्रवण करने वाले पुरुषों से सभी देवगण प्रसन्न हो जाते हैं और सभी विघ्न समाप्त होकर सम्पूर्ण उत्तम सम्पतियाँ प्राप्त होतीं हैं ॥ ४१ ॥

रजस्वलास्त्री यदि भगवान् श्रीरामचन्द्र का स्मरण करती हुई प्रारम्भ से इस अध्यात्मरामायण का श्रवण करे तो वह अत्युत्तम दीर्घायु पुत्र उत्पन्न करती है, और लोक में सम्मान प्राप्त करने वाली पतिव्रता होती है ॥ ४२ ॥ नित्यप्रति पूजन कर जो लोग इसे नमस्कार करते हैं, वे सम्पूर्ण पापों से मुक्त होकर भगवान् विष्णु के परमपद को प्राप्त करते हैं ॥ ४३ ॥ जो प्राणी भक्ति पूर्वक इस सम्पूर्ण अध्यात्मरामायण को सुनते अथवा स्वय अपने ही मुख से पढ़ते हैं, उनसे भगवान् श्रीरामचन्द्रजी प्रसन्न होते हैं ॥ ४४ ॥ भगवान् श्रीराम ही परं ब्रह्म हैं। अतएव उन सर्वात्मा भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के प्रसन्न होने पर धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इनमें से जिसकी इच्छा हो वह प्राप्त हो सकता है ॥ ४५ ॥

अत एव आयु और आरोग्य देने वाली, करोड़ों कल्पों के पापों को नाश करने वाली इस रामायण का नित्यप्रति निरन्तर नियमपूर्वक श्रवण करना चाहिए ॥ ४६ ॥ रामायण की कथा श्रवण करने से सभी देवगण, सभी ग्रह तथा महर्षिगण प्रसन्न होते हैं और पितृगण तृप्त होते हैं ॥ ४७ ॥ जो प्राणी ज्ञान-वैराग्य युक्त

अध्यात्मरामायणमेतदद्भुतं वैराग्यविज्ञानयुतं पुरातनम् ।
पठन्ति शृण्वन्ति लिखन्ति ये नरास्तेषां भवेऽस्मिन्न पुनर्भवो भवेत् ॥४८॥

आलोड्याखिलवेदराशिमसकृद्यत्तारकं ब्रह्म त-
द्रामोविष्णुरहस्यमूर्तिरिति यो विज्ञाय भूतेश्वरः ।
उद्धृत्याखिलसारसंग्रहमिदं संक्षेपतः प्रस्फुटं
श्रीरामस्य निगूढतत्त्वमखिलं प्राहप्रियायै भवः ॥४९॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे षोडशः सर्गः ॥ १६ ॥



अति अद्भूत प्राचीन अध्यात्मरामायण को पढ़ते, लिखते अथवा श्रवण करते हैं, वे पुनः इस संसार में जन्म नहीं लेते ॥ ४८ ॥ भूतेश्वर भगवान् शंकरजी बारम्बार समस्त वेदराशि का मन्थन कर निश्चय किये कि तारक मन्त्र "राम" भगवान् विष्णु की गुप्त मूर्ति है। अतएव सभी वेदों के सार तत्त्वों ( उपनिषद् ) का संग्रह रूप भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के सम्पूर्ण गुप्त तत्त्व अध्यात्मरामायण को भगवान् शंकरजी अपनी प्रिया पार्वतीजी को सुनाये ॥ ४९ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-
निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः
षोडशसर्गः परिपूर्णः ॥१६॥



ॐ

# अध्यात्मरामायण

## उत्तरकाण्ड

### प्रथम सर्ग

भगवान् श्रीराम के समीप अगस्त्यादि मुनीश्वरों का आना और रावणादि राक्षसों का पूर्वचरित्र सुनाना

जयति रघुवंशतिलकः कौसल्याहृदयनन्दनो रामः। दशवदननिधनकारी दाशरथिः पुण्डरीकाक्षः १

पार्वत्युवाच

अथ रामः किमकरोत्कौसल्यानन्दवर्धनः। हत्वा मृधे रावणादीन् राक्षसान्भीमविक्रमः ॥२॥
अभिषिक्तस्त्वयोध्यायां सीतया सह राघवः। मायामानुषतां प्राप्य कति वर्षाणि भूतले ॥३॥
स्थितवान् लीलया देवः परमात्मा सनातनः। अत्यजन्मानुषं लोकं कथमन्ते रघूद्वहः ॥४॥
एतदाख्याहि भगवञ्छ्रद्धत्या मम प्रभो। कथापीयूषमास्वाद्य तृष्णा मेऽतीव वर्धते ॥
रामचन्द्रस्य भगवान् ब्रूहि विस्तरशः कथाम् ॥५॥

श्रीमहादेव उवाच

राक्षसानां वधं कृत्वा राज्यं राम उपस्थिते। आययुर्मुनयः सर्वे श्रीराममभिवन्दितुम् ॥६॥
विश्वामित्रोऽसितः कण्वो दुर्वासा भृगुरङ्गिराः। कश्यपो वामदेवोऽत्रिस्तथा सप्तर्षयोऽमलाः ॥७॥

श्री कौसल्याजी के हृदय को आनन्दित करने वाले, दशानन रावण को मारने वाले, रघुवंशतिलक दशरथनन्दन कमलनयन भगवान श्रीराम का जय हो ॥ १ ॥ श्रीपार्वतीजी के आनन्द को वृद्धि करने वाले महापराक्रमी श्रीरामचन्द्रजी युद्ध में रावणादि राक्षसों को मारकर अयोध्यापुरी में सीताजी के सहित राज्यपद पर अभिषिक्त होने के बाद कौन कार्य किये ? लीला से माया-मानव रूप धारण कर सनातन परमात्मा भूतल पर कितने वर्ष रहे, और अन्त में वे रघुनन्दन किस भाँति इस मर्त्यलोक का त्याग किये ? ॥ २–४ ॥ हे प्रभो ! मुझ श्रद्धायुक्त को आप ये सब वृतान्त सुनाइये ! हे भगवान् ! श्रीराम कथा रूपी अमृत का आस्वादन करने से मेरी तृष्णा अत्यधिक बढ़ रही है । अत-एव आप मुझसे श्रीरामचन्द्रजी की कथा विस्तार पूर्वक कहिये ॥ ५ ॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) राक्षसों को मारकर भगवान् श्रीराम के राज्य पद पर आसीन होने पर समस्त मुनिजन उनका अभिवादन करने के लिये आए ॥ ६ ॥ उस समय विश्वामित्र, असित,

अगस्त्यः सह शिष्यैश्च मुनिभिः सहितोऽभ्यगात् । द्वारमासाद्य रामस्य द्वारपालमथाब्रवीत् ।८॥
ब्रूहि रामाय मुनयः समागत्य बहिः स्थिताः । अगस्त्यप्रमुखाः सर्वे आशीर्भिरभिनन्दितुम् ॥९॥
प्रतीहारस्ततो राममगस्त्यवचनाद्द्रुतम् । नमस्कृत्वाब्रवीद्वाक्यं विनयावनतः प्रभुम् ॥१०॥
कृताञ्जलिरुवाचेदमगस्त्यो मुनिभिः सह । देव त्वद्दर्शनार्थाय प्राप्तो बहिरुपस्थितः ॥११॥
तमुवाच द्वारपालं प्रवेशय यथासुखम् । पूजिता विविशुर्वेश्म नानारत्नविभूषितम् ॥१२॥
दृष्ट्वा रामो मुनीन् शीघ्रं प्रत्युत्थाय कृताञ्जलिः । पाद्यार्घ्यादिभिरापूज्य गां निवेद्य यथाविधि १३
नत्वा तेभ्यो ददौ दिव्यान्यासनानि यथार्हतः । उपविष्टाः प्रहृष्टाश्च मुनयो रामपूजिताः ॥१४॥
सम्पृष्टकुशलाः सर्वे रामं कुशलमब्रुवन् । कुशलं ते महाबाहो सर्वत्र रघुनन्दन ॥१५॥
दिष्ट्येदानीं प्रपश्यामो हतशत्रुमरिन्दम । न हि भारः स ते राम रावणो राक्षसेश्वरः ॥१६॥
सधनुस्त्वं हि लोकांस्त्रीन् विजेतुं शक्त एव हि । दिष्ट्या त्वया हताः सर्वे राक्षसा रावणादयः १७॥
सह्यमेतन्महाबाहो रावणस्य निबर्हणम् । असह्यमेतत्सम्प्राप्तं रावणेर्यन्निषूदनम् ॥१८॥
अन्तकप्रतिमाः सर्वे कुम्भकर्णादयो मृधे । अन्तकप्रतिमैर्बाणैर्हतास्ते रघुसत्तम ॥१९॥

कण्व, दुर्वासा, भृगु, अङ्गिरा, कश्यप, वामदेव, अत्रि तथा शुद्ध स्वभाव वाले सप्तर्षिगण तथा अपने शिष्यों सहित अन्य मुनिगण के सहित अगस्त्यमुनिजी आये। श्रीअगस्त्यजी भगवान् श्रीराम के द्वारपर आकर द्वारपाल से कहें ॥ ७–८ ॥ तू श्रीराम से कहो कि अपने आशिर्वादों से आपका अभिनन्दन करने के लिये अगस्त्यादि सभी मुनिगण आकर बाहर खड़े हैं ॥ ९ ॥ अगस्त्यजी के कहने पर द्वारपाल शीघ्र ही भगवान् श्रीराम को नमस्कार कर अति विनय पूर्वक उनसे बोला ॥ १० ॥ द्वारपाल हाथ जोड़कर भगवान् श्रीराम से बोला—देव ! आपके दर्शन के लिए मुनि मण्डलि के साथ आकर अगस्त्यजी बाहर खड़े हैं ॥ ११ ॥ भगवान् श्रीराम द्वारपाल से बोले—आनन्दपूर्वक उन्हे अन्दर ले आओ। तत्पश्चात् विधिवत् पूजित हो मुनिगण अनेक प्रकार के रत्नों से विभूषित महल में प्रवेश किये ॥ १२ ॥

भगवान् श्रीराम उन्हें देखते ही शीघ्र हाथ जोड़कर खड़े हो गये और अर्घ्य-पाद्यादि से विधिवत् उनकी पूजा कर एक-एक गौ दान दिये ॥ १३ ॥ पुनः उन मुनिगण को नमस्कार कर दिव्य आसन दिये। भगवान् श्रीराम से पूजित होकर मुनिगण हर्षित हो उस पर विराजमान हुए ॥ १४ ॥ श्रीरामचन्द्रजी द्वारा कुशल-क्षेम पूछने पर मुनिगण अपना कुशल समाचार सुनाकर उनसे बोले—हे रघुनन्दन ! हे महाबाहो ! तुम्हारे राज्य में सर्वत्र कुशल तो है ? ॥ १५ ॥ हे शत्रुदमन ! बड़े भाग्य से ही आज हम आपको शत्रुहीन देख रहें हैं। हे राम ! राक्षसराज रावण का मारना आपके लिये कोई कठिन नहीं था ॥ १६ ॥ धनुष धारण कर लेने पर तो आप त्रैलोक्य को जीतने में समर्थहैं। हमलोगों के सौभाग्य से ही आप रावणादि सभी राक्षसों को मार दिये ॥ १७ ॥ हे महाबाहो ! रावण का वध करना तो सुगम भी था, किन्तु रावण के पुत्र मेघनाद का वध करना अति दुष्कर कार्य था ॥ १८ ॥ कुम्भकर्णादि सभी राक्षस तो युद्ध में काल के

दत्ता चेयं त्वयास्माकं पुरा ह्यभयदक्षिणा। हत्वा रक्षोगणान्सङ्ख्ये कृतकृत्योऽद्य जीवसि २०॥
श्रुत्वा तु भाषितं तेषां मुनीनां भावितात्मनाम्। विस्मयं परमं गत्वा रामः प्राञ्जलिरब्रवीत् ।२१॥
रावणादीनतिक्रम्य कुम्भकर्णादिराक्षसान्। त्रिलोकजयिनो हित्वा किं प्रशंसथ रावणिम् ।२२॥
ततस्तद्वचनं श्रुत्वा राघवस्य महात्मनः। कुम्भयोनिर्महातेजा रामं प्रीत्या वचोऽब्रवीत् २३॥
शृणु राम यथा वृत्तं रावणे रावणस्य च। जन्म कर्म वरादानं संक्षेपाद्वदतो मम ॥२४॥
पुरा कृतयुगे राम पुलस्त्यो ब्रह्मणः सुतः। तपस्तप्तुं गतो विद्वान्मेरोः पार्श्वं महामतिः २५॥
तृणविन्दोराश्रमेऽसौ न्यवसन्मुनिपुङ्गवः। तपस्तेपे महातेजाः स्वाध्यायनिरतः सदा ॥२६॥
तत्राश्रमे महारम्ये देवगन्धर्वकन्यकाः। गायन्त्यो ननृतुस्तत्र हसन्त्यो वादयन्ति च ॥२७॥
पुलस्त्यस्य तपोविघ्नं चक्रुः सर्वा अनिन्दिताः। ततः क्रुद्धो महातेजा व्याजहार वचो महत् ।२८॥
या मे दृष्टिपथं गच्छेत्सा गर्भं धारयिष्यति। ताः सर्वाः शापसंविग्ना न तं देशं प्रचक्रमुः ।२९॥
तृणविन्दोस्तु राजर्षेः कन्या तन्नाशृणोद्वचः। विचचार मुनेरग्रे निर्भया तं प्रपश्यती ॥३०॥
बभूव पाण्डुरतनुर्व्यञ्जितान्तःशरीरजा। दृष्ट्वा सा देहवैवर्ण्यं भीता पितरमन्वगात् ॥३१॥

समान थे। हे रघुश्रेष्ठ! आपके काल के समान विकराल बाणों से वे सब राक्षसगण मारे गये॥ १९॥ आप हमलोगों को पहले ही अभयदान दे दिये थे और स्वयं अब युद्ध में राक्षसों को मारकर कृत्य-कृत्य हो जीवित हैं॥ २०॥

उन मुनिश्वरों का कथन सुनकर अति विस्मित हो श्रीरामचन्द्रजी हाथ जोड़कर उनसे पूछे॥ २१॥ आपलोग त्रिलोक विजयी रावण और कुम्भकर्णादि राक्षसों को छोड़कर उसके पुत्र मेघनाद की ही प्रशंसा क्यों करते हैं?॥ २२॥ महात्मा श्रीरघुनाथजी का यह कथन सुनकर परमतेजस्वी मुनिवर अगस्त्य जी अति प्रीति-पूर्वक उनसे कहे॥ २३॥

हे राम! रावण और उसके पुत्र के जन्म कर्म तथा वर प्राप्ति का वृत्तान्त आप सुने, संक्षेप से मैं वर्णन करता हूँ॥ २४॥ हे राम! पूर्व समय में सतयुग में ब्रह्मा जी के पुत्र महामति विद्वान पुलस्त्यजी तप करने हेतु सुमेरु पर्वत पर गये॥ २५॥ महातेजस्वी मुनिपुङ्गव तृणविन्दुजी के आश्रम पर वे रहने लगे और स्वाध्याय रत हो तप करने लगे॥ २६॥ महारमणीय उस आश्रम में देवता और गन्धर्वों की कन्याएँ गीतवाद्य और हँसी पूर्वक नृत्य कर पुलस्त्यजी के तप में विघ्न उपस्थित करने लगीं। तत्पश्चात् महातेजस्वी पुलस्त्यजी अति क्रोधित होकर बोले—॥ २७-२८॥ जिस कन्या पर मेरी दृष्टि पड़ेगी, वही गर्भवती हो जायेगी। तत्पश्चात् उनके शाप के भय से भयभीत हो कोई भी कन्या उस स्थान पर नहीं आयी॥ २९॥ राजर्षि तृणविन्दुजी की कन्या इस वाक्य को नहीं सुनी थी। अत-एव मुनिश्वर पुलस्त्यजी के सामने निर्भय हो उन्हें देखती हुई भ्रमण करती रही॥ ३०॥

इसलिये वह गर्भवती होकर पीली पड़ गयी तथा उसके स्तन स्थूल होकर प्रकट होने लगे। इस

तृणविन्दुश्च तां दृष्ट्वा राजर्षिरमितद्युतिः। ध्यात्वा मुनिकृतं सर्वमवैद्विज्ञानचक्षुषा ॥३२॥
तां कन्यां मुनिवर्याय पुलस्त्याय ददौ पिता। तां अगृह्याब्रवीत्कन्यां बाढमित्येव स द्विजः ॥३३॥
शुश्रूषणपरां दृष्ट्वा मुनिः प्रीतोऽब्रवीद्वचः। दास्यामि पुत्रमेकं ते उभयोर्वंशवर्धनम् ॥३४॥
ततः प्रासूत सा पुत्रं पुलस्त्याल्लोकविश्रुतम्। विश्रवा इति विख्यातः पौलस्त्यो ब्रह्मविन्मुनिः३५
तस्य शीलादिकं दृष्ट्वा भरद्वाजो महामुनिः। भार्यार्थं स्वां दुहितरं ददौ विश्रवसे मुदा ॥३६॥
तस्यां तु पुत्रः सञ्जज्ञे पौलस्त्याल्लोकसम्मतः। पितृतुल्यो वैश्रवणो ब्रह्मणा चानुमोदितः ॥३७॥
ददौ तत्तपसा तुष्टो ब्रह्मा तस्मै वरं शुभम्। मनोऽभिलषितं तस्य धनेशत्वमखण्डितम् ॥३८॥
ततो लब्धवरः सोऽपि पितरं द्रष्टुमागतः। पुष्पकेण धनाध्यक्षो ब्रह्मदत्तेन भास्वता ॥३९॥
नमस्कृत्वाथ पितरं निवेद्य तपसः फलम्। प्राह मे भगवान् ब्रह्मा दत्त्वा वरमनिन्दितम् ।४०॥
निवासाय न मे स्थानं दत्तवान्परमेश्वरः। ब्रूहि मे नियतं स्थानं हिंसा यत्र न कस्यचित् ४१॥
विश्रवा अपि तं प्राह लङ्का नाम पुरी शुभा। राक्षसानां निवासाय निर्मिता विश्वकर्मणा ॥४२॥
त्यक्त्वा विष्णुभयाद्दैत्या विविशुस्ते रसातलम्। सा पुरी दुष्प्रधर्षान्यैर्मध्ये सागरमास्थिता ॥४३॥

प्रकार अपने शरीर को विवर्ण देखकर वह डरती हुई अपने पिता के पास गयी॥ ३१॥ महातेजस्वी राजर्षि तृणविन्दु जी जब उस कन्या को देखे तो ध्यान द्वारा ज्ञान दृष्टि से मुनिवर पुलस्त्यजी का कृत्य समझ गये और "बहुत अच्छा" यह कह कर पिता तृणविन्दु ने उस कन्या को मुनिवर पुलस्त्य को दे दिये॥ ३२-३३॥ अत्यन्त शुश्रूषा परायण उस कन्या को देखकर मुनिवर पुलस्त्य जी प्रसन्न होकर बोले—मैं दोनों कुल (मातृपक्ष और पितृपक्ष) को बढ़ाने वाला एक पुत्र तुझे दूँगा॥ ३४॥ वह कन्या पुलस्त्यजी से एक त्रिलोक विख्यात पुत्र का जन्म दिया, जो ब्रह्मवेत्ता मुनिवर विश्रवा के नाम से विख्यात हुआ॥ ३५॥ महामुनि भरद्वाजजी विश्रवा का शील स्वभाव आदि को देखकर अपनी पुत्री से उनका विवाह कर दिये॥ ३६॥ उस कन्या से पुलस्त्य नन्दन विश्रवा त्रिलोकी में विख्यात एक पुत्र उत्पन्न किये। वह विश्रवा का पुत्र अपने पिता के समान तेजस्वी था। ब्रह्माजी भी उसकी प्रशंसा किये थे॥ ३७॥

उसकी तपस्या से प्रसन्न हो ब्रह्माजी उसे मनोवाञ्छित वर देकर अखण्डित धनेशत्व प्रदान किये॥ ३८॥ ब्रह्माजी के वरदान से धनेश होकर उनके द्वारा किये हुए महातेजश्वी पुष्पक विमान पर चढ़कर अपने पिता विश्रवा से मिलने वह आया॥ ३९॥ उन्हें अपने तप का फल निवेदन कर प्रणामकर वह बोला—भगवन्! ब्रह्माजी मुझे अत्युत्तम वर दिये हैं॥ ४०॥ परञ्च वे परमेश्वर मुझे रहने के लिये कोई स्थान नहीं दिये। अतएव आप मुझे कोई ऐसा स्थान बतलाइये जहाँ रहने पर किसी की भी हिंसा न हो॥ ४१॥ तत्पश्चात् विश्रवा बोले—राक्षसों को रहने के लिये एक सुन्दर पुरी का निर्माण विश्वकर्मा ने की है॥ ४२॥

परन्तु भगवान् विष्णु के भय से दैत्य लोग उस पुरी को छोड़कर रसातल में चले गयेहैं। वह

तत्र वासाय गच्छ त्वं नान्यैः साऽधिष्ठिता पुरा। पित्र दिष्टस्त्वसौ गत्वा तां पुरीं धनदोऽविशत् ॥
स तत्र सुचिरं कालमुवास पितृसम्मतः। कस्यचित्त्वथ कालस्य सुमाली नाम राक्षसः ४५॥
रसातलान्मर्त्यलोकं चचार पिशिताशनः। गृहीत्वा तनयां कन्यां साक्षाद्देवीमिव श्रियम् ४६।
अपश्यद्धनदं देवं चरन्तं पुष्पकेण सः। हिताय चिन्तयामास राक्षसानां महामनाः ॥४७॥
उवाच तनयां तत्र कैकसीं नाम नामतः। वत्से विवाहकालस्ते यौवनं चातिवर्तते ॥४८॥
प्रत्याख्यानाच्च भीतैस्त्वं न वरैर्गृह्यसे शुभे। सा त्वं वरय भद्रं ये मुनिं ब्रह्मकुलोद्भवम् ॥४९॥
स्वयमेव ततः पुत्रा भविष्यन्ति महाबलाः। ईदृशाः सर्वशोभाढ्या धनदेन समाः शुभे ॥५०॥
तथेति साश्रमं गत्वा मुनेरग्रे व्यवस्थिता। लिखन्ती भुवमग्रेण पादेनाधोमुखी स्थिता ॥५१॥
तामपृच्छन्मुनिः का त्वं कन्यासि वरवर्णिनि। सा ब्रवीत्प्राञ्जलिर्ब्रह्मन् ध्यानेन ज्ञातुमर्हसि ॥५२॥
ततो ध्यात्वा मुनिः सर्वं ज्ञात्वा तां प्रत्यभाषत। ज्ञातं तवाभिलषितं मत्तः पुत्रानभीप्स्यसि ॥५३॥
दारुणायां तु वेलायामागतासि सुमध्यमे। अतस्ते दारुणौ पुत्रौ राक्षसौ सम्भविष्यतः ॥५४॥
साब्रवीन्मुनिशार्दूल त्वत्तोऽप्येवंविधौ सुतौ। तामाह पश्चिमो यस्ते भविष्यति महामतिः ॥५५॥

पुरी समुद्र के मध्य में स्थित है। अत एव किसी शत्रु का उस पर आक्रमण अत्यन्त कठिन है॥ ४३ ॥ उस पुरी पर इससे पहले किसी का अधिकार नहीं हुआ है, तुम वहीं जाकर रहो। तब धनेश कुबेर अपने पिता की आज्ञा से उस पुरी में प्रवेश किये ॥ ४४ ॥

अपने पिता की सम्मति से उस स्थान पर अधिक समय तक उन्होंने निवास किया। किसी समय सुमाली नामका माँस भोजी एक राक्षस साक्षात् लक्ष्मी के समान अपनी अविवाहित कन्या को साथ लेकर रसातल से पृथ्वी पर घूम रहा था ॥ ४५–४६ ॥ भगवान् कुबेर को पुष्पक विमान पर चढ़कर वह विचरण करते देखा। तब महामति सुमाली राक्षसों की भलाई के लिये सोचने लगा ॥ ४७ ॥ वह कैकसी नामक अपनी कन्या से बोल—बेटी! तुम्हारे विवाह का समय और यौवन काल व्यतीत हो रहा है। ॥ ४८ ॥ परञ्च हे सुन्दरि! "तू छोड़ दोगी" इस भय से तुम्हारे साथ कोई विवाह नहीं करता। अत एव तुम्हारा कल्याण हो, तू स्वयं जाकर ब्रह्मा जी के कुल में उत्पन्न मुनिवर विश्रवा का वरण करो। हे शुभे! कुबेर के समान सर्वशोभा सम्पन्न महाबलशाली पुत्र इनसे तुझे उत्पन्न होंगे ॥ ४९–५० ॥ "तथा इति" यह कहकर मुनीश्वर के आश्रम पर वह गयी और अधोमुखी खड़ी हो वह अपने पैर नख से पृथ्वी को खोदने लगी ॥ ५१ ॥ मुनीश्वर उससे पूछे—हे सुन्दर वर्ण वाली! तू किसकी कन्या और कौन हो? तब केकसी हाथ जोड़कर बोली—ब्रह्मन्! ध्यान द्वारा आप सबकुछ जान सकते हैं ॥

तत्पश्चात् मुनिवर ध्यान द्वारा सबकुछ जानकर उससे बोले—मैं तेरी अभिलाषा को समझ गया। मुझसे तू पुत्रों की इच्छा करती है ॥ ५३ ॥ परञ्च हे सुन्दरि! इस दारुणकाल में तू आयी है। अत एव तुम्हें महाभयङ्कर राक्षस दो पुत्र उत्पन्न होंगे ॥ ५४ ॥ वह बोली—हे मुनिश्रेष्ठ! आपके द्वारा भी क्या इसी

महाभागवतः श्रीमान् रामभक्त्येकतत्परः । इत्युक्ता सा तथा काले सुषुवे दशकन्धरम् ॥५६॥
रावणं विंशतिभुजं दशशीर्षं सुदारुणम् । तज्जन्मजातमात्रेण चचाल च वसुन्धरा ॥५७॥
बभूवुर्नाशहेतूनि निमित्तान्यखिलान्यपि । कुम्भकर्णस्ततो जातो महापर्वतसन्निभः ॥५८॥
ततः शूर्पणखा नाम जाता रावणसोदरी । ततो विभीषणो जातः शान्तात्मा सौम्यदर्शनः ५९
स्वाध्यायी नियताहारो नित्यकर्मपरायणः । कुम्भकर्णस्तु दुष्टात्मा द्विजान् सन्तुष्टचेतसः ॥६०॥
भक्षयन्नृषिसङ्घांश्च विचचारातिदारुणः ।
रावणोऽपि महासत्वो लोकानां भयदायकः । ववृधे लोकनाशाय ह्यामयो देहिनामिव ॥६१॥

राम त्वं सकलान्तरस्थमभितो जानासि विज्ञानदृक्
साक्षी सर्वहृदि स्थितो हि परमो नित्योदितो निर्मलः ।
त्वं लीलामनुजाकृतिः स्वमहिमन् मायागुणैर्नाज्यसे
लीलार्थं प्रतिचोदितोऽद्य भवता वक्ष्यामि रक्षोद्भवम् ॥६२॥

जानामि केवलमनन्तमचिन्त्यशक्तिं चिन्मात्रमक्षरमजं विदितात्मतत्त्वम् ।
त्वां राम गूढनिजरूपमनुप्रवृत्तो मूढोऽप्यहं भवदनुग्रहतश्चरामि ॥६३॥

तरह के पुत्र उत्पन्न होने चाहिये ? तत्पश्चात् मुनीश्वर उससे बोले—उन दोनों के बाद तुमसे जो पुत्र होगा वह महाबुद्धिमान् परमभगवद्भक्त, श्रीसम्पन्न और एकमात्र रामभक्ति में तल्लीन रहेगा। इस प्रकार मुनीश्वर के कहने पर यथा समय वह कन्या दश शिर और बीस भुजाओं वाला अति भयङ्कर रावण का जन्म दिया। उस रावण का जन्म लेने पर पृथ्वी काँपने लगी ॥ ५५-५७ ॥ संसार के नाश के सभी कारण उपस्थित हो गये तत्पश्चात् महापर्वत के समान कुम्भकर्ण उत्पन्न हुआ ५८ ॥

पुनः रावण की बहन शूर्पणखा का जन्म हुआ और उसके बाद अति शान्तचित्त सौम्यमूर्ति विभीषण का जन्म हुआ, वह अति स्वाध्याय शील, मिताहारी और नित्यकर्म परायण था। अति दारुण दुष्टात्मा कुम्भकर्ण सन्तुष्टचित्त ब्राह्मण और ऋषियों के समूहों को भक्षण करता हुआ पृथ्वी पर घूमने लगा तथा सम्पूर्ण लोकों को भयभीत करने वाला महाबली रावण भी प्राणियों का नाश करने वाला रोग के समान त्रिलोकी को नष्ट करने हेतु बढ़ने लगा ॥ ५९-६१ ॥ हे राम ! सबके अन्तः करण में आप विराजमान हैं और साक्षी रूप से अपनी ज्ञानदृष्टि से सबके हृदय के भावों को अच्छी प्रकार जानते हैं। आप परमश्रेष्ठ, नित्य-प्रबुद्ध और निर्मल हैं। अपनी महिमा में स्थित परमेश्वर ! आप लीला से मानव रूप धारण किये हैं, परन्तु आप माया के गुणों से लिप्त नहीं होते। लीला से ही आप मुझसे पूछे हैं। अतएव राक्षसों का जन्मवृत्तान्त हम आपको सुना रहे हैं ॥ ६२ ॥

हे राम ! मैं आपको एकमात्र, अनन्त, अचिन्त्य, चिन्मात्र-अक्षर, अजन्मा और आत्मबोध स्वरूप जानता हूँ; तथा च अपने स्वरूप को गुप्त रखने वाले आपमें परायण हो मैं मूढ़ भी आपकी कृपा से स्वच्छन्द

एवं वदन्तमिनवंशपवित्रकीर्तिः कुम्भोद्भवं रघुपतिः प्रहसन्बभाषे ।
मायाश्रितं सकलमेतदनन्यकत्वान्मत्कीर्तनं जगति पापहरं निबोध ॥६४॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे प्रथमः सर्गः ॥ १ ॥

---

## द्वितीय सर्ग

### राक्षसों का राज्यस्थापन-विवरण

श्रीमहादेव उवाच

श्रीरामवचनं श्रुत्वा परमानन्दनिर्भरः । मुनिः प्रोवाच सदसि सर्वेषां तत्र शृण्वताम् ॥१॥
अथ वित्तेश्वरो देवस्तत्र कालेन केनचित् । आययौ पुष्पकारूढः पितरं द्रष्टुमञ्जसा ॥२॥
दृष्ट्वा तं कैकसी तत्र भ्राजमानं महौजसम् । राक्षसी पुत्रसामीप्यं गत्वा रावणमब्रवीत् ॥३॥
पुत्र पश्य धनाध्यक्षं ज्वलन्तं स्वेन तेजसा । त्वमप्येवं यथा भूयास्तथा यत्नं कुरु प्रभो ॥४।
तच्छ्रुत्वा रावणो रोषात् प्रतिज्ञामकरोद्द्रुतम् । धनदेन समो वापि ह्यधिको वाचिरेण तु ॥५॥

विचरण करता हूँ ॥ ६३ ॥ इस प्रकार अगस्त्यजी के कहने पर सूर्यवंश के सुयशस्वरूप श्रीरघुनाथजी अगस्त्यजी से हँसकर कहे—यह सम्पूर्ण संसार माया मय है; वास्तव में तो यह मुझसे पृथक् नहीं है। हे मुनिवर ! आप इस संसार में सम्पूर्ण पापों का नाश करने वाला मेरे गुण-कीर्त्तन को ही समझिये ॥६४॥

इति श्रीअध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः प्रथम सर्गः परिपूर्णः ॥ १ ॥

---

श्रीमहादेवजी बोले-( हे पार्वति ! ) श्रीरघुनाथजी का यह कथन सुनकर अगस्त्य मुनि अति आनन्दित हुए और उस सभा में सभी लोगों के सुनते हुए कहने लगे ॥ १ ॥ हे राम ! अकस्मात् किसी समय कुबेरजी पुष्पक विमान पर चढ़कर अपने पिता से मिलने के लिए आये ॥ २ ॥ कैकसी राक्षसी महातेजस्वी कुबेर को जब अपने पिता के पास स्थित देखी तो अपने पुत्र रावण के समीप जाकर बोली ॥ ३ ॥ बेटा ! अपने प्रकाश से देदीप्यमान इस धनेश कुबेर को देखो और तुम भी ऐसा प्रयत्न करो कि इस कुबेर के समान हो जाओ ॥ ४ ॥ माता का यह कथन सुनकर रावण रोष से प्रतिज्ञा किया कि हे सुव्रते ! तू खेद न करो,

भविष्याम्यम्ब मां पश्य सन्तापं त्यजसुव्रते । इत्युक्त्वा दुष्करं कर्तुं तपः स दशकन्धरः ॥६॥
अगमत्फलसिद्ध्यर्थं गोकर्णं तु सहानुजः । स्वं स्वं नियममास्थाय भ्रातरस्ते तपो महत् ॥७॥
आस्थिता दुष्करं घोरं सर्वलोकैकतापनम् । दशवर्षसहस्राणि कुम्भकर्णोऽकरोत्तपः ॥८॥
विभीषणोऽपि धर्मात्मा सत्यधर्मपरायणः । पञ्चवर्षसहस्राणि पादेनैकेन तस्थिवान् ॥९॥
दिव्यवर्षसहस्रं तु निराहारो दशाननः । पूर्णे वर्षसहस्रे तु शीर्षमग्नौ जुहाव सः ॥
एवं वर्षसहस्राणि नव तस्यातिचक्रमुः ॥१०॥
अथ वर्षसहस्रं तु दशमं दशमं शिरः । छेत्तुकामस्य धर्मात्मा प्राप्तश्चाथ प्रजापतिः ॥
वत्स वत्स दशग्रीव प्रीतोऽस्मीत्यभ्यभाषत ॥११॥
वरं वरय दास्यामि यत्ते मनसि काङ्क्षितम् । दशग्रीवोऽपि तच्छ्रुत्वा प्रहृष्टेनान्तरात्मना ॥१२॥
अमरत्वं वृणोमीश वरदो यदि मे भवान् । सुपर्णनागयक्षाणां देवतानां तथासुरैः ॥
अवध्यत्वं तु मे देहि तृणभूता हि मानुषाः ॥१३॥
तथास्त्विति प्रजाध्यक्षः पुनराह दशाननम् । अग्नौ हुतानि शीर्षाणि यानि तेऽसुरपुङ्गव ॥१४॥
भविष्यन्ति यथापूर्वमक्षयाणि च सत्तम ॥१५॥
एवमुक्त्वा ततो राम दशग्रीवं प्रजापतिः । विभीषणमुवाचेदं प्रणतं भक्तवत्सलः ॥१६॥

अम्ब ! मैं शीघ्र ही कुबेर के तुल्य अथवा इससे भी अधिक हो जाऊँगा। यह कहकर भाइयों के सहित रावण अभिलषित फल प्राप्ति हेतु गोकर्ण क्षेत्र में दुष्कर तपस्या करने चला गया। उस स्थान पर तीनों भाई अपने-अपने व्रत में नियमपूर्वक स्थित हो सर्वलोक तापक अति महान् तप करने लगे। उन तीनों में से कुम्भकर्ण दश हजार वर्ष तप किया ॥ ५-८ ॥

पाँच हजार वर्ष तक सत्यधर्मपरायण विभीषण एक पैर पर खड़े रहे ॥ ९ ॥ रावण एक हजार दिव्य वर्ष तक निराहार रहकर तपस्या किया। पुनः एक हजार दिव्य वर्ष पूर्ण होने पर वह अपना मस्तक अग्नि में हवन कर दिया। इस तरह रावण को तपस्या करते नौ हजार दिव्यवर्ष व्यतित हो चुके ॥ १० ॥ दश हजार वर्ष तपस्या के पूर्ण होने ही वाले थे कि रावण अपने दशवें शिर को काटने के लिये तैयार हुआ, यह देखकर धर्मात्मा ब्रह्माजी प्रकट होकर बोले—वत्स दशग्रीव ! मैं प्रसन्न हूँ ॥ ११ ॥ तुम्हारे मन में जो ईच्छा हो वह वर माँग लो उसे मैं पूर्ण करूँगा। यह सुनकर अति प्रसन्न हो रावण बोला ॥ १२ ॥ हे ईश ! यदि आप मुझे वर देना चाहते हैं तो मैं अमर हो जाऊँ, यह वर दें। गरुड, सर्प, यक्ष, देव और दानव आदि कोई मुझे मार न सके। मनुष्य तो तृण के समान ही हैं ॥ १३ ॥ ब्रह्माजी "तथाऽस्तु" यह रावण से कह पुनः बोले—हे असुरपुंगव ! जिन शिरों को तू अग्नि में हवन किये हो वे पूर्ववत् हो जायँ, तथा च हे साधुसत्तम ! उनका कभी भी नाश नहीं होगा ॥ १४-१५ ॥

हे राम ! रावण को यह वरदान देकर ब्रह्माजी भक्तवत्सल विभीषण से कहे—वत्स विभीषण तुमने

विभीषण त्वया वत्स कृतं धर्मार्थमुत्तमम् । तपस्ततो वरं वत्स वृणीष्वाभिमतं हितम् ॥१७॥
विभीषणोऽपि तं नत्वा प्राञ्जलिर्वाक्यमब्रवीत् । देव मे सर्वदा बुद्धिर्धर्मे तिष्ठतु शाश्वती ॥
मा रोचयत्वधर्मं मे बुद्धिः सर्वत्र सर्वदा ॥१८॥
ततः प्रजापतिः प्रीतो विभीषणमथाब्रवीत् । वत्स त्वं धर्मशीलोऽसि तथैव च भविष्यसि ॥१९॥
अयाचितोऽपि ते दास्ये ह्यमरत्वं विभीषण । कुम्भकर्णमथोवाच वरं वरय सुव्रत ॥२०॥
वाण्या व्याप्तोऽथ तं प्राह कुम्भकर्णः पितामहम् । स्वप्स्यामि देव षण्मासान्दिनमेकं तु भोजनम् ॥
एवमस्त्विति तं प्राह ब्रह्मा दृष्ट्वा दिवौकसः । सरस्वती च तद्वक्त्रान्निर्गता प्रययौ दिवम् ॥२२॥
कुम्भकर्णस्तु दुष्टात्मा चिन्तयामास दुःखितः । अनभिप्रेतमेवास्यात्किं निर्गतमहो विधिः ॥२३॥
सुमाली वरलब्धांस्तान् ज्ञात्वा पौत्रान् निशाचरान् । पातालान्निर्भयः प्रायात् प्रहस्तादिभिरन्वितः
दशग्रीवं परिष्वज्य वचनं चेदमब्रवीत् । दिष्ट्या ते पुत्र संवृत्तो वाञ्छितो मे मनोरथः २५॥
यद्भयाच्च वयं लङ्कां त्यक्त्वा याता रसातलम् । तद्गतं नो महाबाहो महद्विष्णुकृतं भयम् ॥२६॥
अस्माभिः पूर्वमुषिता लङ्केयं धनदेन ते । भ्रात्राक्रान्तामिदानीं त्वं प्रत्यानेतुमिहार्हसि २७
साम्ना वाथ बलेनापि राज्ञां बन्धुः कुतः सुहृत् । इत्युक्तो रावणः प्राह नार्हस्येवं प्रभाषितुम् २८॥

इस उत्तम तप को धर्म के लिये किया है । अतएव तू अपना अभिलषित वर माँग लो ॥ १६-१७ ॥ तत्पश्चात् हाथ जोड़कर ब्रह्माजी से विभीषण ने कहा—भगवन्! हमेशा मेरी बुद्धि धर्म में स्थित रहे कभी भी अधर्म में रूचि न हो ॥ १८ ॥ तब प्रसन्न होकर ब्रह्माजी विभीषण से बोले—वत्स विभीषण! तू धर्मशील हो। तू भी अमरत्व को प्राप्त करोगे। तत्पश्चात् वे कुम्भकर्ण से बोले—हे सुव्रत ! तुम वर माँगो ॥२०॥ तब देवी सरस्वती की माया से मोहित हो कुम्भकर्ण बोला—हे देव ! मैं छः महीनों तक शयन करूँ और एक दिन भोजन करूँ ॥ २१ ॥ देवताओं के तरफ देखते हुए ब्रह्माजी कुम्भकर्ण से कहे—"तथाऽस्तु" ब्रह्माजी के यह कहते ही कुम्भकर्ण के मुख से निकलकर देवी सरस्वती स्वर्ग लोक को चली गयीं ॥ २२ ॥ तदनन्तर दुरात्मा कुम्भकर्ण दुःखित हो सोचने लगा—जिसकी मुझे इच्छा नहीं है, ऐसी बात मेरे मुख से निकल गयी ; अहो ! दैवी गति विचित्र है ॥ २३ ॥ अपने तीनों नाती राक्षसों को वर प्राप्त होने का समाचार सुनकर प्रहस्तादि राक्षसों सहित सुमाली निर्भयतापूर्वक पाताल से आया ॥ २४ ॥

तब रावण को आलिङ्गन कर बोला—वत्स ! अति प्रसन्नता की बात है कि मेरा मनोवाञ्छित पूर्ण हो गया ॥ २५ ॥ हमलोग लङ्कापुरी को छोड़कर जिसके भय से पाताल लोक चले गये थे, हे महाबाहो ! आज हममोगों का विष्णु से भय समाप्त हो गया ॥ २६ ॥ यह लङ्कापुरी जो वर्तमान में कुबेर के अधिकार में है, यहाँ पहले हमलोग रहते थे। भाई से अधिकृत इस लङ्कापुरी को तुम्हें सामनीति अथवा बलपूर्वक पुनः लौटा लेना चाहिये ; क्योंकि राजाओं के मित्र और बन्धु कब हितैषी हुए हैं ? सुमाली के यह कहने पर रावण बोला—आपको इस प्रकार की बाते नहीं कहनीं चाहिये ॥ २७–२८ ॥

वित्तेशो गुरुरस्माकमेवं श्रुत्वा तमब्रवीत् । प्रहस्तः प्रश्रितं वाक्यं रावणं दशकन्धरम् ॥२९॥
शृणु रावण यत्नेन नैवं त्वं वक्तुमर्हसि । नाधीता राजधर्मास्ते नीतिशास्त्रं तथैव च ॥३०॥
शूराणां नहि सौभ्रात्रं शृणु मे वदतः प्रभो । कश्यपस्य सुता देवा राक्षसाश्च महाबलाः ॥३१॥
परस्परमयुध्यन्त त्यक्त्वा सौहृदमायुधैः । नैवेदानीन्तनं राजन् वैरं देवैरनुष्ठितम् ॥३२॥
प्रहस्तस्य वचः श्रुत्वा दशग्रीवो दुरात्मनः । तथेति क्रोधताम्राक्षस्त्रिकूटाचलमन्वगात् ॥३३॥
दूतं प्रहस्तं सम्प्रेष्य निष्कास्य धनदेश्वरम् । लङ्कामाक्रम्य सचिवै राक्षसैः सुखमास्थितः ॥३४॥
धनदः पितृवाक्येन त्यक्त्वा लङ्कां महायशाः । गत्वा कैलासशिखरं तपसा तोषयच्छिवम् ॥३५॥
तेन सख्यमनुप्राप्य तेनैव परिपालितः । अलकां नगरीं तत्र निर्ममे विश्वकर्मणा ॥३६॥
दिक्पालत्वं चकारात्र शिवेन परिपालितः । रावणो राक्षसैः सार्धमभिषिक्तः सहानुजैः ॥३७॥
राज्यं चकारासुराणां त्रिलोकीं बाधयन्खलः । भगिनीं कालखञ्जाय ददौ विकटरूपिणीम् ॥३८॥
विद्युज्जिह्वाय नाम्नासौ महामायी निशाचरः । ततो मयो विश्वकर्मा राक्षसानां दितेः सुतः ।३९।
सुतां मन्दोदरीं नाम्ना ददौ लोकैकसुन्दरीम् । रावणाय पुनः शक्तिममोघां प्रीतमानसः ॥४०॥
वैरोचनस्य दौहित्रीं वृत्रज्वालेति विश्रुताम् । स्वयं दत्तामुदवहत्कुम्भकर्णाय रावणः ॥४१॥

धनपति कुबेर हमारे बड़े भाई हैं। यह सुनकर अति नम्रता से प्रहस्त रावण से बोला—॥ २९ ॥ रे रावण! तुम राजधर्म और नीतिशास्त्र का अध्ययन नहीं किये हो अतएव तुम्हें यह नहीं कहना चाहिये ॥ ३० ॥ शूरों के भ्रातृत्व प्रेम नहीं होता। हे प्रभो! जो मैं कहता हूँ उसे सुनो। देवता और दोनों राक्षस ही शूरवीर महर्षि कश्यप के सन्तान थे ॥ ३१ ॥

आपसी सौहार्द्र को छोड़कर वे आयुधों से परस्पर लड़ने लगे। हे राजन्! देवताओं से बैर हमलोगों का नवीन नहीं है ॥३२॥ दुरात्मा प्रहस्त का यह कथन सुनकर "तथा इति" यह कहकर क्रोध से रावण रक्तनेत्र हो शीघ्र ही त्रिकूट पर्वत पर गया ॥ ३३ ॥ प्रहस्त को दूत भेजकर वह कुबेर को लङ्कापुरी से बाहर निकाल-कर उस पर अपना अधिकार स्थापित कर राक्षस मन्त्रियों के साथ सुख पूर्वक रहने लगा ॥ ३४ ॥ महायशस्वी कुबेर ने लङ्का को छोड़कर अपने पिता की आज्ञा से कैलाशपर्वत पर तपस्या कर श्रीमहादेवजी को प्रसन्न किया ॥ ३५ ॥ उनसे मित्रता कर उनसे सुरक्षित होकर कुबेर कैलास पर्वत पर विश्वकर्मा से अलका नामकी नगरी बनवाये ॥३६॥ उस स्थान पर भगवान् शंकरजी से सुरक्षित हो वे दिक्पालत्व प्राप्त किये। रावण भी राक्षसों का राजा होकर अपने भाइयों के साथ तीनों लोकों को कष्ट देता हुआ राक्षसों का राज्य भोग करने लगा। वह महामायावी रावण कालखञ्ज के वंश में उत्पन्न विद्युज्जिह्व राक्षस से अपनी विकराल वदना बहन का विवाह किया। तत्पश्चात् राक्षसों के विश्वकर्मादिति सुत मय त्रैलोक्यसुन्दरी अपनी कन्या मन्दोदरी से रावण का विवाह कर दिया और प्रसन्नमन रावण को एक अमोघ शक्ति भी दिया ॥ ३७–४० ॥ तब रावण वैरोचन की दुहिता वृत्रज्वाला को स्वयं लाकर कुम्भकर्ण का विवाह किया ॥ ४१ ॥

गन्धर्वराजस्य सुतां शैलूषस्य महात्मनः । विभीषणस्य भार्यार्थे धर्मज्ञां समुदावहत् ॥४२॥
सरमां नाम सुभगां सर्वलक्षणसंयुताम् । ततो मन्दोदरी पुत्रं मेघनादमजीजनत् ॥४३॥
जातमात्रस्तु यो नादं मेघवत्प्रमुमोच ह । ततः सर्वेऽब्रुवन्मेघनादोऽयमिति चासकृत् ॥४४॥
कुम्भकर्णस्ततः प्राह निद्रा मां बाधते प्रभो । ततश्च कारयामास गुहां दीर्घां सुविस्तराम् ॥४५॥
तत्र सुष्वाप मूढात्मा कुम्भकर्णो विघूर्णितः । निद्रिते कुम्भकर्णे तु रावणो लोकरावणः ॥४६॥
ब्राह्मणान् ऋषिमुख्यांश्च देवदानवकिन्नरान् । देवश्रियो मनुष्यांश्च निजघ्ने समहोरगान् ॥४७॥
धनदोऽपि ततः श्रुत्वा रावणस्याक्रमं प्रभुः । अधर्मं मा कुरुष्वेति दूतवाक्यैर्न्यवारयत् ॥४८॥
ततः क्रुद्धो दशग्रीवो जगाम धनदालयम् । विनिर्जित्य धनाध्यक्षं जहारोत्तमपुष्पकम् ॥४९॥
ततो यमं च वरुणं निर्जित्य समरेऽसुरः । स्वर्गलोकमगात्तूर्णं देवराजजिघांसया ॥५०॥
ततोऽभवन्महद्युद्धमिन्द्रेण सह दैवतैः । ततो रावणमभ्येत्य बबन्ध त्रिदशेश्वरः ॥५१॥
तच्छ्रुत्वा सहसागत्य मेघनादः प्रतापवान् । कृत्वा घोरं महद्युद्धं जित्वा त्रिदशपुङ्गवान् ।५२।
इन्द्रं गृहीत्वा बद्ध्वासौ मेघनादो महाबलः । मोचयित्वा तु पितरं गृहीत्वेन्द्रं ययौ पुरम् ।५३।
ब्रह्मा तु मोचयामास देवेन्द्रं मेघनादतः । दत्त्वा वरान्बहूंस्तस्मै ब्रह्मा स्वभवनं ययौ ॥५४॥

तथा च गन्धर्वराज महात्मा शैलूष की अतिसुन्दरी, सर्वसुलक्षण सम्पन्ना, धर्मज्ञा कन्या सरमा से विभीषण का विवाह किया। तब मन्दोदरी से मेघनाद नामक पुत्र पैदा हुआ ॥ ४२-४३ ॥ उत्पन्न होते ही वह मेघ के समान शब्द किया। अतएव सभी लोग बारम्बार उसे "मेघनाद" कहने लगे ॥ ४४ ॥ तब कुम्भकर्ण बोला—प्रभो ! मुझे निद्रा व्यथित कर रही है। यह कहकर कुम्भकर्ण एक विशाल गुहा बनवाया ॥४५॥ उस स्थान पर मूढ़ात्मा कुम्भकर्ण गहरी नींद सो गया। कुम्भकर्ण के सो जाने पर त्रैलोक्य को रूलाने वाला रावण ब्राह्मण, प्रमुख ऋषिगण, देव, दानव, किन्नर, सर्प, मनुष्य आदि सभी को मारा और देवताओं की सम्पत्ति को नष्ट कर दिया ॥ ४६-४७ ॥ रावण का दुराचार सुनकर भगवान् कुबेर ने "अधर्म मत करो" यह सन्देश दूत के द्वारा रावण को भेजवाकर उसे अधर्म करने से रोका ॥ ४८ ॥

इस पर क्रोधित होकर रावण कुबेर की नगरी अलकापुरी पर आक्रमण किया और कुबेर को परास्तकर उनका अति उत्तम पुष्पक विमान अपहरण कर लिया ॥ ४९ ॥ तब वह राक्षस यम और वरुण को युद्ध में जीतकर इन्द्र को मारने की इच्छा से शीघ्र ही स्वर्गलोक पर चढ़ाई किया ॥ ५० ॥ वहाँ पर इन्द्र तथा अन्य देवताओं के साथ घोर युद्ध हुआ। इस युद्ध में देवराज इन्द्र ने रावण को बाँध लिया ॥ ५१ ॥ महाप्रतापी मेघनाद यह समाचार सुनकर अकस्मात् देवताओं पर चढ़ाई कर घोर युद्ध किया और देवताओं को जीतकर इन्द्र को बाँध लिया। तब महाबली मेघनाद अपने पिता को मुक्तकर इन्द्र को अपने साथ लेकर लङ्कापूरी में लौट आया ॥ ५२-५३ ॥ तत्पश्चात् ब्रह्माजी मेघनाद से इन्द्र को छुड़ाये और मेघनाद को अनेक वर देकर अपने लोक को चले गये ॥ ५४ ॥

रावणो विजयी लोकान्सर्वान् जित्वा क्रमेण तु । कैलासं तोलयामास बाहुभिः परिघोपमैः ५५
तत्र नन्दीश्वरेणैवं शप्तोऽयं राक्षसेश्वरः । वानरैर्मानुषैश्चैव नाशं गच्छेति कोपिना ॥५६॥
शप्तोऽप्यगणयन् वाक्यं ययौ हैहयपत्तनम् । तेन बद्धो दशग्रीवः पुलस्त्येन विमोचितः ॥५७॥
ततोऽतिबलमासाद्य जिघांसुर्हरिपुङ्गवम् । धृतस्तेनैव कक्षेण वालिना दशकन्धरः ॥५८॥
भ्रामयित्वा तु चतुरः समुद्रान् रावणं हरिः । विसर्जयामास ततस्तेन सख्यं चकार सः ॥५९॥
रावणः परमप्रीत एवं लोकान्महाबलः । चकार स्ववशे राम बुभुजे स्वयमेव तान् ॥६०॥
एवं प्रभावो राजेन्द्र दशग्रीवः सहेन्द्रजित् । त्वया विनिहतः सङ्ख्ये रावणो लोकरावणः ।६१
मेघनादश्च निहितो लक्ष्मणेन महात्मना । कुम्भकर्णश्च निहतस्त्वया पर्वतसन्निभः ॥६२॥
भवान्नारायणः साक्षाज्जगतामादिकृद्विभुः । त्वत्स्वरूपमिदं सर्वं जगत्स्थावरजङ्गमम् ॥६३॥
त्वन्नाभिकमलोत्पन्नो ब्रह्मा लोकपितामहः । अग्निस्ते मुखतो जातो वाचा सह रघूत्तम ॥६४॥
बाहुभ्यां लोकपालौघाश्चक्षुर्भ्यां चन्द्रभास्करौ । दिशश्च विदिशश्चैव कर्णाभ्यां ते समुत्थिताः ।६५॥
घ्राणात्प्राणः समुत्पन्नश्चाश्विनौ देवसत्तमौ । जङ्घाजानूरुजघनाद्भुवर्लोकादयोऽभवन् ॥६६॥

विजयी रावण क्रम पूर्वक सभी लोकों को जीतकर परिघ के समान अपनी विशाल भुजाओं से कैलाश पर्वत को उठा लिया ॥ ५५ ॥ तब क्रोधित होकर भगवान् नन्दीश्वर राक्षसराज रावण को शाप दिये कि मनुष्य और वानरों के हाथ तुम मारे जाओगे ॥ ५६ ॥ परञ्च इस शाप का कुछ भी परवाह न कर वह रावण हैहयराज ( सहस्रार्जुन ) की राजधानी को गया। वहाँ पर सहस्रार्जुन रावण को बाँध लिया, जिसे पुलस्त्यजी छुड़ाये ॥ ५७ ॥

पुनः वह अत्यन्त बली वानरराज बली को मारने के लिये तत्पर हुआ; परन्तु वाली ही रावण को अपनी काँख में दबा लिया ॥ ५८ ॥ पुनः चारों समुद्रों को घुमाकर उसे छोड़ दिया। तत्पश्चात् रावण वाली से मित्रता कर लिया ॥ ५९ ॥ हे राम! महाबली रावण इस तरह सम्पूर्ण लोकों पर अपना अधिपत्य स्थापित कर आनन्दपूर्वक भोग करने लगा ॥ ६० ॥

हे राजेन्द्र! इस प्रकार पराक्रमी रावण और मेघनाद थे। लोकों को रूलाने वाला रावण का आप वध किये और महात्मा लक्ष्मणजी मेघनाद का वध किये। पर्वताकार दीर्घकाय कुम्भकर्ण का भी आप वध किये ॥ ६१–६२ ॥ आप जगत् के आदिकारण, स्रष्टा सर्वव्यापक, साक्षात् नारायण देव हैं। यह सम्पूर्ण चराचर विश्व आपका ही स्वरूप है ॥ ६३ ॥ लोक पितामह ब्रह्माजी आपके नाभि से समुद्भूत हैं। तथा च हे रघुश्रेष्ठ! वाणी सहित अग्निदेव भी आपके मुख से उत्पन्न हैं ॥ ६४ ॥ आपकी भुजाओं से सभी लोकपाल, नेत्रों से चन्द्रमा और सूर्य तथा कानों से दिशा विदिशाएँ उत्पन्न हुईं हैं ॥ ६५ ॥ इसी प्रकार आपकी नासिका से प्राण और देवताओं में श्रेष्ठ अश्विनी कुमार प्रकट हुए हैं। आपके जङ्घा, जानु, उरु और जघनादि अङ्गों से भूर्भुवादि सभी लोक उत्पन्न हुए हैं ॥ ६६ ॥

कुक्षिदेशात्समुत्पन्नाश्चत्वारः सागरा हरे। स्तनाभ्यामिन्द्रवरुणौ वालखिल्याश्च रेतसः ॥६७॥
मेढ्राद्यमो गुदान्मृत्युर्मन्यो रुद्रस्त्रिलोचनः। अस्थिभ्यः पर्वता जाताः केशेभ्यो मेघसंहतिः ६८
औषध्यस्तव रोमेभ्यो नखेभ्यश्च खरादयः। त्वं विश्वरूपः पुरुषो मायाशक्तिसमन्वितः ॥६९॥
नानारूप इवाभासि गुणव्यतिकरे सति। त्वामाश्रित्यैव विबुधाः पिबन्त्यमृतमध्वरे ॥७०॥
त्वया सृष्टमिदं सर्वं विश्वं स्थावरजङ्गमम्। त्वामाश्रित्यैव जीवन्ति सर्वे स्थावरजङ्गमाः ॥७१॥
त्वद्युक्तमखिलं वस्तु व्यवहारेऽपि राघव। क्षीरमध्यगतं सर्पिर्यथा व्याप्याखिलं पयः ॥७२॥
त्वद्भासा भासतेऽर्कादि न त्वं तेनावभाससे। सर्वगं नित्यमेकं त्वां ज्ञानचक्षुर्विलोकयेत् ॥७३॥
नाज्ञानचक्षुस्त्वां पश्येदन्धदृक् भास्करं यथा। योगिनस्त्वां विचिन्वन्ति स्वदेहे परमेश्वरम् ॥७४॥
अतन्निरसनमुखैर्वेदशीर्षैरहर्निशम्। त्वत्पादभक्तिलेशेन गृहीता यदि योगिनः ॥७५॥
विचिन्वन्तो हि पश्यन्ति चिन्मात्रं त्वां न चान्यथा। मया प्रलपितं किञ्चित्सर्वज्ञस्य तवाग्रतः ॥
क्षन्तुमर्हसि देवेश तवानुग्रहभागहम् ॥७६॥

हे हरे! आपकी कुक्षि से चार समुद्र, स्तनों से इन्द्र और वरुण तथा आपके वीर्य से बाल्यखिल्यादि मुनीश्वर प्रकट हुए हैं॥ ६७॥ आपकी उपस्थेन्द्रिय से यम, गुदा से मृत्यु, क्रोध से त्रिनयन महादेवजी, अस्थियों से पर्वत समूह, केशों से मेघ, रोमों से औषधियाँ, नखों से गधे आदि उत्पन्न हुए। अपनी माया शक्ति से समन्वित आप विश्वरूप परमपुरुष हैं॥ ६८–६९॥

आप प्रकृति के गुणों से युक्त होकर अनेक भाँति दिखायी देते हैं। आपके आश्रय से ही देवगण यज्ञों में अमृतपान करते हैं॥ ७०॥ स्थावर-जङ्गमादि सम्पूर्ण जगत् आपकी ही सृष्टि है और सम्पूर्ण स्थावर जङ्गम आपके आश्रय से ही जीवित हैं॥ ७१॥

हे रघुनाथजी! दुध में सर्वत्र घी व्याप्त रहने की भाँति व्यवहार काल में भी सम्पूर्ण वस्तुएँ आप में ही व्याप्त रहती हैं॥ ७२॥ आपके प्रकाश से ही सूर्य-चन्द्र आदि सभी प्रकाशित होते हैं परन्तु आप उनके द्वारा प्रकाशित नहीं होते। आप सर्वगत, नित्य और एक हैं। आत्मज्ञान दृष्टि प्राप्त पुरुष ही आपको देख सकते हैं॥ ७३॥

अन्धे प्राणि को जिस प्रकार सूर्य का दर्शन नहीं होता, उसी प्रकार ज्ञानरूपी नेत्र से रहित प्राणी आपका दर्शन नहीं कर सकते, योगिजन उपनिषदों के निषेध वाक्यों द्वारा आप परमात्मा को अहर्निश अपने शरीर में खोजते हैं। आपके चरणारविन्द की लेश मात्र की भक्ति प्राप्त होने से चिन्तन करते-करते चिन्मात्र स्वरूप आपका दर्शन योगिजन कर पाते हैं और किसी प्रकार से आपका दर्शन नहीं कर पाते। आप सर्वज्ञ के सामने मैं भी कुछ प्रलाप किया हूँ, जिसे आप क्षमा करें। क्योंकि हे देवेश्वर! मैं आपका कृपापात्र हूँ॥ ७४–७६॥

दिग्देशकालपरिहीनमनन्यमेकं चिन्मात्रमक्षरमजं चलनादिहीनम् ।
सर्वज्ञमीश्वरमनन्तगुणं व्युदस्तमायं भजे रघुपतिं भजतामभिन्नम् ॥७७॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे द्वितीयः सर्गः ॥२॥

---

## तृतीय सर्ग

वाली और सुग्रीव का पूर्वजन्म का वृत्तान्त और रावण तथा सनत्कुमार संवाद

श्रीराम उवाच

वालिसुग्रीवयोर्जन्म श्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः । रवीन्द्रौ वानराकारौ जज्ञात इति नः श्रुतम् ॥१॥

श्रीअगस्त्य उवाच

मेरोः स्वर्णमयस्याद्रेर्मध्यशृङ्गे मणिप्रभे । तस्मिन्सभाऽस्ते विस्तीर्णा ब्रह्मणः शतयोजना ॥२॥
तस्यां चतुर्मुखः साक्षात्कदाचिद्योगमास्थितः । नेत्राभ्यां पतितं दिव्यमानन्दसलिलं बहु ॥३॥
तद्गृहीत्वा करे ब्रह्मा ध्यात्वा किञ्चित्तदत्यजत् । भूमौ पतितमात्रेण तस्माज्जातो महाकपिः ॥४॥
तमाह द्रुहिणो वत्स किञ्चित्कालं वसात्र मे । समीपे सर्वशोभाढ्ये ततः श्रेयो भविष्यति ॥५॥

दिग्देश-काल से रहित अनन्य, एक चिन्मात्र, अक्षर, अजन्मा, चलनादि क्रिया रहित, सर्वज्ञ, सर्वेश्वर, अनन्य, गुण सम्पन्न, माया रहित और अपने भक्तों से अभिन्न आप रघुनाथजी का मैं भजन करता हूँ ॥ ७७ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितयाभाषा-टीकयासहितः द्वितीयःसर्गः परिपूर्णः ॥ २ ॥



श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—मैं बाली और सुग्रीव के जन्म का यथार्थ वृत्तान्त सुनना चाहता हूँ। मैं सुना हूँ कि ये सूर्य और इन्द्र ही वानररूप से अवतरित थे ॥ १ ॥ अगस्त्य जी ने कहा—हे राम ! मणि प्रभायुक्त सुवर्णमय मेरुपर्वत के मध्य शिखर पर शतयोजन विस्तृत ब्रह्माजी की सभा है ॥ २ ॥ किसी समय उस सभा में वे योगस्थ हो बठे थे, उस समय उनके नेत्रों से बहुत से दिव्य आनन्दाश्रु गिरे ॥ ३ ॥ उन आनन्दाश्रुओं को ब्रह्माजी अपने हाथ में लेकर कुछ चिन्तन कर पृथ्वी पर डाल दिये। उन्हें पृथ्वी पर गिरते ही एक महाकपि उत्पन्न हुआ ॥ ४ ॥ उससे ब्रह्माजी बोले—वत्स ! कुछ समय तक तू यही मेरे पास सर्वशोभा सम्पन्न इस स्थान पर रहो, इससे तुम्हारा कल्याण होगा ॥ ५ ॥

इत्युक्तो न्यवसत्तत्र ब्रह्मणा वानरोत्तमः। एवं बहुतिथे काले गते ऋक्षाधिपः सुधीः ॥६॥
कदाचित्पर्यटन्नद्रौ फलमूलार्थमुद्यतः। अपश्यद्दिव्यसलिलां वापीं मणिशिलान्विताम् ॥७॥
पानीयं पातुमागच्छत्तत्र छायामयं कपिम्। दृष्ट्वा प्रतिकपिं मत्वा निपपात जलान्तरे ॥८॥
तत्रादृष्ट्वा हरिं शीघ्रं पुनरुत्प्लुत्य वानरः। अपश्यत्सुन्दरीं रामामात्मानं विस्मयं गतः ॥९॥
ततः सुरेशो देवेशं पूजयित्वा चतुर्मुखम्। गच्छन्मध्याह्नसमये दृष्ट्वा नारीं मनोरमाम् ॥१०॥
कन्दर्पशरविद्धाङ्गस्त्यक्तवान्वीर्यमुत्तमम्। तामप्राप्यैव तद्बीजं वालदेशेऽपतद्भुवि ॥११॥
वाली समभवत्तत्र शक्रतुल्यपराक्रमः। तस्य दत्त्वा सुरेशानः स्वर्णमालां दिवं गतः ॥१२॥
भानुरप्यागतस्तत्र तदानीमेव भामिनीम्। दृष्ट्वा कामवशो भूत्वा ग्रीवादेशेऽसृजन्महत् ॥१३॥
बीजं तस्यास्ततः सद्यो महाकायोऽभवद्धरिः। तस्य दत्त्वा हनूमन्तं सहायार्थं गतो रविः ॥१४॥
पुत्रद्वयं समादाय गत्वा सा निद्रिता क्वचित्। प्रभातेऽपश्यदात्मानं पूर्ववद्वानराकृतिम् ॥१५॥
फलमूलादिभिः सार्धं पुत्राभ्यां सहितः कपिः। नत्वा चतुर्मुखस्याग्रे ऋक्षराजः स्थितः सुधीः १६
ततो ब्रवीत्समाश्वास्य बहुशः कपिकुञ्जरम्। तत्रैकं देवतादूतमाहूयामरसन्निभम् ॥१७॥

ब्रह्माजी के द्वारा इस प्रकार कहने पर वह वानरश्रेष्ठ वहीं रहने लगा। इस प्रकार अधिक समय व्यतीत होने पर यह ऋक्षराज (नामक) वानर ने एक दिन फल-मूलादि की ईच्छा से भ्रमण करते करते रत्नजटित शिलाओं से सुशोभित दिव्य जल पूर्ण एक बावड़ी देखी ॥ ६–७ ॥ वह पानी पीने के लिये जब जल के समीप गया तो उस जल में छायामय एक वानर को देखा। उस वानर को अपना प्रतिद्वन्दी समझ कर वह जल में कूद पड़ा ॥ ८ ॥ जल में कोई वानर न देख शीघ्र ही उछलकर वह बाहर आ गया और एक दिव्य रमणी के रूप में अपने को देखकर अति आश्चर्य चकित हुआ ॥ ९ ॥ उस समय मध्याह्न में ब्रह्माजी की पूजाकर देवेश इन्द्र लौट रहे थे। उस रमणीय सुन्दरी को देख काम कुसुमशरविद्ध इन्द्र का उत्तमवीर्य स्खलित हो गया। वह वीर्य उस स्त्री को प्राप्त न होकर उसके बालों को स्पर्श करता हुआ भूमि पर गिर गया ॥ १०–११ ॥

उस वीर्य से इन्द्र के समान पराक्रमी वाली उत्पन्न हुआ। देवेश इन्द्र उसे सुवर्ण की एक माला देकर स्वर्गलोक को चले गये ॥ १२ ॥ भगवान् सूर्यदेव भी उसी समय वहाँ आये। वे उस रमणी को देख कामातुर हो उसकी ग्रीवा पर अपना उग्र वीर्य छोड़े। उसके प्रभाव से तत्क्षण अति विशाल काय एक वानर उत्पन्न हुआ। सूर्यदेव उस बालक की सहायता के लिये हनुमानजी को देकर चले गये ॥ १३–१४ ॥

उन दोनों पुत्रों के साथ किसी स्थान पर जाकर वह स्त्री सो गयी। दुसरे दिन प्रातः काल पुनः अपने को वानर रूप में ही पाया ॥ १५ ॥ तब परम बुद्धिमान् ऋक्षराज अपने पुत्रों के सहित फल-मूलादि लेकर ब्रह्माजी की सभा में आया और नमस्कार कर उनके सामने खड़ा हो गया ॥ १६ ॥ उस वानरवीर को ब्रह्माजी बहुत समझा बुझाकर एक देवदूत को बुलाये और देवदूत से बोले—दूत ! मेरी आज्ञा से इस वानर

गच्छ दूत मयादिष्टो गृहीत्वा वानरोत्तमम् । किष्किन्धां दिव्यनगरीं निर्मितां विश्वकर्मणा १८
सर्वसौभाग्यवलितां देवैरपि दुरासदाम् । तस्यां सिंहासने वीरं राजनमभिषेचय ॥१९॥
सप्तद्वीपगता ये ये वानराः सन्ति दुर्जयाः । सर्वे ते ऋक्षराजस्य भविष्यन्ति वशेऽनुगाः ॥२०॥
यदा नारायणः साक्षाद्रामो भूत्वा सनातनः । भूभारासुरनाशाय सम्भविष्यति भूतले ॥२१॥
तदा सर्वे सहायार्थे तस्य गच्छन्तु वानराः । इत्युक्तो ब्रह्मणा दूतो देवानां स महामतिः २२॥
यथाज्ञप्तस्तथा चक्रे ब्रह्मणा तं हरीश्वरम् । देवदूतस्ततो गत्वा ब्रह्मणे तन्निवेदयत् ॥२३॥
तदादि वानराणां सा किष्किन्धाऽभून्नृपाश्रयः । सर्वेश्वरस्त्वमेवासीरिदानीं ब्रह्मणाऽर्थितः ॥२४॥
भूमेर्भारो हृतः कृत्स्नस्त्वया लीलानृदेहिना । सर्वभूतान्तरस्थस्य नित्यमुक्तचिदात्मनः ॥२५॥
अखण्डानन्दरूपस्य कियानेष पराक्रमः । तथाऽपि वर्ण्यते सद्भिर्लीलामानुषरूपिणः ॥२६॥
यशस्ते सर्वलोकानां पापहत्यै सुखाय च । य इदं कीर्तयेन्मर्त्यो वालिसुग्रीवयोर्महत् ॥२७॥
जन्म त्वदाश्रयत्वात्स मुच्यते सर्वपातकैः । अथान्यां सम्प्रवक्ष्यामि कथां राम त्वदाश्रयाम् २८
सीता हृता यदर्थं सा रावणेन दुरात्मना । पुरा कृतयुगे राम प्रजापतिसुतं विभुम् ॥२९॥
सनत्कुमारमेकान्ते समासीनं दशाननः । विनयावनतो भूत्वा ह्यभिवाद्येदमब्रवीत् ॥३०॥

श्रेष्ठ के साथ विश्वकर्मा द्वारा निर्मित किष्किन्धापुरी में तुम जाओ ॥ १८ ॥ सम्पूर्ण ऐश्वर्य सम्पन्न वह देवताओं के लिये भी दुर्जेय है। उस किष्किन्धापुरी के सिंहासन पर इस वीर का राज्याभिषेक कर दो ॥ १९ ॥ सातों द्विपों के दुर्जेय वानरवीर इस ऋक्षराज के अधीन रहेंगे ॥ २० ॥ जिस समय भूभारहरण करने के लिये साक्षात् सनातन पुरुष नारायण देव अवतार लेंगे, उस समय सभी वानरगण उनकी सहायता करने के लिये जायँ। इस प्रकार ब्रह्माजी के कहने पर महाबुद्धिमान् वह देवदूत उनकी आज्ञा के अनुसार उस वानर-राज को सब व्यवस्था कर दिया और पुनः ब्रह्माजी के पास जाकर सब कुछ सुना दिया। उसी समय से किष्किन्धापुरी वानरों की राजधानी हुई ॥ २१-२४ ॥

आप सर्वेश्वर हैं, इस समय ब्रह्माजी की प्रार्थना से आप भूमि का भारहरण किये। सभी भूतों के अन्दर विद्यमान नित्यमुक्त और चेतनस्वरूप, अखण्ड, अनन्त आपके लिये यह कौन बड़ा पराक्रम है ? परन्तु सम्पूर्ण संसार के पापों का नाश करने हेतु और उन्हें सुख देने के लिये माया से मनुष्य रूप धारण करने वाले आपका यश कीर्त्तन साधु लोग करते ही हैं। जो प्राणी वाली और सुग्रीव कश्यप चरित का कीर्त्तन करेगा वह सभी पापों से मुक्त हो जायेगा ॥ २५-२८ ॥

हे राम ! आपकी आश्रयिणी उस कथा को मैं सुनाता हूँ, जिस कारण दुरात्मा रावण सीताजी का हरण किया था ॥ २९ ॥ एक समय एकान्त में बैठा हुआ रावण ब्रह्माजी के पुत्र श्री सनत्कुमारजी से अति नम्रता पूर्वक प्रणाम कर पूछा ॥ ३० ॥

को न्वस्मिन्प्रवरो लोके देवानां बलवत्तरः। देवाश्च यं समाश्रित्य युद्धे शत्रुं जयन्ति हि ॥३१॥
कं यजन्ति द्विजा नित्यं कं ध्यायन्ति च योगिनः। एतन्मे शंस भगवन् प्रश्नं प्रश्नविदां वर ३२
ज्ञात्वा तस्य हृदिस्थं यत्तदशेषेण योगदृक्। दशाननमुवाचेदं श्रृणु वक्ष्यामि पुत्रक ॥३३।
भर्ता यो जगतां नित्यं यस्य जन्मादिकं नहि। सुरासुरैर्नुतो नित्यं हरिर्नारायणोऽव्ययः ॥३४॥
यन्नाभिपङ्कजाज्जातो ब्रह्मा विश्वसृजां पतिः। सृष्टं येनैव सकलं जगत्स्थावरजङ्गमम् ॥३५॥
तं समाश्रित्य विबुधा जयन्ति समरे रिपून्। योगिना ध्यानयोगेन तमेवानुजपन्ति हि ।३६॥
महर्षेर्वचनं श्रुत्वा प्रत्युवाच दशाननः। दैत्यदानवरक्षांसि विष्णुना निहतानि च ॥३७।
कां वा गतिं प्रपद्यन्ते प्रेत्य ते मुनिपुङ्गव। तमुवाच मुनिश्रेष्ठो रावणं राक्षसाधिपम् ॥३८॥
दैवतैर्निहता नित्यं गत्वा स्वर्गमनुत्तमम्। भोगक्षये पुनस्तस्माद्भ्रष्टा भूमौ भवन्ति ते ॥३९॥
पूर्वार्जितैः पुण्यपापैर्म्रियन्ते चोद्भवन्ति च। विष्णुना ये हतास्ते तु प्राप्नुवन्ति हरेर्गतिम् ४०॥
श्रुत्वा मुनिमुखात्सर्वं रावणो हृष्टमानसः। योत्स्येऽहं हरिणा सार्धमिति चिन्तापरोऽभवत् ४१
मनःस्थितं परिज्ञाय रावणस्य महामुनिः। उवाच वत्स तेऽभीष्टं भविष्यति न संशयः ॥४२॥

इस संसार में सभी देवताओं में श्रेष्ठ और बलवान् कौन देव हैं, जिनके आश्रय से देवगण युद्ध में शत्रुओं पर विजय प्राप्त करते हैं? ॥ ३१ ॥ ब्राह्मण लोग नित्य किसका पूजन करते हैं और योगीजन किसका ध्यान करते हैं? हे भगवन्! आप सभी प्रश्नों के उत्तर जानने वालों में श्रेष्ठ हैं। अत-एव मेरे इस प्रश्न का उत्तर बतलाइये ॥ ३२ ॥ भगवान् सनत्कुमार अपनी योग दृष्टि से रावण के हृदय की बात जानकर उससे बोले—हे पुत्र! तुम्हारे प्रश्नों का उत्तर कहता हूँ, सुनो ॥ ३३ ॥ जो नित्य अखिल ब्राह्माण्ड का भरण-पोषण करते हैं, जो जन्म-मरणादि रहित हैं, जो नित्य देव और दैत्यों से हमेशा वन्दित हैं, वे अविनाशी नारायण श्रीहरि हैं ॥ ३४ ॥ सृष्टि कर्ताओं के स्वामी ब्रह्माजी भी जिनके नाभि कमल से प्रादुर्भूत हैं; तथा जो स्थावर-जङ्गमरूप इस संसार की सृष्टि किये हैं, उन्हीं के आश्रय से देवता लोग युद्ध में शत्रुओं पर विजय प्राप्त करते हैं, तथा च योगिजन भी ध्यान योग से उन्हीं का जप करते हैं ॥ ३५–३६ ॥ महर्षि का यह कथन सुनकर दशानन बोला—हे मुनिपुङ्गव! भगवान् विष्णु के द्वारा मारे गये दैत्य दानव और राक्षस किस गति को प्राप्त करते हैं। तब राक्षसाधिप रावण से मुनि श्रेष्ठ बोले—देवताओं के द्वारा मारे जाने पर तो वे सब उत्तमस्वर्ग को प्राप्त कर प्रारब्धवश भोग क्षीण होने पर वहाँ से गिरकर पुनः भूर्लोक में जन्म ग्रहण करते हैं ॥ ३९ ॥

और पूर्वजन्मार्जित पाप-पुण्यवश उनका जन्म-मरण होता रहता है; परन्तु भगवान् विष्णु के द्वारा मारे गये प्राणी तो विष्णुपद को ही प्राप्त करते हैं ॥ ४० ॥ महर्षि के मुखारविन्द से ये सभी बातें सुन रावण हर्षित मन से यह सोचने लगा कि अवश्य मैं भगवान् श्री हरि के साथ युद्ध करूँगा ॥ ४१ ॥ वे महर्षि रावण के मन की बात समझकर कहे कि वत्स! निःसन्देह तुम्हारी ईच्छा पूर्ण होगी ॥ ४२॥

कञ्चित्कालं प्रतीक्षस्व सुखी भव दशानन । एवमुक्त्वा महाबाहो मुनिः पुनरुवाच तम् ।४३।
तस्य स्वरूपं वक्ष्यामि ह्यरूपस्यापि मायिनः । स्थावरेषु च सर्वेषु नदेषु च नदीषु च ।।४४।।
ओंकारश्चैव सत्यं च सावित्री पृथिवी च सः । समस्तजगदाधारः शेषरूपधरो हि सः ।।४५।
सर्वे देवाः समुद्राश्च कालः सूर्यश्च चन्द्रमाः । सूर्योदयो दिवारात्री यमश्चैव तथाऽनिलः ।४६।।
अग्निरिन्द्रस्तथा मृत्युः पर्जन्यो वसवस्तथा । ब्रह्मा रुद्रादयश्चैव ये चान्ये देवदानवाः ।।४७।।
विद्योतत्ते ज्वलत्येष पाति चात्तीति विश्वकृत् । क्रीडां करोत्यव्ययात्मा सोऽयं विष्णुः सनातनः
तेन सर्वमिदं व्याप्तं त्रैलोक्यं सचराचरम् । नीलोत्पलदलश्यामो विद्युद्वर्णाम्बरावृतः ।।४९।।
शुद्धजाम्बूनदप्रख्यां श्रियं वामाङ्कसंस्थिताम् । सदानपायिनीं देवीं पश्यन्नालिङ्ग्य तिष्ठति ५०।।
द्रष्टुं न शक्यते कैश्चिद्देवदानवपन्नगः । यस्य प्रसादं कुरुते स चैनं द्रष्टुमर्हति ।।५१।।
न च यज्ञतपोभिर्वा न दानाध्ययनादिभिः । शक्यते भगवान्द्रष्टुमुपायैरितरैरपि ।।५२।।
तद्भक्तैस्तद्गतप्राणैस्तच्चित्तैर्धूतकल्मषैः । शक्यते भगवान्विष्णुर्वेदान्तामलदृष्टिभिः ।।५३।।
अथवा द्रष्टुमिच्छा ते शृणु त्वं परमेश्वरम् । त्रेतायुगे स देवेशो भविता नृपविग्रहः ।।५४।।

हे दशानन ! कुछ समय तक सुख पूर्वक रहो और थोड़े समय तक प्रतीक्षा करो । हे महाबाहो ! रावण से इस प्रकार कहकर वे ऋषि पुनः रावण से बोले ।। ४३ ।। रावण ! वे रूपरहित हैं, फिर भी मैं उन माया से रूप धारण करने वाले का रूप बतलाता हूँ ।। ४८ ।। ओंकार, सत्य, सावित्री, पृथ्वी तथा सम्पूर्ण जगदाधार शेषनागजी भी वे ही हैं ।। ४५ ।।

देवगण, समुद्र, काल, सूर्य-चन्द्र, सूर्योदय, दिन, रात्रि, यम, वायु, अग्नि, इन्द्र, मृत्यु, मेघ, वसुगण, ब्रह्मा तथा रुद्र आदि और समस्त देव-दानव भी उन्हीं के रूप हैं ।।४६–४७।। सम्पूर्ण विश्व स्रष्टा सनातन भगवान् श्रीविष्णु निर्विकार होकर भी अपनी माया से अनेक प्रकार की लीलाएँ करते हैं । वे ( विद्युत रूप से ) चमकते हैं, ( अग्निरूप से ) प्रज्वलित होते हैं, विष्णु रूप से रक्षा करते हैं और रुद्र रूप से सबका संहार करते हैं ।। ४८ ।। उन्हीं से चराचर अखिल ब्रह्माण्ड व्याप्त है । वे नील कमलदल के समान श्यामवर्ण हैं और विद्युत कान्ति के समान पीताम्बर धारण किये हैं ।। ४९ ।। वे अपने वामभाग में स्थित शुद्ध सुवर्ण की कान्ति वाली सदा अनपयिनी देवी ( लक्ष्मी जी ) के तरफ देखते हुए उन्हें आलिङ्गन किये विराजमान हैं ।। ५० ।। कोई भी देव, दानव अथवा नाग उन्हें देख नहीं सकते, जिनपर कृपा करते हैं वही उनका दर्शन कर सकता है ।। ५१ ।।

वे सनातन भगवान् यज्ञ, तप, दान अध्ययन अथवा किसी भी उपाय से नहीं देखे जा सकते ।।५२।। भगवान् विष्णु में जिनके मन और प्राण लगे हैं, जो उनके भक्त हैं और वेदान्त आदि के महा वाक्यों से जिसका चित्त निर्मल हो गया है; ऐसे भक्तों को भगवान् विष्णु का दर्शन होता है ।। ५३ ।। यदि तुझे भी उस परमेश्वर के दर्शन की इच्छा है तो सुनो—त्रेतायुग में देव और मनुष्यों के हित के लिये इक्ष्वाकुवंश में

हितार्थं देवमर्त्यानामिक्ष्वाकूणां कुले हरिः । रामो दाशरथिर्भूत्वा महासत्त्वपराक्रमः ॥५५॥
पितुर्नियोगात्स भ्रात्रा भार्यया दण्डके वने । विचरिष्यति धर्मात्मा जगन्मात्रा स्वमायया ५६।
एवं ते सर्वमाख्यातं मया रावण विस्तरात् । भजस्व भक्तिभावेन सदा रामं श्रिया युतम् ५७॥
एवं श्रुत्वाऽसुराध्यक्षो ध्यात्वा किञ्चिद्विचार्य च । त्वया सह विरोधेप्सुर्मुमुदे रावणो महान् ५८
युद्धार्थी सर्वतो लोकान् पर्यटन् समवस्थितः । एतदर्थं महाराज रावणोऽतीव बुद्धिमान् ॥
हृतवान् जानकीं देवीं त्वयात्मवधकाङ्क्षया ॥५९॥

इमां कथां यः शृणुयात्पठेद्वा संश्रावयेद्वा श्रवणार्थिनां सदा ।
आयुष्यमारोग्यमनन्तसौख्यं प्राप्नोति लाभं धनमक्षयं च ॥६०॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे तृतीयः सर्गः ॥ ३ ॥



राजकुमार रूप से राजा दशरथ का पुत्र अति बली और महापराक्रमी श्रीराम अवतरित होंगे ॥ ५४–५५ ॥ वे परम धार्मिक श्रीरघुनाथजी अपने पिता की आज्ञा से अनुज लक्ष्मण और जगज्जननी माया सीता के सहित दण्डकारण्य में विचरण करेंगे ॥ ५६ ॥ हे रावण ! इस प्रकार विस्तार पूर्वक सभी बातों को बता दिया । तुम भक्ति भाव से श्रीलक्ष्मीजी सहित भगवान् श्रीराम का भक्ति पूर्वक सदा भजन करो ॥ ५७ ॥ अगस्त्यजी बोले—हे राम ! यह सुनकर राक्षसाधिप रावण कुछ सोच-विचार कर आपके साथ विरोध करना सोचकर मन ही मन अति प्रसन्न हुआ ॥ ५८ ॥

युद्ध की इच्छा से वह सम्पूर्ण लोकों में भ्रमण करने लगा । हे महाराज ! आपके हाथों से मारे जाने की इच्छा से ही अति बुद्धिमान् रावण देवी श्रीजानकी जी का अपहरण किया था । ॥ ५९ ॥ जो प्राणी इस कथा का श्रवण करेगा अथवा पाठ करेगा अथवा श्रोताओं को सुनायेगा वह दीर्घायु, आरोग्य, अनन्तसुख, मनोभिलषित लाभ और अक्षय धन प्राप्त करेगा ॥ ६० ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उत्तरकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-
पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया
सहितः तृतीयसर्गः परिपूर्णः ॥ ३ ॥



## चतुर्थ सर्ग

श्रीरामचन्द्रजी के राज्य का वर्णन और श्रीसीताजी का वनवास

श्री महादेव उवाच

एकदा ब्रह्मणो लोकादायान्तं नारदं मुनिम् । पर्यटन् रावणो लोकान्दृष्ट्वा नत्वाब्रवीद्वचः ॥१॥
भगवन्ब्रूहि मे योद्धुं कुत्र सन्ति महाबलाः । योद्धुमिच्छामि बलिभिस्त्वं ज्ञातासि जगत्त्रयम्॥२
मुनिर्ध्यात्वाह सुचिरं श्वेतद्वीपनिवासिनः । महाबला महाकायास्तत्र याहि महामते ॥३॥
विष्णुपूजारता ये वै विष्णुना निहताश्च ये । त एव तत्र सञ्जाता अजेयाश्च सुरासुरैः ॥४॥
श्रुत्वा तद्रावणो वेगान्मन्त्रिभिः पुष्पकेण तान्। योद्धुकामः समागत्य श्वेतद्वीपसमीपतः ॥५॥
तत्प्रभाहततेजस्कं पुष्पकं नाचलत्ततः । त्यक्त्वा विमानं प्रययौ मन्त्रिणश्च दशाननः ६॥
प्रविशन्नेव तद्द्वीपं धृतो हस्तेन योषिता । पृष्टश्च त्वं कुतः कोऽसि प्रेषितः केन वा वद ॥७॥
इत्युक्तो लीलया स्त्रीभिर्हसन्तीभिः पुनः पुनः । कृच्छ्राद्धस्ताद्विनिर्मुक्तस्तासां स्त्रीणां दशाननः ८।
आश्चर्यमतुलं लब्ध्वा चिन्तयामास दुर्मतिः । विष्णुना निहतो यामि वैकुण्ठमिति निश्चितः ९॥
मयि विष्णुर्यथा कुप्यत्तथा कार्यं करोम्यहम् । इति निश्चित्य वैदेहीं जहार विपिनेऽसुरः ॥१०॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) एक समय विविध लोकों में घुमता हुआ रावण ब्रह्मलोक से नारदजी को आते हुए देखकर उन्हें नमस्कार कर पूछा ॥ १ ॥ भगवन् ! मैं बलवानों के साथ युद्ध करना चाहता हूँ। आप तीनों लोकों के ज्ञाता हैं। अत-एव कृपापूर्वक मुझे बतलाइये कि मेरे साथ युद्ध करने वाले महाबली योद्धा कहाँ हैं ? ॥ २ ॥ कुछ समय तक ध्यानकर मुनीश्वर ने कहा—हे महामते ! श्वेतद्वीप निवासी महाबली और विशालकाय हैं, तुम वहीं जाओ ॥ ३ ॥ जो भगवान् विष्णु की पूजा में संलग्न अथवा जो भगवान् विष्णु द्वारा मारे गये हैं, वे ही वहाँ उत्पन्न हुए है और वे देव-दानवों से अजेय हैं ॥४॥ यह सुनकर रावण अति शीघ्रता से मन्त्रियों सहित पुष्पक विमान पर आरूढ़ हो उनके साथ युद्ध की इच्छा से श्वेत द्वीप के समीप गया ॥ ५ ॥

उस द्वीप के तेज से प्रभाहीन होने से पुष्पक विमान आगे नहीं चल सका। तब विमान और मन्त्रियों का छोड़कर स्वयं ही रावण चला ॥ ६ ॥ उस द्वीप में प्रवेश करते ही एक स्त्री उसका हाथ पकड़कर पूछी—तू कौन हो ? कहाँ से आये हो ? और तुझे कौन भेजा है ? ॥ ७ ॥ इस प्रकार अनेक स्त्रियाँ लीलापूर्वक हँसते-हँसते उससे यही प्रश्न पूछीं, बड़ी कठिनाई से उन स्त्रियों से रावण को छुटकारा मिला ॥ ८ ॥ इसे देख रावण को महान् आश्चर्य हुआ और वह दुर्बुद्धि सोचने लगा कि निःसन्देह ही विष्णु भगवान् के हाथों से मरकर मैं वैकुण्ठ को जाऊँगा ॥ ९ ॥ अत-एव मुझपर भगवान् विष्णु जिस प्रकार कुपित हों मैं वही कार्य करूँगा। यह सोचकर वह असुर वन में श्रीजानकी जी का अपहरण किया ॥ १० ॥ हे राम ! आपके

जानन्नेव परात्मानं स जहारावनीसुताम् । मातृवत्पालयामास त्वत्तः काङ्क्षन्वधं स्वकम् ११

राम त्वं परमेश्वरोऽसि सकलं जानासि विज्ञानदृक्
भूतं भव्यमिदं त्रिकालकलनासाक्षी विकल्पोज्झितः ।
भक्तानामनुवर्तनाय सकलां कुर्वन् क्रियासंहतिं
त्वंशृण्वन्मनुजाकृतिर्मुनिवचो भासीश लोकार्चितः ॥१२॥

स्तुत्वैवं राघवं तेन पूजितः कुम्भसम्भवः । स्वाश्रमं मुनिभिः सार्धं प्रययौ हृष्टमानसः ॥१३॥
रामस्तु सीतया सार्धं भ्रातृभिः सह मन्त्रिभिः । संसारीव रमानाथो रममाणोऽवसद्गृहे ॥१४॥
अनासक्तोऽपि विषयान्बुभुजे प्रियया सह । हनुमत्प्रमुखैः सद्भिर्वानरैः परिवेष्टितः ॥१५॥
पुष्पकं चागमद्राममेकदा पूर्ववत्प्रभुम् । प्राह देव कुबेरेण प्रेषितं त्वामहं ततः ॥१६॥
जितं त्वं रावणेनादौ पश्चाद्रामेण निर्जितम् । अतस्त्वं राघवं नित्यं वह यावद्वसेद्भुवि ॥१७॥
यदा गच्छेद्रघुश्रेष्ठो वैकुण्ठं याहि मां तदा । तच्छ्रुत्वा राघवः प्राह पुष्पकं सूर्यसन्निभम् ॥१८॥
यदा स्मरामि भद्रं ते तदागच्छ ममान्तिकम् । तिष्ठान्तर्धाय सर्वत्र गच्छेदानीं ममाज्ञया ॥१९॥
इत्युक्त्वा रामचन्द्रोऽपि पौरकार्याणि सर्वशः । भ्रातृभिर्मन्त्रिभिः सार्धं यथान्यायं चकार सः २०

द्वारा मारे जाने की इच्छा से ही रावण आपको परमात्मा समझकर भी श्रीजानकी जी का अपहरण किया और माता के समान उनका पालन किया ॥ ११ ॥

हे राम ! आप परमेश्वर हैं, आप ज्ञान दृष्टि से भूत भविष्य और वर्तमान आदि त्रिकालदर्शी हैं । हे स्वामिन् ! अपने भक्तों का पथ प्रदर्शन करने हेतु सम्पूर्ण लीलाएँ करते हैं और आप सम्पूर्ण लोकों से पूजित होकर भी मनुष्य रूप होकर हमलोग जैसे मुनियों के वचन सुनते हुए भासित होते हैं ॥ १२ ॥ इस प्रकार श्रीरघुनाथजी की स्तुति कर उनसे पूजित हो मुनि प्रवर अगस्त्यजी अन्य मुनियों के साथ प्रसन्नमन अपने आश्रम को चले गये ॥ १३ ॥ रमानाथ भगवान् श्रीराम सीताजी, भाइयों मन्त्रिवर्ग और परिवार के साथ संसारी पुरुष की भाँति आचरण करते हुए घर में रहने लगे ॥ १४ ॥ अनासक्त होकर भी अपनी प्रिया के साथ विषयों का भोग किये । हनुमान् आदि प्रमुख श्रेष्ठ वानरों से वे सदा घिरे रहते थे ॥ १५ ॥ एक समय पूर्ववत् पुष्पक विमान् भगवान् श्रीराम के समीप आकर बोला—भगवन् ! अपने यहाँ से कुबेर जी पुनः आपके पास मुझे भेजे हैं ॥ १६ ॥ वे कहते हैं कि रावण मुझसे तुमको जीत लिया था पुनः रावण से श्रीरामचन्द्रजी जीत लिये । अतएव वे जब तक धराधाम पर विराजमान रहें । तब तक तुम उन्हीं के पास रहो ॥ १७ ॥

जब भगवान् श्रीरघुनाथजी वैकुण्ठ को जायँ तब तुम मेरे पास आ जाना । यह सुनकर श्रीरघुनाथजी सूर्य के समान तेजस्वी पुष्पकविमान से बोले—॥ १८ ॥ तुम्हारा कल्याण हो, मैं जब तुम्हारा स्मरण करूँ, तब मेरे पास आ जाना । मेरी आज्ञा से इस समय तुम जाओ और अन्तर्ध्यान होकर ( छिपकर ) सर्वत्र स्थित रहो ॥ १९ ॥ यह आज्ञा देकर श्रीरामचन्द्रजी भाई और मन्त्रियों के साथ नगरवासियों के सभी काम

राघवे शासति भुवं लोकनाथे रमापतौ। वसुधा सस्यसंपन्ना फलवन्तश्च भूरुहाः ॥२१॥
जना धर्मपराः सर्वे पतिभक्तिपराः स्त्रियः। नापश्यत्पुत्रमरणं कश्चिद्राजनि राघवे ॥२२॥
समारुह्य विमानाग्र्यं राघवः सीतया सह। वानरैर्भ्रातृभिः सार्धं सञ्चचारावनिं प्रभुः ॥२३॥
अमानुषाणि कार्याणि चकार बहुशो भुवि। ब्राह्मणस्य सुतं दृष्ट्वा बालं मृतमकालतः ॥२४॥
शोचन्तं ब्राह्मणं चापि ज्ञात्वा रामो महामतिः। तपस्यन्तं वने शूद्रं हत्वा ब्राह्मणबालकम् ॥२५॥
जीवयामास शूद्रस्य ददौ स्वर्गमनुत्तमम्। लोकानामुपदेशार्थं परमात्मा रघूत्तमः ॥२६॥
कोटिशः स्थापयामास शिवलिङ्गानि सर्वशः। सीता च रमयामास सर्वभोगैरमानुषैः ॥२७॥
शशास रामो धर्मेण राज्यं परमधर्मवित्। कथां संस्थापयामास सर्वलोकमलापहाम् ॥२८॥
दशवर्षसहस्राणि मायामानुषविग्रहः। चकार राज्यं विधिवल्लोकवन्द्यपदाम्बुजः ॥२९॥
एकपत्नीव्रतो रामो राजर्षिः सर्वदा शुचिः। गृहमेधीयमखिलमाचरन् शिक्षयन् जनान् ॥३०॥
सीता प्रेम्णाऽनुवृत्त्या च प्रश्रयेण दमेन च। भर्तुर्मनोहरा साध्वी भावज्ञा सा ह्रिया भिया ३१
एकदा क्रीडाविपिने सर्वभोगसमन्विते। एकान्ते दिव्यभवने सुखासीनं रघूत्तमम् ॥३२॥

यथा रीति करने लगे ॥ २० ॥ त्रिलोकीनाथ रमापति भगवान् श्रीरघुनाथजी के शासन काल में पृथ्वी धन-धान्य सम्पन्न थी और वृक्ष फलों से परिपूर्ण थे ॥ २१ ॥ श्रीरघुनाथजी के राज्य में सभी लोग धर्मपरायण थे, स्त्रियाँ पति सेवा परायण थीं, और किसी को अपने पुत्र का मरण नहीं देखना पड़ता था ॥ २२ ॥ भगवान् श्रीराम सीताजी, भाइयों और वानरों के साथ विमान पर चढ़कर पृथ्वी पर भ्रमण करते रहते थे ॥ २३ ॥ वे पृथ्वी पर अनेक अमानवीय लीलाएँ किये। एक समय एक ब्राह्मण के पुत्र को बाल्यकाल में ही असमय मरा हुआ देख और उस ब्राह्मण को अति शोकाकुल देखकर रघुश्रेष्ठ परमात्मा महामति श्रीराम वन में तप करते हुए शूद्र को अत्युत्तम स्वर्ग लोक दिये। लोगों को उपदेश देने के लिये विभिन्न स्थानों पर करोड़ों शिवलिङ्ग की वे स्थापना किये और सीताजी को सब प्रकार के अलौकिक भोगों से अनुरञ्जन किये ॥ २४–२७ ॥ इसतरह परमधर्मवित् भगवान् श्रीराम धर्मपूर्वक राज्य शासन करते थे और सम्पूर्ण लोकों के पापों को दूर करने वाली अपनी पवित्र कथा संसार में स्थापित किये ॥ २८ ॥

त्रैलोक्यवन्द्यचरणारविन्द माया मानव भगवान् श्रीराम विधिवत् दश हजार वर्ष राज्य किये ॥ २९ ॥ राजर्षि श्रीरामचन्द्रजी सदा एक पत्नीव्रत वाले थे। पवित्र चरित्र श्रीरामचन्द्रजी प्राणियों को शिक्षा देते हुए गृहास्थाश्रम के सभी धर्मों का पालन करते रहे ॥ ३० ॥ साध्वी सीताजी भी भगवान् के मनो भाव को जानने वाली थी। वे प्रेम, आज्ञा का पालन, नम्रता, इन्द्रिय संयम, लज्जा, भीरुता आदि सभी गुणों से अपने पति का मन हर ली थी ॥ ३० ॥ एक समय श्रीरघुनाथजी सर्वभोगसम्पन्न अपने क्रीडावन के एकान्त दिव्य भवन में सुखपूर्वक बैठे थे ॥ ३१ ॥ वे नीलमणि की कान्तिवाले दिव्याभरणविभूषित, प्रसन्नमुख, शान्त तथा विद्युत्पुञ्ज के समान पीताम्बर धारण किये थे ॥ ३२ ॥ सर्वालङ्कार विभूषिता, कमल के पत्तों के

नीलमाणिक्यसङ्काशं दिव्याभरणभूषितम् । प्रसन्नवदनं शान्तं विद्युत्पुञ्जनिभाम्बरम् ॥३३॥
सीता कमलपत्राक्षी सर्वाभरणभूषिता । राममाह कराभ्यां सा लालयन्ती पदाम्बुजे ॥३४॥
देवदेव जगन्नाथ परमात्मन्सनातन । चिदानन्दादिमध्यान्तरहिताशेषकारण ॥३५॥
देव देवाः समासाद्य मामेकान्तेऽब्रुवन्वचः । बहुशोऽर्थयमानास्ते वैकुण्ठागमनं प्रति ॥३६॥
त्वया समेतश्चिच्छक्त्या रामस्तिष्ठति भूतले । विसृज्यास्मान्स्वकं धाम वैकुण्ठं च सनातनम्
आस्ते त्वया जगद्धात्रि रामः कमललोचनः । अग्रतो याहि वैकुण्ठं त्वं तथा चेद्रघूत्तमः ॥३८॥
आगमिष्यति वैकुण्ठं सनाथान्नः करिष्यति । इति विज्ञापिताहं तैर्मया विज्ञापितो भवान् ।३९।
यद्युक्तं तत्कुरुष्वाद्य नाहमाज्ञापये प्रभो । सीतायास्तद्वचः श्रुत्वा रामो ध्यात्वाऽब्रवीत्क्षणम्
देवि जानामि सकलं तत्रोपायं वदामि ते । कल्पयित्वा मिषं देवि लोकवादं त्वदाश्रयम् ।४१।
त्यजामि त्वां वने लोकवादाद्भीत इवापरः । भविष्यतः कुमारौ द्वौ वाल्मीकेराश्रमान्तिके ।४२।
इदानीं दृश्यते गर्भः पुनरागत्य मेऽन्तिकम् । लोकानां प्रत्ययार्थं त्वं कृत्वा शपथमादरात् ।४३
भूमेर्विवरमात्रेण वैकुण्ठं यास्यसि द्रुतम् । पश्चादहं गमिष्यामि एष एव सुनिश्चयः ॥४४॥

समान नेत्रोंवाली श्रीसीताजी उस समय अपने कर कमलों द्वारा भगवान् श्रीरघुनाथजी के चरणों की सेवा करते हुए उनसे पूछीं ॥ ३२–३४ ॥

हे देवाधिदेव ! हे जगन्नाथ ! हे सनातन परमात्मन् ! हे चिदानन्दमय ! हे आदि मध्यान्त रहित ! हे जगत् के अशेष कारण ! हे देव ! देवगण मुझे एकान्त में बहुत प्रार्थना करते हुए आपको वैकुण्ठ पधारने के लिये प्रार्थना किये हैं ॥ ३५–३६ ॥ उनका कहना है कि तुम चित् शक्ति से युक्त होकर भगवान् श्रीराम अपना सनातन स्थान वैकुण्ठ धाम और हमलोगों को छोड़कर पृथ्वी पर स्थित हैं ॥ ३७ ॥ हे जगद्धात्रि ! कमललोचन श्रीराम हमेशा आपके साथ रहते हैं। आप यदि पहले वैकुण्ठ चली जायेंगी तो श्रीरघुनाथजी भी वहाँ आकर हमलोगों को सनाथ करेंगे। इस प्रकार वे मुझसे निवेदन किये जिसे मै आपसे कही ॥ ३८-३९ ॥ हे प्रभो ! आप जैसा चाहें वैसा करें, इसमें कोई मेरी आज्ञा नहीं है। श्रीसीताजी का यह कथन सुनकर क्षणभर सोचकर श्रीरघुनाथजी ने कहा ॥ ४० ॥

देवि ! मैं सबकुछ जानता हूँ। मै इसके लिये तुम्हें उपाय बतलाता हूँ। तुमसे सम्बन्धित लोकापवाद के व्याज से लोकनिन्दा से भयमानने वाले अन्य पुरुषों के समान तुम्हें मैं वन में छोड़ दूँगा। वहाँ पर श्रीवाल्मीकिजी के आश्रम के समीप तुम्हें दो बालक उत्पन्न होंगे ॥ ४१–४२ ॥ इस समय गर्भलक्षण दिखायी दे रहे हैं। बालकों के जन्म के बाद पुनः तुम मेरे पास आओगी और संसार के विश्वास के लिये आदर पूर्वक शपथ कर शीघ्र ही पृथ्वी के ( फटने के ) छिद्र से तू वैकुण्ठ को चली जाओगी। पुनः मैं वहाँ आ जाऊँगा, यही सुनिश्चय है ॥ ४३–४४ ॥

इत्युक्त्वा तां विसृज्याथ रामो ज्ञानैकलक्षणः । मन्त्रिभिर्मन्त्रतत्त्वज्ञैर्बलमुख्यैश्च संवृतः ॥४५॥
तत्रोपविष्टं श्रीरामं सुहृदः पर्युपासन । हास्यप्रौढकथासुज्ञा हासयन्तः स्थिता हरिम् ४६।
कथाप्रसङ्गात्पप्रच्छ रामो विजयनामकम् । पौरा जानपदा मे किं वदन्तीह शुभाशुभम् ॥४७।
सीतां वा मातरं वा मे भ्रातृन्वा कैकयीमथ । न भेतव्यं त्वया ब्रूहि शापितोऽसि ममोपरि ।४८।
इत्युक्तः प्राह विजयो देव सर्वे वदन्ति ते । कृतं सुदुष्करं सर्वं रामेण विदितात्मना ॥४९॥
किन्तु हत्वा दशग्रीवं सीतामाहृत्य राघवः । अमर्षं पृष्ठतः कृत्वा स्वं वेश्म प्रत्यपादयत् ॥५०॥
कीदृशं हृदये तस्य सीतासम्भोगजं सुखम् । या हृता विजनेऽरण्ये रावणेन दुरात्मना ॥५१॥
अस्माकमपि दुष्कर्म योषितां मर्षणं भवेत् । यादृग् भवति वै राजा तादृश्यो नियतं प्रजाः ।५२
श्रुत्वा तद्वचनं रामः स्वजनान्पर्यपृच्छत । तेऽपि नत्वाऽब्रुवन् राममेवमेतन्न संशयः ॥५३॥
ततो विसृज्य सचिवान्विजयं सुहृदस्तथा । आहूय लक्ष्मणं रामो वचनं चेदमब्रवीत् ॥५४॥
लोकापवादस्तु महान्सीतामाश्रित्य मेऽभवत् । सीतां प्रातः समानीय वाल्मीकेराश्रमान्तिके ५५
त्यक्त्वा शीघ्रं रथेन त्वं पुनरायाहि लक्ष्मण । वक्ष्यसे यदि वा किञ्चित्तदा मां हतवानसि ।५६।
इत्युक्तो लक्ष्मणो भीत्या प्रातरुत्थाय जानकीम् । सुमन्त्रेण रथे कृत्वा जगाम सहसा वनम् ।५७।

इस प्रकार एक मात्रज्ञान स्वरूप भगवान् श्रीराम सीताजी को यह कहकर अन्तःपुर में भेज दिये और स्वयं अपने नीतिशास्त्रज्ञ मन्त्रियों और प्रमुख सेनापतियों से घिर कर वहाँ विराजमान हुए। वहाँ बैठकर सुहृद्गण श्रीरामचन्द्रजी की सेवा करते थे और विदुषक गण उन्हें हँसा रहे थे ॥ ४५–४६ ॥ कथा के प्रसङ्ग में श्रीरामने विजय नामक दूत से पूछा—मेरे विषय में, सीता, मेरी माता, भाईयों अथवा कैकेयी के विषय में नगरवासियों की कैसी धारणा है ? शपथ पूर्वक तुमसे मैं पूछता हूँ; तू डर न मानकर सच-सच कहो।४७-४८ यह पूछने पर विजय ने कहा—देव ! सभी पुरवासी यह कहते हैं कि आत्मज्ञानी श्रीरामचन्द्रजी अति दुष्कर कार्य किये हैं ॥ ४९ ॥ परन्तु वे रावण को मारकर बिना किसी प्रकार का सन्देह किये सीता को अपने साथ लाकर घर रख लिये ॥ ५० ॥

जो रावण निर्जन वन में सीता का हरण किया, पता नहीं सीता के साथ भोग का क्या सुख उन्हें मिलता है ? ॥ ५१ ॥ हमलोगों को भी अपनी स्त्रियों के दुष्कर्म को सहन करना पड़ेगा, क्योंकि राजा जैसा होता है, उसी प्रकार की प्रजा भी होती है ॥ ५२ ॥ विजय नामक दूत के यह कहने पर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अपने आत्मीयजनों से भी पूछे। वे भी उन्हें प्रणाम कर नि.सन्देह यह बात सत्य है, यही बात कहे ॥५३॥ तत्पश्चात् मन्त्रीगण, विजय और सुहृदों को विदाकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अनुज लक्ष्मण को बुलाये और उनसे कहने लगे—लक्ष्मण ! सीता के कारण लोक में बड़ी निन्दा हो रही है। अतएव कल प्रातः तुम सीता को रथ पर चढ़ाकर वाल्मीकि मुनि के आश्रम के समीप छोड़ आओ इस विषय में यदि तुम कुछ कहोगे तो मेरी हत्या ही करोगे ॥ ५४–५६ ॥ भगवान् की यह आज्ञा सुनकर लक्ष्मणजी डर गये और प्रातः काल

वाल्मीकेराश्रमस्यान्ते त्यक्त्वा सीतामुवाच सः।
लोकापवादभीत्या त्वां त्यक्तवान् राघवो वने ॥५८॥
दोषो न कश्चिन्मे मातर्गच्छाश्रमपदं मुनेः।
इत्युक्त्वा लक्ष्मणः शीघ्रं गतवान् रामसन्निधिम् ॥५९॥
सीताऽपि दुःखसन्तप्ता विललापातिमुग्धवत्।
शिष्यैः श्रुत्वा च वाल्मीकिः सीतां ज्ञात्वा स दिव्यदृक् ॥६०॥
अर्घ्यादिभिः पूजयित्वा समाश्वास्य च जानकीम्।
ज्ञात्वा भविष्यं सकलमार्पयन्मुनियोषिताम् ॥६१॥
तास्तां संपूजयन्तिस्म सीतां भक्त्या दिने दिने।
ज्ञात्वा परात्मनो लक्ष्मीं मुनिवाक्येन योषितः॥
सेवां चक्रुः सदा तस्या विनयादिभिरादरात् ॥६२॥
रामोऽपि सीतारहितः परात्मा विज्ञानदृक्केवल आदिदेवः।
सन्त्यज्य भोगानखिलान्विरक्तो मुनिव्रतोऽभून्मुनिसेविताङ्घ्रिः ॥६३॥
इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे चतुर्थः सर्गः ॥४॥

उठते ही सुमन्त्र से रथ मँगवाकर जानकी जी को रथ पर चढ़ाये और वन को चल दिये ॥ ५७ ॥ महर्षि वाल्मीकि के आश्रम के समीप सीता को रथ से उतार कर उनसे बोले—लोकनिन्दा के डर से श्रीरघुनाथजी आपका त्याग किये हैं ॥ ५८ ॥

हे मातः! इसमें मेरा कोई दोष नहीं है। आप मुनीश्वर के आश्रम में चली जायँ। लक्ष्मणजी इस प्रकार श्रीसीताजी से कहकर शीघ्र श्रीरामचन्द्रजी के समीप चले आये ॥ ५९ ॥ सीताजी भी दुःख से सन्तप्त हो मूर्खा स्त्रियों की भाँति विलाप करने लगीं। महर्षि वाल्मीकिजी अपने शिष्यों से यह बात सुनकर अपनी दिव्य दृष्टि से उन्हें सीता समझ अर्घ्यादि से उनकी पूजा किये और उन्हें आश्वस्त किये। सम्पूर्ण भविष्य को जानकर महर्षि वाल्मिकिजी श्रीसीताजी को मुनिपत्नियों को सौंप दिये ॥ ६०–६१ ॥ मुनिवर के कहने से मुनिपत्नियाँ उन्हें साक्षात् परमात्मा की भार्या श्रीलक्ष्मीजी समझकर नित्यप्रति भक्ति पूर्वक उनकी पूजा करती थीं और सदा ही अति आदरपूर्वक नम्रता से उनकी सेवा करती थीं ॥ ६२ ॥ जिनके चरणारविन्द की मुनिजन सेवा करते हैं; वे विज्ञान चक्षु, अद्वितीय, आदि देव परमात्मा श्रीरामचन्द्रजी श्रीसीताजी का त्याग करने के बाद सम्पूर्ण भोगों को छोड़कर वैराग्यपूर्वक मुनियों के समान रहने लगे ॥ ६३ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः चतुर्थसर्गः परिपूर्णः ॥ ४ ॥



## पञ्चम सर्ग

### श्रीरामगीता

महादेव उवाच

ततो जगन्मङ्गलमङ्गलात्मना विधाय रामायणकीर्तिमुत्तमाम् ।
चचार पूर्वाचरितं रघूत्तमो राजर्षिवर्यैरभिसेवितं यथा ॥१॥
सौमित्रिणा पृष्ट उदारबुद्धिना रामः कथाः प्राह पुरातनीः शुभाः ।
राज्ञः प्रमत्तस्य नृगस्य शापतो द्विजस्य तिर्यक्त्वमथाह राघवः ॥२॥
कदाचिदेकान्त उपस्थितं प्रभुं रामं रमालालितपादपङ्कजम् ।
सौमित्रिरासादितशुद्धभावनः प्रणम्य भक्त्या विनयान्वितोऽब्रवीत् ॥३॥
त्वं शुद्धबोधोऽसि हि सर्वदेहिनामात्माऽस्यधीशोऽसि निराकृतिः स्वयम् ।
प्रतीयसे ज्ञानदृशां महामते पादाब्जभृङ्गाहितसङ्गसङ्गिनाम् ॥४॥
अहं प्रपन्नोऽस्मि पदाम्बुजं प्रभो भवापवर्गं तव योगिभावितम् ।
यथाञ्जसाज्ञानमपारवारिधिं सुखं तरिष्यामि तथानुशाधि माम् ॥५॥
श्रुत्वाऽथ सौमित्रिवचोऽखिलं तदा प्राह प्रपन्नार्तिहरः प्रसन्नधीः ।
विज्ञानमज्ञानतमोपशान्तये श्रुतिप्रपन्नं क्षितिपालभूषणः ॥६॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) तत्पश्चात् रघुश्रेष्ठ श्रीरामचन्द्रजी संसारकी मङ्गल कामना से धारण किये अपने दिव्यमङ्गल शरीर से रामायण रूपी कीर्ति की स्थापना कर पूर्व समय में राजर्षि श्रेष्ठ जैसा आचरण किये थे, वे भी वैसा आचरण स्वयं करने लगे ॥ १ ॥ उदारबुद्धि वाले लक्ष्मणजी के पूछने पर श्रीरामचन्द्रजी प्राचीन उत्तम कथायें सुनते थे। वे राजा नृग को प्रमाद से ब्राह्मण के शाप से तिर्यक् योनि प्राप्त करने की कथा सुनाये ।। २ ॥ जिनके चरणारविन्द की सेवा लक्ष्मीजी करती हैं, वे प्रभु किसी समय एकान्त में बैठे थे। शुद्ध भावना वाले लक्ष्मणजी उस समय उनके पास जाकर भक्ति पूर्वक प्रणामकर अतिविनीत भाव से कहे ॥ ३ ॥

हे महामते ! आप शुद्ध ज्ञानस्वरूप, सम्पूर्ण देहधारियों के आत्मा, सबका स्वामी और स्वयं निराकार हैं। आपके चरणारविन्द के जो भ्रमर हैं, उन भागवतों के साथ रहने वालों को आप ज्ञान की दृष्टि से दिखायी देते हैं ।। ४ ॥ हे प्रभो ! मैं आपके भव भय हर्त्ता उन चरणारविन्द का दास हूँ जिनका योगिलोग निरन्तर चिन्तन करते हैं। आप मुझे इस प्रकार का उपदेश दीजिए कि मैं सुगमता से ज्ञानरूपी अपार सागर से पार हो जाऊँ ॥ ५ ॥ तब श्रीलक्ष्मणजी का यह वचन सुनकर शरणागतवत्सल भूपाल चूड़ामणि भगवान् श्रीराम चन्द्रजी सुनने के लिये शरणागत लक्ष्मण को अज्ञानान्धकार नाश करने के लिये प्रसन्न होकर ज्ञानोपदेश करने लगे ।। ६ ।।

आदौ स्ववर्णाश्रमवर्णिताः क्रियाः कृत्वा समासादितशुद्धमानसः ।
समाप्य तत्पूर्वमुपात्तसाधनः समाश्रयेत्सद्गुरुमात्मलब्धये ॥७॥
क्रिया शरीरोद्भवहेतुरादृता प्रियाप्रियौ तौ भवतः सुरागिणः ।
धर्मेतरौ तत्र पुनः शरीरकं पुनः क्रिया चक्रवदीर्यते भवः ॥८॥
अज्ञानमेवास्य हि मूलकारणं तद्धानमेवात्र विधौ विधीयते ।
विद्यैव तन्नाशविधौ पटीयसी न कर्म तज्जं सविरोधमीरितम् ॥९॥
नाज्ञानहानिर्न च रागसंक्षयो भवेत्ततः कर्म सदोषमुद्भवेत् ।
ततः पुनः संसृतिरप्यवारिता तस्माद्बुधो ज्ञानविचारवान्भवेत् ॥१०॥
ननु क्रिया वेदमुखेन चोदिता तथैव विद्या पुरुषार्थसाधनम् ।
कर्तव्यता प्राणभृतः प्रचोदिता विद्यासहायत्वमुपेति सा पुनः ॥११॥
कर्माकृतौ दोषमपि श्रुतिर्जगौ तस्मात्सदा कार्यमिदं मुमुक्षुणा ।
ननु स्वतन्त्रा ध्रुवकार्यकारिणी विद्या न किञ्चिन्मनसाऽप्यपेक्षते ॥१२॥

(श्री भगवान् बोले—) सर्व प्रथम शास्त्रोक्त वर्णाश्रम धर्म का यथाविधि पालन कर चित्त शुद्ध हो जाने पर वर्णाश्रम धर्म के कर्मों का त्याग कर शम-दम आदि साधन सम्पन्न हो आत्मज्ञान प्राप्ति के लिये सद्गुरु के शरण में जाना चाहिये ॥ ७ ॥ क्रिया देहान्तर की प्राप्ति के लिये ही स्वीकृत है। उनमें लिप्त रहने वाले पुरुषों से इष्ट और अनिष्ट दोनों प्रकार की क्रियाएँ होतीं हैं। इससे धर्म और अधर्म दोनों ही होते हैं और इससे शरीर की प्राप्ति होती है और पुनः इससे कर्म होते हैं। इसी प्रकार यह संसार चक्रवत् परिवर्त्तित होता रहता है ॥ ८ ॥

इस संसार का मूल कारण अज्ञान ही है और विधि वाक्यों द्वारा उस अज्ञान का नाश ही संसार से मुक्त होने का उपाय बतलाया गया है। ज्ञान ही इस अज्ञान का नाश करने में समर्थ है। अज्ञान से उत्पन्न उसका विरोधी नहीं हो सकता ॥ ९ ॥ काम कर्म करने से अज्ञान का नाश नहीं होता अथवा राग का नाश भी नहीं हो सकता है। सकाम कर्म से तो अन्य सदोष कर्म की उत्पत्ति होती है और उसका फल भोगने हेतु पुनः संसार में आवागमन अनिवार्य है। अत-एव बुद्धिमान् को ज्ञान-विचार-वान् होना चाहिये ॥ १० ॥

(विपक्षवादी) कुछ लोग कहते हैं कि जिस प्रकार कर्म वेद प्रतिपादित है उसी प्रकार ज्ञान पुरुषार्थ-साधक है। प्राणियों को कर्म करने का विधान भी है। अत-एव वे कर्म ज्ञान के सहकारी हो जाते हैं। अपरञ्च कर्म न करने में श्रुतियाँ दोष भी प्रतिपादित की हैं। अत-एव मुमुक्षु प्राणी को हमेशा कर्मों को करते रहना चाहिये। किसी का कथन हो कि ज्ञान स्वतन्त्र है और निश्चय ही फल देने वाला है; उसे मन से भी किसी की सहायता नहीं चाहता तो यह कथन ठीक नहीं है, क्योंकि वेदोक्त यज्ञ सत्य कर्म होने पर भी अन्य

न सत्यकार्योऽपि हि यद्वदध्वरः प्रकाङ्क्षतेऽन्यानपि कारकादिकान् ।
तथैव विद्या विधितः प्रकाशितैर्विशिष्यते कर्मभिरेव मुक्तये ॥१३॥
केचिद्वदन्तीति वितर्कवादिनस्तदप्यसद्दृष्टविरोधकारणात् ।
देहाभिमानादभिवर्धते क्रिया विद्या गताहङ्कृतितः प्रसिद्ध्यति ॥१४॥
विशुद्धविज्ञानविरोचनाञ्चिता विद्याऽऽत्मवृत्तिश्चरमेति भण्यते ।
उदेति कर्माखिलकारकादिभिर्निहन्ति विद्याऽखिलकारकादिकम् ॥१५॥
तस्मात्त्यजेत्कार्यमशेषतः सुधीर्विद्याविरोधान्न समुच्चयो भवेत् ।
आत्मानुसंधानपरायणः सदा निवृत्तसर्वेन्द्रियवृत्तिगोचरः ॥१६॥
यावच्छरीरादिषु माययाऽऽत्मधीस्तावद्विधेयो विधिवादकर्मणाम् ।
नेतीति वाक्यैरखिलं निषिध्य तज्ज्ञात्वा परात्मानमथ त्यजेत्क्रियाः ॥१७॥
यदा परात्मात्मविभेदभेदकं विज्ञानमात्मन्यवभाति भास्वरम् ।
तदैव माया प्रविलीयतेऽञ्जसा सकारका कारणमात्मसंसृतेः ॥१८॥
श्रुतिप्रमाणाभिविनाशिता च सा कथं भविष्यत्यपि कार्यकारिणी ।
विज्ञानमात्रादमलाद्वितीयतस्तस्मादविद्या न पुनर्भविष्यति ॥१९॥

कारकादि की आकाङ्क्षा रखता है; उसी प्रकार विधि के द्वारा प्रकाशित कर्म से ही ज्ञान मुक्ति का साधक हो सकता है। अत-एव कर्मों का त्याग युक्ति युक्त नहीं है ॥ ११–१३ ॥

( सिद्धान्तवादी ) इस प्रकार यदि कोई कुतर्क करे तो उनके कथन में प्रत्यक्ष विरोध होने से वह ठीक नहीं है, क्योंकि कर्म देहाभिमान से होते हैं और ज्ञान अहङ्कार का नाश होने पर होता है ॥ १४ ॥ ( वेदान्त वाक्यों के विचार के द्वारा विशुद्ध विज्ञान के प्रकाश से उद्‌भासित चरम आत्मवृत्ति को विद्या (आत्मज्ञान) कहते हैं। इससे पृथक् कर्म सम्पूर्ण कारक आदि की सहायता से होते हैं, परन्तु विद्या समस्त कारकादि का ( अनित्य होने से ) नाश कर देती है ॥ १५ ॥ अत एव सभी इन्द्रियों के विषयों से निवृत्त होकर सतत् आत्मानुसंधान में प्रवृत्त बुद्धिमान् पुरुष को अखिल कर्मों का त्याग कर देना चाहिये, क्योंकि विद्या विरोधी होने से कर्म का उसके साथ समुच्चय नहीं हो सकता है ॥ १६ ॥ मनुष्य का माया से मोहित रहने से जब तक शरीरादि में आत्मबुद्धि रहती है, तभी तक विधि प्रतिपादित कर्म करना चाहिये। तब तक ही विधिवाक्य नेति-नेति वाक्यों द्वारा अनात्म वस्तुओं का निषेध कर अपने परमात्मस्वरूप का ज्ञान होने पर प्राणी को समस्त कर्मों को छोड़ देना चाहिये ॥ १७ ॥

जब परमात्मा और आत्मा के भेद को दूर करने वाला प्रकाशमय विज्ञान अपने अन्तःकरण में भासित होता है, तब आत्मा के लिये संसार-बन्धन का कारण माया अनायास ही कारकादि समस्त भूतों के साथ नष्ट हो जाती है ॥ १८ ॥ श्रुति वाक्यों से नष्ट हो जाने पर पुनः वह अपना कार्य करने में समर्थ भी कैसे हो सकेगी ? क्योंकि परमात्मतत्त्व एकमात्र विज्ञान स्वरूप निर्मल और अद्वितीय है। अत-एव उसका ज्ञान हो

यदि स्म नष्टा न पुनः प्रसूयते कर्ताऽहमस्येति मतिः कथं भवेत् ।
तस्मात्स्वतन्त्रा न किमप्यपेक्षते विद्या विमोक्षाय विभाति केवला ॥२०॥

सा तैत्तिरीयश्रुतिराह सादरं न्यासं प्रशस्ताखिलकर्मणां स्फुटम् ।
एतावदित्याह च वाजिनां श्रुतिर्ज्ञानं विमोक्षाय न कर्म साधनम् ॥२१॥

विद्यासमत्वेन तु दर्शितस्त्वया क्रतुर्न दृष्टान्त उदाहृतः समः ।
फलैः पृथक्त्वाद्बहुकारकैः क्रतुः संसाध्यते ज्ञानमतो विपर्ययम् ॥२२॥

सप्रत्यवायो ह्यहमित्यनात्मधीरज्ञप्रसिद्धा न तु तत्त्वदर्शिनः ।
तस्माद्बुधैस्त्याज्यमविक्रियात्मभिर्विधानतः कर्म विधिप्रकाशितम् ॥२३॥

श्रद्धान्वितस्तत्त्वमसीति वाक्यतो गुरोः प्रसादादपि शुद्धमानसः ।
विज्ञाय चैकात्म्यमथात्मजीवयोः सुखी भवेन्मेरुरिवाप्रकम्पनः ॥२४॥

आदौ पदार्थावगतिर्हि कारणं वाक्यार्थविज्ञानविधौ विधानतः ।
तत्त्वंपदार्थौ परमात्मजीवकावसीति चैकात्म्यमथानयोर्भवेत् ॥२५॥

प्रत्यक्परोक्षादि विरोधमात्मनोर्विहाय सङ्गृह्य तयोश्चिदात्मताम् ।

जाने पर अविद्या पुनः उत्पन्न नहीं होगी ॥ १९ ॥ नष्ट हुई वह अविद्या पुनः उत्पन्न ही नहीं हो सकती तो 'मैं कर्त्ता हूँ', यह बुद्धि ही किस प्रकार हो सकती है। अत-एव ज्ञान स्वतन्त्र है तथा उसे जीव को मोक्ष के लिये अन्य किसी कर्मों की अपेक्षा नहीं है, ज्ञान तो स्वयं ही एक और मुक्ति के लिये समर्थ है ॥ २० ॥ तैत्तिरीय[1] श्रुति आग्रहपूर्वक स्पष्ट कहती है कि अखिल कर्मों का त्याग करना ही प्रशस्त है, और वाजसनेयी शाखा की श्रुति 'एतावत्'[2] इत्यादि द्वारा भी कहती है कि ज्ञान ही मोक्ष का साधन है, कर्म नहीं ॥ २१ ॥ तुम्हारे द्वारा ज्ञान की सामना में यज्ञादि का दृष्टान्त दिया गया, दोनों के फल पृथक्-पृथक् होने से वह ठीक नहीं है। यज्ञ तो अनेक कारकों ( होता, ऋत्विक्, यज्ञमान, सामग्री ) आदि से सिद्ध होते हैं और ज्ञान इसके विपरीत है। अज्ञानियों को मुझे निश्चय ही प्रायश्चित भोगना पड़ेगा" ऐसी अनात्म बुद्धि हुआ करती है, तत्त्वज्ञानी पुरुष को नहीं। अत-एव विकार से रहित बुद्धिवाले बोधवान पुरुष को विधिपूर्वक विहित कर्मों का त्याग कर देना चाहिए ॥ २३ ॥

शुद्ध मन श्रद्धापूर्वक गुरु कृपा से 'तत्त्वमसि' आदि महावाक्यों से परमात्मा एवं जीवात्मा के ऐक्य समझकर सुमेरु के समान निश्चल एवं सुखी हो जाय ॥ २४ ॥ वाक्यार्थ ज्ञान के लिये पदार्थ ज्ञान ही कारण है। ( तत्त्वमसि आदि महावाक्यों के ) तत् पद परमात्मा और त्वम् पद जीवात्मा वाचक हैं और असि पद उन दोनों वाक्यों की एकता करता है ॥ २५ ॥ जीवात्मा और परमात्मा में

१. न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्वमानशुः ( तै—आ० १०।१० )

२. एतावदरे खल्वमृतम् ( बृ० उ० ४।५।१५ )

संशोधितां लक्षणया च लक्षितां ज्ञात्वा स्वमात्मानमथाद्वयो भवेत् ॥२६॥
एकात्मकत्वाज्जहती न सम्भवेत्तथाऽजहल्लक्षणता विरोधतः।
सोऽयंपदार्थाविव भागलक्षणा युज्येत तत्त्वंपदयोरदोषतः ॥२७॥
रसादिपञ्चीकृतभूतसम्भवं भोगालयं दुःखसुखादिकर्मणाम्।
शरीरमाद्यन्तवदादिकर्मजं मायामयं स्थूलमुपाधिमात्मनः ॥२८॥
सूक्ष्मं मनो बुद्धिदशेन्द्रियैर्युतं प्राणैरपञ्चीकृतभूतसम्भवम्।
भोक्तुः सुखादेरनुसाधनं भवेच्छरीरमन्यद्विदुरात्मनो बुधाः ॥२९॥
अनाद्यनिर्वाच्यमपीह कारणं मायाप्रधानं तु परं शरीरकम्।
उपाधिभेदात्तु यतः पृथक् स्थितं स्वात्मानमात्मन्यवधारयेत्क्रमात् ॥३०॥
कोशेष्वयं तेषु तु तत्तदाकृतिर्विभाति सङ्गात्स्फटिकोपलो यथा।
असङ्गरूपोऽयमजो यतोऽद्वयो विज्ञायतेऽस्मिन्परितो विचारिते ॥३१॥
बुद्धेस्त्रिधा वृत्तिरपीह दृश्यते स्वप्नादिभेदेन गुणत्रयात्मनः।
अन्योन्यतोऽस्मिन्व्यभिचारतो मृषा नित्ये परे ब्रह्मणि केवले शिवे ॥३२॥

जीवात्मा अन्तःकरण का साक्षी और परमात्मा इन्द्रियातीत है। इस विरोध को छोड़कर और लक्षणा-वृत्ति से लक्षित उनकी शुद्ध चेतनता को ग्रहण कर उसे ही अपना आत्मा समझ और इस प्रकार ऐक्य समझ स्थित हो ॥ २६ ॥ तत् और त्वम् पदों में ऐक्य होने से जहल्लक्षणा नहीं हो सकती और परस्पर विरुद्ध होने से अजहल्लक्षणा भी नहीं हो सकती। अत एव "सोऽयम्" इन दोनों पदों के अर्थ की भाँति 'तत्त्वमसि' आदि वाक्यों में भागत्यागलक्षणा ही निर्दोषता से हो सकती है ॥ २७ ॥

पृथिव्यादि पञ्चमहाभूतों के भूतों से उत्पन्न सुख दुःखादि कर्म-भोगों के आश्रय और पूर्वोपार्जित कर्मफल से प्राप्त होने वाले मायामय इस आदि अन्त वाले शरीर को विज्ञप्राणी आत्मा की स्थूल उपाधि मानते हैं और मन, बुद्धि, दशेन्द्रिय और पञ्चप्राण ( सत्रह अङ्कों ) से युक्त अपञ्चीकृत पञ्चमहाभूतों से उत्पन्न सूक्ष्मशरीर को जो भोक्ता के सुखादि अनुभव का साधन है, आत्मा का द्वितीय शरीर मानते हैं ॥ २८-२९ ॥ अनादि और अनिर्वाच्य माया प्रधान कारण शरीर जीव का तृतीय शरीर है। उपाधियों के भेद से पृथक् स्थित अपने आत्म स्वरूप का अपने हृदय में धारण करे ॥ ३० ॥ स्फटिक मणि के समान यह आत्मा विभिन्न कोशों ( अन्नमयादि ) के सङ्ग से उन्हीं के आकृति का भासित होता है, किन्तु विधिवत् विचार करने पर यह अद्वितीय होने से असङ्गरूप और जन्म न लेने वाला निश्चित होता है ॥ ३१ ॥ त्रिगुणात्मिका बुद्धि की तीन वृत्तियाँ ( जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति ) दिखायी देती हैं, परन्तु इन वृत्तियों में प्रत्येक के एक दूसरी वृत्ति में व्यभिचार होने से ये तीनों केवल कल्याणस्वरूप नित्य परब्रह्म में मिथ्या हैं ॥ ३२ ॥

देहेन्द्रियप्राणमनश्चिदात्मनां सङ्घादजस्रं परिवर्तते धियः ।
वृत्तिस्तमोमूलतयाज्ञलक्षणा यावद्भवेत्तावदसौ भवोद्भवः ॥३३॥

नेतिप्रमाणेन निराकृताखिलो हृदा समास्वादितचिद्घनामृतः ।
त्यजेदशेषं जगदात्तसद्रसं पीत्वा यथाऽम्भः प्रजहाति तत्फलम् ॥३४॥

कदाचिदात्मा न मृतो न जायते न क्षीयते नापि विवर्धतेऽनवः ।
निरस्तसर्वातिशयः सुखात्मकः स्वयंप्रभः सर्वगतोऽयमद्वयः ॥३५॥

एवंविधे ज्ञानमये सुखात्मके कथं भवो दुःखमयः प्रतीयते ।
अज्ञानतोऽध्यासवशात्प्रकाशते ज्ञाने विलीयेत विरोधतः क्षणात् ॥३६॥

यदन्यदन्यत्र विभाव्यते भ्रमादध्यासमित्याहुरमुं विपश्चितः ।
असर्पभूतेऽहिविभावनं यथा रज्ज्वादिके तद्वदपीश्वरे जगत् ॥३७॥

विकल्पमायारहिते चिदात्मकेऽहङ्कार एष प्रथमः प्रकल्पितः ।
अध्यास एवात्मनि सर्वकारणे निरामये ब्रह्मणि केवले परे ॥३८॥

इच्छादिरागादिसुखादिधर्मिकाः सदा धियः संसृतिहेतवः परे ।
यस्मात्प्रसुप्तौ तदभावतः परः सुखस्वरूपेण विभाव्यते हि नः ॥३९॥

शरीर, इन्द्रिय, प्राण, मन और चेतन आत्मा के सङ्घात से बुद्धि की ही वृत्ति निरन्तर परिवर्तित होती रहती है। यह वृत्ति तमो गुणात्मिका होने से अज्ञान रूपा है, तथा जब-तक यह विद्यमान रहती है तब तक ही संसार में उत्पत्ति होती है ॥ ३३ ॥

नेति-नेति इस श्रुति प्रमाण से अखिल पदार्थ का बाध कर हृदय में चिद्घनामृत का आस्वादन कर सारतत्त्व रूप सत् ( ब्रह्म ) का ही ग्रहण कर सम्पूर्ण जगत् को त्याग दें जिस प्रकार नारियल का जल पीकर प्राणी उसके फल को फेंक देता है ॥ ३४ ॥ आत्मा न कभी मरता है और न कभी जन्म लेता है, न वह कभी क्षीण होता है और न कभी बढ़ता है। आत्मा तो पुरातन, सम्पूर्ण उपाधियों से रहित, सुखस्वरूप, स्वयं प्रकाशमान, सर्वगत और अद्वितीय है ॥ ३५ ॥ इस प्रकार ज्ञानमय सुखात्मक आत्मा में दुखमय संसार की प्रतीति ही कैसे हो सकती है ? यह अध्यास के कारण अज्ञान से प्रतीत होता है। ज्ञान से यह तो क्षणमात्र में ही लीन हो जाता है, क्योंकि ज्ञान और अज्ञान दोनों का परस्पर विरोध है ॥ ३६ ॥ किसी दूसरे वस्तु की भ्रमवश प्रतीति को ही विद्वजन अध्यास कहते हैं। जिस प्रकार रस्सी में सर्प न रहने पर भी भ्रमवश रस्सी में सर्प की प्रतीति होती है उसी प्रकार ईश्वर में संसार की प्रतीति होती है ॥ ३७ ॥ विकल्प और माया से रहित सर्वकारण निरामय, अद्वितीय, चित्स्वरूप परमात्मा ब्रह्म में सर्व प्रथम अहङ्कार रूप अध्यास की कल्पना होती है ॥ ३८ ॥

आत्मा में इच्छा, अनिच्छा, राग-द्वेष और सुखादि रूप बुद्धि की वृत्तियाँ ही जन्म-मरण रूप संसार का कारण है; क्योंकि सुषुप्ति में इनका अभाव हो जाने पर आत्मा का भान सुख रूप से होता है ॥ ३९ ॥

अनाद्यविद्योद्भवबुद्धिबिम्बितो जीवः प्रकाशोऽयमितीर्यते चितः ।
आत्मा धियः साक्षितया पृथक् स्थितो बुद्ध्यापरिच्छिन्नपरः स एव हि ॥४०॥
चिद्बिम्बसाक्ष्यात्मधियां प्रसङ्गतस्त्वेकत्र वासादनलाक्तलोहवत् ।
अन्योऽन्यमध्यासवशात्प्रतीयते जडाजडत्वं च चिदात्मचेतसोः ॥४१॥
गुरोः सकाशादपि वेदवाक्यतः सञ्जातविद्यानुभवो निरीक्ष्य तम् ।
स्वात्मानमात्मस्थमुपाधिवर्जितं त्यजेदशेषं जडमात्मगोचरम् ॥४२॥
प्रकाशरूपोऽहमजोऽहमद्वयोऽसकृद्विभातोऽहमतीव निर्मलः ।
विशुद्धविज्ञानघनो निरामयः सम्पूर्ण आनन्दमयोऽहमक्रियः ॥४३॥
सदैव मुक्तोऽहमचिन्त्यशक्तिमानतीन्द्रियज्ञानमविक्रियात्मकः ।
अनन्तपारोऽहमहर्निशं बुधैर्विभावितोऽहं हृदि वेदवादिभिः ॥४४॥
एवं सदात्मानमखण्डितात्मना विचारमाणस्य विशुद्धभावना ।
हन्यादविद्यामचिरेण कारकै रसायनं यद्वदुपासितं रुजः ॥४५॥
विविक्त आसीन उपारतेन्द्रियो विनिर्जितात्मा विमलान्तराशयः ।

अनादि अविद्या से उत्पन्न बुद्धि में प्रतिबिम्बित चेतन का प्रकाश "जीव" कहा जाता है। बुद्धि के साक्षि-रूप से आत्मा पृथक् स्थित है। वह परमात्मा तो बुद्ध्यादि से अपरिच्छिन्न है ॥ ४० ॥ अग्नि से तप्त लौह की भाँति चिदाभास, साक्षी आत्मा और बुद्धि के एकत्र रहने से अन्योन्याध्यास परस्पर होने से क्रमशः उनकी चेतनता और जड़ता प्रतीत होती है ( अर्थात् अग्नि से तप्त लौह में अग्नि और लोहे का तादात्म्य सम्बन्ध हो जाता है और अग्नि लौहमय और लोहा अग्निमय दिखायी पड़ता है; उसी प्रकार बुद्धि और आत्मा का तादात्म्य सम्बन्ध हो जाने से आत्मा की चेतनता बुद्धि आदि में प्रतीत होती है और बुद्धि आदि की जड़ता आत्मा में प्रतीत होती है। अत-एव अध्यास बुद्धि से लेकर शरीर पर्यन्त अनात्म वस्तु को ही प्राणी आत्मा मानने लगता है ) ॥ ४१ ॥

गुरु के सामीप्य और वेद वाक्यों के द्वारा आत्मज्ञान का अनुभव होने पर अन्तःस्थ उपाधि रहित आत्मा का अनुभव कर आत्मारूप से प्रतीत होने वाले सभी देहादि जड पदार्थों का त्याग कर देना चाहिये ॥ ४२ ॥ मैं प्रकाशरूप अज, अद्वितीय, निरन्तर भासमान, अतिनिर्मल, विशुद्ध विज्ञानघन, निरामय, क्रियारहित और सम्पूर्ण आनन्दस्वरूप हूँ ॥ ४३ ॥ मैं सदैव मुक्त, अचिन्त्य शक्तिमान् अतीन्द्रिय, ज्ञानस्वरूप, अविकृत रूप और अनन्तपार हूँ। वेदवादी विद्वजन अहर्निश मेरा हृदय में ध्यान करते हैं ॥ ४४ ॥ जिस प्रकार नियमपूर्वक सेवन की हुई औषधि रोग को नष्टकर देती है; उसी प्रकार आत्मा का हमेशा अखण्डवृत्ति से चिन्तन करने वाले पुरुष के अन्तःकरण में उत्पन्न विशुद्ध भावना शीघ्र ही सम्पूर्ण कारकादि सहित अविद्या का नाश कर देती है ॥ ४५ ॥ एकान्त स्थान में स्थित हो इन्द्रियों को उनके विषय

विभावयेदेकमनन्यसाधनो विज्ञानदृक्केवल आत्मसंस्थितः ॥४६॥
विश्वं यदेतत्परमात्मदर्शनं विलापयेदात्मनि सर्वकारणे।
पूर्णश्चिदानन्दमयोऽवतिष्ठते न वेदबाह्यं न च किञ्चिदान्तरम् ॥४७॥
पूर्वं समाधेरखिलं विचिन्तयेदोंकारमात्रं सचराचरं जगत्।
तदेव वाच्यं प्रणवो हि वाचको विभाव्यते ज्ञानवशान्न बोधतः ॥४८॥
अकारसंज्ञः पुरुषो हि विश्वको ह्युकारकस्तैजस ईर्यते क्रमात्।
प्राज्ञो मकारः परिपठ्यतेऽखिलैः समाधिपूर्वं न तु तत्त्वतो भवेत् ॥४९॥
विश्वं त्वकारं पुरुषं विलापयेदुकारमध्ये बहुधा व्यवस्थितम्।
ततो मकारे प्रविलाप्य तैजसं द्वितीयवर्णं प्रणवस्य चान्तिमे ॥५०॥
मकारमप्यात्मनि चिद्घने परे विलापयेत्प्राज्ञमपीह कारणम्।
सोऽहं परं ब्रह्म सदा विमुक्तिमद्विज्ञानदृङ्मुक्त उपाधितोऽमलः ॥५१॥
एवं सदा जातपरात्मभावनः स्वानन्दतुष्टः परिविस्मृताखिलः।
आस्ते स नित्यात्मसुखप्रकाशकः साक्षाद्विमुक्तोऽचलवारिसिन्धुवत् ॥५२॥
एवं सदाऽभ्यस्तसमाधियोगिनो निवृत्तसर्वेन्द्रियगोचरस्य हि।
विनिर्जिताशेषरिपोरहं सदा दृश्यो भवेयं जितषड्गुणात्मनः ॥५३॥

से हटाकर अपने मन को वश में करें और आत्मा में स्थित हो बिना किसी अन्य के आश्रय के शुद्ध मन हो केवल ज्ञानदृष्टि से ही आत्मा की भावना रखे ॥ ४६ ॥

यह विश्व परमात्म स्वरूप है, यह समझकर सबका कारण रूप आत्मा में अपने को लीन करें। इस प्रकार पूर्ण चिदानन्द स्वरूप होने वाले को बाह्य अथवा आभ्यन्तरिक किसी अन्य वस्तु का ज्ञान नहीं रहता ॥ ४७ ॥ समाधि होने से पूर्व इस सम्पूर्ण चराचर जगत् को ओंकारमय चिन्तन करें। यह संसार वाच्य और ओंकार वाचक है। अज्ञानवश इसकी प्रतीति होती है। ज्ञान होने पर संसार का कुछ भी अविशिष्ट नहीं रहता ॥ ४८ ॥ अकार विश्व ( जागृति का अभिमानी ) का वाचक, उकार तैजस ( स्वप्नाभिमानी ) वाचक और मकार प्राज्ञ ( सुषुप्त्यभिमानी ) वाचक कहा जाता है। समधिप्राप्त से पूर्व की ये व्यवस्थायें हैं; वस्तुतः तात्त्विक दृष्टि से इस प्रकार का कोई भेद नहीं है ॥ ४९ ॥ विश्वपुरुष अकार को उकार में और प्रणव के द्वितीय तैजस रूप उकार को प्रणव के अन्तिम वर्ण मकार में लीन करे ॥ ५० ॥ पुनः कारणात्मा प्राज्ञरूप मकार को चिद्घन स्वरूप परमात्मा में विलीन कर दे। मैं नित्यमुक्त विज्ञानस्वरूप उपाधिरहित निर्मल परब्रह्म ही हूँ ( यह भावना करे ) ॥ ५१ ॥

मैं परब्रह्म ही हूँ, इस प्रकार की भावना करते-करते आत्मानन्द में जो मग्न हो गया है और जिसे सम्पूर्ण दृश्य प्रपञ्च विस्मृत हो गया है, तरङ्गरहित समुद्र के समान वह आत्मानन्द का अनुभव करने वाला

ध्यात्वैवमात्मानमहर्निशं मुनिस्तिष्ठेत्सदा मुक्तसमस्तबन्धनः ।
प्रारब्धमश्नन्नभिमानवर्जितो मय्येव साक्षात्प्रविलीयते ततः ॥५४॥
आदौ च मध्ये च तथैव चान्ततो भवं विदित्वा भयशोककारणम् ।
हित्वा समस्तं विधिवादचोदितं भजेत्स्वमात्मानमथाखिलात्मनाम् ॥५५॥
आत्मन्यभेदेन विभावयन्निदं भवत्यभेदेन मयात्मना तदा ।
यथा जलं वारिनिधौ यथा पयः क्षीरे वियद्व्योम्न्यनिले यथाऽनिलः ॥५६॥
इत्थं यदीक्षेत हि लोकसंस्थितो जगन्मृषैवेति विभावयन्मुनिः ।
निराकृतत्वाच्छ्रुतियुक्तिमानतो यथेन्दुभेदो दिशि दिग्भ्रमादयः ॥५७॥
यावन्न पश्येदखिलं मदात्मकं तावन्मदाराधनतत्परो भवेत् ।
श्रद्धालुरत्यूर्जितभक्तिलक्षणो यस्तस्य दृश्योऽहमहर्निशं हृदि ॥५८॥
रहस्यमेतच्छ्रुतिसारसंग्रहं मया विनिश्चित्य तवोदितं प्रिय ।
यस्त्वेतदालोचयतीह बुद्धिमान्स मुच्यते पातकराशिभिः क्षणात् ॥५९॥

जीवन्मुक्त योगी साक्षात् मुक्तस्वरूप हो जाता है ॥ ५३ ॥ निरन्तर समाधियोग के अभ्यास से इन्द्रियों के विषयों से जिसका मन अन्तर्मुख हो गया है और काम-क्रोध आदि सम्पूर्ण शत्रुओं पर जो विजय प्राप्त कर लिया उन इन्द्रियजीत महात्मा को निरन्तर मेरा साक्षात्कार होता है ॥ ५४ ॥ इस प्रकार आत्मा का निरन्तर ध्यान करता हुआ मुनि सर्वदा सर्व बन्धन मुक्त हो स्थित रहे और अपने को कर्त्ता-भोक्ता आदि का अभिमान छोड़कर प्रारब्ध का फल भोग करता रहे। इस प्रकार अन्त में वह साक्षात् मुझमें विलीन हो जाता है ॥ ५४ ॥

आदि मध्य और अन्त्य सर्वदा इस संसार में सब प्रकार का भय और शोक ही है यह जानकर वेद विहित सम्पूर्ण कर्मों का त्यागकर सम्पूर्ण जीवों के अन्तरात्मा रूप अपने ही आत्मा का चिन्तन करे ॥ ५५ ॥

इस सम्पूर्ण जगत् को अपने आत्मा के साथ अभिन्न रूप से चिन्तन करने से जीव मुझ परमात्मा के साथ अभिन्न रूप से उसी प्रकार एक हो जाता है जैसे समुद्र में मिलकर जल, दूध में मिलकर दूध, आकाश में मिलकर आकाश और हवा में मिलकर हवा एक हो जाते हैं ॥ ५६ ॥ श्रुति, तर्क एवं प्रमाण से बाधित होने से चन्द्रभेद और दिशाओं में होने वाले दिग्भ्रम के समान यह संसार मिथ्या है, यह भावना करता हुआ मुनियों के व्यवहार में स्थित रहना चाहिये ॥ ५७ ॥ संपूर्ण संसार मेरा रूप जब तक प्रतीत न हो तब तक मेरी आराधना करता हुआ स्थित रहे। श्रद्धालु और उत्कट भक्त को अपने हृदय में मेरा ही साक्षात्कार होता है ॥ ५८ ॥ हे प्रिय ! मैं निश्चय ही सम्पूर्ण श्रुतियों का सारतत्त्व इस गुप्त रहस्य को तुमसे कहा हूँ। जो बुद्धिमान् इसका भजन करेगा वह तत्क्षण सम्पूर्ण पापों से मुक्त हो जायगा ॥ ५९ ॥

आतर्यदीदं परिदृश्यते जगन्मायैव सर्वं परिहृत्य चेतसा।
मद्भावनाभावितशुद्धमानसः सुखी भवानन्दमयो निरामयः ॥६०॥
यः सेवते मामगुणं गुणात्परं हृदा कदा वा यदि वा गुणात्मकम्।
सोऽहं स्वपादाञ्चितरेणुभिः स्पृशन् पुनाति लोकत्रितयं यथा रविः ॥६१॥
विज्ञानमेतदखिलं श्रुतिसारमेकं वेदान्तवेद्यचरणेन मयैव गीतम्।
यः श्रद्धया परिपठेद्गुरुभक्तियुक्तो मद्रूपमेति यदि मद्वचनेषु भक्तिः ॥६२॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे पञ्चमः सर्गः ॥५॥

---

## षष्ठ सर्ग

लवण-वध, भगवान् श्रीराम के यज्ञ में लव-कुश के साथ महर्षि वाल्मीकि का आगमन एव कुश को परमार्थ का उपदेश करना

श्रीमहादेव उवाच

एकदा मुनयः सर्वे यमुनातीरवासिनः। आजग्मू राघवं द्रष्टुं भयाल्लवणरक्षसः ॥१॥
कृत्वाग्रे तु मुनिश्रेष्ठं भार्गवं च्यवनं द्विजाः। असङ्ख्याताः समायाता रामादभयकाङ्क्षिणः ॥२॥

हे भाई! यह सम्पूर्ण दृश्य जगत् माया ही है। इस सम्पूर्ण मायामय संसार की नित्यता को अपने हृदय से दूरकर मेरी भावना से शुद्ध मन और सुखी होकर आनन्दपूर्ण और क्लेश शून्य हो जाओ ॥ ६० ॥

जो पुरुष अपने अन्तःकरण में मुझ गुणातीत, निर्गुण अथवा यदा-कदा मेरे सगुणरूप का सेवन करता है, वह प्राणी मेरा ही रूप है। वह सूर्य के समान ही अपने चरणारविन्द से सम्पूर्ण त्रिलोकी को पवित्र कर देता है ॥ ६१ ॥ सम्पूर्ण श्रुतियों का साररूप यह अद्वितीय ज्ञान है। वेदान्तवेद्यचरणारविन्द साक्षात् मुझसे यह कथित है। जो गुरुभक्त श्रद्धापूर्वक इसका पाठ करेगा, यदि मेरे वचनों में उसे प्रीति होगी तो वह मेरा ही रूप हो जायगा ॥ ६२ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया सहितः पञ्चमसर्गः परिपूर्णः ॥५ ॥

---

श्रीमहादेवजी बोले—हे पार्वति! एकदिन यमुना नदी के किनारे रहने वाले सभी मुनिगण लवणासुर से भयभीत होकर श्रीरामचन्द्रजी का दर्शन करने के लिये आये ॥ १ ॥ वे असङ्ख्य मुनिगण मुनियों में श्रेष्ठ भार्गव च्यवन ऋषि को आगे कर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी से अभय की इच्छा से आये ॥ २ ॥ रघुकुल

तान्पूजयित्वा परया भक्त्या रघुकुलोत्तमः । उवाच मधुरं वाक्यं हर्षयन्मुनिमण्डलम् ॥३॥
करवाणि मुनिश्रेष्ठाः किमागमनकारणम् । धन्योऽस्मि यदि यूयं मां प्रीत्या द्रष्टुमिहागताः ४
दुष्करं चापि यत्कार्यं भवतां तत्करोम्यहम् । आज्ञापयन्तु मां भृत्यं ब्राह्मणा दैवतं हि मे ॥५॥
तच्छ्रुत्वा सहसा हृष्टश्च्यवनो वाक्यमब्रवीत् । मधुनामा महादैत्यः पुरा कृतयुगे प्रभो ॥६॥
आसीदतीव धर्मात्मा देवब्राह्मणपूजकः । तस्य तुष्टो महादेवो ददौ शूलमनुत्तमम् ॥७॥
प्राह चानेन यं हंसि स तु भस्मीभविष्यति । रावणस्यानुजा भार्या तस्य कुम्भीनसी श्रुता ॥८॥
तस्यां तु लवणो नाम राक्षसो भीमविक्रमः । आसीद्दुरात्मा दुर्धर्षो देवब्राह्मणहिंसकः ॥९॥
पीडितास्तेन राजेन्द्र वयं त्वां शरणं गताः । तच्छ्रुत्वा राघवोऽप्याह मा भीर्वो मुनिपुङ्गवाः १०
लवणं नाशयिष्यामि गच्छन्तु विगतज्वराः । इत्युक्त्वा प्राह रामोऽपि भ्रातॄन् को वा हनिष्यति
लवणं राक्षसं दद्याद् ब्राह्मणेभ्योऽभयं महत् । तच्छ्रुत्वा प्राञ्जलिः प्राह भरतो राघवाय वै ॥१२॥
अहमेव हनिष्यामि देव ज्ञापय मां प्रभो । ततो रामं नमस्कृत्य शत्रुघ्नो वाक्यमब्रवीत् ॥१३॥
लक्ष्मणेन महत्कार्यं कृतं राघव संयुगे । नन्दिग्रामे महाबुद्धिर्भरतो दुःखमन्वभूत् ॥१४॥

शिरोमणि भगवान् श्रीरामचन्द्रजी उन मुनीश्वरों का अति भक्तिपूर्वक पूजन कर उन्हें प्रसन्न करते हुए अति-मधुर वचन बोले ॥ ३ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! मैं धन्य हूँ, यदि आप प्रीतिपूर्वक मुझे देखने के लिये यहाँ आये हैं। आपलोगों के पधारने का क्या प्रयोजन है ? ( आपकी जैसी आज्ञा होगी ) मैं वह पूर्ण करूँगा, ( ब्राह्मण ही हमारे इष्टदेव हैं ) आप मुझ सेवक को आज्ञा दीजिये ॥ ५ ॥

भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का यह कथन सुनकर महर्षि च्यवनजी सहसा प्रहर्षित हो बोले—प्रभो ! सत्ययुग में पहले अति धर्मात्मा, एवं देवता तथा ब्राह्मणों का भक्त मधुनामक एक महादैत्य था। उस दैत्य से प्रसन्न होकर श्रीमहादेवजी उसे एक अत्युत्तम त्रिशूल दिये ॥ ६–७ ॥ श्रीमहादेवजी वरदान दिये कि इस त्रिशूल से तू जिस पर प्रहार करोगे, वह भस्मीभूत हो जायगा। यह किंवदन्ती है कि रावण की छोटी बहन कुम्भीनसी उसकी स्त्री थी ॥ ८ ॥ उस स्त्री से उसके लवण नामक एक महापराक्रमी, दुष्टबुद्धिवाला, दुर्जेय और देव तथा ब्राह्मणों को दुःख देने वाला राक्षस जन्म लिया ॥ ९ ॥ हे राजेन्द्र ! उससे अति पीडित हो हम आपकी शरण में आये हैं। यह सुनकर श्रीरघुनाथजी कहे—मुनिश्रेष्ठ ! आप भय रहित हों, आप निश्चिन्त होकर जायँ, अवश्य ही मैं लवण का वध करूँगा। मुनीश्वरों को यह कहकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अपने भाइयों से पूछे—आप लोगों में से कौन लवण को मारकर ब्राह्मणों को महान अभयदान देगा ? यह सुनकर श्रीभरतजी हाथ जोड़कर श्रीरघुनाथजी से कहे ॥ १०–१२ ॥

देव ! मैं लवण को मारूँगा ! प्रभो ! इस कार्य हेतु आप मुझे आज्ञा दीजिये। पुनः शत्रुघ्नजी श्रीरामचन्द्रजी को प्रणाम कर बोले कि हे रघुश्रेष्ठ ! लक्ष्मणजी युद्ध में बहुत बड़ा कार्य कर चुके हैं, महामति भरतजी भी नन्दिग्राम में अत्यधिक कष्ट सहन किये हैं। अत-एव लवण का वध करने के लिये मैं ही जाऊँगा।

अहमेव गमिष्यामि लवणस्य वधाय च । त्वत्प्रसादाद्रघुश्रेष्ठ हन्यां तं राक्षसं युधि ॥१५॥
तच्छ्रुत्वा स्वाङ्कमारोप्य शत्रुघ्नं शत्रुसूदनः । प्राहाद्यैवाभिषेक्ष्यामि मथुराराज्यकारणात् ॥१६॥
आनाय्य च सुसम्भाराँल्लक्ष्मणेनाभिषेचने । अनिच्छन्तमपि स्नेहादभिषेकमकारयत् ॥१७॥
दत्त्वा तस्मै शरं दिव्यं रामः शत्रुघ्नमब्रवीत् । अनेन जहि बाणेन लवणं लोककण्टकम् ॥१८॥
स तु सम्पूज्य तच्छूलं गेहे गच्छति काननम् । भक्षणार्थं तु जन्तूनां नानाप्राणिवधाय च ॥१९॥
स तु नायाति सदनं यावद्वनचरो भवेत् । तावदेव पुरद्वारि तिष्ठ त्वं धृतकार्मुकः ॥२०॥
योत्स्यते स त्वया क्रुद्धस्तदा वध्यो भविष्यति । तं हत्वा लवणं क्रूरं तद्वनं मधुसंज्ञितम् ॥२१॥
निवेश्य नगरं तत्र तिष्ठ त्वं मेऽनुशासनात् । अश्वानां पञ्चसाहस्रं रथानां च तदर्धकम् ॥२२॥
गजानां षट् शतानीह पत्तीनामयुतत्रयम् । आगमिष्यति पश्चात्त्वमग्रे साधय राक्षसम् ॥२३॥
इत्युक्त्वा मूर्ध्न्यवघ्राय प्रेषयामास राघवः । शत्रुघ्नं मुनिभिः सार्धमाशीर्भिरभिनन्द्य च ॥२४॥
शत्रुघ्नोऽपि तथा चक्रे यथा रामेण चोदितः । हत्वा मधुसुतं युद्धे मथुरामकरोत्पुरीम् ॥२५॥
स्फीतां जनपदां चक्रे मथुरां दानमानतः । सीतापि सुषुवे पुत्रौ द्वौ वाल्मीकेरथाश्रमे ॥२६॥

हे रघुश्रेष्ठ ! मैं आपकी कृपा से युद्ध में उस राक्षस का अवश्य वध करूँगा ॥ १३-१५ ॥ शत्रुघ्न का यह कथन सुनकर शत्रुदमन श्रीरामचन्द्रजी शत्रुघ्नजी को अपने गोद में उठा लिये और कहे कि आज ही मैं लवण की राजधानी मथुरा के राज्यपर तुम्हारा अभिषेक करूँगा ॥ १६ ॥ यह कहकर लक्ष्मणजी द्वारा अभिषेक की सामग्री एकत्रित करवाकर शत्रुघ्नजी की इच्छा न रहते हुए भी प्रीतिपूर्वक उनका अभिषेक कर दिये ॥ १७ ॥ पुनः शत्रुघ्नजी को दिव्य बाण देकर बोले—संसार के कण्टकरूप लवण को इस बाण से तुम मार देना ॥१८॥ राक्षस लवण उस त्रिशूल की पूजा अपने घर में ही करने के अनन्तर विविध जीवों को मारने एवं खाने के लिये वन में जाता है ॥ १९ ॥

अतएव वह जब तक वन से लौटकर घर न आवे, अर्थात् वन में ही रहे; तभी तुम नगर के द्वार पर धनुष-बाण धारण कर खड़ा हो जाना ॥ २० ॥ वह घर लौटते समय क्रोधपूर्वक तुमसे लड़ेगा और उसी समय मारा जायेगा। उस महाक्रूर लवणासुर का वध कर उसके मधुवन में नगर बसाकर मेरी आज्ञा से तुम वहीं रहो। तुम आगे चलकर उस राक्षस का लक्ष्य करो, पुनः तुम्हारे पीछे पाँच हजार घोड़े, ढाई हजार रथ, छः सौ हाथी और तीस हजार पैदल सैनिक जायेंगे ॥ २१-२३ ॥

यह कहकर श्री रामचन्द्रजी शत्रुघ्न का सिर सूँघे और मुनीश्वरों सहित आशीर्वाद देकर उनका अभिनन्दन कर उन्हें विदा किये ॥ २४ ॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की जैसी आज्ञा थी श्रीशत्रुघ्नजी भी वैसा ही किये। वे मधुपुत्र लवणासुर का वध कर मथुरापुरी बसाये और दान-सम्मान के द्वारा मथुरा को एक समृद्धशाली नगर बना दिये। इस मध्य वाल्मीकि मुनि के आश्रम पर श्रीसीताजी के दो पुत्र उत्पन्न हुए ॥ २५-२६ ॥

मुनिस्तयोर्नाम चक्रे कुशो ज्येष्ठोऽनुजो लवः। क्रमेण विद्यासम्पन्नौ सीतापुत्रौ बभूवतुः ॥२७॥
उपनीतौ च मुनिना वेदाध्ययनतत्परौ। कृत्स्नं रामायणं प्राह काव्यं बालकयोर्मुनिः ।२८॥
शङ्करेण पुरा प्रोक्तं पार्वत्यै पुरहारिणा। वेदोपबृंहणार्थाय तावग्राहयत प्रभुः ॥२९॥
कुमारौ स्वरसम्पन्नौ सुन्दरावश्विनाविव। तन्त्रीतालसमायुक्तौ गायन्तौ चेरतुर्वने ॥३०॥
तत्र तत्र मुनीनां तौ समाजे सुररूपिणौ। गायन्तावभितो दृष्ट्वा विस्मिता मुनयोऽब्रुवन् ।३१।

गन्धर्वेष्विव किन्नरेषु भुवि वा देवेषु देवालये
पातालेष्वथवा चतुर्मुखगृहे लोकेषु सर्वेषु च।
अस्माभिश्चिरजीविभिश्चिरतरं दृष्ट्वा दिशः सर्वतो
नाज्ञायीदृशगीतवाद्यगरिमा नादर्शि नाश्रावि च ॥३२॥

एवं स्तुवद्भिरखिलैर्मुनिभिः प्रतिवासरम्। आसाते सुखमेकान्ते वाल्मीकेराश्रमे चिरम् ॥३३॥
अथ रामोऽश्वमेधादींश्चकार बहुदक्षिणान्। यज्ञान् स्वर्णमयीं सीतां विधाय विपुलद्युतिः। ३४॥
तस्मिन्विताने ऋषयः सर्वे राजर्षयस्तथा। ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः समाजग्मुर्दिदृक्षवः ॥३५॥
वाल्मीकिरपि सङ्गृह्य गायन्तौ तौ कुशीलवौ। जगाम ऋषिवाटस्य समीपं मुनिपुङ्गवः ॥३६॥
तत्रैकान्ते स्थितं शान्तं समाधिविरमे मुनिम्। कुशः पप्रच्छ वाल्मीकिं ज्ञानशास्त्रं कथान्तरे ३७

मुनिवर वाल्मीकिजी बड़े का नाम लव और छोटे का नाम कुश रखे ॥ २७ ॥ सीताजी के वे दोनों पुत्र धीरे-धीरे विद्या सम्पन्न हो गये ॥ २८ ॥ मुनिवर द्वारा उपनयन संस्कार करने के अनन्तर वे दोनों वेदाध्ययन में तत्पर हुए। महर्षि वाल्मीकिजी उन दोनों बालकों को सम्पूर्ण रामायण काव्य पढ़ा दिये ॥ २९ ॥

अश्विनी कुमार के समान अति सुन्दर वे दोनों कुमार वीणा बजाकर स्वर सहित रामायण को गाते हुए वन में भ्रमण करते रहते थे ॥ ३० ॥ देवस्वरूप उन बालकों को यत्र-तत्र मुनियों के समाज में गाते हुए देखकर अति विस्मित हो वे आपस में कहने लगते थे ॥ ३१ ॥ हम दीर्घजीवि लोग सभी दिशायें देखें हैं, परन्तु गन्धर्व, किन्नर, भूर्लोक, देवलोक, देवालय, पाताल अथवा ब्रह्मलोक आदि में कहीं भी गान एवं वाद्य में ऐसे कुशल को न जाने, न देखे और न सुने ही हैं ॥ ३२ ॥ प्रतिदिन इस प्रकार प्रशंसा करनेवाले सभी मुनियों के साथ वे दोनों बालक बहुत दिनों तक श्रीवाल्मीकिजी के एकान्त आश्रम में सुख पूर्वक निवास किये ॥ ३३ ॥ परमतेजस्वी श्रीरामचन्द्रजी भी अयोध्या में सुवर्ण की सीता बनाकर अत्यधिक दक्षिणाओं वाले अश्वमेध आदि यज्ञ किये ॥ ३४ ॥ उस यज्ञशाला में यज्ञ का उत्सव देखने के लिये उत्सुकता से सभी ऋषि, राजर्षि, ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य आदि आये थे ॥ ३५ ॥ मुनिश्रेष्ठ वाल्मीकिजी भी गान करते हुए लव-कुश को साथ लेकर वहाँ आये और मुनियों के ठहरने के स्थान पर वे रूके ॥ ३६ ॥ एक दिन उस स्थान पर शान्तभाव से एकान्त में बैठे हुए वाल्मीकि मुनि की समाधि खुलने पर कुश ने कथा के मध्य में ही उनसे ज्ञान शास्त्र के बारे में पूछा ॥ ३७ ॥

भगवञ्छ्रोतुमिच्छामि संक्षेपाद्भवतोऽखिलम् । देहिनः संसृतिर्बन्धः कथमुत्पद्यते दृढः ॥३८॥
कथं विमुच्यते देही दृढबन्धाद्भवाभिधात् । वक्तुमर्हसि सर्वज्ञ मह्यं शिष्याय ते मुने ॥३९॥

वाल्मीकिरुवाच

शृणु वक्ष्यामि ते सर्वं संक्षेपाद्बंधमोक्षयोः । स्वरूपं साधनं चापि मत्तः श्रुत्वा यथोदितम् ॥४०॥
तथैवाचर भद्रं ते जीवन्मुक्तो भविष्यसि । देह एव महागेहमदेहस्य चिदात्मनः ॥४१॥
तस्याहङ्कार एवास्मिन्मन्त्री तेनैव कल्पितः । देहगेहाभिमानं स्वं समारोप्य चिदात्मनि ॥४२॥
तेन तादात्म्यमापन्नः स्वचेष्टितमशेषतः । विदधाति चिदानन्दे तद्वासितवपुः स्वयम् ॥४३॥
तेन संकल्पितो देही सङ्कल्पनिगडावृतः । पुत्रदारगृहादीनि सङ्कल्पयति चानिशम् ॥४४॥
सङ्कल्पयन्स्वयं देही परिशोचति सर्वदा । त्रयस्तस्याहमो देहा अधमोत्तममध्यमाः ॥४५॥
तमःसत्वरजः संज्ञा जगतः कारणं स्थितेः । तमोरूपाद्धि सङ्कल्पान्नित्यं तामसचेष्टया ॥४६॥
अत्यन्तं तामसो भूत्वा कृमिकीटत्वमाप्नुयात् । सत्त्वरूपो हि सङ्कल्पो धर्मज्ञानपरायणः ॥४७॥
अदूरमोक्षसाम्राज्यः सुखरूपो हि तिष्ठति । रजोरूपो हि सङ्कल्पो लोके स व्यवहारवान् ॥४८॥
परितिष्ठति संसारे पुत्रदारानुरञ्जितः । त्रिविधं तु परित्यज्य रूपमेतन्महामते ॥४९॥

कुश ने कहा—भगवन् ! जीव को यह सुदृढ़ संसार बन्धन किस प्रकार प्राप्त होता है ? यह संक्षेप में मैं आपके मुखारविन्द से सुनना चाहता हूँ ॥ ३८ ॥ पुनः इस दृढ़ संसार बन्धन से जीव की मुक्ति कैसे होती है ? हे मुने ! मुझ शिष्य को आप सबकुछ बतलाइये, आप सर्वज्ञ हैं ॥ ३९ ॥ महर्षि वाल्मीकिजी बोले—संक्षेप में मैं बन्ध और मोक्ष का साधन बतला रहा हूँ; सावधान होकर सुनो । जिस प्रकार मैं कहूँ; सुनकर वैसा ही आचरण करना । इससे तुम्हारा कल्याण होगा और तुम जीवन्मुक्त हो जाओगे । देह रहित चेतन आत्मा का यह शरीर ही महान् घर है ॥ ४०–४१ ॥ इस घर में वह अहङ्कार को अपना मन्त्री कल्पना किया है । यह अहङ्कारमन्त्री देहगेहाभिमान रूप अपने को चेतन आत्मा में आरोपित कर उससे ऐक्य हो अपने सम्पूर्ण कर्मों का उस चेतन आत्मा में आरोप करता है । ॥ ४२–४४ ॥ अपने को ही देही संकल्प करने से जीव स्वयं ही सदा शोक करता है । इस अहंकार के भी सत्त्व, रज, तम नामक उत्तम, मध्यम और अधम तीन प्रकार के शरीर हैं । ये तीनों ही संसार की स्थिति के हेतु हैं । इन तीनों में से तामस संकल्प के द्वारा नित्य तामसिक चेष्टायें करने से जीव अति तमोगुणी होकर कीट-पतङ्ग आदि तिर्यक् योनियों को प्राप्त करता है । सात्त्विक संकल्प करने वाला धर्म और ज्ञान में ही तत्पर रहने से मोक्षसाम्राज्य के समीप ही सुख पूर्वक रहता है ॥ ४५ ॥

राजस संकल्प करने वाला सांसारिक कार्यों को करता हुआ पुत्र, स्त्री, आदि में लिप्त रहता है । हे महामते ! तीनों प्रकार के संकल्पों को छोड़ने वाला अपना चित्त के लीन होने के अनन्तर परमपद को प्राप्त करता है । अत एव सम्पूर्ण संकल्पों का त्याग कर अपने मन के द्वारा ही मन का संयम कर बाह्य एवं

सङ्कल्पं परमाप्नोति पदमात्मपरिक्षये । दृष्टीः सर्वा परित्यज्य नियम्य मनसा मनः ॥५०॥
स बाह्याभ्यन्तरार्थस्य संकल्पस्य क्षयं कुरु । यदि वर्षसहस्राणि तपश्चरसि दारुणम् ॥५१॥
पातालस्थस्य भूस्थस्य स्वर्गस्थस्याऽपि तेऽनघ । नान्यः कश्चिदुपायोऽस्ति सङ्कल्पोपशमादृते ५२
अनाबाधेऽविकारे स्वे सुखे परमपावने । सङ्कल्पोपशमे यत्नं पौरुषेण परं कुरु ॥५३॥
सङ्कल्पतन्तौ निखिला भावाः प्रोक्ताः किलानघ । छिन्ने तन्तौ न जानीमः क्व यान्ति विभवाः पराः
निःसङ्कल्पो यथाप्राप्तव्यवहारपरो भव । क्षये सङ्कल्पजालस्य जीवो ब्रह्मत्वमाप्नुयात् ।५५।

अधिगतपरमार्थतामुपेत्य प्रसभमपास्य विकल्पजालमुच्चैः ।
अधिगमय पदं तदद्वितीयं विततसुखाय सुषुप्तचित्तवृत्तिः ॥५६॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे षष्ठः सर्गः ॥६॥



आभ्यन्तर के सम्पूर्ण सङ्कल्पों का क्षय कर दो। हे अनघ! पाताल, पृथ्वी अथवा स्वर्ग आदि में कहीं भी स्थित होकर यदि तुम हजारों वर्ष कठोर तपस्या करो फिर भी तुम्हारे लिये संकल्प नाश के अतिरिक्त मुक्त होने का कोई अन्य उपाय नहीं है॥ ४५–५२ ॥ अत-एव जो दुःखहीन, विकार रहित, स्वानन्दस्वरूप और परम-पवित्र है, उस संकल्प शान्ति के लिये पुरुषार्थपूर्वक यत्न करो॥ ५३ ॥ हे अनघ! जितने भाव पदार्थ हैं। वे सब संकल्प रूपी तागे में गूँथे हुए हैं। अत एव जिस समय वह धागा टूट जाता है, उस समय यह विदित भी नहीं होता कि संसार के सभी परम वैभव कहाँ चले गये ? ॥ ५४ ॥

अत एव संकल्प विकल्प का त्याग कर प्रारब्ध के अनुसार प्राप्त हुए व्यवहार में तत्पर रहो। संकल्प जाल समाप्त होने पर जीव को ब्रह्मत्व की प्राप्ति होती है॥ ५५ ॥ परमार्थ ज्ञान युक्त होकर तू हठात् विकल्पों का त्याग करो और पूर्ण आनन्द की प्राप्ति करने के लिये चित्तवृत्ति को लीन कर उस अद्वितीय परम पद को प्राप्त करो॥ ५६ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उत्तरकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-
पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया
सहितः षष्ठसर्गः परिपूर्णः ॥ ६ ॥



## सप्तम सर्ग

भगवान् श्रीराम के यज्ञ में लव और कुश का गान, श्रीसीताजी का पृथिवी में प्रवेश तथा श्रीरामचन्द्रजी का माता को उपदेश

श्रीमहादेव उवाच

वाल्मीकिना बोधितोऽसौ कुशः सद्यो गतभ्रमः । अन्तर्मुक्तो बहिः सर्वमनुकुर्वंश्चचार सः ॥१॥
वाल्मीकिरपि तौ प्राह सीतापुत्रौ महाधियौ । तत्र तत्र च गायन्तौ पुरे वीथिषु सर्वतः ॥२॥
रामस्याग्रे प्रगायेतां शुश्रूषुर्यदि राघवः । न ग्राह्यं वै युवाभ्यां तद्यदि किञ्चित्प्रदास्यति ।३।
इति तौ चोदितौ तत्र गायमानौ विचेरतुः । यथोक्तमृषिणा पूर्वं तत्र तत्राभ्यगायताम् ॥४॥
तां स शुश्राव काकुत्स्थः पूर्वचर्यां ततस्ततः । अपूर्वपाठजातिं च गेयेन समभिप्लुताम् ॥५॥
बालयो राघवः श्रुत्वा कौतूहलमुपेयिवान् । अथ कर्मान्तरे राजा समाहूय महामुनीन् ॥६॥
राज्ञश्चैव नरव्याघ्रः पण्डितांश्चैव नैगमान् । पौराणिकान्शब्दविदो ये च वृद्धा द्विजातयः ॥७॥
एतान्सर्वान्समाहूय गायकौ समवेशयत् । ते सर्वे हृष्टमनसो राजानो ब्राह्मणादयः ॥८॥
रामं तौ दारकौ दृष्ट्वा विस्मिता ह्यनिमेषणाः । अवोचन् सर्व एवैते परस्परमथागताः ॥९॥
इमौ रामस्य सदृशौ बिम्बाद्बिम्बमिवोदितौ । जटिलौ यदि न स्यातां न च वल्कलधारिणौ ।१०

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) वाल्मीकि मुनि के इस प्रकार ज्ञान देने पर कुश का भ्रम दूर हो गया और वह अन्तर्मुख होकर बाहर से सम्पूर्ण क्रियाओं को करता हुआ विचरण करने लगा ॥ १ ॥ वाल्मीकि मुनि उन महाबुद्धिमान् सीताजी के उन दोनों लड़कों से कहे—तुमलोग यत्र-तत्र सभी जगह गलियों में गान करते हुए भ्रमण करो ।। २ ।। भगवान् श्रीराम के सामने भी तुम लोग गाना, किन्तु वे कुछ देने लगें तो मत लेना ।। २–३ ।। मुनि के इस प्रकार कहने पर वे गान करते हुए विचरण करने लगे । जहाँ-जहाँ महर्षि वाल्मीकिजी गान करने को कहे थे उन स्थानों पर वे दोनों गान किये । तदनन्तर काकुत्स्थनन्दन श्रीरामचन्द्रजी तत्र-तत्र अपने पूर्वचरित्र को गाये जाने का समाचार सुने । उन दोनों बालकों की संगीतकला निराली और ताल-स्वर सम्पन्न है यह सुनकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का अति कुतूहल हुआ । अत-एव नरेन्द्र महाराज श्रीरामचन्द्रजी यज्ञकर्म विश्राम के समय सम्पूर्ण मुनिश्वरों, पण्डितों, शास्त्रज्ञों पौराणिकों शब्दशास्त्र-विशारदों एवं वयोवृद्धवर्ग तथा द्विजवर्गको बुलाये ॥ ४–७ ॥

सबको बुलाने के अनन्तर वे गाने वाले दोनों बालकों को बुलाये । सभी राजा और ब्राह्मण आदि सभी प्रसन्न मन महाराज श्रीरामचन्द्रजी एवं उन दोनों बालकों को देखकर आश्चर्य चकित हो गये और वे निर्निमेष देखते ही रहे । तत्पश्चात् उस स्थान पर एकत्रित सभी व्यक्ति आपस में कहने लगे कि ये दोनों बालक तो बिम्ब से उत्पन्न हुए प्रति बिम्ब के समान श्रीरामचन्द्रजीके जैसा ही दिखायी देते हैं । ये दोनों बालक जटाजूट और वल्कल न धारण किये रहते तो श्रीरामचन्द्रजी और इन दोनों में कोई अन्तर ही प्रतीत

विशेषं नाधिगच्छामो राघवस्यानयोस्तदा। एवं संवदतां तेषां विस्मितानां परस्परम् ॥११॥
उपचक्रमतुर्गातुं तावुभौ मुनिदारकौ। ततः प्रवृत्तं मधुरं गान्धर्वमतिमानुषम् ॥१२॥
श्रुत्वा तन्मधुरं गीतमपराह्णे रघूत्तमः। उवाच भरतं चाभ्यां दीयतामयुतं वसु ॥१३॥
दीयमानं सुवर्णं तु न तज्जगृहतुस्तदा। किमनेन सुवर्णेन राजन्नौ वन्यभोजनौ ॥१४॥
इति सन्त्यज्य सन्दत्तं जग्मतुर्मुनिसन्निधिम्। एवं श्रुत्वा तु चरितं रामः स्वस्यैव विस्मितः १५
ज्ञात्वा सीताकुमारौ तौ शत्रुघ्नं चेदमब्रवीत्। हनूमन्तं सुषेणं च विभीषणमथाङ्गदम् ॥१६॥
भगवन्तं महात्मानं वाल्मीकिं मुनिसत्तमम्। आनयध्वं मुनिवरं ससीतं देवसंमितम् ॥१७॥
अस्यास्तु पार्षदो मध्ये प्रत्ययं जनकात्मजा। करोतु शपथं सर्वे जानन्तु गतकल्मषाम् ॥१८॥
सीतां तद्वचनं श्रुत्वा गताः सर्वेऽतिविस्मिताः। ऊचुर्यथोक्तं रामेण वाल्मीकिं रामपार्षदाः ॥१९॥
रामस्य हृद्गतं सर्वं ज्ञात्वा वाल्मीकिरब्रवीत्। श्वः करिष्यति वै सीता शपथं जनसंसदि ॥२०॥
योषितां परमं दैवं पतिरेव न संशयः। तच्छ्रुत्वा सहसा गत्वा सर्वे प्रोचुर्मुनेर्वचः ॥२१॥
राघवस्यापि रामोऽपि श्रुत्वा मुनिवचस्तथा। राजानो मुनयः सर्वे शृणुध्वमिति चाब्रवीत् ।२२॥
सीतायाः शपथं लोका विजानन्तु शुभाशुभम्। इत्युक्ता राघवेणाथ लोकाः सर्वे दिदृक्षवः ॥२३॥

नहीं होता। सभी लोग आश्चर्यचकित हो आपस में इस प्रकार विमर्द कर रहे थे वे दोनों मुनिकुमार गाने की तैयारी प्रारम्भ किये और वहाँ अति मधुर और अलौकिक गान होने लगा ॥ ८–१२ ॥ उस मधुर गीत को सुनकर श्रीरघुनाथजी अपराह्ण में भरतजी से कहे कि इन्हें दशसहस्र सुवर्ण मुद्रायें दो ॥ १३ ॥ हे राजन्! हम वन के कन्द-मूल-फलादि भोजन करने वाले हैं, इसे लेकर हम क्या करेंगे'! यह कहकर वे उस मुद्रा को ग्रहण नहीं किये और उसे वहीं छोड़कर मुनिवर के समीप चले गये। इस प्रकार भगवान् श्रीराम अपना इतिहास सुनकर विस्मित हो गये ॥ १४–१५ ॥

इन दोनों बालकों को सीता पुत्र समझकर शत्रुघ्न, हनुमान्, सुषेण, विभीषण तथा अंगदादि से कहे ॥ १६ ॥ देवतुल्य महात्मा मुनिसत्तम भगवान् श्रीवाल्मीकि मुनि को सीता सहित यहाँ ले आओ ।१७। इस सभा में जानकी सबको विश्वास दिलाने के लिये शपथ करें जिससे सभी लोग सीता को निष्कलंक समझ लें। भगवान् श्रीराम का यह कथन सुनकर वे सब अति आश्चर्य चकित हो महर्षि वाल्मीकि मुनि के पास गये और श्रीरामचन्द्रजी के कथनानुसार वे सब उनसे कह दिये ॥ १८–१९ ॥ तब भगवान् का आशय समझकर महर्षि वाल्मीकिजी कहे कि सीताजी कल जनसभा में शपथ करेंगी ॥ २० ॥ निःसन्देह स्त्रियों के लिये पति सबसे बड़ा देवता होता है। मुनिवर का यह कथन सुनकर वे सब सहसा जाकर मुनिवर का संदेश श्रीरघुनाथजी से कह दिये। तदनन्तर मुनिवर का संदेश सुनकर श्रीरघुनाथजी कहे—हे नृपतिगण तथा मुनिगण! आप सब लोग सीताजी का शपथ सुनें और शपथ से शुभाशुभ समझें। भगवान् श्रीराम

ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्चैव महर्षयः । वानराश्च समाजग्मुः कौतूहलसमन्विताः ॥२४॥
ततो मुनिवरस्तूर्णं ससीतः समुपागमत् । अग्रतस्तमृषिं कृत्वाऽयान्ती किञ्चिदवाङ्मुखी २५।
कृताञ्जलिर्बाष्पकण्ठा सीता यज्ञं विवेश तम् । दृष्ट्वा लक्ष्मीमिवायान्तीं ब्रह्माणमनुयायिनीम् ।२६
वाल्मीकेः पृष्ठतः सीतां साधुवादो महानभूत । तदा मध्ये जनौघस्य प्रविश्य मुनिपुङ्गवः ॥२७॥
सीतासहायो वाल्मीकिरिति प्राह च राघवम् । इयं दाशरथे सीता सुव्रता धर्मचारिणी ॥२८॥
अपापा ते पुरा त्यक्ता ममाश्रमसमीपतः । लोकापवादभीतेन त्वया राम महावने ॥२९॥
प्रत्ययं दास्यते सीता तदनुज्ञातुमर्हसि । इमौ तु सीतातनयाविमौ यमलजातकौ ॥३०॥
सुतौ तु तव दुर्धर्षौ तथ्यमेतद्ब्रवीमि ते । प्रचेतसोऽहं दशमः पुत्रो रघुकुलोद्वह ॥३१॥
अनृतं न स्मराम्युक्तं तथेमौ तव पुत्रकौ । बहून्वर्षगणान् सम्यक्तपश्चर्या मया कृता ॥३२॥
नोपाश्नीयां फलं तस्या दुष्टेयं यदि मैथिली । वाल्मीकिनैवमुक्तस्तु राघवः प्रत्यभाषत ॥३३॥
एवमेतन्महाप्राज्ञ यथा वदसि सुव्रत । प्रत्ययो जनितो मह्यं तव वाक्यैरकिल्बिषैः ॥३४॥
लङ्कायामपि दत्तो मे वैदेह्या प्रत्ययो महान् । देवानां पुरतस्तेन मन्दिरे सम्प्रवेशिता ॥३५॥

को यह कहने पर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, महर्षि और वानर आदि सभी लोग कुतूहलवश सीताजी का शपथ सुनने के लिये आये ॥ २१-२४ ॥

तदनन्तर शीघ्र ही सीताजी के साथ मुनीश्वर वाल्मीकिजी भी पधारे । महर्षि वाल्मीकि मुनि को आगे कर उनके पीछे-पीछे अपना मुख नीचे की ओर किये और हाथ जोड़कर गद्गद कण्ठ यज्ञशाला में सीताजी प्रवेश की। ब्रह्माजी के पीछे आती हुई लक्ष्मी के समान वाल्मीकि मुनि के पीछे-पीछे सीताजी को आते हुए देखकर उस जन सभा में अत्यधिक साधुवाद होने लगा । तदनन्तर सीताजी के सहित मुनिश्रेष्ठ वाल्मीकिजी उस जन समूह में जाकर श्रीरघुनाथजी से कहे—हे दाशरथि ! इस प्रतिव्रता धर्मपरायण निष्कलंका सीता को लोकापवाद के भय से कुछ समय पहले तुम मेरे आश्रम के निकट भयङ्कर वन में छोड़ दिये थे ॥ २५-२९ ॥ इस समय वह विश्वास दिलाना चाहती है, आप आज्ञा दीजिये । ये दोनों लव-कुश सीता के पुत्र हैं ॥ ३० ॥ मैं सत्य कहता हूँ कि ये दोनों दुर्जय वीर आपकी ही संतान हैं। हे राघव ! मैं प्रजापति प्रचेता का दसवाँ पुत्र हूँ ॥ ३१ ॥

आज तक मैं कभी भी मिथ्या भाषण किया हूँ यह मुझे स्मरण नहीं है; मैं आपसे कहता हूँ कि ये दोनों बालक आपके ही पुत्र हैं। अनेक वर्षों तक हमने अति तपस्या की है ॥ ३२ ॥ इस मिथिलेश कुमारी में यदि कोई दोष हो तो उस तपस्या का कुछ भी फल मुझे न मिले। महर्षि वाल्मीकिजी का यह कथन सुनकर श्रीरघुनाथजी बोले ॥ ३३ ॥ हे महाप्राज्ञ ! हे सुव्रत ! जैसा आप कहते हैं, वैसी ही बात है। आपके निर्दोष वाक्यों से ही मुझे विश्वास हो गया ॥ ३४ ॥ देवताओं के सामने लंका में भी जानकीजी अति विकट परीक्षा दी थीं। अत-एव मैं इनको अपने घर में रख लिया था ॥ ३५ ॥ परन्तु हे ब्रह्मन् !

सेयं लोकभयाद्ब्रह्मन्नपापापि सती पुरा। सीता मया परित्यक्ता भवांस्तत्क्षन्तुमर्हति ॥३६॥
ममैव जातौ जानामि पुत्रावेतौ कुशीलवौ। शुद्धायां जगतीमध्ये सीतायां प्रीतिरस्तु मे ॥३७॥
देवाः सर्वे परिज्ञाय रामाभिप्रायमुत्सुकाः। ब्रह्माणमग्रतः कृत्वा समाजग्मुः सहस्रशः ॥३८॥
प्रजाः समागमन्हृष्टाः सीता कौशेयवासिनी। उदङ्मुखी ह्यधोदृष्टिः प्राञ्जलिर्वाक्यमब्रवीत् ।३९
रामादन्यं यथाहं वै मनसापि न चिन्तये। तथा मे धरणी देवी विवरं दातुमर्हति ॥४०॥
तथा शपन्त्याः सीतायाः प्रादुरासीन्महाद्भुतम्। भूतलाद्दिव्यमत्यर्थं सिंहासनमनुत्तमम् ॥४१॥
नागेन्द्रैर्ध्रियमाणं च दिव्यदेहै रविप्रभम्। भूदेवी जानकीं दोर्भ्यां गृहीत्वा स्नेहसंयुता ॥४२
स्वागतं तामुवाचैनामासने संन्यवेशयत्। सिंहासनस्थां वैदेहीं प्रविशन्तीं रसातलम् ॥४३॥
निरन्तरा पुष्पवृष्टिर्दिव्या सीतामवाकिरत्। साधुवादश्च सुमहान् देवानां परमाद्भुतः ॥४४॥
ऊचुश्च बहुधा वाचो ह्यन्तरिक्षगताः सुराः। अन्तरिक्षे च भूमौ च सर्वे स्थावरजङ्गमाः ॥४५॥
वानराश्च महाकायाः सीताशपथकारणात्। केचिच्चिन्तापरास्तस्य केचिद्ध्यानपरायणाः ।४६
केचिद्रामं निरीक्षन्तः केचित्सीतामचेतसः। मुहूर्तमात्रं तत्सर्वं तूष्णीम्भूतमचेतनम् ॥४७॥

सती सीताजी को सर्वथा दोष रहित होते हुए भी लोकापवाद के डर से कुछ दिन पहले मैं छोड़ दिया था; आप मेरा यह अपराध क्षमा करें ॥ ३६ ॥ मैं यह जानता हूँ कि ये दोनों लव-कुश मेरे ही पुत्र हैं। संसार में परम साध्वी सती सीता में मेरी प्रीति हो ॥ ३७ ॥

उस समय रामजी का अभिप्राय समझकर सभी देवगण अति उत्सुकता से ब्रह्माजी को आगे कर हजारों की संख्या में वहाँ आये ॥ ३८ ॥ प्रजाजन भी बहुतों की संख्या में वहाँ एकत्रित हो गये। तत्पश्चात् रेशमी वस्त्र धारण किये हुए उत्तर दिशा की ओर नीचे पृथिवी की ओर मुख और नेत्र किये खड़ी सीताजी हाथ जोड़कर बोलीं ॥ ३९ ॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के अतिरिक्त यदि मैं अन्य किसी पुरुष का मन से भी चिन्तन नहीं करती तो हे पृथिवी देवि! आप मुझे आश्रय दीजिये ॥ ४० ॥ इस प्रकार श्रीसीताजी के शपथ करते ही पृथिवी तल से एक अति अद्भुत परम दिव्य और अतिश्रेष्ठ सिंहासन प्रकट हुआ ॥ ४१ ॥ सूर्य के समान तेजस्वी वह सिंहासन दिव्यशरीर धारण करने वाले नागराजों द्वारा धारण किया गया था। तत्पश्चात् पृथ्वी देवी जानकीजी को अपने दोनों भुजाओं से प्रेमपूर्वक अपनाकर उनका स्वागत कीं और सीताजी को आसन पर बैठा लीं। सिंहासन पर बैठाकर जब सीताजी रसातल को जाने लगीं तब उनके ऊपर दिव्य पुष्पों की निरन्तर वर्षा होने लगी और देवगण द्वारा साधुवाद का अति अद्भुत और महान् शब्द होने लगे ॥ ४२–४४ ॥

सीताजी के शपथ से आकाश, पृथ्वी आदि के सभी स्थावर-जंगम प्राणी और विशालकाय सुडौल शरीर वाले वानरों में से कोई चिन्ता करने लगे और कोई ध्यानस्थ हो गये और कोई श्रीरामचन्द्रजी और कोई सीताजी देखकर चेतना शून्य हो गये। एक मुहूर्त के लिये वह सम्पूर्ण समाज स्तब्ध और चेतना हीन

सीताप्रवेशनं दृष्ट्वा सर्वं सम्मोहितं जगत् । रामस्तु सर्वं ज्ञात्वैव भविष्यत्कार्यगौरवम् ॥४८॥
अजानन्निव दुःखेन शुशोच जनकात्मजाम् । ब्रह्मणा ऋषिभिः सार्धं बोधितो रघुनन्दनः ॥४९॥
प्रतिबुद्ध इव स्वप्नाच्चकारानन्तराः क्रियाः । विससर्ज ऋषीन् सर्वानृत्विजो ये समागताः ॥५०॥
तान् सर्वान् धनरत्नाद्यैस्तोषयामास भूरिशः । उपादाय कुमारौ तावयोध्यामगमत्प्रभुः ॥५१॥
तदादि निस्पृहो रामः सर्वभोगेषु सर्वदा । आत्मचिन्तापरो नित्यमेकान्ते समुपस्थितः ॥५२
एकान्ते ध्याननिरते एकदा राघवे सति । ज्ञात्वा नारायणं साक्षात्कौसल्या प्रियवादिनी
भक्त्यागत्य प्रसन्नं तं प्रणता प्राह हृष्टधीः । राम त्वं जगतामादिरादिमध्यान्तवर्जितः ॥५४॥
परमात्मा परानन्दः पूर्णः पुरुष ईश्वरः । जातोऽसि मे गर्भगृहे मम पुण्यातिरेकतः ॥५५॥
अवसाने ममाप्यद्य समयोऽभूद्रघूत्तम । नाद्याप्यबोधजः कृत्स्नो भवबन्धो निवर्तते ॥५६॥
इदानीमपि मे ज्ञानं भवबन्धनिवर्तकम् । यथा सङ्क्षेपतो भूयात्तथा बोधय मां विभो ॥५७॥
निर्वेदवादिनीमेवं मातरं मातृवत्सलः । दयालुः प्राह धर्मात्मा जराजर्जरितां शुभाम् ॥५८॥
मार्गास्त्रयो मया प्रोक्ताः पुरा मोक्षाप्तिसाधकाः । कर्मयोगो ज्ञानयोगो भक्तियोगश्च शाश्वतः ५९

हो गया ॥ ४५-४७ ॥ सीताजी का पृथिवी में प्रवेश देखकर सारा संसार मोहित हो गया। भगवान् श्रीरामचन्द्रजी भविष्य में सिद्ध होने वाले कार्य के महत्त्व को जानते हुए भी अज्ञ की भाँति सीताजी के लिये शोक करने लगे। तदनन्तर ब्रह्माजी ऋषियों सहित श्रीरघुनाथजी को समझाये ॥ ४८-४९ ॥ तब सोकर उठे हुए की भाँति श्रीरामजी यज्ञ का अवशेष कार्य पूर्ण किये और यज्ञ में ऋत्विक् के रूप में सम्मिलित हुए सभी ऋषिगण को रत्न, धन आदि से विधिवत् सन्तुष्ट कर विदा किये। पुनः प्रभु श्रीरामचन्द्रजी उन दोनों कुमारों को लेकर अयोध्यापुरी में आये ॥ ५०-५१ ॥

तब से श्रीरामचन्द्रजी सम्पूर्ण भोगों से विरक्त होकर निरन्तर आत्मचिन्तन करते हुए एकान्त में रहने लगे ॥ ५२ ॥ एक समय एकान्त में ध्यानमग्न श्रीरघुनाथजी स्थित थे; प्रियभाषिणी कौसल्याजी उन्हें साक्षात् नारायण जान अति भक्तिपूर्वक उनके पास जाकर उन्हें प्रसन्न जानकर अति हर्ष से विनय पूर्वक बोलीं—हे राम ! तुम संसार के आदि कारण और स्वयं आदि, मध्य तथा अन्त रहित हो ॥ ५३-५४ ॥ तुम परमात्मा, परानन्दस्वरूप, पूर्ण, पुरुष ( जीवरूप से शरीर रूप पुर में शयन करने वाले ) ईश्वर हो; मेरे प्रबल पुण्योदय होने से ही तुम मेरे गर्भ से उत्पन्न हो ॥ ५५ ॥ हे रघुश्रेष्ठ ! अन्त में आज मुझे समय मिला है; अब तक मेरा अज्ञानजन्य संसार-बन्धन नहीं टूटा ॥ ५६ ॥ हे प्रभो ! संक्षेप में ऐसा उपदेश दीजिये जिससे अब भी भव-बन्धन दूर करने वाला मुझे ज्ञान हो जाय ॥ ५७ ॥ तत्पश्चात् मातृभक्त, दयामय, धर्मपरायण भगवान् श्रीरामचन्द्रजी इस प्रकार वैराग्यपूर्ण वचन कहने वाली जरा से जर्जरित शुभलक्षणा अपनी माता से कहे ॥ ५८ ॥

पूर्व समय में मोक्ष प्राप्ति के लिये साधन स्वरूप कर्मयोग, ज्ञानयोग और सनातन भक्तियोग ये तीन

भक्तिर्विभिद्यते मातस्त्रिविधा गुणभेदतः । स्वभावो यस्य यस्तेन तस्य भक्तिर्विभिद्यते ॥६०॥
यस्तु हिंसां समुद्दिश्य दम्भं मात्सर्यमेव वा । भेददृष्टिश्च संरम्भी भक्तो मे तामसः स्मृतः ॥६१॥
फलाभिसन्धिर्भोगार्थी धनकामो यशस्तथा । अर्चादौ भेदबुद्धया मां पूजयेत्स तु राजसः ॥६२॥
परस्मिन्नर्पितं यस्तु कर्म निर्हरणाय वा । कर्तव्यमिति वा कुर्याद्भेदबुद्धया स सात्त्विकः ६३॥
मद्गुणाश्रयणादेव मय्यनन्तगुणालये । अविच्छिन्ना मनोवृत्तिर्यथा गङ्गाम्बुनोऽम्बुधौ ६४
तदेव भक्तियोगस्य लक्षणं निर्गुणस्य हि । अहैतुक्यव्यवहिता या भक्तिर्मयि जायते ।६५।
सा मे सालोक्यसामीप्यसार्ष्टिसायुज्यमेव वा । ददात्यपि न गृह्णन्ति भक्ता मत्सेवनं विना ६६॥
स एवात्यन्तिको योगो भक्तिमार्गस्य भामिनि । मद्भावं प्राप्नुयात्तेन अतिक्रम्य गुणत्रयम् ॥६७॥
महता कामहीनेन स्वधर्माचरणेन च । कर्मयोगेन शस्तेन वर्जितेन विहिंसनम् ॥६८॥
मद्दर्शनस्तुतिमहापूजाभिः स्मृतिवन्दनैः । भूतेषु मद्भावनया सङ्गेनासत्यवर्जनैः ॥६९॥
बहुमानेन महतां दुःखिनामनुकम्पया । स्वसमानेषु मैत्र्या च यमादीनां निषेवया ॥७०॥
वेदान्तवाक्यश्रवणान्मम नामानुकीर्तनात् । सत्सङ्गेनार्जवेणैव ह्यहमः परिवर्जनात् ॥७१॥

मार्ग हम बतलाये हैं ॥ ५९ ॥ हे मातः ! गुणभेद से भक्ति के भी तीन भेद हैं। जिसका जो स्वभाव होता है उसकी उसी प्रकार की भक्ति होती है ॥ ६० ॥ जो हिंसा, दम्भ अथवा मात्सर्य के उद्देश्य से मेरी भक्ति करता है तथा भेद दृष्टि वाला और क्रोधी होता है वह तामस भक्त कहा गया है ॥ ६१ ॥ जो भक्त फल की इच्छा रखने वाला, भोग चाहने वाला तथा धन और यश की कामना वाला और भेदबुद्धि से मेरी पूजा करता है वह रजोगुणी भक्त है ॥ ६२ ॥ जो भक्त परमात्मा को समर्पण किये हुए कर्म सम्पादित करने के लिये या कार्य करना चाहिये, यह समझकर भेदबुद्धि पूर्वक कर्म करता है वह सात्विक भक्त कहा गया है ॥ ६३ ॥ गङ्गाजल समुद्र में जिस प्रकार लीन हो जाता है उसी प्रकार प्राणी की मनोवृत्ति मेरे गुणों के आश्रय से अनन्त गुणधाम मुझमें अविच्छिन्न रूप से लगी रहे तो वह ही मेरे निर्गुण भक्तियोग का लक्षण है। मुझमें निष्काम और अखण्ड भक्ति साधक को सालोक्य, सामीप्य, सार्ष्टि और सायुज्य चार प्रकार की मुक्ति देती है; परन्तु उसके देने पर भी मेरे भक्तजन मेरी सेवा के अतिरिक्त अन्य कुछ भी ग्रहण नहीं करते ॥ ६४–६६ ॥ हे मातः ! यही भक्ति योग का आत्यन्तिक योग है। इससे तीनों गुणों को पारकर भक्तजन मेरा ही स्वरूप हो जाते हैं ॥ ६७ ॥

( निर्गुण भक्ति का साधन इस प्रकार है— ) अत्यन्त निष्काम भाव, अपने धर्म का आचर करना, अत्युत्तम हिंसाहीन कर्मयोग, मेरे दर्शन, स्तुति, महापूजा, मेरा स्मरण-वन्दन, प्राणियों में मेरी भावना करना, असत्य त्याग, सत्संग, महापुरुषों का अतिसम्मान, दुःखियों पर दया, अपने जैसे प्राणियों से मैत्री, यम-नियमादि पालन, वेदान्त वाक्यों का श्रवण, मेरा नाम-संकीर्तन, सत्सङ्ग और कोमलता तथा अहङ्कार त्याग और मेरे भागवत धर्मों की इच्छा करने से शुद्ध चित्त वाले जो पुरुष हैं; वे मेरे गुणों का श्रवण करते रहने से

काङ्क्षया मम धर्मस्य परिशुद्धान्तरो जनः । मद्गुणश्रवणादेव याति मामञ्जसा जनः ॥७२॥
यथा वायुवशाद्गन्धः स्वाश्रयाद्घ्राणमाविशेत् । योगाभ्यासरतं चित्तमेवमात्मानमाविशेत् ७३॥
सर्वेषु प्राणिजातेषु ह्यहमात्मा व्यवस्थितः । तमज्ञात्वा विमूढात्मा कुरुते केवलं बहिः॥७४॥
क्रियोत्पन्नैर्नैकभेदैर्द्रव्यैर्मे नाम्ब तोषणम् । भूतावमानिनार्चायामर्चितोऽहं न पूजितः ॥७५॥
तावन्मामर्चयेद्देवं प्रतिमादौ स्वकर्मभिः । यावत्सर्वेषु भूतेषु स्थितं चात्मनि न स्मरेत् ।७६॥
यस्तु भेदं प्रकुरुते स्वात्मनश्च परस्य च । भिन्नदृष्टेर्भयं मृत्युस्तस्य कुर्यान्न संशयः ॥७७॥
मामतः सर्वभूतेषु परिच्छिन्नेषु संस्थितम् । एकं ज्ञानेन मानेन मैत्र्या चार्चेदभिन्नधीः ॥७८॥
चेतसैवानिशं सर्वभूतानि प्रणमेत्सुधीः । ज्ञात्वा मां चेतनं शुद्धं जीवरूपेण संस्थितम् ७९।
तस्मात्कदाचिन्नेक्षेत भेदमीश्वरजीवयोः । भक्तियोगो ज्ञानयोगो मया मातरुदीरितः ।।८०॥
आलम्ब्यैकतरं वापि पुरुषः शुभमृच्छति । ततो मां भक्तियोगेन मातः सर्वहृदि स्थितम् ८१
पुत्ररूपेण वा नित्यं स्मृत्वा शान्तिमवाप्स्यसि। श्रुत्वा रामस्य वचनं कौसल्यानन्दसंयुता ॥८२॥
रामं सदा हृदि ध्यात्वा छित्त्वा संसारबन्धनम् । अतिक्रम्य गतीस्तिस्रोऽप्यवाप परमां गतिम् ८३

अति सुगमता से मुझे प्राप्त कर लेते हैं ॥ ६८–७२ ॥ वायु के द्वारा गन्ध अपने आश्रय स्थान को छोड़कर जिस प्रकार घ्राणेन्द्रिय ( नाक ) में प्रवेश कर जाता है, उसी प्रकार योगाभ्यास में लगा हुआ मन आत्मा में लीन हो जाता है ॥७३॥ सभी प्राणियों में आत्मारूप से मैं ही विद्यमान हूँ, यह न जानकर मूढ़ पुरुष केवल बाह्य भावना ही करता है ॥ ७४ ॥

परन्तु हे अम्ब ! क्रिया द्वारा उत्पन्न अनेक पदार्थों से भी मैं सन्तुष्ट नहीं होता । अन्य जीवों का तिरस्कार करने वाले प्राणियों द्वारा प्रतिमा में किये गये मेरी पूजा से भी मैं यथार्थतः पूजित नहीं होता ॥७५। पुरुष जब तक समस्त प्राणियों एवं अपने आप में मुझे परमात्म देव को स्थित नहीं जानता तभी तक अपने कर्मों द्वारा प्रतिमा में मेरी पूजा करनी चाहिये ॥ ७६ ॥ अपने आत्मा और परमात्मा में भेद बुद्धि रखने वाले भेददर्शी पुरुष को ही निःसन्देह मृत्यु भय उत्पन्न करती है ॥ ७७ ॥ अत-एव अभेद दृष्टि वाले भक्त ज्ञान, मान और मैत्री भाव आदि से सर्वभूतों में स्थित एक मात्र परमात्मा मेरा पूजन करें ॥ ७८ ॥ मुझ शुद्ध चेतन को ही सम्पूर्ण जीवों में स्थित समझ कर बुद्धिमान् पुरुष अहर्निश सब प्राणियों को मन से प्रणाम करे ॥ ७९ ॥ अत एव कभी भी जीव और ईश्वर का भेद न देखे। हे मातः ! मैं तुमसे भक्ति और ज्ञानयोग का वर्णन किया ॥ ८० ॥

इन दोनों में से एक का भी प्राणी अवलम्बन करे तो आत्यन्तिक शुभ फल प्राप्त कर लेता है। अत-एव हे मातः ! सब प्राणियों के अन्तः करण में मुझे स्थित समझते हुए या पुत्र रूप से भक्ति योग से नित्य मेरा स्मरण करते रहने से तुम शान्ति प्राप्त कर सकोगी । भगवान् श्रीराम का यह कथन सुनकर माता कौसल्या आनन्दमग्न हो गयीं ॥ ८१–८२ ॥ वे निरन्तर अपने हृदय में श्रीरामचन्द्रजी का ध्यान करती हुई भव-

कैकेयी चापि योगं रघुपतिगदितं पूर्वमेवाधिगम्य
श्रद्धाभक्तिप्रशान्ता हृदि रघुतिलकं भावयन्ती गतासुः ।
गत्वा स्वर्गं स्फुरन्ती दशरथसहिता मोदमानावतस्थे
माता श्रीलक्ष्मणस्याप्यतिविमलमतिः प्राप भर्तुः समीपम् ॥८४॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥

## अष्टम सर्ग

### काल का आगमन, श्रीलक्ष्मणजी का परित्याग एवं उनका स्वर्गारोहण

श्रीमहादेव उवाच

अथ काले गते कस्मिन् भरतो भीमविक्रमः । युधाजिता मातुलेन ह्याहूतोऽगात्ससैनिकः ॥१॥
रामाज्ञया गतास्तत्र हत्वा गन्धर्वनायकान् । तिस्रः कोटीः पुरे द्वे तु निवेश्य रघुनन्दनः ॥२॥
पुष्करं पुष्करावत्यां तक्षं तक्षशिलाह्वये । अभिषिच्य सुतौ तत्र धनधान्यसुहृद्वृतौ ॥३॥
पुनरागत्य भरतो रामसेवापरोऽभवत् । ततः प्रतीतो रघुश्रेष्ठो लक्ष्मणं प्राह सादरम् ॥४॥

बन्धन को काट कर तीनों गतियों को पारकर परमपद को प्राप्त हुईं ॥ ८३ ॥ श्रीरघुनाथजी द्वारा पहले ( चित्रकूट में) कहे हुए योग का हृदयङ्गम कर कैकेयी भी श्रद्धा-भक्ति से शान्ति पूर्वक अपने हृदय में रघुकुल तिलक भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का ध्यान करते हुए प्राणत्याग कर स्वर्गलोक में जाकर श्रीदशरथजी के साथ सुशोभित हो आनन्दपूर्वक रहने लगीं । इसी प्रकार लक्ष्मणजी की माता सुमित्रा भी अपने पति के समीप्य प्राप्त कीं ॥ ८४ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्राम-निवासिपराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकयासहितः सप्तमसर्गः परिपूर्णः ॥ ७ ॥



श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) कुछ समय व्यतीत होने पर उग्र पराक्रमी भरतजी अपने मामा युधाजित् के बुलाये जाने पर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी से आज्ञालेकर सेना सहित उनके यहाँ चले गये । वहाँ जाकर रघुकुलनन्दन भरतजी तीन करोड़ प्रमुख गन्धर्वों को मारकर दो नगर बसाये ॥ १-२ ॥ वे पुष्करावती में अपने पुत्र पुष्कर तथा तक्षशिला में अपने पुत्र तक्ष को अभिषिक्त कर उन्हें धन-धान्य, मित्र मण्डल आदि से सम्पन्न कर वे घर लौट आये और भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की सेवा में तत्पर हुए ॥ ३-४ ॥

उभौ कुमारौ सौमित्रे गृहीत्वा पश्चिमां दिशम् । तत्र भिल्लान्विनिर्जित्य दुष्टान् सर्वापकारिणः ॥५॥
अङ्गदश्चित्रकेतुश्च महासत्त्वपराक्रमौ । द्वयोर्द्वे नगरे कृत्वा गजाश्वधनरत्नकैः ॥६॥
अभिषिच्य सुतौ तत्र शीघ्रमागच्छ मां पुनः । रामस्याज्ञां पुरस्कृत्य गजाश्वबलवाहनः ॥७॥
गत्वा हत्वा रिपून् सर्वान् स्थापयित्वा कुमारकौ । सौमित्रिः पुनरागत्य रामसेवापरोऽभवत् ॥८॥

ततस्तु काले महति प्रयाते रामं सदा धर्मपथे स्थितं हरिम् ।
द्रष्टुं समागादृषिवेषधारी कालस्ततो लक्ष्मणमित्युवाच ॥९॥
निवेदयस्वातिबलस्य दूतं मां द्रष्टुकामं पुरुषोत्तमाय ।
रामाय विज्ञापनमस्ति तस्य महर्षिमुख्यस्य चिराय धीमन् ॥१०॥

तस्य तद्वचनं श्रुत्वा सौमित्रिस्त्वरयान्वितः । आचचक्षेऽथ रामाय स सम्प्राप्तं तपोधनम् ॥११॥
एवं ब्रुवन्तं प्रोवाच लक्ष्मणं राघवो वचः । शीघ्रं प्रवेश्यतां तात मुनिः सत्कारपूर्वकम् ॥१२॥
लक्ष्मणस्तु तथेत्युक्त्वा प्रावेशयत तापसम् । स्वतेजसा ज्वलन्तं तं घृतसिक्तं यथानलम् ॥१३॥
सोऽभिगम्य रघुश्रेष्ठं दीप्यमानः स्वतेजसा । मुनिर्मधुरवाक्येन वर्धस्वेत्याह राघवम् ॥१४॥

तत्पश्चात् प्रसन्न होकर रघुश्रेष्ठ श्रीरामचन्द्रजी सादर पूर्वक लक्ष्मण को बुलाकर कहे कि हे सौमित्र ! तुम अपने दोनों पुत्रों को साथ लेकर पश्चिम दिशा में जाओ, सबका अपकार करने वाले दुष्ट भीलों को जीतकर दोनों कुमारों के लिये नगर बसा कर उनमें महाबली और पराक्रमी अङ्गद तथा चित्रकेतु का हाथी, घोड़े, धन-रत्नादि सामग्रियों से राजतिलक कर पुनः शीघ ही मेरे पास लौट आओ । भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा से हाथी-घोड़े आदि दल-बल के साथ लक्ष्मणजी गये और सभी शत्रुओं को मारकर दोनों राजकुमारों को राजपद पर अभिषिक्त कर लौट आये और श्रीरामचन्द्रजी की सेवा में तत्पर हो गये ॥ ५–८ ॥ तत्पश्चात् बहुत काल व्यतीत होनेपर सर्वदा धर्मावलम्बी भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का दर्शन करने के लिये ऋषि वेष धारण कर काल आया और लक्ष्मणजी से बोला ॥ ९ ॥

हे बुद्धिमान् ! पुरुषोत्तम महाराज राम से निवेदन करो कि आपका दर्शन करने के लिये महर्षि अतिबल का दूत है । मुझे बहुत देरतक महर्षिश्रेष्ठ का संदेश उन्हें सुनाना है ॥ १० ॥ उनका यह कथन सुनकर अतिशीघ्रता पूर्वक लक्ष्मणजी श्रीरामचन्द्रजी को उन तपोधन को आने की सूचना दिये ॥ ११ ॥ महर्षि के आगमन का संदेश लक्ष्मणजी को कहने पर श्रीरघुनाथजी उनसे कहे—भाई ! शीघ्र ही अति सत्कार पूर्वक मुनिवर को अन्दर ले आओ ॥ १२ ॥

'तथा इति' यह कहकर घृत की आहुति से प्रज्वलित अग्नि के समान अपने तप से देदीप्यमान उन तपस्वी को लक्ष्मणजी भीतर ले आये ॥ १३ ॥ भगवान् श्रीराम के समीप पहुँच कर अपने कान्ति से प्रकाशमान वे मुनिवर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी से अति मधुर वाणी में कहे कि "आपका अभ्युदय हो" ॥ १४ ॥

तस्मै स मुनये रामः पूजां कृत्वा यथाविधि । पृष्टानामयमव्यग्रो रामः पृष्टोऽथ तेन सः ॥१५॥
दिव्यासने समासीनो रामः प्रोवाच तापसम् । यदर्थमागतोऽसि त्वमिह तत्प्रापयस्व मे ॥१६॥
वाक्येन चोदितस्तेन रामेणाह मुनिर्वचः । द्वन्द्वमेव प्रयोक्तव्यमनालक्ष्यं तु तद्वचः ॥१७॥
नान्येन चैतच्छ्रोतव्यं नाख्यातव्यं च कस्यचित् । शृणुयाद्वा निरीक्षेद्वा यः स वध्यस्त्वया प्रभो ।
तथेति च प्रतिज्ञाय रामो लक्ष्मणमब्रवीत् । तिष्ठ त्वं द्वारि सौमित्रे नायात्वत्र जनो रहः ।१९
यद्यागच्छति को वापि स वध्यो मे न संशयः । ततः प्राह मुनिं रामो येन वा त्वं विसर्जितः २०
यत्ते मनीषितं वाक्यं तद्वदस्व ममाग्रतः । ततः प्राह मुनिर्वाक्यं शृणु राम यथातथम् ॥२१॥
ब्रह्मणा प्रेषितोऽस्मीश कार्यार्थे तेऽन्तिकं प्रभो । अहं हि पूर्वजो देव तव पुत्रः परन्तप ॥२२॥
मायासङ्गमजो वीर कालः सर्वहरः स्मृतः । ब्रह्मा त्वामाह भगवान् सर्वदेवर्षिपूजितः ॥२३॥
रक्षितुं स्वर्गलोकस्य समयस्ते महामते । पुरा त्वमेक एवासीर्लोकान् संहृत्य मायया ॥२४॥
भार्यया सहितस्त्वं मामादौ पुत्रमजीजनः । तथा भोगवतं नागमनन्तमुदकेशयम् ॥२५॥
मायया जनयित्वा त्वं द्वौ ससत्त्वौ महाबलौ । मधुकैटभकौ दैत्यौ हत्वा मेदोऽस्थिसञ्चयम् ॥२६॥

तदनन्तर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी विधिवत् मुनिवर की पूजा किये और शान्तभाव से वे दोनों आपस में कुशल-क्षेम पूछे ॥ १५ ॥ पुनः दिव्य आसन पर विराजमान महाराज श्रीरामचन्द्रजी मुनिवर से उनके पधारने का कारण पूछे ॥१६॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के पूछने पर मुनिवर ने कहा कि यह बात अन्य किसी दूसरे से प्रकट न करते हुए हम दोनों के बीच ही कहने योग्य है ॥ १७ ॥ इसे अन्य न कोई सुने और न अन्य किसी से यह बात कही जाय। इस कथन को कोई सुने अथवा देखे तो हे प्रभो ! उसे आपको मारना होगा ॥ १८ ॥ 'तथा इति' यह कहकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी लक्ष्मणजी से कहे कि तुम द्वार पर रहो, इस एकान्त में कोई भी मेरे पास न आवे ॥ १९ ॥ यदि यहाँ कोई आएगा तो निःसन्देह वह मेरे हाथों मारा जायगा। पुनः श्रीरामचन्द्रजी मुनिवर से कहे—आपको जो भेजा है और आपके मन में जो बात है, वह आप मुझसे कहिए ॥ २० ॥

तत्पश्चात् मुनिवर ने कहा—हे राम ! वास्तविक बात आप सुनिये। हे ईश ! हे प्रभो ! ब्रह्माजी एक कार्य के लिये मुझे आपके पास भेजे हैं। हे देव ! हे शत्रुदमन ! मैं आपका ज्येष्ठ पुत्र हूँ ॥ २०-२२ ॥ हे वीर ! माया के साथ आपका संगम होने पर मैं प्रकट हुआ था। 'काल' नाम से प्रसिद्ध मैं सबका नाश करने वाला हूँ। समस्त देवर्षियों से पूजित ब्रह्माजी आपके पास सन्देश भेजे हैं कि हे महामते ! स्वर्गलोक की रक्षा करने का अब आपका समय हो गया है। पूर्व समय में समस्त लोकों का संहार कर केवल आप ही शेष रह गये थे ॥ २३–२४ ॥ पुनः अपनी भार्या माया के साथ संयोग होने से सर्वप्रथम अपने पुत्र मुझको एवं जलशायी अनन्त नामक फणधारी शेषनाग की आपने रचना की ॥ २५ ॥

आप माया से हमें उत्पन्न कर मधु और कैटभ नामक दो महाबली और शूरवीर दैत्यों को मारे और

इमां पर्वतसम्बद्धां मेदिनीं पुरुषर्षभ । पद्मे दिव्यार्कसङ्काशे नाभ्यामुत्पाद्य मामपि ॥२७॥
मां विधाय प्रजाध्यक्षं मयि सर्वं न्यवेदयत् । सोऽहं संयुक्तसम्भारस्त्वामवोचं जगत्पते ॥२८॥
रक्षां विधत्स्व भूतेभ्यो ये मे वीर्यापहारिणः । ततस्त्वं कश्यपाज्जातो विष्णुर्वामनरूपधृक् ॥२९॥
हृतवानसि भूभारं वधाद्रक्षोगणस्य च । सर्वास्तूत्सार्यमाणासु प्रजासु धरणीधर ॥३०॥
रावणस्य वधाकाङ्क्षी मर्त्यलोकमुपागतः । दशवर्षसहस्राणि दशवर्षशतानि च ॥३१॥
कृत्वा वासस्य समयं त्रिदशेष्वात्मनः पुरा । स ते मनोरथः पूर्णः पूर्णे चायुषि ते नृषु ॥३२॥
कालस्तापसरूपेण त्वत्समीपमुपागमत् । ततो भूयश्च ते बुद्धिर्यदि राज्यमुपासितुम् ॥३३॥
तत्तथा भव भद्रं ते एवमाह पितामहः । यदि ते गमने बुद्धिर्देवलोकं जितेन्द्रिय ॥३४॥
सनाथा विष्णुना देवा भवन्तु विगतज्वराः । चतुर्मुखस्य तद्वाक्यं श्रुत्वा कालेन भाषितम् ॥३५॥
हसन् रामस्तदा वाक्यं कृत्स्नस्यान्तकमब्रवीत् । श्रुतं तव वचो मेऽद्य ममापीष्टतरं तु तत् ॥३६॥
सन्तोषः परमो ज्ञेयस्त्वदागमनकारणात् । त्रयाणामपि लोकानां कार्यार्थं मम सम्भवः ॥३७॥
भद्रं तेऽस्त्वागमिष्यामि यत एवाहमागतः । मनोरथस्तु सम्प्राप्तो न मेऽत्रास्ति विचारणा ३८॥

उनके मेदा तथा अस्थियों के समूह रूप इस पर्वतादि से युक्त पृथिवी की रचना किये। हे पुरुषोत्तम! पुनः सूर्य के समान देदीप्यमान अपनी नाभिकमल से मुझे उत्पन्न कर मुझे प्रजापति बनाये और सृष्टि का सम्पूर्ण भार मुझे दिये। हे जगत्पते! मैं कार्यभार ग्रहण कर आपसे बोला ॥ २६–२८ ॥ जो मेरे वीर्य का नाश करने वाले हैं उनसे मेरी रक्षा कीजिये। तब आप विष्णु भगवान् कश्यपजी के यहाँ वामनरूप धारण कर प्रकट हुए ॥ २९ ॥

तत्पश्चात् आप राक्षसों का नाश कर पृथिवी का भार हरण किये। हे धरणीधर! इस समय आप सभी प्रजाओं को उच्छिन्न होते हुए देखकर रावण के वध की इच्छा से मर्त्यलोक में अवतरित हुए हैं। पूर्व-समय में आप देवमण्डली में यहाँ रहने का समय ग्यारह सहस्र वर्ष निश्चित किये थे; वह मानव-शरीर आपकी आयु पूर्ण हो गयी और आपका मनोरथ भी पूर्ण हो गया है ॥ ३०–३२ ॥ अब तापसरूप धारण कर आपके पास काल आया है। यदि पुनः राज्य शासन की अभी आपकी इच्छा हो तो आप कुछ दिन और राज्य कीजिये, आपका मङ्गल हो; इस प्रकार ब्रह्माजी ने निवेदन किया है। हे जितेन्द्रिय! आपका विचार यदि देवलोक को सनाथ करने का हो तो आप विष्णु भगवान् से सनाथ होकर देवगण चिन्ता रहित हो जायँ। काल के द्वारा ब्रह्माजी का सम्पूर्ण कथन सुनकर श्रीरामचन्द्रजी हँसे और सबका अन्त करनेवाले काल से बोले—तुम्हारा सब कथन मैंने सुन ली; मुझे भी ये ही अभिष्ट हैं ॥ ३३–३६ ॥ तुम्हारे आने से मुझे अति सन्तोष हुआ। तीनों लोकों का कार्य करने के लिये मेरा अवतार होता है। तुम्हारा कल्याण हो, जहाँ से मैं आया था वहीं पुनः चला जाऊँगा। मेरा सम्पूर्ण मनोरथ पूर्ण हो गया है; अब मुझे कुछ विचार करना अवशेष नहीं रह गया है ॥ ३८ ॥

मत्सेवकानां देवानां सर्वकार्येषु वै मया । स्थातव्यं मायया पुत्र यथा चाह प्रजापतिः ३९॥
एव तयोः कथयतोर्दुर्वासा मुनिरभ्यगात् । राजद्वारं राघवस्य दर्शनापेक्षया द्रुतम् ॥४०॥
मुनिर्लक्ष्मणमासाद्य दुर्वासा वाक्यमब्रवीत् । शीघ्रं दर्शय रामं मे कार्यं मेऽस्त्यन्तमाहितम् ॥४१॥
तच्छ्रुत्वा प्राह सौमित्रिर्मुनिं ज्वलनतेजसम् । रामेण कार्यं किं तेऽद्य किं तेऽभीष्टं करोम्यहम् ४२
राजा कार्यान्तरे व्यग्रो मुहूर्तं सम्प्रतीक्ष्यताम् । तच्छ्रुत्वा क्रोधसन्तप्तो मुनिः सौमित्रिमब्रवीत् ४३
अस्मिन् क्षणे तु सौमित्रे न दर्शयसि चेद्विभुम् । रामं सविषयं वंशं भस्मीकुर्यां न संशयः ॥४४॥
श्रुत्वा तद्वचनं घोरमृषेर्दुर्वाससो भृशम् । स्वरूपं तस्य वाक्यस्य चिन्तयित्वा स लक्ष्मणः ४५
सर्वनाशाद्वरं मेऽद्य नाशो ह्येकस्य कारणात् । निश्चित्यैवं ततो गत्वा रामाय प्राह लक्ष्मणः ४६॥
सौमित्रेर्वचनं श्रुत्वा रामः कालं व्यसर्जयत् । शीघ्रं निर्गम्य रामोऽपि ददर्शात्रेः सुतं मुनिम् ४७।
रामोऽभिवाद्य सम्प्रीतो मुनिं पप्रच्छ सादरम् । किं कार्यं ते करोमीति मुनिमाह रघूत्तमः ॥४८॥
तच्छ्रुत्वा रामवचनं दुर्वासा राममब्रवीत् । अद्य वर्षसहस्राणामुपवाससमापनम् ॥४९॥

हे पुत्र ! देवगण मेरे सेवक हैं, प्रजापति ब्रह्माजी जैसा कहे हैं, उनके कार्यों में माया से मुझे अवश्य तत्पर रहना चाहिए ॥ ३९ ॥ काल से इस प्रकार वार्तालाप करते समय ही श्रीरघुनाथजी का दर्शन करने की इच्छा से अतिशीघ्रतापूर्वक मुनिवर दुर्वासाजी राजद्वार पर पहुँचे ॥ ४० ॥ दुर्वासा मुनि द्वार पर आकर लक्ष्मणजी से बोले—शीघ्र ही मुझे महाराज राम से मिलाओ, उनसे मेरा अतिआवश्यक कार्य आ गया है ॥ ४१ ॥ उनका यह कथन सुनकर अग्नि के समान तेजस्वी मुनिवर दुर्वासाजी से लक्ष्मणजी ने कहा—इस समय महाराज श्रीराम से आपको क्या काम है ? आपकी क्या इच्छा है, उसे अवश्य मैं पूर्ण करूँगा ॥ ४२ ॥ महाराज श्रीराम इस समय एक अन्य कार्य में लगे हैं, आप कुछ देर रुकिये । लक्ष्मणजी का यह कथन सुनते ही दुर्वासाजी क्रोध से व्याकुल होकर लक्ष्मणजी से कहे कि लक्ष्मण ! इसी क्षण यदि तू भगवान् राम से मुझे नहीं मिलाया तो निःसन्देह देश सहित तुम्हारे वंश को अभी भस्म कर दूँगा ॥ ४३-४४ ॥

लक्ष्मणजी दुर्वासा का यह भयङ्कर वाक्य सुन तथा उनके स्वरूप का भली-भाँति विचार कर सोचे कि एक का नाश न हो इसके लिये सबका नाश हो जाय, इससे तो मेरा ही नष्ट होना अच्छा है, यह विचार कर वे श्रीरामचन्द्रजी के पास जाकर सम्पूर्ण वृत्तान्त भगवान् श्रीराम से निवेदन किये ॥ ४५-४६ ॥ लक्ष्मणजी का कथन सुनकर श्रीरामचन्द्रजी काल को विदा किये और बाहर आकर दुर्वासाजी से मिले ॥४७॥ रघुश्रेष्ठ श्रीरामचन्द्रजी मुनिवर को प्रणाम कर प्रसन्न मन आदरपूर्वक उनसे पूछे—हे मुने ! मैं आपका कौन कार्य करूँ ? ॥ ४८ ॥

श्रीरामचन्द्रजी का यह वचन सुनकर मुनिवर दुर्वासाजी कहे—एक हजार वर्ष का उपवास व्रत आज मेरा पूर्ण हुआ है ॥ ४९ ॥

अतो भोजनमिच्छामि सिद्धं यत्ते रघूत्तम । रामो मुनिवचः श्रुत्वा सन्तोषेण समन्वितः ॥५०॥
स सिद्धमन्नं मुनये यथावत्समुपाहरत् । मुनिर्भुक्त्वान्नममृतं सन्तुष्टः पुनरभ्यगात् ॥५१॥
स्वमाश्रमं गते तस्मिन् रामः सस्मार भाषितम् । कालेन शोकदुःखार्तो विमनाश्चातिविह्वलः ५२॥
अवाङ्मुखो दीनमना न शशाकाभिभाषितुम् । मनसा लक्ष्मणं ज्ञात्वा हतप्रायं रघूद्वहः ॥५३॥
अवाङ्मुखो बभूवाथ तूष्णीमेवाखिलेश्वरः । ततो रामं विलोक्याह सौमित्रिर्दुःखसंप्लुतम् ५४॥
तूष्णीम्भूतं चिन्तयन्तं गर्हन्तं स्नेहबन्धनम् । मत्कृते त्यज सन्तापं जहि मां रघुनन्दन ॥५५॥
गतिः कालस्य कलिता पूर्वमेवेदृशी प्रभो । त्वयि हीनप्रतिज्ञे तु नरको मे ध्रुवं भवेत् ॥५६॥
मयि प्रीतिर्यदि भवेद्यद्यनुग्राह्यता तव । त्यक्त्वा शङ्कां जहि प्राज्ञ मा मा धर्मं त्यज प्रभो
सौमित्रिणोक्तं तच्छ्रुत्वा रामश्चलितमानसः । आहूय मन्त्रिणः सर्वान् वसिष्ठं चेदमब्रवीत् ॥५८॥
मुनेरागमनं यत्तु कालस्यापि हि भाषितम् । प्रतिज्ञामात्मनश्चैव सर्वमावेदयत्प्रभुः ॥५९॥
श्रुत्वा रामस्य वचनं मन्त्रिणः सपुरोहिताः । ऊचुः प्राञ्जलयः सर्वे राममक्लिष्टकारिणम् ॥६०॥

अत-एव हे रघुश्रेष्ठ ! आपके यहाँ जो भोजन तैयार हो मुझे उसकी ही इच्छा है। मुनिवर का यह कथन सुनकर श्रीरामचन्द्रजी सन्तुष्ट हो विधिवत् सिद्ध अन्न उन्हें दिये और उस अमृततुल्य अन्न को खाकर तृप्त हो वे चले गये ॥ ५०–५१ ॥

महर्षि दुर्वासा को अपने आश्रम पर चले जाने के अनन्तर काल के द्वारा कथित वाक्यों का भगवान् श्रीरामचन्द्रजी को स्मरण हुआ, इससे श्रीरामचन्द्रजी शोकसन्तप्त और दुःख से आर्त्त एवं अति उदास तथा व्याकुल हो गये ॥ ५२ ॥ रघुकुलभूषण श्रीरामचन्द्रजी मन ही मन लक्ष्मण को मरे हुए के समान मान लिये, किन्तु दीनचित्त हो नीचे मुख कर वे बैठे रहे और लक्ष्मण से वे कुछ कह न सके ॥ ५३ ॥ सर्वेश्वर भगवान् श्रीराम का नीचा मुख, चुपचाप मौन रहना, अत्यन्त दुःखातुर, चिन्तित और स्नेहबन्धन की निन्दा करते हुए लक्ष्मणजी ने कहा—हे रघुनन्दन ! मेरे लिए आप सन्ताप मत कीजिये, आप शीघ्र मुझे मार दीजिये ॥ ५४–५५ ॥ प्रभो पहले ही मैं निश्चय कर चुका हूँ, काल की गति इसी प्रकार ही है। प्रतिज्ञा भङ्ग करने पर तो अवश्य ही मुझे भी नरक भोगना पड़ेगा ॥ ५६ ॥ अत एव यदि आपकी मुझ पर प्रीति हो और मैं यदि अनुग्रह करने योग्य हूँ तो हे मूर्त्तिमान् श्रीरामचन्द्रजी ! निःशङ्क हो आप मुझे मार दीजिये। प्रभो ! आप धर्म का त्याग मत कीजिये ॥ ५७ ॥

श्रीलक्ष्मणजी का यह कथन सुनकर श्रीरघुनाथजी का चित्त चञ्चल हो गया। सब मन्त्रियों को बुलाकर सम्पूर्ण वृतान्त वे वसिष्ठजी को सुनाये। प्रभु श्रीरामचन्द्रजी मुनिवर दुर्वासा का आगमन, काल का भाषण और अपनी प्रतिज्ञा आदि सभी बातें वसिष्ठजी से कह दिये ॥ ५८-५९ ॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का यह कथन सुनकर पुरोहित वसिष्ठजी सहित सभी मन्त्रिगण अनायास ही सब कार्य करने वाले भगवान् श्रीरामचन्द्रजी से हाथ जोड़कर कहे—प्रभो ! पृथ्वी का भार हरण करने वाले आपका लक्ष्मणजी से पहले

पूर्वमेव हि निर्दिष्टं तव भूभारहारिणः । लक्ष्मणेन वियोगस्ते ज्ञातो विज्ञानचक्षुषा ॥६१॥
त्यजाशु लक्ष्मणं राम मा प्रतिज्ञां त्यज प्रभो। प्रतिज्ञाते परित्यक्ते धर्मो भवति निष्फलः ॥६२॥
धर्मे नष्टेऽखिले राम त्रैलोक्यं नश्यति ध्रुवम् । त्वं तु सर्वस्य लोकस्य पालकोऽसि रघूत्तम ॥६३॥
त्यक्त्वा लक्ष्मणमेवैकं त्रैलोक्यं त्रातुमर्हसि । रामो धर्मार्थसहितं वाक्यं तेषामनिन्दितम् ॥६४॥
सभामध्ये समाश्रुत्य प्राह सौमित्रिमञ्जसा । यथेष्टं गच्छ सौमित्रे माभूद्धर्मस्य संशयः ॥६५॥
परित्यागो वधो वापि सतामेवोभयं समम् । एवमुक्ते रघुश्रेष्ठे दुःखव्याकुलितेक्षणः ॥६६॥
रामं प्रणम्य सौमित्रिः शीघ्रं गृहमगात्स्वकम् । ततोऽगात्सरयूतीरमाचम्य स कृताञ्जलिः ॥६७॥
नव द्वाराणि सँय्यम्य मूर्ध्नि प्राणमधारयत् । यदक्षरं परं ब्रह्म वासुदेवाख्यमव्ययम् ॥६८॥
पदं तत्परमं धाम चेतसा सोऽभ्यचिन्तयत् । वायुरोधेन संयुक्तं सर्वे देवाः सहर्षयः ॥६९॥
साग्नयो लक्ष्मणं पुष्पैस्तुष्टुवुश्च समाकिरन् । अदृश्यं विबुधैः कैश्चित्सशरीरं स वासवः ॥७०॥
गृहीत्वा लक्ष्मणं शक्रः स्वर्गलोकमथागमत् । ततो विष्णोश्चतुर्भागं तं देवं सुरसत्तमाः ॥
सर्वे देवर्षयो दृष्ट्वा लक्ष्मणं समपूजयन् ॥७१॥

वियोग होना निश्चित है; यह ज्ञान दृष्टि से हम जान लिये हैं ॥ ६०-६१ ॥ अत-एव हे राम ! शीघ्र ही आप लक्ष्मणजी को त्याग दीजिये । प्रभो ! आप अपनी प्रतिज्ञा भङ्ग न करें; क्योंकि प्रतिज्ञा-भङ्ग करने पर सारा धर्म निष्फल हो जाता है ॥ ६२ ॥ हे राम ! सम्पूर्ण धर्म का नाश हो जानेपर निश्चय ही त्रिलोकी का नाश हो जाता है । हे रघुश्रेष्ठ ! आप सम्पूर्ण लोकों के रक्षक हैं ॥ ६३ ॥ अतएव केवल लक्ष्मणजी को त्यागकर त्रिलोकी का आपको रक्षा करनी चाहिये ।

सभा में उन लोगों द्वारा धर्मार्थयुक्त और निर्दोष वचन सुनकर श्रीरामचन्द्रजी शीघ्र ही लक्ष्मणजी से कहे—लक्ष्मण ! जहाँ इच्छा हो वहाँ तुम चले जाओ, जिससे धर्म में संशय उपस्थित न हो ॥ ६४-६५ ॥ सत्पुरुषों के लिये त्याग और वध दोनों ही समान हैं । रघुश्रेष्ठ भगवान् श्रीरामजी का यह कथन सुनकर लक्ष्मणजी की आँखें दुःखाश्रु से डबडबा गयीं और वे शीघ्र ही उन्हें प्रणाम कर अपने घर आये । वहाँ से वे सरयू नदी के तट पर आये और आचमन कर वे हाथ जोड़कर अपने नव-इन्द्रियगोलकों को रोककर प्राण को ब्रह्मरन्ध्र में स्थिर किये । पुनः वासुदेव नामक अव्यय और अविनाशी परब्रह्मपद का चित्त में ध्यान किये । इस प्रकार प्राण निरोध करने पर ऋषिवर्ग और अग्नि सहित सभी देवगण लक्ष्मणजी पर पुष्पों की वर्षा किये और उनकी स्तुति किये ।

इसी समय देवराज इन्द्र सभी देवताओं से अदृश्य होकर लक्ष्मणजी को सशरीर लेकर स्वर्गलोक में चले आये । तदनन्तर विष्णु भगवान् के चतुर्थांश रूप लक्ष्मणदेवजी को देखकर सभी देवगण और महर्षि लोग उनका पूजन किये ॥ ६६-७१ ॥

लक्ष्मणे हि दिवमागते हरौ सिद्धलोकगतयोगिनस्तदा।
ब्रह्मणा सह समागमन्मुदा द्रष्टुमाहितमहाहिरूपकम् ॥७२॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे अष्टमः सर्गः ॥८॥

## नवम सर्ग

### महाप्रयाण

श्रीमहादेव उवाच

लक्ष्मणं तु परित्यज्य रामो दुःखसमन्वितः। मन्त्रिणो नगमांश्चैव वसिष्ठं चेदमब्रवीत् ॥१॥
अभिषेक्ष्यामि भरतमधिराज्ये महामतिम्। अद्य चाहं गमिष्यामि लक्ष्मणस्य पदानुगः ॥२॥
एवमुक्ते रघुश्रेष्ठे पौरजानपदास्तदा। द्रुमा इव च्छिन्नमूला दुःखार्ताः पतिता भुवि ॥३॥
मूर्च्छितो भरतो वापि श्रुत्वा रामाभिभाषितम्। गर्हयामास राज्यं स प्राहेदं रामसन्निधौ ॥४॥
सत्येन च शपेनाहं त्वां विना दिवि वा भुवि। काङ्क्षे राज्यं रघुश्रेष्ठ शपे त्वत्पादयोः प्रभो ॥५॥
इमौ कुशलवौ राजन्नभिषिञ्चस्व राघव। कोशलेषु कुशं वीरमुत्तरेषु लवं तथा ॥६॥

भगवान् लक्ष्मणजी को स्वर्ग पधारने पर ब्रह्माजी सहित सिद्धलोक निवासी सभी योगिजन अतिप्रसन्न होकर महासर्प ( शेषजी ) रूपधारी श्रीलक्ष्मणजी का दर्शन करने के लिये आये ॥ ७२ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे युद्धकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियाँग्रामनिवासि-पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया सहितः अष्टमसर्गः परिपूर्णः ॥ ८ ॥

श्रीमहादेवजी बोले—( हे पार्वति ! ) लक्ष्मणजी को त्यागने के अनन्तर अति दुःखी हो श्रीरघुनाथजी मन्त्रियों, वेदविदों और वसिष्ठजी से कहे कि आज महामति भरतजी को राजतिलक कर मैं भी लक्ष्मणजी के मार्ग का अनुसरण करूँगा ॥ १–२ ॥ श्रीरघुनाथजी का यह कथन सुनकर पुरवासी तथा देशवासी सभी लोग दुःखातुर हो जड़ से कटे हुए वृक्ष की भाँति पृथिवी पर गिर पड़े ॥ ३ ॥ श्रीरघुनाथजी का कथन सुनकर भरतजी भी मूर्च्छित हो गये। वे श्रीरघुनाथजी के समीप राज्य की निन्दा करते हुए कहने लगे कि हे रघुश्रेष्ठ ! मैं सत्य की शपथ कर कहता हूँ कि हे प्रभो ! आपके चरणों का मुझे सौगन्ध है, आपके विना मैं स्वर्गलोक अथवा भूर्लोक कहीं भी राज्य की इच्छा नहीं करता ॥ ४–५ ॥ हे महाराज राम ! आप कुश और लव को ही राजतिलक कीजिये। अवध में वीरवर कुश को तथा उत्तर में लव को राजा बनाइये ॥ ६ ॥

गच्छन्तु दूतास्त्वरितं शत्रुघ्नानयनाय हि । अस्माकमेतद्गमनं स्वर्वासाय शृणोतु सः ॥७॥
भरतेनोदितं श्रुत्वा पतितास्ताः समीक्ष्य तम् । प्रजाश्च भयसंविग्ना रामविश्लेषकातराः ॥८॥
वसिष्ठो भगवान् राममुवाच सदयं वचः । पश्य तातादरात्सर्वाः पतिता भूतले प्रजाः ॥९॥
तासां भावानुगं राम प्रसादं कर्तुमर्हसि । श्रुत्वा वसिष्ठवचनं ताः समुत्थाप्य पूज्य च ।१०॥
सस्नेहो रघुनाथस्ताः किं करोमीति चाब्रवीत् । ततः प्राञ्जलयः प्रोचुः प्रजा भक्त्या रघूद्वहम् ११
गन्तुमिच्छसि यत्र त्वमनुगच्छामहे वयम् । अस्माकमेषा परमा प्रीतिर्धर्मोऽयमक्षयः ॥१२॥
तवानुगमने राम हृद्गता नो दृढा मतिः । पुत्रदारादिभिः सार्धमनुयामोऽद्य सर्वथा ॥१३॥
तपोवनं वा स्वर्गं वा पुरं वा रघुनन्दन । ज्ञात्वा तेषां मनोदार्ढ्यं कालस्य वचनं तथा ।१४॥
भक्तं पौरजनं चैव बाढमित्याह राघवः । कृत्वैवं निश्चयं रामस्तस्मिन्नेवाहनि प्रभुः ।१५॥
प्रस्थापयामास च तौ रामभद्रः कुशीलवौ । अष्टौ रथसहस्राणि सहस्रं चैव दन्तिनाम् ॥१६॥
षष्टिं चाश्वसहस्राणामेकैकस्मै ददौ बलम् । बहुरत्नौ बहुधनौ हृष्टपुष्टजनावृतौ ॥१७॥
अभिवाद्य गतौ रामं कृच्छ्रेण तु कुशीलवौ । शत्रुघ्नानयने दूतान्प्रेषयामास राघवः ॥१८॥

शत्रुघ्न को शीघ्र बुलाने के लिए दूत जाने चाहिये; जिससे वह भी हमारे स्वर्गलोक जाने का वृत्तान्त सुन ले ॥ ७ ॥

उनका यह कथन सुनकर भरतजी की ओर देखकर सारी प्रजा भयभीत तथा श्रीरामचन्द्रजी के वियोग से व्याकुल होकर पृथिवी पर गिर पड़ी ॥ ८ ॥ तदनन्तर भगवान् वसिष्ठजी श्रीरघुनाथजी से कल्याणयुक्त वाक्य बोले—हे तात ! सारी प्रजा पृथिवी पर पड़ी हुई है; उसे आप कृपा दृष्टि से देखिये ॥ ९ ॥ हे राम ! इनके प्रेम-भाव के अनुसार आपको भी इन पर कृपा करनी चाहिये। वसिष्ठजी का यह कथन सुनकर श्रीरामचन्द्रजी सबको उठाये और सत्कार कर उनसे प्रेमपूर्वक पूछे—आपलोग बताइये, मैं आपके लिये क्या करूँ ? तब प्रजागण हाथ जोड़ कर श्रीरघुनाथजी से भक्तिपूर्वक कहने लगे ॥ १०–११ ॥ आप जहाँ जाना चाहते हैं हमलोग भी आपका अनुगमन करेंगे। हमलोगों की सबसे बड़ी प्रसन्नता और अक्षय्य धर्म यही है ॥ १२ ॥ हे राम ! आपका अनुगमन करने का हमारे हृदय में दृढ़ इच्छा है। अत-एव हे रघुनन्दन ! आप तपोवन, नगर, स्वर्ग आदि कहीं भी जायँ, अब हम स्त्री पुत्रादि, सहित सर्वथा आपका अनुगमन करेंगे। उनके मन की दृढ़ता और काल का वचन समझ कर श्रीरघुनाथजी बहुत अच्छा यह कहे। पुनः यह निश्चय कर श्रीरामचन्द्रजी उसी दिन कुश और लव प्रत्येक को आठ हजार रथ, एक हजार हाथी, साठ हजार घोड़े तथा बहुत से रत्न, धन और हृष्ट-पुष्ट बलिष्ठ मनुष्यों को साथ देकर अपने-अपने राज्य पर भेज दिये ॥ १३–१७ ॥

कुश और लव श्रीरामचन्द्रजी को प्रणाम कर बड़ी कठिनाई से अपने-अपने राज्य की ओर चले। इसी समय श्रीरघुनाथजी शत्रुघ्न को बुलाने के लिये दूत भेजे ॥ १८ ॥ दूतगण शीघ्र ही जाकर काल का

ते दूतास्त्वरितं गत्वा शत्रुघ्नाय न्यवेदयन् । कालस्यागमनं पश्चादत्रिपुत्रस्य चेष्टितम् ॥१९॥
लक्ष्मणस्य च निर्याणं प्रतिज्ञा राघवस्य च । पुत्राभिषेचनं चैव सर्वं रामचिकीर्षितम् ॥२०॥
श्रुत्वा तद्दूतवचनं शत्रुघ्नः कुलनाशनम् । व्यथितोऽपि धृतिं लब्ध्वा पुत्रावाहूय सत्वरः ॥२१॥
अभिषिच्य सुबाहुं वै मथुरायां महाबलः ।
यूपकेतुं च विदिशानगरे शत्रुसूदनः । अयोध्यां त्वरितं प्रागात्स्वयं रामदिदृक्षया ॥२२॥
ददर्श च महात्मानं तेजसा ज्वलनप्रभम् । दुकूलयुगसंवीतं ऋषिभिश्चाक्षयैर्वृतम् ॥२३॥
अभिवाद्य रमानाथं शत्रुघ्नो रघुपुङ्गवम् । प्राञ्जलिर्धर्मसहितं वाक्यं प्राह महामतिः ॥२४॥
अभिषिच्य सुतौ तत्र राज्ये राजीवलोचन । तवानुगमने राजन्विद्धि मां कृतनिश्चयम् ॥२५॥
त्यक्तुं नार्हसि मां वीर भक्तं तव विशेषतः । शत्रुघ्नस्य दृढां बुद्धिं विज्ञाय रघुनन्दनः ॥२६॥
सज्जीभवतु मध्याह्ने भवानित्यब्रवीद्वचः । अथ क्षणात्समुत्पेतुर्वानराः कामरूपिणः ॥२७॥
ऋक्षाश्च राक्षसाश्चैव गोपुच्छाश्च सहस्रशः । ऋषीणां देवतानां च पुत्रा रामस्य निर्गमम् ॥२८॥
श्रुत्वा प्रोचू रघुश्रेष्ठं सर्वे वानरराक्षसाः । तवानुगमने विद्धि निश्चितार्थान्हि नः प्रभो ॥२९॥
एतस्मिन्नन्तरे रामं सुग्रीवोऽपि महाबलः । यथावदभिवाद्याह राघवं भक्तवत्सलम् ॥३०॥

आगमन, दुर्वासाजी का इतिवृत्त, लक्ष्मणजी का महाप्रयाण, श्रीरघुनाथजी की प्रतिज्ञा, पुत्रों का राज्याभिषेक और श्रीरघुनाथजी का अग्रिम कृत्य सब कुछ शत्रुघ्नजी से कह दिये ॥ १९–२० ॥ दूतों के मुख से इस प्रकार अपने कुल नाश का समाचार सुनकर शत्रुघ्नजी अति व्याकुल हुए, परन्तु धैर्य धारण कर शीघ्र अपने दोनों पुत्रों को बुलाकर महाबली सुबाहु को मथुरा और यूपकेतु को विदिशा नगरी के राज्य पर अभिषिक्त कर स्वयं बड़ी शीघ्रता से श्रीरघुनाथजी के दर्शन के लिये अयोध्या को चल दिये ॥ २१–२२ ॥ वहाँ पहुँच कर वे अग्नि के समान तेजस्वी महात्मा राम को दो वस्त्र धारण किये और चिरञ्जीवि महर्षियों से घिरे हुए देखे ॥ २३ ॥ महामति शत्रुघ्नजी लक्ष्मीपति श्रीरघुनाथजी को प्रणाम किये और पुनः हाथ जोड़कर धर्मयुक्त वाक्य बोले ॥ २४ ॥ हे कमलनयन ! मैं अपने राज्य पर दोनों पुत्रों का अभिषेक कर आया हूँ । हे राजन् ! आप यह समझें कि मैं भी आपका अनुगमन करने का दृढ़ निश्चय किया हूँ ॥ २५ ॥ हे वीर ! मैं आपका भक्त हूँ । अत-एव आपको मुझे छोड़ना नहीं चाहिये । शत्रुघ्न का दृढ़ निश्चय समझ कर श्रीरघुनाथजी कहे कि आज दोपहर को तुम तैयार रहो ।

इसी समय इच्छा के अनुसार रूपधारण करने वाले वानर, रीछ, राक्षस और गोपुच्छ वानर गण सहस्रों की संख्या में आ गये तथा ऋषि और देवताओं के पुत्र रूप वे सभी वानर तथा राक्षस गण श्रीरघुनाथजी का महाप्रयाण सुनकर उनसे कहने लगे कि हे प्रभो । हमलोगों को भी अपने पीछे चलने के लिये दृढ़-प्रतिज्ञ समझें ॥ २६–२९ ॥ इसी समय महाबली अङ्गद को राज तिलक कर आपके साथ चलने का दृढ़

अभिषिच्याङ्गदं राज्ये आगतोऽस्मि महाबलम् । तवानुगमने राम विद्धि मां कृतनिश्चयम् ॥३१॥
श्रुत्वा तेषां दृढं वाक्यं ऋक्षवानररक्षसाम् । विभीषणमुवाचेदं वचनं मृदु सादरम् ॥३२॥
धरिष्यति धरा यावत्प्रजास्तावत्प्रशाधि मे । वचनाद्राक्षसं राज्यं शापितोऽसि ममोपरि ॥३३॥
न किञ्चिदुत्तरं वाच्यं त्वया मत्कृतकारणात् । एवं विभीषणं तूक्त्वा हनूमन्तमथाब्रवीत् ॥३४॥
मारुते त्वं चिरञ्जीव ममाज्ञां मा मृषा कृथाः । जाम्बवन्तमथ प्राह तिष्ठ त्वं द्वापरान्तरे ॥३५॥
मया सार्धं भवेद्युद्धं यत्किञ्चित्कारणान्तरे । ततस्तान् राघवः प्राह ऋक्षराक्षसवानरान् ॥
सर्वानेव मया सार्धं प्रयातेति दयान्वितः ॥३६॥

ततः प्रभाते रघुवंशनाथो विशालवक्षाः सितकञ्जनेत्रः ।
पुरोधसं प्राह वसिष्ठमार्यं यान्त्वग्निहोत्राणि पुरो गुरो मे ॥३७॥
ततो वसिष्ठोऽपि चकार सर्वं प्रास्थानिकं कर्म महद्विधानात् ।
क्षौमाम्बरो दर्भपवित्रपाणिर्महाप्रयाणाय गृहीतबुद्धिः ॥३८॥
निष्क्रम्य रामो नगरात्सिताभ्राच्छशीव यातः शशिकोटिकान्तिः ।
रामस्य सव्ये सितपद्महस्ता पद्मा गता पद्मविशालनेत्रा ॥३९॥

संकल्प कर मैं आया हूँ, यह आप समझें ॥ ३०-३१ ॥ उन सब रीक्ष, वानर, राक्षस आदि का दृढ़ निश्चय वाक्य सुनकर श्रीरघुनाथजी आदरपूर्वक विभीषण से कहे कि मैं अपनी शपथ पूर्वक तुमसे कहता हूँ कि जब तक पृथ्वी प्रजा धारण करे तब तक तुम राक्षसों का राज्य करो ॥ ३२-३३ ॥

मेरी की हुई इस व्यवस्था में तुम कुछ उत्तर नहीं दोगे। इस प्रकार विभीषण से कहकर पुनः वे हनुमानजी से बोले—हे मारुते ! तुम दीर्घजीवि रहो, पूर्व कथित मेरी आज्ञा को मिथ्या मत करो। पुनः वे जाम्बवान् से बोले—तुम द्वापर के अन्त तक जीवित रहो ॥ ३४-३५ ॥

किसी कारण वश मेरे साथ तुम्हारा युद्ध होगा। तत्पश्चात् श्रीरघुनाथजी दया पूर्वक सभी रीछ, वानर और राक्षसों से कहे—तुम लोग मेरे साथ चलो ॥ ३६ ॥ दूसरे दिन प्रातः काल विशाल हृदय कमलनयन भगवान् श्रीरघुनाथजी ने अपने पूज्य पुरोहित वशिष्ठजी से कहा—हे गुरो ! अग्निहोत्र की आहवनीय अग्नियाँ मेरे साथ चलें ॥ ३७ ॥

तत्पश्चात् वशिष्ठजी विधि पूर्वक सभी प्रास्थानिक कर्म किये। उस समय कोटिचन्द्र की कान्ति वाले भगवान् श्रीराम रेशमीवस्त्र पहने तथा हाथ में कुशा की पवित्री धारण किये महाप्रयाण में दत्त चित्त बादलों से चन्द्रमा के निकलने की भाँति नगर से प्रस्थान किये। उनके बायीं ओर कमल के समान विशाल नेत्र वाली लक्ष्मीजी हाथ में श्वेत कमल धारण किये चलीं ॥ ३८-३९ ॥

पार्श्वेऽथ दक्षेऽरुणकञ्जहस्ता श्यामा ययौ भूरपि दीप्यमाना ।
शास्त्राणि शस्त्राणि धनुश्च बाणा जग्मुः पुरस्ताद्धृतविग्रहास्ते ॥४०॥
वेदाश्च सर्वे धृतविग्रहाश्च ययुश्च सर्वे मुनयश्च दिव्याः ।
माता श्रुतीनां प्रणवेन साध्वी ययौ हरिं व्याहृतिभिः समेता ॥४१॥
गच्छन्तमेवानुगता जनास्ते सपुत्रदाराः सह बन्धुवर्गैः ।
अनावृतद्वारमिवापवर्गं रामं व्रजन्तं ययुराप्तकामाः ॥४२॥
सान्तःपुरः सानुचरः सभार्यः शत्रुघ्नयुक्तो भरतोऽनुयायातः ।
गच्छन्तमालोक्य रमासमेतं श्रीराघवं पौरजनाः समस्ताः ॥४३॥
सबालवृद्धाश्च ययुर्द्विजाग्र्याः सामात्यवर्गाश्च समन्त्रिणो ययुः ।
सर्वे गताः क्षत्रमुखाः प्रहृष्टा वैश्याश्च शूद्राश्च तथा परे च ॥४४॥
सुग्रीवमुख्या हरिपुङ्गवाश्च स्नाता विशुद्धाः शुभशब्दयुक्ताः ।
न कश्चिदासीद्भवदुःखयुक्तो दीनोऽथवा बाह्यसुखेषु सक्तः ॥४५॥
आनन्दरूपानुगता विरक्ता ययुश्च रामं पशुभृत्यवर्गैः ।
भूतान्यदृश्यानि च यानि तत्र ये प्राणिनः स्थावरजङ्गमाश्च ॥४६॥

उनके दायीं ओर अति दीप्यमाना श्यामवर्णा भूदेवी हाथ में लाल कमल लिये चलीं। भगवान् के सामने ( आगे ) सम्पूर्ण शास्त्र, शस्त्र और उनके धनुष-बाण मूर्तमान् होकर चले ॥ ४० ॥

इसी प्रकार शरीर धारण कर समस्त वेद, सभी दिव्य मुनिजन, ओंकार और व्यहृतियों सहित वेद-माता गायत्री देवी सभी भगवान् श्रीहरि के साथ चले ॥ ४२ ॥

रमा सहित श्रीरघुनाथजी को जाते देखकर बालक एवं वृद्ध जनों सहित सभी पुरजन, अमात्य, तथा मन्त्रियों सहित सभी ब्राह्मणगण चले ॥ ४३ ॥

उनके पीछे प्रमुख क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और अन्य अन्त्यजादि जन अति हर्षित हो चले। कोई भी भव दुःख से दुःखी, दीन अथवा बाह्य विषयों की आसक्ति में आसक्त नहीं था। वे सभी प्राणी परमानन्द स्वरूप भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के अनुगामी संसार से विरत होकर अपने पशु, भृत्य आदि सहित श्रीरघुनाथजी के साथ चले गये ॥ ४५ ॥

जो अदृश्य रहने वाले प्राणी हैं वे और सभी स्थावर तथा जङ्गम जीव संसार से विरक्त होकर एकमात्र परमेश्वर अनन्त शक्ति सम्पन्न साक्षात् परमात्मा श्रीरामचन्द्रजी के साथ चले ॥ ४६ ॥

साक्षात्परात्मानमनन्तशक्तिं जग्मुर्विरक्ताः परमेकमीशम् ।
नासीदयोध्यानगरे तु जन्तुः कश्चित्तदा राममना न यातः ॥४७॥
शून्यं बभूवाखिलमेव तत्र पुरं गते राजनि रामचन्द्रे ।
ततोऽतिदूरं नगरात्स गत्वा दृष्ट्वा नदीं तां हरिनेत्रजाताम् ॥४८॥
ननन्द रामः स्मृतपावनोऽतो ददर्श चाशेषमिदं हृदिस्थम् ।
अथागतस्तत्र पितामहो महान् देवाश्च सर्वे ऋषयश्च सिद्धाः ॥४९॥
विमानकोटीभिरपारपारं समावृतं खं सुरसेविताभिः ।
रविप्रकाशाभिरभिस्फुरत्स्वं ज्योतिर्मयं तत्र नभो बभूव ॥५०॥
स्वयंप्रकाशैर्महतां महद्भिः समावृतं पुण्यकृतां वरिष्ठैः ।
ववुश्च वाताश्च सुगन्धवन्तो ववर्ष वृष्टिः कुसुमावलीनाम् ॥५१॥
उपस्थिते देवमृदङ्गनादे गायत्सु विद्याधरकिन्नरेषु ।
रामस्तु पद्भ्यां सरयूजलं सकृत्स्पृष्ट्वा परिक्रामदनन्तशक्तिः ॥५२॥

अयोध्या में कोई ऐसा जीव उस समय शेष नहीं रह गया था जो भगवान् श्रीरामचन्द्रजी में मन लगाकर उनका अनुगमन न करने वाला हो। भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के प्रस्थान करते ही सारा नगर शून्य हो गया ॥ ४७ ॥

रघुनाथजी नगर से बाहर अति दूर निकलने पर विष्णु भगवान् के नेत्र से प्रकट हुई सरयू नदी को देखे। उसे देखकर स्मरण मात्र से पवित्र करने वाले श्रीरामचन्द्रजी प्रसन्न हुए और इस सम्पूर्ण जगत को अपने हृदय में देखने लगे ॥ ४८ ॥

इसी समय पितामह ब्रह्माजी, अन्य समस्त देवगण, ऋषि और सिद्धगण वहाँ आ गये। उस समय सूर्य के समान देदीप्यमान करोड़ों विमानों से अनन्तपार आकाश पूर्णतः भर गया, जिस पर देवगण विराजमान थे। उनके प्रकाश से वह और भी प्रज्वलित होकर चमकने लगा। पुण्यवानों एवं महात्माओं में श्रेष्ठ स्वयं प्रकाशमान दिव्य पुरुषों से भी आकाश आवृत्त हो गया ॥ ४९-५० ॥

उस समय सुगन्धित वायु चलने लगा और फूल के समूहों की अनवरत वर्षा होने लगी। तत्पश्चात् देवताओं का मृदङ्ग शब्द और विद्याधरों तथा किन्नरों द्वारा संगीत गान होते समय अनन्त शक्तिमान् भगवान् श्रीराम एक बार सरयू जल का स्पर्श कर चरणों से उसकी परिक्रमा किये। उसी समय हाथ जोड़कर ब्रह्माजी भगवान् श्रीरामचन्द्रजी से कहने लगे—हे परमात्मन्। आप सबके स्वामी, नित्यानन्द मय, सर्वत्र परिपूर्ण और साक्षात् विष्णु भगवान् हैं। अपने ईश्वरीय तत्त्व को एकमात्र आप ही जानते हैं।

ब्रह्मा तदा प्राह कृताञ्जलिस्तं रामं परात्मन् परमेश्वरस्त्वम् ।
विष्णुः सदानन्दमयोऽसि पूर्णो जानासि तत्त्वं निजमैशमेकम् ॥५३॥
तथापि दासस्य ममाखिलेश कृतं वचो भक्तपरोऽसि विद्वन् ।
त्वं भ्रातृभिर्वैष्णवमेवमाद्यं प्रविश्य देहं परिपाहि देवान् ॥५४॥
यद्वा परो वा यदि रोचते तं प्रविश्य देहं परिपाहि नस्त्वम् ।
त्वमेव देवाधिपतिश्च विष्णुर्जानन्ति न त्वां पुरुषा विना माम् ॥५५॥
सहस्रकृत्वस्तु नमो नमस्ते प्रसीद देवेश पुनर्नमस्ते ।
पितामहप्रार्थनया स रामः पश्यत्सु देवेषु महाप्रकाशः ॥५६॥
मुष्णंश्च चक्षूंषि दिवौकसां तदा बभूव चक्रादियुतश्चतुर्भुजः ।
शेषो बभूवेश्वरतल्पभूतः सौमित्रिरत्यद्भुतभोगधारी ॥५७॥
बभूवतुश्चक्रपरौ च दिव्यौ कैकेयिसूनुर्लवणान्तकश्च ।
सीता च लक्ष्मीरभवत्पुरैव रामो हि विष्णुः पुरुषः पुराणः ॥५८॥
सहानुजः पूर्वशरीरकेण बभूव तेजोमयदिव्यमूर्तिः ।
विष्णुं समासाद्य सुरेन्द्रमुख्या देवाश्च सिद्धा मुनयश्च यक्षाः ॥५९॥

हे अखिलेश्वर ! इस पर भी आप मुझ सेवक का निवेदन पूरा कर दिये क्योंकि हे विद्वन् ! आप भक्तवत्सल हैं ॥ ५१–५३ ॥

हे प्रभो ! आप अपने भाइयों सहित अपने आदि विष्णु शरीर में प्रविष्ट होकर देवताओं की रक्षा कीजिये । यदि आपको अन्य कोई शरीर अभीष्ट हो तो उसमें प्रविष्ट होकर हम सबकी रक्षा कीजिये ॥५४॥ आप ही देवताओं के स्वामी भगवान् विष्णु हैं। मेरे अतिरिक्त अन्य कोई पुरुष इस विषय को नहीं जानता। हे देवेश ! हजारों बार आपको नमस्कार है। आप प्रसन्न हों, आपको बारम्बार नमस्कार है ॥ ५५ ॥ तदनन्तर पितामह ब्रह्माजी की प्रार्थना से महातेजस्वी भगवान् श्रीराम सभी देवताओं के देखते-देखते ही उनकी दृष्टि से अदृश्य हो अपने चक्रादि आयुधों से युक्त होकर चतुर्भुज रूप हो गये ॥ ५६ ॥ श्रीलक्ष्मणजी अद्भुत फण धारण कर भगवान् की शय्या शेषनाग के रूप में हो गये और कैकेयीनन्दन भरत तथा लवणान्तक शत्रुघ्न दिव्य चक्र और शङ्ख के रूप में हो गये। सीताजी पहले ही लक्ष्मी रूपा हो गयी थीं। भगवान् श्रीरामचन्द्रजी विष्णु भगवान् ही हैं। वे अपने भाइयों सहित अपने पूर्व शरीर से तेजोमय दिव्यशरीर सम्पन्न हो गये ॥ ५७–५८ ॥

पुनः सुरेन्द्रादि देवगण, सिद्ध, मुनि, यक्ष तथा ब्रह्मा आदि प्रजापति गण उन विष्णु भगवान् के समीप आकर परमेश्वर की स्तोत्रों से स्तुति करते हुए पूजन करने लगे और अपना अभिलषित मनोरथ पूर्ण हो जाने

पितामहाद्याः परितः परेशं स्तवैर्गृणन्तः परिपूजयन्तः ।
आनन्दसंप्लावितपूर्णचित्ता बभूविरे प्राप्तमनोरथास्ते ॥६०॥
तदाह विष्णुर्द्रुहिणं महात्मा एते हि भक्ता मयि चानुरक्ताः ।
यान्तं दिव्यं मामनुयान्ति सर्वे तिर्यक्शरीरा अपि पुण्ययुक्ताः ॥६१॥
वैकुण्ठसाम्यं परमं प्रयान्तु समाविशस्त्वाशु ममाज्ञया-त्वम् ।
श्रुत्वा हरेर्वाक्यमथाब्रवीत्कः सान्तानिकान्यान्तु विचित्रभोगान् ॥६२॥
लोकान्मदीयोपरि दीप्यमानांस्त्वद्भावयुक्ताः कृतपुण्यपुञ्जाः ।
ये चापि ते राम पवित्रनाम गृणन्ति मर्त्या लयकाल एव ॥६३॥
अज्ञानतो वापि भजन्तु लोकांस्तानेव योगैरपि चाधिगम्यान् ।
ततोऽतिहृष्टा हरिराक्षसाद्याः स्पृष्ट्वा जलं त्यक्तकलेवरास्ते ॥६४॥
प्रपेदिरे प्राक्तनमेव रूपं यदंशजा ऋक्षहरीश्वरास्ते ।
प्रभाकरं प्राप हरिप्रवीरः सुग्रीव आदित्यजवीर्यवत्त्वात् ॥६५॥
ततो विमग्नाः सरयूजलेषु नराः परित्यज्य मनुष्यदेहम् ।
आरुह्य दिव्याभरणा विमानं प्रापुश्च ते सान्तनिकाख्यलोकान् ॥६६॥

से मन ही मन आनन्दमग्न हो गये । तब महात्मा विष्णु भगवान् ब्रह्माजी से कहे—ये सब मुझमें प्रीति रखने वाले मेरे भक्त हैं ॥ ५९–६० ॥ ये सब मेरे साथ स्वर्गलोक जाना चाहते हैं । इसमें तिर्यक् शरीर धारण करने वाले भी अति पुण्यात्मा हैं । ये सब वैकुण्ठ के समान परमपद को प्राप्त करें, तुम मेरी आज्ञा से इन्हें शीघ्र वहाँ प्रवेश करा दो ॥ ६१ ॥

भगवान् श्री हरि का यह कथन सुनकर ब्रह्माजी बोले—भगवन् ! आपकी भक्ति सम्पन्न अति पुण्य-पुञ्जशाली ये लोग मेरे लोक से भी ऊपर अत्यन्त दीप्तिशाली विचित्र भोग सम्पन्न सान्तानिक नामक लोकों को प्राप्त करें ॥ ६२ ॥ हे राम ! अन्य भी जो लोग मरण काल में आपका पवित्र नाम लेंगे अथवा अज्ञान में ही आपका भजन करेंगे, वे भी योगियों को प्राप्त होने वाले उन्हीं उत्तम लोकों को प्राप्त करेंगे ॥ ६३ ॥ यह कथन सुनकर सभी वानर तथा राक्षसादि अति प्रसन्न होकर जल स्पर्श कर शरीर परित्याग करने लगे । वे सभी रीछ, वानर आदि जिस-जिस देवता के अंश से उत्पन्न थे, उस-उस देवता के पूर्वरूप को प्राप्त किये ॥ ६४ ॥ सूर्य के अंश से उत्पन्न वानरराज सुग्रीव सूर्य के अंश में लीन हो गये । तदनन्तर अयोध्या निवासीजन सरयू जल में अपने मनुष्य देह का त्याग कर दिव्य आभूषणों से विभूषित हो विमानों पर आरूढ़ हो सान्तानिक नामक उत्तम लोक को प्राप्त किये । तिर्यक् योनि समुत्पन्न ( कुकर, शूकरादि भी ) भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की कृपा दृष्टि पड़ते ही सरयूजल में शरीरत्यागकर स्वर्गलोक को चले गये ॥ ६५–६६ ॥

तिर्यक्प्रजाता अपि रामदृष्टा जलं प्रविष्टा दिवमेव यातः ।
दिदृक्षवो जानपदाश्च लोका रामं समालोक्य विमुक्तसंगाः ॥६७॥
स्मृत्वा हरिं लोकगुरुं परेशं स्पृष्ट्वा जलं स्वर्गमवापुरञ्जः ।
एतावदेवोत्तरमाह शम्भुः श्रीरामचन्द्रस्य कथावशेषम् ॥६८॥
यः पादमप्यत्र पठेत्स पापाद्विमुच्यते जन्मसहस्रजातात् ।
दिने दिने पापचयं प्रकुर्वन्पठेन्नरः श्लोकमपीह भक्त्या ॥६९॥
विमुक्तसर्वाघचयः प्रयाति रामेति सालोक्यमनन्यलभ्यम् ।
आख्यानमेतद्रघुनायकस्य कृतं पुरा राघवचोदितेन ॥७०॥
महेश्वरेणाप्तभविष्यदर्थं श्रुत्वा तु रामः परितोषमेति ।
रामायणं काव्यमनन्तपुण्यं श्रीशङ्करेणाभिहितं भवान्यै ॥७१॥
भक्त्या पठेद्यः शृणुयात्स पापैर्विमुच्यते जन्मशतोद्भवैश्च ।
अध्यात्मरामं पठतश्च नित्यं श्रोतुश्च भक्त्या लिखितुश्च रामः ॥७२॥
अतिप्रसन्नश्च सदा समीपे सीतासमेतः श्रियमातनोति ॥७३॥

कौतुक देखने के लिये आये अन्य देशवासी लोग भी सब कौतुक देखकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का दर्शन कर संसार की असक्ति को छोड़कर लोक गुरु भगवान् विष्णु का स्मरण करते हुए जल का स्पर्शकर अनायास ही स्वर्गलोक को प्राप्त किये ॥ ६७ ॥

श्रीरामचन्द्रजी की कथा का परिशिष्ट उत्तरकाण्ड रूप श्रीमहादेव जी के द्वारा कथित है। जो प्राणी इसका एक पाद ( एक श्लोक का चतुर्थांश भाग ) भी पढ़ता है, वह अपने हजारों जन्मों के पापों से मुक्त हो जाता है ॥६८॥ नित्य अनेक पापों को करने वाला मनुष्य भी यदि इसके एक पाद का भी भक्तिपूर्वक पाठ करे तो सम्पूर्ण पापों से छूटकर अन्य दूसरों के अलभ्य श्रीरामचन्द्रजी के सालोक्य पद को प्राप्त करते हैं ॥ ६९ ॥

श्रीमहादेवजी श्रीरघुनाथजी की प्रेरणा से भविष्य चरित्रों वाली श्रीरघुनाथजी की इस कथा की रचना किये थे। इस कथा को सुनकर श्रीरघुनाथजी अति प्रसन्न होते हैं ॥ ७० ॥ अनन्त पुण्यप्रद रामायण नामक इस काव्य को भगवान् श्रीशंकरजी पार्वतीजी से कहे हैं। जो प्राणी भक्ति पूर्वक पाठ करे अथवा श्रवण करे, वह अपने सैकड़ों जन्मों के पापों से मुक्त हो जाता है ॥ ७१ ॥ इस अध्यात्मरामायण का नित्य प्रति पाठ करने, सुनने अथवा भक्तिपूर्वक लिखने वाले से अति प्रसन्न होकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी सीताजी के सहित उसके पास रहकर उस व्यक्ति के श्री ( लक्ष्मी-शोभा ) की वृद्धि करते हैं ॥ ७२ ॥ रामायण नामक यह आदि काव्य ब्रह्मा आदि सुरश्रेष्ठों से प्रशंसित और मनुष्यों के मन को हरण करने वाला

रामायणं जनमनोहरमादिकाव्यं ब्रह्मादिभिः सुरवरैरपि संस्तुतं च ।
श्रद्धान्वितः पठति यः शृणुयात्तु नित्यं विष्णोः प्रयाति सदनं स विशुद्धदेहः ॥७४॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उमामहेश्वरसंवादे उत्तरकाण्डे नवमः सर्गः ॥९॥

॥ समाप्तमिदमुत्तरकाण्डम् ॥

---

है। श्रद्धा से भक्तिपूर्वक जो पुरुष नित्यप्रति पाठ अथवा श्रवण करता है, वह विशुद्ध शरीर धारण कर विष्णु भगवान् के परमधाम को प्राप्त करता है ॥ ७३ ॥

इति श्रीमदध्यात्मरामायणे उत्तरकाण्डे बिहारप्रान्तीयभोजपुरमण्डलान्तर्गतखजुरियांग्रामनिवासि-
पराशरगोत्रीय पं० रामव्रतपाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमापाण्डेयेन विरचितया भाषाटीकया
सहितः नवमसर्गः परिपूर्णः ॥ ६ ॥

परिपूर्णमिदमुत्तरकाण्डम्

पार्वत्यै परमेश्वरेण गदिते ह्यध्यात्मरामायणे
काण्डैः सप्तभिरन्वितेऽति शुभदे सर्गाश्चतुः षष्टिकाः ।
श्लोकानां तु शतद्वयेन सहितान्युक्तानि चत्वारि वै
साहस्राणि समाप्तितः श्रुतिशतान्युक्तानि तत्त्वार्थतः ॥

साक्षात्परमेश्वर श्रीमहादेवजी द्वारा श्रीपार्वतीजी के लिये कथित सप्तकाण्ड युक्त शुभप्रद इस अध्यात्म-रामायण में चौसठ सर्ग हैं। समाप्ति पर्यन्त इसमें चार हजार दो सौ श्लोक कथित हैं और तत्त्वार्थ प्रतिपादित करने वाली सैकड़ों श्रुतियाँ भी कथित हैं।

# टीकाकार का संक्षिप्त परिचय

भारतवर्ष के बिहार प्रान्तीय भोजपुर मण्डल में खजुरियाँ नामक सुप्रसिद्ध ग्राम है। यहाँ के ब्राह्मणवर्ग वैदिक धर्म-कर्म में निष्णात एवं अपने ज्ञान-गरिमा से सर्वत्र पूज्य माने जाते रहे हैं। विप्रकुल-भूषण पं० रामव्रत पाण्डेयात्मज डॉ० चन्द्रमा पाण्डेय की शिक्षा विशेष रूप से संस्कृत के माध्यम से हुई है।

प्रारम्भिक शिक्षा सप्तमकक्षा उत्तीर्ण कर संस्कृत अध्ययन के लिये गुरुकुल परम्परा से संचालित घरवासडीह मठ पर जाकर प्रथमा कक्षा उत्तीर्ण किया। बिहार प्रान्त रोहतास मण्डल में घरवासडीह मठ नामक वैष्णव धर्म का स्तम्भ स्वरूप यह स्थान है। यहीं श्री श्री १००८ श्रीमद्वेदमार्गप्रतिष्ठापनाचार्योभय-वेदान्तप्रवर्तकाचार्य सत्सम्प्रदायाचार्य जगद्गुरु भगवल्लक्ष्मीप्रपन्नाचार्य पादीय घरवासडीह श्रीमन्त्र-रत्नप्रतिपादिभयङ्करमठाधीश्वर श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठपरमार्थशिरोमणि अनन्तश्रीविभूषित सन्तसम्राट् श्रीमज्जगद्गुरु श्रीस्वामीरामानुजाचार्यजी महाराज से वैष्णव धर्म की दीक्षा ग्रहण किया। वहाँ पर युगपुरुष आचार्य पं० गणेशदत्त त्रिपाठीजी से परिचय हुआ और इनके निर्देशन के अनुसार संस्कृत की उच्चशिक्षा प्राप्त करने के लिये काशी चला आया। भूत भावन पतित पावन भगवान् विश्वनाथजी की असीम कृपा से भूतल के देवता गुरुणां गुरु पं० राजमोहन उपाध्याय ज्योतिषविभागाध्यक्ष, प्रोफेसर एवं संकाय प्रमुख प्राच्यविद्याधर्मविज्ञानसंकाय काशीहिन्दूविश्वविद्यालय की अनुकम्पा से मध्यमा से आचार्यपर्यन्त कक्षाएँ प्रथमश्रेणी से उत्तीर्ण कर गुरुवर के निर्देशन में ही पी-एच० डी० की उपाधि प्राप्त किया।

शोधकार्य के मध्य में ही श्रीमाथुर चतुर्वेद संस्कृतमहाविद्यालय मथुरा में ज्योतिष विभाग में विभागाध्यक्ष पद पर स्थायी सेवारत होकर चला गया, किन्तु काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के ज्योतिष विभाग में पञ्चांग सहायक पद पर नियुक्ति हो जाने से उक्त पद से त्यागपत्र देकर काशी के लिये चला आया। युगपुरुष महमना पं० मदन मोहन मालवीयजी के हम आजीवन आभारी हैं; जिनकी संस्था काशी हिन्दू विश्वविद्यालय ने करोड़ों व्यक्तियों को ज्ञानवान्, धनवान् एवं यशस्वी बना दिया है, जिसका कण स्वरूप मैं भी हूँ। महामनाजी की मुझपर विशेष कृपा हुई और मैं ज्योतिष विभाग में 'लेक्चरर' पद पर नियुक्त हो गया। दिनांक १९।१०।१९८३ से ज्योतिष विभाग में लेक्चरर पद पर स्थायी सेवा रत हूँ।

माता श्रीमती हीराझरी देवी की विशेष कृपा रहने के कारण प्रारम्भ से ही धार्मिक भावना से मन ओत-प्रोत था। फलस्वरूप संस्कारवश माँ जगदम्बा की विशेष कृपा प्राप्त हुई और विकट परिस्थियों में भी माँ के आशीर्वाद से सफलता मिलती गयी है।

भारतीय विद्या एवं भारतीय संस्कृति के प्रचार-प्रसार हेतु पुस्तक लिखने की मेरी प्रवृत्ति हुई और प्रथम पुष्प केरल प्रश्नसंग्रह, द्वितीय पुष्प केशवीय जातकपद्धति तथा तृतीय पुष्प अध्यात्मरामायण प्रकाशित हुए हैं। भगवान् श्रीआदिविष्णु एवं श्रीजगदम्बा की कृपा से चतुर्थ पुष्प 'पञ्चस्वरा' भी यन्त्रस्थ है।

# श्लोकानुक्रमणिका